# कन्नड-हिन्दी शब्द कोश

•

सम्पादक
डॉ० एन० एस० दक्षिणामूर्ति
एवं
अनूप सक्सेना




शकाब्द १८९३ : सन् १९७१ ई०

हिन्दी साहित्य सम्मेलन • प्रयाग

प्रकाशक
सुरेन्द्रनारायण द्विवेदी
प्रधान मंत्री
हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग
●
प्रथम संस्करण : शक १८९३ : सन् १९७१,
●
मूल्य : चालीस रुपए
●
मुद्रक
⊙ जी० एच० रामाराव
मैसूर प्रिंटिंग एण्ड पब्लिशिंग हाउस, मैसूर
⊙ सम्मेलन मुद्रणालय, प्रयाग

# प्रकाशकीय

हिन्दी साहित्य सम्मेलन ने राष्ट्रभापा हिन्दी के साथ अन्यान्य क्षेत्रीय भापाओं के विकास और समन्वय का उद्देश्य रख कर अन्तरप्रान्तीयभापा शब्दकोश की एक योजना वनायी है। इस योजना के अन्तर्गत सर्वप्रथम चारों द्राविड भापाओं को प्राथमिकता देकर तेलुगु-हिन्दी-कोश, कन्नड-हिन्दी कोश, मलयालम हिन्दी कोश और तमिल हिन्दी कोश का निर्माण कराना निश्चित किया गया। तेलुगु हिन्दी कोश प्रकाशित हो गया है, तमिल-हिन्दी कोश छप रहा है और यह कन्नड़-हिन्दी कोश छप कर तैयार है।

इस द्विभाषी कोश के सम्पादक प्राच्य भापाविद् श्री एन० एस० दक्षिणामूर्ति हिन्दी, संस्कृत तथा द्राविड़ भापाओं के उत्कृष्ट विद्वान् है। विद्वान् संपादक ने इस कोश के संपादन में अपने वैदुष्य और परिचय-चारुता का परिचय दिया है।

इस कोश में मूल कन्नड़ भाषा के शब्दों को कन्नड़ और नागरी दोनों लिपियों में प्रस्तुत कर शब्दार्थ लिखे गए है। प्रत्येक शब्द की प्रकृति और उसके अर्थतात्विक विकास को बड़ी सावधानी से प्रस्तुत किया गया है। जहाँ तक हमारी जानकारी है, इससे पूर्व कन्नड में इस विधा का कोई द्विभाषी कोश प्रकाशित नही हुआ है। इस कोश मे व्यावहारिक शब्दावली पर पूर्ण ध्यान देते हुए कन्नड़ भाषा के मुहावरों, लोकोक्तियों, कन्नड़ हिन्दी की साधारण शब्दावली और व्यावहारिक प्रक्रियाओं का विशिष्ट रूप से परिचय दिया गया है। आशा है यह कोश कन्नड़ भाषा और हिन्दी भापा का तादात्म्य संबंध जोड़ने में सफल होगा।

—सुरेन्द्रनारायण द्विवेदी

हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग
प्रधानमंत्री

# भूमिका

कन्नड-हिन्दी कोश की भूमिका लिखते हुए मैं अतीव प्रसन्नता का अनुभव कर रहा हूँ। मैसूर विश्वविद्यालय के स्नातकोत्तर हिन्दी विभाग के प्राध्यापक डॉ. एस. एन. दक्षिणामूर्ति जी द्वारा रचित यह कोश हिन्दी के माध्यम से कन्नड सीखनेवालों के लिए अधिक उपयोगी है और भारत की भावात्मक एकता के क्षेत्र में एक उल्लेखनीय कार्य है। जब इसकी छपाई शुरू हुई थी तभी मुझे इसके अवलोकन का अवसर प्राप्त हुआ था। इसमें कन्नड-शब्द कन्नड और देवनागरी दोनों लिपियों में दिया गए हैं। शब्दार्थ हिन्दी में दिए गए है, आवश्यक स्थानों में विवरण दिया गया है। इस ढंग का कोश अब तक प्रकाशित नहीं हुआ है, ऐसा कोश सर्वथा उपादेय है। हिन्दी भाषा-भाषियों को इससे पूरा लाभ उठाना चाहिए। डॉ० एस. एन. दक्षिणामूर्ति जी ने "हिन्दी और तेलुगु कहावतों का तुलनात्मक अध्ययन" "हिन्दी और तेलुगु के कृष्ण काव्यों का तुलनात्मक अध्ययन" आदि रचनाएँ हिन्दी-साहित्य को इसके पहले दी हैं। इनकी "पंपरामायण की कथा" केन्द्र सरकार से पुरस्कृत हुई है। "कर्नाटक और उसका साहित्य" और "कन्नड-हिन्दी-कोश" की रचना के द्वारा इन्होंने कन्नड और हिन्दी को परस्पर निकट लाने का प्रयत्न किया है। मैं इनको हार्दिक बधाई देता हूँ और आशा करता हूँ कि ये हिन्दी-साहित्य को और भी अनेक साहित्यिक कृतियाँ प्रदान करेंगे। शुभम्।

कालू लाल श्रीमाली

# निवेदन

वर्तमान मैसूर राज्य (कर्नाटक) की भाषा कन्नड है। भारत की चौदह प्रमुख भाषाओं में कन्नड भी एक है। यह एक समृद्धशाली भाषा है जिसकी एक स्वस्थ साहित्य-परंपरा है। विशाल वटवृक्ष की शाखोपशाखाओं की भाँति इसके साहित्य की व्याप्ति है।

कन्नड भाषा के स्वरूप की चर्चा करते हुए विद्वानों ने इसके तीन रूप बतलाये हैं—(१) हळगन्नड अर्थात् प्राचीन कन्नड, (२) नडुगन्नड अर्थात् मध्यकालीन कन्नड तथा (३) होसकन्नड अर्थात् आधुनिक कन्नड। इसके बोलनेवालों की संख्या लगभग तीन करोड है।

कहने की आवश्यकता नहीं कि साहित्य के अंगों में कोश का विशेष महत्व है। साहित्य के अध्येता के लिए ही नहीं भषातत्त्वविदों के लिए भी कोश-ग्रंथ सर्वाधिक उपयोगी वस्तु हैं। कन्नड में काव्य, नाटक, उपन्यास आदि साहित्य-विधाओं के समान ही कोश-ग्रंथों की भी सुन्दर परंपरा है। कन्नड-कोश-ग्रंथों में 'रत्नकंद' का नाम प्रथमतः उल्लेखनीय है। 'शब्दसार', 'कर्नाटक निघंटु', 'चतुरास्य निघंटु', 'कर्नाटक शब्दमंजरी', 'कब्बिगर कैपिडि' [कवियों की (सहायक) पुस्तक], 'कविकंठहार', 'कर्नाटक-संजीवन' आदि प्राचीन कन्नड-कोश हैं। 'वस्तुकोश', 'मंगाभिधान', 'नानार्थ रत्नाकर' जैसे ग्रंथों में संस्कृत के शब्दों के कन्नड-अर्थ मिलते हैं। आधुनिक युग में स्वर्गीय रेवरेंड एफ़. किट्टल साहब ने कन्नड-अंग्रेज़ी-कोश की रचना कर कन्नड भाषा की अकथनीय सेवा की है। मैसूर विश्वविद्यालय ने अंग्रेज़ी-कन्नड-शब्दकोश का प्रकाशन किया है। कन्नड-साहित्य परिषद् (बेंगलूर) ने बृहदाकार कन्नड-कन्नड-शब्दकोश (चार भागों में) प्रकाशित करने की योजना बनायी है। यह अत्यंत स्तुत्य कार्य है। तीन-चार हिन्दी-कन्नड-कोश ग्रंथ भी अब तक प्रकाशित हुए हैं।

पाश्चात्य विद्वानों तथा आधुनिक काल के भारतीय पण्डितों ने कन्नड को द्राविड परिवार की भाषओं के अंतर्गत माना है। परन्तु, यह ध्यान देने की बात है कि कन्नड में ६०—६५ प्रतिशत से भी अधिक संस्कृत शब्द प्रयुक्त होते हैं तथा ऐसे बहुत से शब्द मिलते हैं जिनका मूल संस्कृत ही है। इस कोश में ऐसे शब्दों का पर्याप्त संग्रह किया गया है। शब्द भाण्डार की दृष्टि से विचार करें तो कोई भी भाषा विशुद्ध नहीं कही जा सकती है। अन्य भाषाओं के सदृश्य ही कन्नड में भी अरबी, फ़ारसी और अंग्रेज़ी के बहुत-से शब्द प्रयुक्त होते हैं। ऐसे शब्दों के स्वरूप अथवा लिखने के विधान में कन्नड और हिन्दी में यत्र तत्र भेद दृष्टिगत होता है। उदाहरणार्थ—ತಾಸೀಲು तासीलु (तहसील), ಗಲೀಜು गलीजु (ग़लीज़) ತಾಲ್ಲೂಕು ताल्लूकु (ताल्लुक़), ಸುಬೇದಾರ सुबेदार (सूबेदार) आदि शब्द देखे जा सकते हैं। कहीं-कहीं अन्य भाषाओं से आये हुए शब्दों के अर्थों में भी परिवर्तन दृष्टिगोचर होता है। उदाहरण के लिए ಹಲ್ಕಾ 'हल्का' शब्द लीजिए। कन्नड में यह शब्द 'तुच्छता' और 'नीचता' का ही अर्थ-द्योतक है।

यहाँ कुछ संस्कृत शब्दों के संबंध में भी बतलाना आवश्यक है। संस्कृत ईकारांत स्त्रीलिंग शब्द कन्नड में प्रायः इकारान्त हो जाते हैं। ಸರಸ್ವತಿ सरस्वति, ಗೌರಿ गौरि, ಪಾರ್ವತಿ पार्वति आदि इसके उदाहरण हैं। आकारांत स्त्रीलिंग शब्द कन्नड में प्रायः ह्रस्व एकारांत हो जाते हैं। उदाहरण—ಅಂಗನೆ अंगने (अंगना), ಘಂಟೆ घंटे (घंटा), ಭಿಕ್ಷೆ भिक्षे (भिक्षा), ಲತೆ लते (लता), ವಿದ್ಯೆ विद्ये (विद्या) आदि।

इस कोश में प्रयुक्त चिह्नों का विवरण अन्यत्र दिया गया है। विरामचिह्न के बाद जहाँ '—' लगाया गया है वहाँ यह समझना चाहिए कि मूल शब्द के साथ आगे के शब्द को जोड़कर उसका अर्थ किया गया है। उदाहरण के लिए 'ಕೆನೆ' केने शब्द को लीजिए। विरामचिह्न के बाद '—' चिह्न लगाकर 'ಹಾಲು हालु' लिखा गया है। इसे 'ಕೆನೆಹಾಲು केनेहालु' पढ़ना चाहिए। जहाँ पूरा शब्द ही लिखना अधिक उपयोगी माना गया है, वहाँ वैसा ही लिखा गया है:। उदाहरण —'ಕೆನ್' केन् के अंतर्गत 'ಕೆಂದನ केंदन', 'ಕೆಂದಲೆ केंदले', 'ಕೆಂದಾವರೆ केंदावरे' आदि शब्द पूर्णतः लिखे गये हैं। उपयोगी मुहावरों और कहावतों का उल्लेख भी इस कोश में स्थान-स्थान पर किया गया है और उनका अर्थ भी स्पष्ट किया गया है।

इसमें लगभग २४००० शब्द संगृहीत हैं। इस संग्रह-कार्य में मुझे निम्नलिखित कोशों से अधिक सहायता मिली है।

(१) कन्नड-अंग्रेज़ी-कोश (रेवरेंड एफ़ किट्टल)।

(२) कन्नड-कन्नड-कस्तूरि-कोश (पं० चे. ए. कवलि)।

(३) संस्कृत-शब्दार्थ-कौस्तुभ (चतुर्वेदी द्वारकाप्रसाद शर्मा)।

(४) बृहद्-हिन्दी-कोश (कालिका प्रसाद, राजवल्लभ सहाय, मुकुंदीलाल श्रीवस्तव)।

(५) Bhargava's Standard Dictionary Anglo-Hindi
(Prof. R. C. Pathak).

(६) कन्नड-कन्नड-हिन्दी-शब्दकोश (गुरुनाथ जोशी और बी. अश्वत्थनारायण)।

इन कोशों के संग्रह कर्ताओं के प्रति मैं अपनी हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करता हूँ। भारत की भावात्मक एकता को सुदृढ़ ओर सुस्थित करने में तत्पर प्रयाग हिन्दी साहित्य सम्मेलन के प्रति भी, जो इस ग्रंथ का प्रकाशन-कार्य कर रहा है, अपनी हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ। जिन लोगों से मुझे प्रत्यक्ष या परोक्ष रूप से सहायता प्राप्त हुई है, उनका भी मैं अभारी हूँ। आशा है, सज्जनों से मुझे समुचित प्रोत्साहन मिलेगा।

अंत में मुद्रणकालीन परिस्थितियों का भी स्मरण करता हू। परमात्मा की कृपा से, दीर्घ काल के उपरांत यह कोश प्रकाश में आ रहा है, यही संतोष का विषय है। मैसूर प्रिंटिंग एण्ड पब्लिशिंग हाउस के मालिक श्री जी. एच. रामराव को, जिन्होंने सुंदर ढंग से कोश को छापा है, धन्यवाद देता हूँ।

एन. एस. दक्षिणामूर्ति

# अक्षर–संकेत

ಎ—ए़ (ह्रस्व)

ಏ—ए (दीर्घ)

ಒ—ओ़ (ह्रस्व)

ಓ—ओ (दीर्घ)

ಱ—र (शकटरेफ)

ೞ—ळ

ಳ—ळ

ह्रस्व ध्वनि सूचित करने के लिए अन्य स्थानों में अक्षर के नीचे बिन्दु का प्रयोग किया गया है. जैसे—अंचे़ (ಅಂಚೆ), अंजिके़ (ಅಂಜಿಕೆ), अंबे़कालु (ಅಂಬೆಗಾಲು) को़लिमे़ (ಕೊಲಿಮೆ), को़ल्लु (ಕೊಲ್ಲು) आदि।

# शब्द–संकेत

अ—अव्यय।
अ. क्रि.—अव्यय क्रिया।
अ. दे.—अन्य देशी।
अक्. क्रि.—अकर्मक क्रिया।
उदा.—उदाहरण।
ए. व.—एकवचन।
क.—कन्नड शब्द।
कह.—कहावत।
कृ.—कृदंत।
क्रि.—क्रिया।
क्रि. रू.—क्रिया रूप।
क्रि. वि.—क्रिया विशेषण।
ग्रा.—ग्राम्य प्रयोग।

तत्—तत्सम।
तद्—तद्भव।
द. क.—दक्षिण कन्नड।
दे.—देखो।
धा. प्र.—धारवाड प्रयोग।
न. लिं.—नपुंसक लिंग।
पु. लिं.—पुल्लिंग।
प्र.—प्रत्यय।
प्रे.—प्रेरणार्थक।
ब. व.—बहुवचन।
म.—मराठी।
मुह.—मुहावरा।
मै. प्र.—मैसूर प्रयोग।

लाक्ष—लाक्षणिक।
वि.—विशेषण।
वि. बो—विस्मयादिबोधक।
व्या. भा.—व्यावहारिक भाषा।
सं.—संज्ञा।
संयो.—संयोजक।
सस्.—संस्कृत शब्द।
सर्व.—सर्वनाम।
सा. भा.—साहित्यिक भाषा।
स्त्री. लिं.—स्त्री लिंग।
ह. क.—हळगन्नड (प्राचीन कन्नड)।
हि.—हिन्दी शब्द।

# कन्नड-हिन्दी कोश

## ಅ अ

ಅ अ—कन्नड-वर्णमाला का प्रथम अक्षर ।(क) प्र०—षष्ठी विभक्ति प्रत्यय ।

ಅ अ (सम्) सं.—1. विष्णु— 'अकारो विष्णु रुद्दिष्ट' 2. ब्रह्मा, विष्णु और शिव का नाम 3. वायु 4. कछुवा 5. आँगन 6. अंतःपुर 7. युद्ध, लड़ाई ।

ಅ अ (सम्) उप.— नहीं, न, मत अर्थ सूचक उपसर्ग जो संज्ञा, विशेषण और धातुओं के पीछे लगता है। [संस्कृत में न, अ, अन् प्रायः सादृश्य, अभाव, भेद, अल्पता, अप्राशस्त्य और विरोध अर्थ-द्योतक हैं, जैसे—अब्राह्मण (ब्राह्मण के जैसे जनेऊ पहननेवाला-क्षत्रिय, वैश्य आदि), अकलंक, अपट (जो पट नहीं अर्थात् अन्य कोई वस्तु), अनुदार, अकाल, अपक्व इत्यादि ।]

ಅಂ अं (क)प्र.—बहुत, अधिक, अति । ह.क. में अकारांत संज्ञा शब्दों के आगे लगता है ।

ಅಂಕ अंक (सम्) सं.— 1. अंक, संख्या 2. गोद 3. संकेत, निशान 4. दोष, कलंक 5. टेढ़ा, दुष्ट 6. भारी, बोझा 7. कष्ट, तकलीफ़ 8. नाटक का एक भाग 9. युद्ध, कलह 10. बिंदी अंकड़ी ।

ಅಂಕಕಾರ अंककार (सम्) सं.—1. प्रभावशाली मनुष्य 2. हार-जीत का निर्णय करनेवाला 3. नायक 4. प्रमुख सेवक ।

ಅಂಕಕಾರ್ತಿ अंककार्ति (सम्) सं.- 1. नायिका 2. प्रमुख सेविका ।

ಅಂಕಗಣಿತ अंकगणित (सम्) सं.-अंकगणित, संख्याओं से किया जानेवाला गणित ।

ಅಂಕಣ अंकण (क) सं.-दो खंभों के बीच का स्थान ; दो रेखाओं के बीच का स्थान ।

ಅಂಕತ್ರಿಣೇತ್ರ अंकत्रिणेत्र (सम्) सं.— 1. योद्धा, शूर 2. शिवजी ।

ಅಂಕನ अंकन (सम्) सं.—चिह्न, निशान । क्रि.—निशान कर, छापा लगा ।

ಅಂಕಪಾಲಿ अंकपालि (सम्) सं.—आलिंगन, मिलन ।

ಅಂಕಪಾಶ अंकपाश (सम्) सं.— गणित में संख्या-चमत्कार का एक विधान ।

ಅಂಕಮಾಲೆ अंकमाले (सम्) सं.- 1. संख्याओं का समूह 2. उपाधि, बिरुद 3. उपाधियों की माला या हार ।

ಅಂಕಪೀಠ अंकपीठ (सम्) सं.—गोद, अंक ।

ಅಂಕಮುಖ अंकमुख (सम्) सं.— नाटक के अंकों का प्रारंभ, आगे की घटनाओं की सूचना ।

ಅಂಕಲಿ अंकलि (तद्) सं.— अंकोलः (तत्) ; पिश्ते का पेड़ ।

ಅಂಕಲಿಪಿ अंकलिपि (सम्) सं. — मूलाक्षर चिह्न ।

ಅಂಕವಣಿ अंकवणि, ಅಂಕವಣೆ अंकवणे (क) सं.—अलंकृत पीढा, पीढ़ा ।

ಅಂಕವರೆ अंकवरे (क) सं.-रणवाद्य, रणभेरी ।

ಅಂಕವಾತು अंकवातु (क) सं— सुंदर बात, मधुर वचन, मधुर बोली, सद्वचन ।

ಅಂಕಿತ अंकित (सम्) वि.— 1. अंकित, वह जिसमें निशान या चिह्न लगाया गया हो 2. अधीन, जो वश में हो । सं.—चिह्न; शब्द ; अर्पण ; छाप, हस्ताक्षर । (प्रायः भक्त कवियों की कविताओं में उनके इष्टदेव के नामों की छाप देखी जाती है, इसको कन्नड में 'अङ्कित' कहते हैं ; जैसे—बसवेश्वर के वचनों में 'कूडल संगमदेव' और पुरंदरदास के पदों में 'पुरंदर विठल' की छाप मिलती है । हिन्दी के कवि कबीर, सूर, तुलसी आदि की कविताओं में उनके नामों की छाप मिलती है ।)

ಅಂಕಿತನಾಮ अंकितनाम (सम्) सं.- अंकित नाम, रखा गया नाम ।

ಅಂಕಿಸು अंकिसु (सम्) क्रि.-1. अंकित कर, निशान लगा, चिह्न लगा 2. ध्यानपूर्वक देख 3. आदर कर, आदर से देख ।

ಅಂಕುರ अंकुर (सम्) सं—1. अंकुर, पल्लव 2. शरीर पर के रोम 3. रक्त 4. जल, पानी 5. नोंक, अग्रभाग 6. फोड़ा ।

ಅಂಕುರಿತ अंकुरित (सम्) वि. — अंकुरित, जिसका अंकुर निकला हो, उत्पन्न, उद्भूत ।

ಅಂಕುರಿಸು अंकुरिसु (सम्) क्रि.— ( अंकुर + इसु—'इसु, कन्नड प्रत्यय) अंकुरित हो, उत्पन्न हो, जन्म ले, पैदा हो, बढ़ ।

ಅಂಕುಶಚಾರಣ अंकुशचारण (सम्) सं.— अंकुश से हाथी को चलाने की क्रिया ।

ಅಂಕುಶಚಾರಿಣಿ अंकुशचारिणि (सम्) सं.— महावत, अंकुश से हाथी को चलानेवाला ।

ಅಂಕುಶಧಾರಿ अकुशधारि (सम्) सं.-महावत।

ಅಂಕುಸ अंकुस (तद्) सं.— अंकुशः (तत्) ; काँटा विशेष जिससे हाथी को हाँका जाता है ; रोकथाम ।

ಅಂಕೆ अंके (क) सं. — 1. आज्ञा 2. वश, अधिकार ; प्रभुत्व 3. सहारा, सहायक, टेकने की लाठी 4. उम्मीद, भरोसा, विश्वास ।

ಅಂಕೆ अंके (तद्) सं.—अंक, संख्या ।

ಅಂಕೋಟ अंकोट, ಅಂಕೋಠ अंकोठ, ಅಂಕೋಲ अंकोल (सम्) सं. — पिश्ते का पेड़ ।

ಅಂಕೋಣಿ अंकोणि (क) सं— रकाब, पैर रखने का स्थान ।

ಅಂಕೋಲಿಕಾ अंकोलिका (सम्) सं· — आलिंगन ।

ಅಂಕೋಲು अंकोलु, ಅಂಕೋಲೆ अंकोले (तद्) सं,—अंकोल: (तत्) ; पिश्ते का पेड़ ।

(1) ಅಂಗ अंग (क) सं· — सुन्दरता, मनमोहकता ; रीति, मार्ग ।

(2) ಅಂಗ अंग (सम्) सं·— 1. भाग, हिस्सा 2. देह, शरीर 3. कविता की पंक्ति 4. नाटक के गौण पात्र 5. मन 6. अंगदेश, बंगाल ।

ಅಂಗಚಿತ್ತ अंगचित्त (सम्) सं· — 1. इच्छित वस्तु, मन की कामना 2. भेंट, उपहार ।

ಅಂಗಚೇಷ್ಟೆ अंगचेष्टे (सम्) सं — देह-चालन, अग-संचालन ; आँखें मारना आदि ।

ಅಂಗಜ अंगज (सम्) सं· —1. देह से उत्पन्न 2. पुत्र, संतान 3. केश, बाल, रोम 4. प्रेम 5. कामदेव 6. रोग, बीमारी 7. रक्त, खून 8. पाँच इंद्रियाँ 9. जल, पानी ।

ಅಂಗಜಜನಕ अंगजजनक (सम्) सं— कामदेव के पिता, विष्णु ।

ಅಂಗಜನ್ಮ अंगजन्म (सम्) सं·— 1. काम 2. पुत्र, 3. रक्त, खून ।

ಅಂಗಜನ್ಮಾಂತಕ अंगजन्मांतक (सम्) सं·— जिसने काम को भस्म किया, शिवजी ।

ಅಂಗಜವೈರಿ अंगजवैरि (सम्) सं·— काम के शत्रु, शिव ।

ಅಂಗಜಾ अंगजा (सम्) सं· — पुत्री, बेटी, कन्या ।

ಅಂಗಜಾತ अंगजात (सम्) सं. — 1. पुत्र मन्मथ ।

ಅಂಗಜಾಂತಕ अंगजांतक, ಅಂಗಜಾರಿ अंगजारि } (सम्) सं.—दे. ಅಂಗಜನ್ಮಾಂತಕ.

ಅಂಗಡಿ अंगडि (क) सं·— दूकान, क्रय-विक्रय का स्थान (तेलुगु में भी यह शब्द है) ।

ಅಂಗಡಿಕಾರ अंगडिकार (क) सं· —दूकानदार, दूकान का मालिक ।

ಅಂಗಡಿಯವನು अंगडियवनु (क) सं· — दे० ಅಂಗಡಿಕಾರ (व्या· भा·)

ಅಂಗಣ अंगण (तद्) सं·— अगनं, अंगणं (तत्) ; आँगन, घर के सामने का खुला स्थान ।

ಅಂಗತ अंगत (क) वि.—जिसकी पीठ ज़मीन पर लगी हुई हो ।

ಅಂಗತ್ತ अंगत्त (क) वि.—दे. ಅಂಗತ.

ಅಂಗದ अंगद (सम्) सं·-1. अंगद, आभूषण विशेष 2. वालि के बेटे का नाम 3. लक्ष्मण के बेटे का नाम, उर्मिला-पुत्र ।

ಅಂಗದಾರ್ಢ್ಯ अंगदाढ्र्य (सम्) सं·— शरीर-बल, देह की शक्ति ।

ಅಂಗನಾ अंगना (सम्) सं· — स्त्री, नारी, सुन्दर देहवाली ; पत्नी ।

ಅಂಗನಾಜೀವಿ अंगनाजीवि (सम्) सं·—स्त्री की कमाई पर जीनेवाला ।

ಅಂಗನೆ अंगने (सम्) सं.—अंगना, स्त्री ।

ಅಂಗನ್ಯಾಸ अंगन्यास (सम्)सं.— हाव-भाव, शरीर का संचालन ; मंत्रोच्चारण करते समय अंगस्पर्श ।

ಅಂಗಭವ अंगभव (सम्) सं.—कामदेव ।

ಅಂಗಭೇದ अंगभेद (सम्) सं·—देह का भाग, शरीर के अंग ।

ಅಂಗಮಣಿ अंगमणि (सम्) सं·— कन्या के विवाह-काल अथवा प्रथम गर्भ धारण करते समय दी जानेवाली भेंट या उपहार ।

ಅಂಗಮರ್ದ अंगमर्द, ಅಂಗಮರ್ದಿ अंगमर्दि (सम्) सं.—अपने मालिक का अंगमर्दन करनेवाला सेवक ; सेवक, नौकर ।

ಅಂಗಯಷ್ಟಿ अंगयष्टि (सम्) सं· — पतला शरीर ; शरीर, देह ।

ಅಂಗಯ್ಸು अंगय्सु (क) क्रि· — मिल, हिलमिल, टोली बना, एकत्र हो ।

ಅಂಗರ अंगर (क) सं.— अंगार, भस्म, राख ; आग ।

ಅಂಗರಕ್ಷ अंगरक्ष, ಅಂಗರಕ್ಷಕ अंगरक्षक } (सम्) सं.-1. सेवक, पहरेदार, अंगरक्षक 2. देह का रक्षक, कवच ।

ಅಂಗರಾಗ अंगराग, ಅಂಗರಂಗ अंगरंग (सम्) सं·—देह पर मलने योग्य सुगंधित पदार्थ, अंगराग ।

ಅಂಗರಾಜ अंगराज (सम्) सं·—अंगदेश का राजा, कर्ण ।

ಅಂಗರುಹ अंगरुह (सम्) सं· — रोम, शरीर पर उगनेवाला ।

ಅಂಗಲ್ अंगल् (क) क्रि· — 1. शोक कर, दुःख कर, विलाप कर, रो, दीनता प्रकट कर, याचना कर । सं·—शोक ; रुदन ।

ಅಂಗಲ अंगल (क) वि· — मृदुता से फैला हुआ, सूक्ष्म रूप से व्याप्त ।

ಅಂಗಲಾಚು अंगलाचु (क) क्रि· — माँग, याचना कर, दीनता से याचना कर, गिड़गिडा ।

ಅಂಗಲಾಶು अंगलाशु (क) सं· — लोभी ; दुःखी ।

ಅಂಗವಟ್ಟೆ अंगवट्टि (क) सं·— देह सौष्ठव, शरीर-रचना ।

ಅಂಗವಡಿ अंगवडि (क) सं.-दे. ಅಂಕೋಲೆ.

ಅಂಗವಣೆ अंगवणे (क) सं. – 1. शक्ति, बल ; अधिकार, सामर्थ्य 2. इच्छा, अभिलाषा, अभिप्राय, मतलब ।

ಅಂಗವಸ್ತ್ರ अंगवस्त्र (सम्) सं·— 1. नहाने के बाद पोंछने के काम में लाया जानेवाला वस्त्र, तौलिया 2. उत्तरीय ।

ಅಂಗವಿಕಲ अंगविकल (सम्) वि. – विकलांग, जिसके शरीर के अंग विकृत हो ; बदसूरत ।

ಅಂಗವಿಕಾರ अंगविकार (सम्) सं· — शरीर में विकार, मूर्च्छा, संज्ञाहीनता, अचेतनता ।

ಅಂಗವಿಕ್ಷೇಪ अंगविक्षेप (सम्) सं· — एक प्रकार का नाच, हाव-भाव, अंगों का चालन ।

ಅಂಗವಿಸು अंगविसु (क) क्रि· — दे· ಅಂಗಯ್ಸು.

ಅಂಗವೈಕಲ್ಯ अंगवैकल्य (सम्) सं· — शरीर के किसी भाग की कुरूपता या ऊनता ।

ಅಂಗಸಂಗ अंगसंग (सम्) सं·— 1. देह-संपर्क 2. मिलन, मैथुन ।

ಅಂಗಸಂಯೋಗ अंगसंयोग (सम्) सं· — अंगों का सटीक मेल; देहों का मेल, मिलन।

ಅಂಗಸಂಸ್ಕಾರ अंगसंस्कार (सम्) सं· — शरीर का अलंकार, अनुलेपन आदि।

ಅಂಗಸಾಧಕ अंगसाधक (सम्) सं·—व्यायाम-साधक, कसरत करनेवाला।

ಅಂಗಹೀನ अंगहीन (सम्) वि· — दे. ಅಂಗ ವಿಕಲ. सं.—जिसकी देह न हो, कामदेव।

ಅಂಗಹೀನತೆ अंगहीनते (सम्) सं.—अंगों की कमी या ऊनता, अंगहीनता।

(1) ಅಂಗಳ अंगळ (क) सं.— मुँह के अंदर का ऊपरी भाग, तालु।

(2) ಅಂಗಳ अंगळ (तद्) सं.—अंगनं (तत्); आँगन, घर के सामने का खुला स्थान, गाँव के चारों ओर का मैदान।

ಅಂಗಳು अंगळु (क) सं.—दे. ಅಂಗಳ (1).

ಅಂಗಾತ अंगात (क) वि.—दे. ಅಂಗತ.

ಅಂಗಾಧಿಪ अंगाधिप (सम्) सं.— दे. ಅಂಗ ರಾಜ.

ಅಂಗಾರ अंगार (सम्) सं. — आग का कण; कोयला; भस्म।

ಅಂಗಾರಕ अंगारक (सम्) सं· — मंगलग्रह, अंगार के समान लाल ग्रह।

ಅಂಗಾರಕವಾರ अंगारकवार (सम्) सं. — मंगलवार।

ಅಂಗಾರಧಾನಿಕೆ अंगारधानिके (सम्) सं.— अंगीठी।

ಅಂಗಾರವಲ್ಲಿ अंगारवल्लि (सम्) सं· — गुंजा, एक लता।

ಅಂಗಾರಾಮ್ಲ ವಾಯು अंगाराम्लवायु (सम्) सं.—लकड़ी, कोयला आदि के जलने के बाद आनेवाला धुआँ।

ಅಂಗಾಲ್ अंगाल्, ಅಂಗಾಲು अंगालु (क) सं.—चरण का निचला भाग, तलुवा।

(1) ಅಂಗಿ अंगि (सम्) सं. — अंगी, शरीर, जिसके अंग हों।

(2) ಅಂಗಿ अंगि (क्) सं.—कुरता, पहनने का कपड़ा।

ಅಂಗಿರಸ अंगिरस (सम्) सं.— एक ऋषि का नाम।

ಅಂಗೀಕರಣ अंगीकरण (सम्) सं.-1. स्वीकृति, मान्यता, ग्रहण 2. वचन देना।

ಅಂಗೀಕರಿಸು अंगीकरिसु (सम्) क्रि· — मान, स्वीकार कर, ग्रहण कर।

ಅಂಗೀಕಾರ अंगीकार (सम्) सं. — स्वीकृति, अंगीकरण।

ಅಂಗೀಕೃತ अंगीकृत (सम्) वि· — स्वीकृत, मान्य, गृहीत।

ಅಂಗು अंगु (क) सं· = ಹಂಗು हंगु—एहसान, कृतज्ञता।

ಅಂಗುಟ अंगुट (तद्) सं. — अंगुष्ठ: (तत्); अंगूठा।

ಅಂಗುಲ अंगुल (सम्) सं. — 1. अंगुली, उंगली 2. अंगूठा 3. उंगलियों के माप की चौड़ाई, 12 अंगुल = 1 इंच 5. चाणक्य ऋषि का नाम।

ಅಂಗುಲಿ अंगुलि (सम्) सं. — 1. अंगुली उँगली 2. अंगूठा 3. हाथी की सूँड का वह अंतिम भाग जो उँगली-जैसा होता है 4. हाथी के कानों में पहनाने का एक आभूषण 5. अंगूठी (मै. प्र.)

ಅಂಗುಲಿಕ್ರಿಯೆ अंगुलिक्रिये (सम्) सं.— उँगली से नोच, कुरेद; नखखनन।

ಅಂಗುಲಿಖನನ अंगुलिखनन (सम्) सं. — उँगली से नोच; नखखनन।

ಅಂಗುಲಿತ್ರಾಣ अंगुलित्राण (सम्) सं. — अंगुली-रक्षक, उँगली की रक्षा के लिए धनुषधारियों द्वारा पहने जाने का कवच जिसे पहनने से उगली को चोट नहीं लगती।

ಅಂಗುಲಿ ದರ್ಶನ अंगुलिदर्शन (सम्) सं. — निर्देश, इशारा।

ಅಂಗುಲಿ ಪ್ರಹರಣ अंगुलिप्रहरण (सम्) सं. —उँगली से मारना, नोचना, इशारा करना आदि।

ಅಂಗುಲಿ ಮುದ್ರೆ अंगुलिमुद्रे (सम्) सं. — 1. उगली का इशारा 2. मुहरवाली अंगूठी या मुंदरी।

ಅಂಗುಲಿ ಮೋಟನ अंगुलिमोटन (सम्) सं.— उंगली मरोड़ने की क्रिया।

ಅಂಗುಲಿ ಸಂದೇಶ अंगुलि संदेश (सम्) सं. — उंगली से इशारा या निर्देश। दे. ಅಂಗುಲಿ ದರ್ಶನ.

ಅಂಗುಲೀಯ अंगुलीय, ಅಂಗುಲೀಯಕ अंगुलीयक (सम्) सं. — अंगूठी। दे. ಅಂಗುಳಿ (मै. प्र.)

ಅಂಗುಷ್ಠ अंगुष्ठ (सम्) सं.— दे. ಅಂಗುಟ. ಅಂಗುಷ್ಠ ಬಾತರೆ ಪರ್ವತವಾದೀತೆ अंगुष्ठ बातरे पर्वतवादीते ?—अंगूठा फूले तो पर्वत होगा क्या? (कह.)

ಅಂಗುಸ अंगुस (तद्) सं.— अंकुशः (तत्)।

ಅಂಗುಳ अंगुळ (क) सं. — दे. ಅಂಗಳ; एक इंच (मै. प्र.)।

ಅಂಗುಳಿ अंगुळि (क) सं.—1. उंगली 2. एक प्रकार का रोग।

ಅಂಗುಳೀಯಕ अंगुळीयक (तद्) सं.— अंगुलीयक (तत्) दे. ಅಂಗುಲೀಯ.

ಅಂಗುಳೆ अंगुळे (क) सं. — दे. ಅಂಗುಳಿ 'अंगुलिय मुळ्' नामक रोग।

ಅಂಗೂರ अंगूर (तद्) सं. — अंगूर (हि.), द्राक्षा, दाख।

ಅಂಗೂಷ अंगूष (सम्) सं. — 1. वेगगामी 2. तीर, बाण 3. न्योला।

ಅಂಗೆಯ್ अंगेय्, ಅಂಗೈ अंगै (क), सं.— हथेली।

ಅಂಗೆಯ್ಸು अंगेय्सु (क) क्रि.— दे. ಅಂಗಯ್ಸು

ಅಂಗೋದ್ಭವ अंगोद्भव (सम्) सं· — देह में उत्पन्न होनेवाला, काम, मदन।

ಅಂಗೋಪಾಂಗ अंगोपांग (सम्) सं. — देह और उसके भाग।

ಅಂಗೋಸ್ತ್ರ अंगोस्त्र (तद्) सं. — अंगवस्त्र (तत्), उत्तरीय।

ಅಂಗೋರ अंगोर (अ. दे.) सं. — एक प्रकार का बकरा (जो एशिया मैदान में रहता है)।

ಅಂಗ್ರಾಣೆ अंग्राणे (क) सं. — 1. निन्दा, दूषण 2. शिकायत। ಅಂಗರಣೆ अंगरणे (मै. प्र.)।

ಅಂಘವಣೆ अंघवणे (क) सं.— इच्छा, कामना, चाह, अपेक्षा ।

ಅಂಘ್ರಿ अंघ्रि (सम्) सं.—1. अंघ्रि, चरण; पाद, 2. चौथा हिस्सा 3. वृक्षों की जड़ ।

ಅಂಘ್ರಿಜ अंघ्रिज (सम्) सं.— अंघ्रि से उत्पन्न, शूद्र ।

ಅಂಘ್ರಿತ್ರಾಣ अंघ्रित्राण (सम्) सं. — चप्पल, जूता (A shoe) ।

ಅಂಘ್ರಿಪ अंघ्रिप (सम्) सं.— अंघ्रि से (जल) पीनेवाला, वृक्ष ।

ಅಂಘ್ರಿಪರ್ಣಿಕೆ अंघ्रिपर्णिके, ಅಂಘ್ರಿವಲ್ಲಿಕೆ अंघ्रिवल्लिके (तद्)— एक वृक्ष (The plant Hedysarum togopodioides).

ಅಂಘ್ರಿವಲಯ अंघ्रिवलय (सम्) सं. — चरण अथवा खुर की परिधि ।

ಅಂಚ अंच (सम्) क्रि. — मोड़ना, उमेठना 2. जाना, हिलना-डुलना, मिलना । उदा. —ರೋಮಾಂಚ रोमांच ।

ಅಂಚಡಿ अंचडि (क) सं. — उत्तरीय, ऊपर ओढ़ने का कपड़ा, दुपट्टा ।

ಅಂಚನ अंचन (सम्) सं. — 1. जाना 2. झुकना, तिरछा होना । उदा.- ಉದಂಚನ उदंचन, ರೋಮಾಂಚನ रोमांचन ।

ಅಂಚಲ अंचल (सम्) सं.— अंचल, आंचल; कपड़े का किनारा या छोर ।

ಅಂಚಿತ अंचित (सम्) वि.— 1. मुड़ा हुआ, झुका हुआ 2. सम्मानित, प्रतिष्ठित 3. सिला हुआ, बुना हुआ 4. स्पष्ट 5. स्वच्छ, 6. चमकदार 7. पृष्ट, पूछा हुआ, प्रार्थित ।

ಅಂಚು अंचु (क) क्रि. — 1. ताक में रहना, अवसर की प्रतीक्षा करना 2. बाँटना— सं.—खपरा, टाइल (Tile) ।

ಅಂಚು अंचु (तद्) सं.— अंशु (तत्)— 1. किनारा, छोर 2. धारा 3. बर्तनों का मुँह 4. सीमा, परिधि ।

ಅಂಚುಬಟ್ಟೆ अंचुबट्टे (क) सं. — लहँगा, घाघरा आदि के किनारे या छोर का रिब्बन-जैसा कपड़ा ।

ಅಂಚೆ अंचे (क) सं.— 1. डाक 2. डाक का मार्ग 3. पत्र— ಅಂಚೆಯ ಮೇಲೆ ಹೋಗುವುದು. अंचेय मेले होगुवुदु – डाक से जाना (To go by Post) । ಅಂಚೆ ಕಾಗದ ಮುಂಚೆ ಬಂದರೆ ಲಂಚ ಯಾಕೆ? अंचे कागद मुंचे बंदरे लंच याके ? — डाक का पत्र पहले ही मिले तो फिर रिश्वत काहे ? (कह.)

ಅಂಚೆ अंचे (तद्) सं— हंस (तत्)— ತುಪ್ಪಳ तुप्पळ—हंस के मुलायम बाल । — ಗಮನೆ गमने—हंसगमना, स्त्री । — ತೇರ तेर— हंसवाहन, ब्रह्मा ।

ಅಂಚೆ ಕಚೇರಿ अंचेकचेरि, ಅಂಚೆಕಟ್ಟೆ अंचेकट्टे (क) सं.— डाक घर, डाक खाना ।

ಅಂಚೆ अंचे (क) अ.—उस तरफ, दूर, बाहर ।

ಅಂಚೆದಾರ अंचेदार (क) सं. — डाकखाने का मुख्याधिकारी (Post Master) ।

ಅಂಚೆಯವ अंचेयव, ಅಂಚೆ ಅವ अंचे अव (क) सं. — डाक ले जानेवाला (A post runner) (मै. प्र.) ।

ಅಂಚೆಯಾಳು अंचेयालु (क) सं.— डाकिया ।

ಅಂಜಕ अंजक (क ?) वि. —स्पष्ट करनेवाला, व्यंजक, भाव आदि का सूचक—नाटकादि में भावाभिव्यंजक ।

ಅಂಜನ अंजन (सम्) सं. — 1. अंजन, काजल, कज्जल 2. सौवीर 3. स्याही 4. अग्नि 5. रात्रि 6. दिग्गज विशेष (पश्चिम अथवा दक्षिण-पश्चिम का दिग्गज) 7. एक प्रकार की घरेलु छिपकली 8. एक वृक्ष (संभवतः अर्जुन वृक्ष) ।

ಅಂಜನಕೇಶಿ अंजनकेशि (सम्) सं. — वनस्पति-सुगंधि विशेष का नाम ।

ಅಂಜನಕ್ರಿಯೆ अंजनक्रिये (सम्) सं. — अंजनक्रिया, लेपन-क्रिया, विलेपन ।

ಅಂಜನಾದ್ರಿ अंजनाद्रि (सम्) सं. — एक पश्चिमी पर्वत; तिरुपति का एक पहाड़ ।

ಅಂಜನಾವತಿ अंजनावति (सम्) सं. — 1. उत्तर-पश्चिम की हथिनी 2. हनुमान जी की माता (मै. प्र.) ।

ಅಂಜನಿ अंजनि (तद्) सं. — काजल की रिक्त नली । (A hollow tube for black collyrium).

ಅಂಜನೆ अंजने, ಅಂಜನಾ अंजना (सम्) सं.— हनुमान जी की माता ।

ಅಂಜಲಿ अंजलि (सम्), अंजुलि (तद्) सं.— 1. अंजलि, जुड़े हुए दोनों हाथ; हथेलियों को जोड़ने से बीच में जो गड्ढा-सा बनता है, उसे अंजलि कहते हैं । 2. इस अंजलि में जितना आवे उतना एक नाप, परिमाण विशेष ।

ಅಂಜಲಿಕಾರಿಕೆ अंजलिकारिके (सम्) सं. — अंजलिकारिका, मिट्टी की गुड़िया ।

ಅಂಜಲಿಪುಟ अंजलिपुट (सम्) सं. — दे. ಅಂಜಲಿ 1.

ಅಂಜಲಿಬಂಧ अंजलिबंध (सम्) सं. — अंजलि सिर लगाकर किया जानेवाला नमस्कार ।

ಅಂಜಸ अंजस (सम्) वि. — ठीक, उचित, सरल, सीधा, सच्चा, ईमानदार । उदा.— ಸಮಂಜಸ समंजस— बहुत ठीक, उचित ।

ಅಂಜಿ अंजि (क) सं. — 1. पीपल; अश्वत्थ 2. रूई ।

ಅಂಜಿಕೆ अंजिके (क) सं.— डर, भय, भीति ।

ಅಂಜಿಸು अंजिसु (क) क्रि.— डरा, भय-भीत कर ।

ಅಂಜೀರ अंजीर (सम्), ಅಂಜೂರ अंजूर (क) सं.— अंजीर, फल विशेष ।

ಅಂಜು अंजु (क) क्रि. — डर जा, भयभीत हो । सं.—डर, भय । ಅಂಜಿದವನ ಮೇಲೆ ಕಪ್ಪೆ ಹಾಕಿದ ಹಾಗೆ अंजिदवन मेले कप्पे हाकिद हागे — डरनेवाले के ऊपर मेंढक डालने के जैसे (कह.) ।

ಅಂಜುಕುಳಿ अंजुकुळि, ಅಂಜುಗುಳಿ अंजुगुळि (क) वि.— धैर्यहीन, डरपोक, भीरु ।

ಅಂಜುಲಿ अंजुलि, ಅಂಜುಳಿ अंजुळि (तद्) सं.—अंजलि (तत्) ।

ಅಂಜುಳಿ अंजुळि (क) सं. — छोटे मुँहवाली लुटिया, जिसमें एक नली लगी रहती है, उसका रंध्र ।

ಅಂಜೆ अंजे (क) सं.—धोती, कपड़ा ।

ಅಂಝಾಟೆ अंझटे, ಅಜ್ಝಟೆ अज्झटे (क) सं.– एक पौधा, The plant Flacourtia cataphracta.

ಅಂಟರಳೆ अंटरळे, ಅಂಟರಳೆಕಾಯಿ अंटरळेकायि (क) सं.— एक प्रकार का कच्चा फल, रीठा।

ಅಂಟರಿಕೆ अंटरिके (क) सं.— एक प्रकार की काँटेदार घास, Acacia intsia willd

ಅಂಟರಿಸು अंटरिसु (क) क्रि. — वाष्प रूप में उड़ना।

ಅಂಟವಾಳ अंटवाळ (क) सं—रीठा।

ಅಂಟು अंटु (क) क्रि. — 1. लग, मिल, हिल-मिल, घुल-मिल 2. आलिंगन कर 3. स्पर्श कर 4. पीछा कर, अनुगमन कर। सं.—1. लगनेवाली रसदार वस्तु, गोंद (Gum), लासा 2. रिश्ता, संबंध 3. संसर्ग 4. अशुद्धि, गंदगी 5. एक स्थान से निकाल कर दूसरे स्थान पर लगाया जानेवाला पौधा अथवा पेड़ की शाखा।— ಅಂಟನಮರ अंटिनमर (क) सं. — एक वृक्ष, Embryopteris glutinifera.— ಅಂಟುಮುಟ್ಟು अंटुमुट्टु (क) सं.— परिवार में किसी की मृत्यु के कारण उत्पन्न अशुद्धि। — ಅಂಟುರೋಗ अंटुरोग (क) सं.—छूत की बीमारी।— ಅಂಟೆಳೆ अंटेळे, ಅಂಟು ಎಳೆ अंटु एळे (क) सं.— बुनाई में लगनेवाले धागे।

ಅಂಟುಕ अंटुक (क) सं. — बीमार अथवा असहाय मनुष्य।

ಅಂಟುಗಲ್ಲು अंटुगल्लु (क) सं. — अयस्कान्त, चुंबुक पत्थर।

ಅಂಟ್ವಾಳ अंट्वाळ (क) सं.— दे. ಅಂಟವಾಳ.

ಅಂಡ अंड (सम्) सं. — 1. अंड, दीर्घ वर्तुलाकार पदार्थ 2. ब्रह्माण्ड 3. कस्तूरी मृग की नाभि 4. शिव का नाम 5. ब्रह्मा, 6. अंडा। – ಆಕಾರ आकार, ಆಕೃತಿ आकृति (सम्) सं.—अंडे के आकार (शकल) का। ಆಶಯ आशय, ಕೋಶ कोश (सम्) सं.— अंडकोष।

ಅಂಡಜ अंडज (सम्) सं. — पक्षी, मछली, सर्प, छिपकली ब्रह्मा। —ಜಾ जा (सम्) सं.— कस्तूरी। — ಧ್ವಜ ध्वज, ತುರಂಗ तुरंग, ಯಾನ यान (सम्) सं.—विष्णु। —ಯಾನೆ याने (सम्) सं.— लक्ष्मी।— ಅಧಿಪ अधिप (सम्) सं.—सर्पराज, गरुड। ಅಧಿಪ ಕುಂಡಲ अधिपकुंडल (सम्) सं. — सर्पराज जिनके कुंडल हैं, शिव।

ಅಂಡಲೆ अंडले (क) क्रि.— 1. दबाना, सताना, तकलीफ़ या कष्ट देना, दुःखाना 2. हेय दृष्टि से देखना 3. पीछा करना, अनुगमन करना 4. बेकाम इधर-उधर फिरना। सं.– तकलीफ़, कष्ट, दुःख, पीडा, बलात्कार

ಅಂಡಿಗೆ अंडिगे (क) सं.— गठरी, बड़ा बोझा।

ಅಂಡಿಸು अंडिसु (क) क्रि.— समीप जा, बैठ, शरण में जा।

ಅಂಡೀರ अंडीर (सम्) सं. — पुरुष, बलवान पुरुष।

ಅಂಡು अंडु (क) सं. — 1. नितंब, पृष्ठ 2. आश्रय, सामीप्य। — ಕೊಳ್ कोळ्, ಕೊಳ್ಳು कोळ्ळु (क) क्रि. — समीप जा, आश्रय में जा।

ಅಂಡು अंडु (तद्) सं.—अंड (तत्)।

ಅಂಡೆ अंडे (क) सं.- 1. सामीप्य 2. साहाय्य 3. किसी वस्तु का भाग 4. एक बड़ा बर्तन—साधारणतया इसका मुँह बड़ा होता है; खाना पकाने का बर्तन। ಅಂಡೆಯ ಬಾಯಿ ಕಟ್ಟಬಹುದು ಮುಂಡೆಯ ಬಾಯಿ ಕಟ್ಟಕೂಡದು अंडेय बायि कट्टबहुदु मुंडेय बायि कट्टकूडदु— बड़े बर्तन का मुँह बंद किया जा सकता है, विधवा का मुँह बंद नहीं किया जा सकता (कह.)।

ಅಂಡೆಯ अंडेय (क) सं.— एक बड़ा बर्तन, ಅಂಡೆ अथवा ಹಂಡೆ.

ಅಂತ अंत (क) अ.— 1. तुलना करते या उपमा देते समय व्या. भा. में इसका प्रयोग होता है। बोलते समय किसी कहावत के अंत में 'ಅಂತ' शब्द का प्रयोग द्रष्टव्य है, यथा—' ಹೊಸ ನೀರು ಬಂದು ಹಳೆ ನೀರು ಕೊಚ್ಚಿಕೊಂಡು ಹೋಯಿತು.' ಅಂತ 'होस नीरु बंदु हळे नीरु कोचिकोंडु होयितु' अंत- नया पानी आकर पुराने पानी को बहा ले गया (कह.)। 2. शब्दों के अंत में लगनेवाला प्रत्यय, जैसे— ಅಗಲವಾದಂತ अगलवादंत—चौड़ा। हिन्दी शब्द 'जैसा' अथवा 'सा' (सी) इस अर्थ का व्यंजक हो सकता है। उदा. — ಅವನಂತ अवनंत — उसके जैसा, ರಾಮನಂತ रामनंत— राम जैसा, ಸೀತೆಯಂತ सीतेयंत— सीता जैसी (या सी) 3. क्रि (संयो.) उदा.— ಅಂತ ಹೇಳಿದರು. अंत हेळिदरु—(उन्होंने) कहा कि ...।

ಅಂತ (सम्) सं.— अंत, मृत्यु, छोर, किनारा, समाप्ति।

ಅಂತ अंत, ಅಂತರ್ अंतर्, ಅಂತಸ್ अंतस्, ಅಂತಃ अंतः (सम्) सं. — बीचोंबीच, अंदर, में।

ಅಂತಃಕರಣ अंतःकरण (सम्) सं. —1. अंतःकरण, मन 2. करुणा, दया 3. प्रेम, प्रीति। — ಮಲಿನೆ मलिने (सम्) सं.— वह स्त्री जिसका अंतःकरण मलिन है।— ಶುದ್ಧ शुद्ध, ಶುದ್ಧಾತ್ಮ शुद्धात्म (सम्) सं.—शुद्ध अंतःकरणवाला।

ಅಂತಃಕಲಹ अंतःकलह (सम्) सं. — अंतःकलह, अंदर का झगड़ा।

ಅಂತಃಪುರ अंतःपुर (सम्) सं. — अंतःपुर, रनिवास।

ಅಂತಃಪ್ರಕ್ಷೇಪಣಿ अंतःप्रक्षेपणि (सम्) सं. — 1. पिचकी, पिचकारी 2. औषधि की पिचकारी (Syringe).

ಅಂತಃಸ್ಥ अंतःस्थ (सम्) सं.—1. मन, जो अंदर हो 2. अंतस्थ वर्ण—य, र, ल, व।

ಅಂತಃಸ್ವೇದ अंतःस्वेद (सम्) सं.—हाथी।

ಅಂತಕ अंतक (सम्) सं.— यम।—ಹರ हर (सम्) सं.— शिव।—ಕಾಂತಕ कांतक (सम्) सं.—शिव।

ಅಂತತೆ अंतते, ಅಂತತ್ವ अंतत्व (सम्) सं. — अंतता, समाप्ति; अंत होने की स्थिति।

ಅಂತಪಾರ अंतपार (सम्) सं. — छोर और पार।

ಅಂತಪ್ಪ अंतप्प (क) वि· — वैसा (सी), उस प्रकार का (की)।

ಅಂತಪ್ರಾಸ अंतप्रास (क) सं— अन्त्यानुप्रास (अलंकार)।

ಅಂತರ अंतर (सम्) सं. — 1. अंदर का, भीतरी 2. समीप 3. प्रिय 4. फ़रक, अंतर, भिन्न।

ಅಂತರಂಗ अंतरंग (सम्) सं·— 1. भीतरी, गूढ़, रहस्य 2. हृदय, मन।

ಅಂತರಾತ್ಮ अंतरात्म (सम्) सं· — मन, जीवात्मा।

ಅಂತರಾಯ अंतराय (सम्) सं· — अड़चन, रुकावट, बाधा, रोक।

ಅಂತರಾಳ अंतराळ (सम्) सं·– अभ्यंतर, मध्य, बीच।

ಅಂತರಿಕ್ಷ अंतरिक्ष (सम्) सं·— स्वर्ग और भूमि के बीच का भाग, तारापथ अथवा गगन।

ಅಂತರಿತ अंतरित (सम्) वि.—1. बीच में गया हुआ, बीच में पड़ा हुआ 2. अंदर घुसा हुआ, छिपा हुआ, ढका हुआ 3. रुद्ध, पृथक किया हुआ 4. लुप्त, नष्ट, गायब 5. छूटा हुआ, चूका हुआ।

ಅಂತರಿಂ अंतरिं (क) अ. — इसलिए, अतः।

ಅಂತರಿಂದ್ರಿಯ अंतरिंद्रिय (सम्) सं.— मन, बुद्धि, अहंकार, चित्त ; भीतरी इंद्रिय।

ಅಂತರಿಸು अंतरिसु (क) क्रि· — 1. दूर हो, पृथक हो, अंतर्धान हो, 2. विलंब कर।

ಅಂತರೀಪ अंतरीप (सम्) सं·— अंतरीप (हि) द्वीप, भूमि का वह टुकड़ा जिसके चारों ओर जल हो।

ಅಂತರೀಯ अंतरीय (सम्) सं· — कुर्त्ता, नीमा, धोती आदि।

ಅಂತರ್ಗತ अंतर्गत (सम्) वि· —1. अंतर्भूत, भीतर गया हुआ 2. विस्मृत, छिपा हुआ, 3. अदृष्ट, गायब।

ಅಂತರ್ಗೃಹ अंतर्गृह (सम्) सं·— भीतरी घर।

ಅಂತರ್ಜಠರ अंतर्जठर (सम्) सं· — पेट।

ಅಂತರ್ದಾಹಕ अंतर्दाहक (सम्) वि· — अंदर या भीतर ही जलानेवाला, मन को पीडा देनेवाला (ली)। सं·— मात्सर्य।

ಅಂತರ್ಧಾನ अंतर्धान (सम्)—अंतर्धान (हि), छिप जाना ,अदृश्य होना, गायब होना।

ಅಂತರ್ಭಾವ अंतर्भाव (सम्) सं·— अंतर्निवेश, सहज प्रवृत्ति, निगूढ़ प्रवृत्ति।

ಅಂತರ್ಭೂತ अंतर्भूत (सम्) सं· — अंतर्भूत· अंतर्गत, भीतर का, मिला हुआ।

ಅಂತರ್ಮುಖ अंतर्मुख (सम्) वि.- 1. ध्यान, में लीन 2. मुँह में जाना।

ಅಂತರ್ಯ अंतर्य (सम्) सं·— भीतर का भाग, गुप्त, रहस्य।

ಅಂತರ್ಯಾಮಿ अंतर्यामी (सम्) सं· — 1. आत्मा 2. परमात्मा 3. एक प्रकार की भीतरी हवा।

ಅಂತರ್ವರ್ತಿ अंतर्वर्ति, ಅಂತರ್ವರ್ತ್ತಿ अंतर्वर्त्ति (सम्) सं·—गर्भिणी स्त्री।

ಅಂತರ್ವಾಸ अंतर्वास, ಅಂತರ್ವಾಸನ अंतर्वासन (सम्) सं.–1. भीतरी घर 2. भीतरी पोशाक।

ಅಂತರ್ಹಿತ अंतर्हित (सम्) वि· — 1. छिपा हुआ, मध्यस्थ 2. पृथक किया हुआ 3. अदृष्ट गायब।

ಅಂತವರಂ अंतवरं (ह· क·) अ.— अंत तक।

ಅಂತವುರ अंतवुर (तद्) — अंतःपुर (तत्), रनिवास।

ಅಂತಸ್ತಾಪ अंनस्ताप (सम्) सं.— 1. निग्रह 2. ईर्ष्या, डाह।

ಅಂತಸ್ತು अंतस्तु (तद्) सं·— अंतःस्थ (तत्) 1. मध्य का, बीचों बीच 2. मकान का खण्ड, मंज़िल (story) 3. योग्यता, श्रेणी, वर्ग, पद, स्तर। उदा·— ಅವನ ಮಾನದ ಅಂತಸ್ತು ಹೆಚ್ಚಿತು. अवन मानद अंतस्तु हेच्चितु— उसके गौरव का स्तर ऊँचा हुआ। (मै· प्र·)।

ಅಂತಸ್ಥ अंतस्थ (सम्) सं· — दे. ಅಂತಃಸ್ಥ, पवित्र विचार।

ಅಂತಹ अंतह, ಅಂತಾ अंता, ಅಂಥ अंथ, ಅಂಥಾ अंथा (क) वि.—वैसा, उस प्रकार, उस प्रकार का ; उस तरह का। दे. ಅಂತಪ್ಪ.

ಅಂತಾನೆ अंताने (क) क्रि· रू.— (ए· व.) कहता है (व्या·भा·)। ಅನುತ್ತಾನೆ अनुत्ताने, ಅನ್ನುತ್ತಾನೆ अन्नुत्ताने (सा· भा.)।

ಅಂತಾರೆ अंतारे (क) क्रि. रू. — (ब.व) कहते हैं (व्या. भा.) ಅನುತ್ತಾರೆ अनुत्तारे, ಅನ್ನುತ್ತಾರೆ अन्नुत्तारे (सा. भा.)।

ಅಂತಾಳೆ अंताळे (क) क्रि·रू. (ए· व.)—कहती है (व्या. भा·)। ಅನುತ್ತಾಳೆ अनुत्ताळे, ಅನ್ನುತ್ತಾಳೆ अन्नुत्ताळे (सा· भा·)।

ಅಂತಿ अंति (क) क्रि. रू.— (तू) कहती है (व्या· भा·)। ಅನುತಿ अनुति, ಅನ್ನುತಿ अन्नुति (सा· भा·)।

ಅಂತಿ अंति (क) सं·— बड़ी बहन। (तमिल शब्द 'अक्षै')।

ಅಂತಿಕ अंतिक (सम्) अ·—समीप।

ಅಂತಿಮ अंतिम (सम्) वि·— अंतिम, आखिरी।

ಅಂತಿಕೆ अंतिके (क) अ· — वैसे, उस प्रकार।

ಅಂತಿಕೆ अंतिके (क) सं·— 1. चूल्हा 2. बड़ी बहन दे. ಅಂತಿ.

ಅಂತಿಂತು अंतिंतु, ಅಂತು अंतु (क) अ·— दे. ಅಂತಹ.

ಅಂತು अंतु (क) वि· — सारा, पूरा, कुल। क्रि· रू. —उसने कहा It said (व्या. भा·)। ಅಂದಿತು. (सा· भा·)।

ಅಂತುಟು अंतुटु (क) वि· — उतना। अ·— वैसा, उस प्रकार।

ಅಂತೆ अंते (क) क्रि· रू·—कहा जाता है।

ಅಂತೆವೊಲ್ अंतेवोल, ಅಂತೆವೊಲ್ अंतेवोल् (क) अ·—वैसा, उस प्रकार।

ಅಂತೇವಾಸಿ अंतेवासि (सम्) सं· — 1. शिष्य 2. चाण्डाल।

ಅಂತ್ಯ अंत्य (सम्) वि· — अंतिम, नीचा। सं·—मृत्यु।

ಅಂತ್ಯಜ अंत्यज (सम्) सं· — चांडाल, हरिजन।

ಅಂತ್ರ अंत्र (सम्) सं·— अंतड़ी।

ಅಂತ್ರ अंत्र (तद्)—अंतर (तत्)। उदा· — ದೇಶಾಂತರ देशांतर।

ಅಂತ್ರಿ अंत्रि (क) सं— एक पौधा (Ipomea pes caprae Roth or convolvulus argenteus.)

ಅಂದ अंद (क) सं· — सौंदर्य, रूप। —ಆಗು गुरु (मुह.)— सुन्दर हो; अच्छा हो। —ಗಾರ गार—सुन्दर पुरुष। — ಗಾರ್ತಿ गार्ति – सुन्दरी।

ಅಂದಣ अंदण, ಅಂದಳ अंदळ (क) सं· — पालकी।

ಅಂದಿಗೆ अंदिगे, ಅಂದುಗೆ अंदुगे (क) सं·— 1. जंज़ीर 2. पायल, नूपुर, घुंघुरू। अंदु (तत्)।

ಅಂದುಕ अंदुक (सम्) सं·— पायल, नूपुर।

ಅಂಧ अंध (सम्) सं.— 1. अंधा 2. अंधकार 3. जल 4. मूर्ख। — ಪರಂಪರೆ परंपरे (सम्) सं·—अंध-परंपरा, अंधानुकरण, मूढ़-विश्वास।

ಅಂಧಕ अंधकः (सम्) सं·— 1. अंधा 2. एक राक्षस का नाम। — ಜಿತ जित (सम) सं·— शिव।

ಅಂಧಕಾರ अंधकार (सम्) सं· — अंधकार, रात्रि।

ಅಂಧಕಾರಾತಿ अंधकाराति (सम्) सं·— शिव।

ಅಂಧತಮಸ अंधतमस (सम्) सं— अत्यधिक अंधकार।

ಅಂಧಸ್ अंधस् (सम्) सं·–1. अंधा 2. भोजन 3. उबाला गया चावल।

ಅಂಧು अंधु (सम्) सं·— कुआ, कूप।

ಅಂಧ್ರ अंध्र (सम्) सं. — 1. आंध्र प्रदेश 2. तेलुगु भाषी।

ಅಂಪಕ अंपक (क) सं· — 1. बिदाई, बंधु-मित्रों की विदाई का समारोह 2. भेजना, प्रेषित करना। (तेलुगु — ಅಂಪು अंपु, ಪಂಪು पंपु (क्रि.) — भेज; तमिल — ಅನುಪ್ಪು अनुप्पु (क्रि.)—भेज)।

ಅಂಬ अंब (सम्) सं·—1. पिता 2. आँख। (क) अ· — कहा जानेवाला 'ಎಂಬ ऐंब' भी इसी अर्थ का द्यौतक है।

ಅಂಬಕ अंबक (सम्) सं· —1. आँख 2. पिता 3. ताम्र 4. संख्या '2'।

ಅಂಬಕಳ अंबकळ, ಅಂಬಲಿ अंबलि ಅಂಬಿಲಿ अंबिलि, ಅಂಬುಲಿ अंबुलि (क) सं·—छाछ या मट्ठे में मिलाया गया अनाज का आटा जो आहार के रूप में पिया जाता है।

ಅಂಬಗ अंबग, ಅಂಬಿಗ अंबिग, ಅಂಬುಗ अंबुग (क ?) सं· — मल्लाह· कर्णधार, नाविक।

ಅಂಬಟ अंबट (तद्) सं· — अंबष्ठ (तत्) नाई। [ನಾವಿದ नाविद् (क) और ಅಂಬಟ್ಟನ್ अंबट्टन् (तमिल) ]

ಅಂಬಟೆ अंबट, ಅंಬಟೆ अंबटे (तद्) सं·— आम्रातः (तत्), आमड़ा।

ಅಂಬರ अंबर (सम्) सं· — 1. कपड़ा, वस्त्र 2. गगन· आकाश, नभ, वातावरण 3. शून्य '0' का चिह्न 4. कपास, रूई 5. एक प्रकार की सुगंधि 6. अभ्रक।— ಚರ चर (सम्) सं·— गगनचर· पक्षी, देवता। — ಮಣಿ मणि (सम्) सं.—सूर्य।

ಅಂಬರೀಷ अंबरीष (सम्) सं. — 1. सूर्य 2· सूर्यवंश का राजा अंबरीष 3. कढ़ाई 4. नरकों में एक 5. शिव, विष्णु 6. युद्ध लड़ाई।

ಅಂಬಲ अंबल (क) सं.— सार्वजनिक स्थान, बड़ा आंगन जहाँ आम जनता एकत्रित होकर ग्राम संबंधी वार्तालाप करती है।

ಅಂಬಷ್ಠ अंबष्ठ (सम्) सं· — 1. ब्राह्मण पिता और वैश्य माता का पुत्र 2. वैद्य 3. नाई। दे· ಅಂಬಟ.

ಅಂಬಷ್ಠೆ अंबष्ठे (सम्) सं·— जुही, पाठा, पहाड़मूल, चुका, आमड़ा आदि पौधों का नाम।

ಅಂಬಾ अंबा (सम्) सं.— 1. माता 2. दुर्गा 3. काशी राजा की कन्या 4. गाय का रंभाना (ಅಂಹಾ अंहा, ಅಂಬೇ अंबे, ಅಂಬ್ಯಾ अंब्या शब्द भी इसी अर्थ के सूचक हैं)।

ಅಂಬಾಕಾಂತ अंबाकांत (सम्) सं·—दुर्गा· के पति, शिव।

ಅಂಬಾಡೆ अंबाडे (तद्)— दे· ಅಂಬಟ.

ಅಂಬಾಪತಿ अंबापति, ಅಂಬಾರಮಣ अंबारमण (सम्) सं.— उमापति, शिव।

ಅಂಬಾರಿ अंबारि (क) सं. — हौदा, हाथी पर बांधा जानेवाला आसन।

ಅಂಬಾರೆ अंबारे (क) सं.—एक प्रकार का कीड़ा जो सूखी लकड़ी में होता है।

ಅಂಬಾವರ अंबावर (सम्) सं·— उमापति।

ಅಂಬಿ अंबि (क) सं.—नाव। —ಗ ग (क) सं·—मल्लाह, नाविक।

ಅಂಬಿಗಾಱ अंबिगाऱ (क) सं. — नाविक, कर्णधार।

ಅಂಬಿಲ अंबिल (तद्) सं· — दे· ಅಂಬಕಳ, अम्ल (तत्)।

ಅಂಬು अंबु (सम्) सं.—1. जल 2. बाण, शर 3. सूखना, शोषण।— ಚರ चर (सम्) वि.— जल में रहनेवाले जीवजंतु। —ವಾಹ वाह (सम्) सं·—मेघ, बादल।

ಅಂಬುಗಾರ अंबुगार (क) सं. — धनुर्धारी शिकारी, किरात।

ಅಂಬುಜ अंबुज (सम्) सं· — कमल, जल में उत्पन्न। —ಭವ भव (सम्) सं. — ब्रह्मा। — ಮಿತ್ರ मित्र, ಸಖ सख (सम्) सं.— सूर्य।

ಅಂಬುಜಾನನೆ अंबुजानने (सम्) सं. — कमलनेत्रा स्त्री।

ಅಂಬುಜಾಂಬಕ अंबुजांबक, ಅಂಬುಜಾಯತಾಕ್ಷ अंबुजायताक्ष (सम्) सं· — कमल जैसे नेत्र वाले, विष्णु।

ಅಂಬುಜಾಸನ अंबुजासन (सम्) सं.— कमलासन, ब्रह्मा।

ಅಂಬುಜೋದ್ಭವ अंबुजोद्भव (स) सं.— ब्रह्मा।

ಅಂಬುದ अंबुद (सम) सं. — जल देनेवाला, मेघ, बादल। —ಫಲ फल (सम्) सं.— ओले।

ಅಂಬುಧರ अंबुधर (सम्)—बादल, मेघ।

ಅಂಬುಧಿ अंबुधि, ಅಂಬುನಿಧಿ अंबुनिधि (सम्) सं·—जल-समूह, समुद्र।

ಅಂಬುರುಹ अंबुरुह (सम्) सं· — जल में उत्पन्न, कमल । — ಆಸನ आसन, ಪೀಠ पीठ, ಗರ್ಭ गर्भ (सम्) सं·—ब्रह्मा ।

ಅಂಬುರುಹಗರ್ಭಾಂಡ अंबुरुहगर्भांड (सम्) सं·—जगत् , ब्रह्माण्ड ।

ಅಂಬುರುಹನಯನೆ अंबुरुहनयने (सम्) सं·—कमलनेत्रा स्त्री ।

ಅಂಬುವಾಹ अंबुवाह (सम्) सं·—बादल ।

ಅಂಬುವೇತಸ अंबुवेतस (सम्) सं·—एक प्रकार का रत्न ।

ಅಂಬುವೀಡು अंबुवीडु (क्) सं.- (ಅಂಬು + ಬೀಡು)—तरकस, बाण-कोश ।

ಅಂಬೆ अंबे, ಅಂಬಾ अंबा (सम्) सं. — 1. माता 2. पार्वती 3. नानी ।

ಅಂಬೆಕಾಲು अंबेकालु, ಅಂಬೆಗಾಲು अंबेगालु (व) सं·—(बच्चों का) घुटनों के बल चलना, घुटुरुवन ।

ಅಂಬೇರು अंबेरु (क) सं.— बाणाघात से उत्पन्न घाव, चोट ।

ಅಂಭ अंभ, ಅಂಭಸ್ अंभस् (सम्) सं·—पानी, जल ।

ಅಂಭೋಜ अंभोज, ಅಂಭೋಜಾತ अंभोजात, ಅಂಭೋಜನಿ अंभोजनि, ಅಂಭೋರುಹ अंभोरुह (सम्) सं·—जल में उत्पन्न, कमल ।

ಅಂಭೋಜನೇತ್ರೆ अंभोजनेत्रे, ಅಂಭೋಜಲೋಚನ अंभोजलोचन (सम्) सं·—कमल के समान नेत्रवाले, विष्णु ।— ಸಂಭವ संभव (सम्) सं·—ब्रह्मा ।

ಅಂಭೋದ अंभोद (सम्) सं·- जल देनेवाला, मेघ, बादल ।

ಅಂಭೋಧಿ अंभोधि, ಅಂಭೋನಿಧಿ अंभोनिधि, (सम्) सं·—समुद्र ।

ಅಂಭೋಭೃತ್ अंभोभृत (सम्) सं· — जलधर, बादल ।

ಅಂಭೋರಾಶಿ अंभोराशि (सम्) सं·— जल की राशि, समुद्र ।

ಅಂಶ್ अंश् (सम्) क्रि·— बाँट, विभक्त कर ।

ಅಂಶ अंश (सम्) सं·— 1. भाग, हिस्सा, टुकड़ा 2. गणित का एक संकेत 'भाग' 3. अक्षांश, रेखांश भाग । — ಅವತರಣ अवतरण, ಅವತಾರ अवतार (सम्) सं·—दैवी-शक्ति के एक भाग से युक्त (अवतार) पुरुष ।— ಭಾಕ್ भाक्, ಹರ हर, ಹಾರಿ हारि (सम्) सं·— उत्तराधिकारी, वारिस ।

ಅಂಶಕ अंशक (सम्) सं.— 1. जिसका भाग या हिस्सा हो, हिस्सेदार 2. हिस्सा, भाग, टुकड़ा 3. सौरमान का एक दिन ।

ಅಂಶಮಾಪಕ अंशमापक (सम्) सं·— द्रव पदार्थों को मापने का एक साधन, एक उपकरण ।

ಅಂಶಾಂಶ अंशांश (सम्) सं·— अंश का अंश, हिस्से का हिस्सा ।

ಅಂಶಿ अंशि (सम्) सं.— जिसका अंश हो, अंशी, भागी ।

ಅಂಶು अंशु (सम्) सं·—1. किरण, रश्मि, प्रकाश की रेखा 2. कांति, छवि, चमक, दमक 3. बिंदु, छोर 4. अत्यंत छोटा भाग 5. गहना, आभरण, अलंकार, पोशाक ।—— ಚಂಡ चंड (सम्) सं·—सूर्य, सूरज ।— ಶೀತ शीत (सम्) सं·— चंद्रमा ।— ಜಾಲ जाल, ಧರ धर, ಪತಿ पति, ಮಾಲಿ मालि (सम्) सं·— सूरज, सूर्य ।— ಪಟ್ಟ पट्ट (सम्) सं·—एक प्रकार का रेशमी वस्त्र ।— ಮಾಲೆ माले (सम्) सं.— प्रभावली, तेजोमंडल ।

ಅಂಶುಕ अंशुक (सम्) सं· — 1. ललित वस्त्र (fine cloth), महीन कपड़ा, मलमल, रेशमी वस्त्र 2. प्रकाश की मृदु रश्मि ।

ಅಂಶುಮತ್ अंशुमत्, ಅಂಶುಮಂತ अंशुमंत (सम्) वि.—1. चमकदार, कांतियुक्त, तेजस्वी 2. तेज, नोकदार । सं·—सूर्यवंश के राजा दिलीप के पिता का नाम ।

ಅಂಶುಮತಿ अंशुमति (सम्) सं·— यमुना ।

ಅಂಶುಮತ್ಫಲಾ अंशुमत्फला (सम्) सं·—केले का पेड़ । — ಫಲ फल (सम् ) सं·—केला (फल) ।

ಅಂಶುಲ अंशुल (सम्) वि. — चमकदार, प्रकाशमान, तेजस्वी । सं·— चाणक्य का नाम ।

ಅಂಸ अंस (सम्) सं. — 1. कंधा, भुजा 2. टुकड़ा, भाग, हिस्सा । क्रि.— टुकड़ा कर । —ಕೂಟ कूट (सम्) सं.— साँड के कंधों के बीच का ऊपर को उठा हुआ भाग, कूबड, कुब्ब ।— ತ್ರ त्र (सम्) सं·— कंधों का कवच विशेष । — ಫಲಕ फलक (सम्) सं·—मेरुदंड का ऊपरी भाग ।- ಭಾರಿ भारि, ಭಾರಕ भारक (सम्) वि. — कंधे पर बोझा उठानेवाला ।

ಅಂಸಲ अंसल (सम्) वि. — मजबूत कंधोंवाला, बलवान ।

ಅಂಹ अंह, ಅಂಹಸ್ अंहस् (सम्) क्रि· — 1. जाना, समीप जाना 2. आरंभ करना 3. भेजना 4. बोलना 5. स्पर्श करना 6. चमकना । सं·— पाप, ताप, कष्ट, चिंता ।

ಅಂಹತಿ अंहति (सम्) सं·— 1. भेंट, उपहार, दान, खैरात 2. रोग, बीमारी ।

ಅಂಹಿತಿ अंहिति (सम) सं·— दे. ಅಂಹತಿ.

ಅಃ अः, ಅಹ್ अह् (क) अ.—विसर्ग अक्षर; आश्चर्य-आनंद सूचक अव्यय ।

ಅಕ್ अक् (क) क्रि.— 'ಅಗು अगु' 'हो' क्रिया का रूप जिसके साथ भविष्यत् काल में ಕು कु और ಕುಂ कुं प्रत्यय लगते हैं, जैसे—ಅಕ್ + ಕು = ಅಕ್ಕು (अक्कु), ಅಕ್ + ಕುಂ = ಅಕ್ಕುಂ (अक्कुं) ; तथा आज्ञार्थ (Imperative) में 'ಕೆ' के प्रत्यय लगता है, जैसे—ಅಕ್ + ಕೆ = ಅಕ್ಕೆ (अक्के) ।

ಅಕ अक (सम) सं.— 1. हर्ष का अभाव, दुख, पीडा, कष्ट, 2. पाप ।

ಅಕ अक (क) वि· बो. — 1. अरे ! देखो ! अन्य शब्द— ಅಕಕ अकक, ಅಕಲಾ अकला, ಅಕೋ अको, ಅಲೆ अले । 2. 'अर्क' का तद्भव । 3. कृत-तद्धित प्रत्यय ।

ಅಕ अक (सम्) सं. — कृत-तद्धित प्रत्यय । उदा· — ಬೋಧ बोध + ಅಕ अक = ಬೋಧಕ बोधक ।

ಅಕಚ अकच (सम्) वि. — 1. गंजा, जिसके सिर पर बाल न हों । 2. केतु का नाम ।

ಅಕಚ್ಚೆ अकच्चे (तद्) सं.— अगस्ति (तत्). एक वृक्ष Grandiflora poir.

ಅಕಟ अकट, ಅಕ್ಕಟ अक्कट (क) वि. बो.— हाय! हाय! हा! हा!

ಅಕಂಟಕ अकंटक (सम्) वि. — कंटक रहित, जिसमें काँटा न हो, निर्विघ्न, बिना खतरे के, ईर्ष्या रहित।

ಅಕರ अकर (सम्) वि. – 1. कर हीन, जिसका हाथ न हो, कटा हुआ 2. बेकार, बेकाम, कार्य से विरत 3. कर (tax) से रहित।

ಅಕರಣ अकरण (सम्) सं.—बेकारी, काम न करना 2. अवयवहीनता।

ಅಕರ್ತವ್ಯ अकर्तव्य (सम्) सं. — 1. वह कार्य जो नहीं करना चाहिए, अनुचित या बुरा काम 2. जुर्म, अपराध।

ಅಕರ್ಮ अकर्म (सम्) वि. — 1. जिसके पास करने के लिए कुछ काम न हो, सुस्त 2. अयोग्य 3. पतित, दुष्ट। सं.— 1. अपराध, बुरा काम, अनुचित कार्य। ಕ क —अकर्मक क्रिया। ಕರ್ಮಿ कर्मि (सम्) वि.— क्रिया से रहित, अनुचित काम करनेवाला। —ಭೋಗ भोग (सम्) सं.— निष्काम कर्म।

ಅಕಲ अकल (सम्) वि. — पूरा, सारा, संपूर्ण। सं.— 1. समुद्र का जल-समूह 2. दैवी शक्ति।

ಅಕಲ್ಕ अकल्क (सम्) वि. — शुद्ध, पवित्र।— ಲ್ಕಾ ल्का (सम्) सं. — चंद्रिका, चाँदनी।

ಅಕಲಂಕ अकलंक (सम्) वि. — दोष रहित, कलंक रहित, विशुद्ध, पवित्र।

ಅಕಲತ್ರ अकलत्र (सम्) वि. — जिसकी पत्नी न हो, विधुर, अविवाहित।

ಅಕಲ್ಪ अकल्प (सम्) वि.– अनियंत्रित, अशक्त, अतुलनीय।

ಅಕಲ್ಮಷ अकल्मष (सम्) वि. – कल्मष रहित दोष रहित, शुद्ध।

ಅಕಲ್ಪಿತ अकल्पित (सम्) वि. — हठात्, सहसा, अकस्मात् उत्पन्न; स्वाभाविक।

ಅಕಲ್ಯ अकल्य (सम्) वि.— अस्वस्थ, बीमार।

ಅಕಸ್ಮಾತ್ अकस्मात् (सम्) वि.– संयोगवश, आकस्मिक, सहसा, तत्क्षण, हठात्, दैव योग से, आप से आप, अकारण।

ಅಕಳಂಕ अकळंक (तद्) वि. — अकलंक (तत्) दे. ಅಕಲಂಕ.

ಅಕಾಂಡ अकांड (सम्) वि. — 1. औचक, सहसा, इत्तफ़ाकिया। 2. जिसमें डाली या शाखा न हो।—ತಾಂಡವ तांडव (सम्) सं.– असंबद्ध आचरण, अर्थहीन कार्य, असमय का बखेड़ा।

ಅಕಾರಣ अकारण (सम्) वि.— कारण रहित, जिसका कारण ज्ञात न हो, बेकार, व्यर्थ।

ಅಕಾರ್ಯ अकार्य (सम्) वि.—अनुचित। सं.— बुरा काम। ಕಾರಿ कारि (सम्) वि.—बुरा काम करनेवाला।

ಅಕಾಲ अकाल (सम्) वि. — 1. अनुपयुक्त समय, अनवसर, कुसमय 2. कच्चा।— ಫಲ फल (सम्) सं.— असमय में मिलनेवाला फल। ಮರಣ मरण (सम्) सं.— असमय में मृत्यु।— ವೃಷ್ಟಿ (सम्) सं.— असमय में आनेवाली वर्षा।

ಅಕಿಂಚನ अकिंचन (सम्) सं.— जिसके पास कुछ न हो, निपट निर्धन, दरिद्र, कंगाल, ग़रीब।

ಅಕಿಂಚಿತ್ಕರ अकिंचित्कर (सम्) वि. — 1. असमर्थ, अशक्त 2. तुच्छ।

ಅಕುಟಿಲ अकुटिल (सम्) वि.—जो कुटिल या वक्र न हो, सीधा, सरल, ईमानदार, कपट रहित।

ಅಕುತಃ अकुतः (सम्) क्रि.वि.– जो कहीं से न हो।—ಭಯ भय (सम्) वि. — जिसको कहीं से भय न हो, निर्भीक।

ಅಕುಪ್ಯ अकुप्य (सम्) सं.- 1. सुवर्ण, सोना 2. चाँदी 3. कम कीमती धातु नहीं।

ಅಕುಶಲ अकुशल (सम्) सं.— 1. मूर्ख, मूढ, अनाड़ी 2. अशुभ, अभागा।

ಅಕೂಪಾರ अकूपार (सम्) सं.— 1. कछुआ 2. भूमि को ढोनेवाला कूर्मराज 3. सूर्य 4. समुद्र।

ಅಕೃತ अकृत (सम्) वि.— 1. जो न किया गया हो, जो ठीक-ठीक न किया गया हो, जिसके करने में भूल की गई हो 2. अपूर्ण अधूरा 3. अपक्व, कच्चा, जो तैयार न हो 4. स्वाभाविक 5. सच्चा।— ಅರ್ಥ अर्थ (सम्) वि.— असफल, अनुत्तीर्ण।— ಆತ್ಮನ आत्मन (सम्) वि.—मूर्ख, मूढ, बुद्धिहीन।—ಕ क (सम्) वि.—सहज, स्वाभाविक, सच्चा।—ಜ್ಞ ज्ञ (सम्) वि.— जो कृतज्ञ न हो, कृतघ्न।

ಅಕೃತ್ಯ अकृत्य (सम्) सं.— 1. बुरा काम, 2. अपराध।

ಅಕೃತ್ರಿಮ अकृत्रिम (सम्) वि. – 1. जो कृतिम न हो, स्वाभाविक 2. जो धोखे का न हो, सच्चा।

ಅಕೃಷ್ಟ अकृष्ट (सम्) वि.—अनजुती हुई, जो न जोती गई हो।— ಪಚ್ಯ पच्य, ರೋಹಿ रोहि (सम्) सं.—जो अनजुती ज़मीन में उत्पन्न हुआ हो।

ಅಕ್ಕ अक्क, —ಕ್ಕಾ क्का (सम्) सं.—माता। (क) सं.—बड़ी बहन।

ಅಕ್ಕಜ अक्कज (क) सं. — 1. आश्चर्य, विस्मय 2. आश्चर्यकर पदार्थ 3. मात्सर्य, असंतोष।

ಅಕ್ಕಡಿ अक्कडि (क) सं.—1. दो मुख्य उपज प्राप्त करने के लिए बीच में खींची गई हल की रेखा 2. तंगी, संकट 3. नाप-तोल में धोखेबाज़ी 4. बोली की ठगाई 5. मूँग, उड़द, अरहर आदि अनाज (pulses).

ಅಕ್ಕಡೆ अक्कड़े (क) सं.—दे. ಅಕ್ಕಡಿ.

ಅಕ್ಕದಾಮ अक्कदाम (तद्) सं. — अक्षदाम (तत्)। जपमाला, अक्षमाला।

ಅಕ್ಕರ अक्कर (तद्) सं.— 1. अक्षर (तत्)। 2. प्रेम, प्रीति।—ತೆ ते (क) सं.— प्रीति, अक्षरत्व।

ಅಕ್ಕರಿಕೆ अक्करिके (क) सं.— 1. प्रीति, प्रेम 2. एक वनस्पति।

ಅಕ್ಕರಿಗ अक्करिग (क) सं. — अक्षरों को जाननेवाला, पंडित, विद्वान।— ಬೆಳ್ಳ बेळ्ळ (क) सं.—मूर्ख।

ಅಕ್ಕರ अक्कर, ಅಕ್ಕರತೆ अक्करते, ಅಕ್ಕರಿಕೆ अक्करिके, ಅಕ್ಕರು अक्करु, ಅಕ್ಕರೆ अक्करे (क) सं.—प्रेम, प्रीति, स्नेह। उदा.— ಅವರು ನಿನ್ನನ್ನು ಹೇಗೆ ಅಕ್ಕರತೆಯಿಂದ ನೋಡುತ್ತಾರೆ. अवरु निन्नन्नु हेगे अक्करते-यिंद नोडुत्तारे— वे तुमको कैसे (कितने) प्रेम से देखते हैं।

ಅಕ್ಕರ್ತೆ अक्कर्ते (क) सं.— प्रीति, प्रेम (मै. प्र.)।

ಅಕ್ಕಲ अक्कल, ಅಕ್ಕಲಕರೆ अक्कलकरे (क) सं.—एक पौधा (The plant Anthemis pyrethrum.

ಅಕ್ಕಸ अक्कस (क) स.— 1. अनुराग, प्रेम दे. ಅಕ್ಕರ. 2. ईर्ष्या, मात्सर्य।

ಅಕ್ಕಸಗಾರ अक्कसगार (क) वि.- प्रेम करने-वाला।

ಅಕ್ಕಸಗಾರಳು अक्कसगारळु (क) वि.—प्रेम करनेवाली।

ಅಕ್ಕಸಾಲ अक्कसाल, ಅಕ್ಕಸಾಲೆ अक्कसाले, ಅಕ್ಕಸಾಲಿಗ अक्कसालिग, ಅಕಸಾಲಿಗ अकसालिग (क) सं.—सोनार, सुनार।

ಅಕ್ಕಸಾಲಗಿತ್ತಿ अक्कसालगित्ति, ಅಕ್ಕಸಾಲಿತಿ अक्कसालिति (क) सं.— सुनारिन, सुनार जाति की स्त्री।

ಅಕ್ಕಳಿಕೆ अक्कळिके (क) सं.— दूसरों को हँसाने के लिए उनके शरीर पर उंगली फेरना, कचोटनी काटना।

ಅಕ್ಕಳಿಸು अक्कळिसु (क) क्रि.—1. जंभाई लेना 2. भूख के कारण पेट के अंदर अंतडी का सिमटना 3. दूसरों को हँसाने के लिए उनके शरीर पर उंगली फेरना (Tickling).

ಅಕ್ಕಳೆ अक्कळे (क) सं.— एक कीड़ा (Cockroach) (द. क.)।

ಅಕ್ಕಾಜೀ अक्काजी (क) सं.- जैन सन्यासिनी।

ಅಕ್ಕಾಡು अक्काडु (क) क्रि.—1. बहना, बर्तन से पानी आदि का बाहर आना, धारा 2. कांतिहीन होना, शक्तिहीन होना।

ಅಕ್ಕಾರು अक्कारु, ಅಕ್ಕಾರು अक्कारु (क) क्रि.— रोने के कारण गला सूखना।

ಅಕ್ಕಿ अक्कि (क) सं. — 1. चावल, तंडुल 2. चावल जैसे अन्य अनाज। —ಕಚ್ಚು कच्चु (क) सं—चावल को साफ़ किया हुआ अथवा उबालकर निकाला गया पानी, माँड।

ಅಕ್ಕಿ अक्कि (क) सं.—चिड़िया, पक्षी (ग्रा.)

ಅಕ್ಕಿ अक्कि (तद्) सं. — अक्षि (तत्), दृष्टि की शक्ति, बीनाई।

ಅಕ್ಕಿರ अक्किर (तद्) सं.—अक्षर (तत्)।

ಅಕ್ಕಿಸು अक्किसु (क) क्रि.— पिघला, पचा, हजम कर।

ಅಕ್ಕು अक्कु (क) अ. क्रि. — होना। क्रि.— वश में कर, नियंत्रण में रख 2. पकड़, आलिंगन कर 3. ठीक प्रकार से पचा, हजम कर।— ಆಡು आडु (क) क्रि.— कांति – बलहीन हो। 4. प्राचीन कन्नड में 'ಅಕ್ಕುಂ अक्कुं' संशयार्थ में प्रयुक्त होता है, जैसे—ಬಂದನಕ್ಕು बंदनक्कु— आया हो। 5. प्र.—होगा, होता है आदि ಆಗು आगु धातु से।

ಅಕ್ಕುಡ अक्कुड (क) सं. — उत्साही, बलवान, सत्वशाली पुरुष 2. विश्वासपात्र 3. उतावला मनुष्य।

ಅಕ್ಕುಡಿಸು अक्कुडिसु (क) क्रि. —1. जंभाई ले, संकोच कर 2. छोटा होना, निम्न होना, क्षय होना।

ಅಕ್ಕುಳಿಸು अक्कुळिसु (क) क्रि. — 1. दे. ಅಕ್ಕಳಿಸು 2. पीछे हट, भीत हो, संकोच कर।

ಅಕ್ಕುರಳಿ अक्कुरळि (क) सं.— डर, भय।

ಅಕ್ಕೆ अक्के (क) अ.— जी हाँ, हाँ। सं.— विलाप, रुलाई, क्रंदन।

ಅಕ್ತ अक्त (सम्) वि.— 1. रंग लगा हुआ, लेपन किया हुआ 2. तैलादि की मालिश किया हुआ 3. जोड़ा हुआ 4. गया हुआ 5. बाहर तक फैला हुआ।

ಅಕ್ರಮ अक्रम (सम्) वि.— गड़बड़, अंडबंड। सं.–1. अनियमितता, अव्यवस्था, औचित्य-भंग 2. अन्याय 3. एक अलंकार, एक प्रकार का वाक्य-दोष।

ಅಕ್ರೂರ अक्रूर (सम्) वि.— जो क्रूर या कठोर न हो, सौम्य। सं.— एक यादव का नाम, जो श्रीकृष्ण के चाचा और हितैषी थे।

ಅಕ್ರೋಟ अक्रोट, ಅಕ್ರೋಟೆ अक्रोटे, ಅಕ್ರೋಡ अक्रोड, ಅಕ್ರೋಡು अक्रोडु, ಅಕ್ರೋಡೆ अक्रोड़े (तद्) सं.—अक्षोटः (तत्), अखरोट (हि) Aleurites triloba.

ಅಕ್ರೋಧ अक्रोध (सम्) सं — क्रोधराहित्य, शांति।

ಅಕ್ಲೀಬ अक्लीब (सम्) सं.—जो क्लीब न हो, पौरुष युक्त मनुष्य, पुरुष।

ಅಕ್ಲೇಶ अक्लेश (सम्) वि.— 1. दुःख रहित, ताप रहित, पीडा रहित। 2. विघ्न-विनाश, पीडा-निवारण।

ಅಕ್ಷ अक्ष (सम्) सं. — 1. धुरी 2. गाड़ी, छकड़ा 3. पहिया 4. तराजू की डांडी 5. अक्षरेखा, एक कल्पित स्थिर रेखा जो पृथिवी के भीतरी केंद्र से होती हुई उसके आर-पार दोनों ध्रुवों पर निकली है और जिसपर पृथिवी घूमती हुई मानी जाती है, गर्भसूत्र 6. चौंसर, चौंसर का पाँसा 7. रुद्राक्ष 8. तौल विशेष जो 16 माशे की होती है जिसे कर्ष भी कहते हैं 9. बहेड़ा 10. सर्प 11. गरुड 12. आत्मा 13. ज्ञान 14. मुकद्दमा, व्यवहार, मामला 15 जन्मान्ध 16. सैंधव (लवण)–ಆವಳಿ आवळि (सम्) सं.— जपमाला।–ಕ್ರೀಡಾ क्रीडा (सम्) सं.— जुआ। ಕುಶಲ कुशल, ಧೂರ್ತ धूर्त, ಶೌಂಡ शौंड, ಜ್ಞ ज्ञ (सम्) वि.— जुआ खेलने में प्रवीण।— ದರ್ಶಕ दर्शक (सम्) सं.— जुए का निर्णायक, न्यायाधीश।–ಪಾದ पाद (सम्) सं.– गौतम ऋषि का नाम। — ದಾಮ दाम, ಮಾಲಾ माला, ಸೂತ್ರ सूत्र (सम्) सं.— जपमाला, रुद्राक्षमाला।–ಹೃದಯ हृदय (सम्) –सं. जुए के खेल में पूर्ण निपुणता।

ಅಕ್ಷಣಿಕ अक्षणिक (सम्) वि.— स्थिर, दृढ, जो क्षणिक न हो।

ಅಕ್ಷತ अक्षत (सम्), ಅಕ್ಷತೆ अक्षते, ಅಕ್ಷಂತೆ अक्षंते, ಅಚ್ಚತೆ अचते, ಅಚ್ಚಂತೆ अचंते (तद्) सं. —1. बिना टूटे चावल जो पूजा के काम में आते हैं 2. बिना टूटा, साजा3. पुरुष के संपर्क से दूर (स्त्री)। — ಆರೋಪಣ आरोपण (सम्) सं. — जिनको आशीर्वाद दिया जाता है, उनके सिर पर अक्षत डालने की क्रिया।

ಅಕ್ಷಮ अक्षम (सम्) वि.–अयोग्य, असमर्थ। सं. — 1. तिरस्कार, घृणा 2. असूया, ईर्ष्या 3. क्षमारहित 4. अधीर।

ಅಕ್ಷಮಣಿ अक्षमणि (सम्) सं.— 1. जपमाला की मणि 2. अ से क्ष तक के अक्षरों को गिनने की मणि-माला।

ಅಕ್ಷಯ अक्षय, ಅಕ್ಷಯ್ಯ अक्षय्य (सम्) वि.— 1. जिसका नाश न हो, अविनाशी, अनश्वर, सदा बना रहनेवाला, कभी जो न चुके 2. कल्पांतस्थायी 3. साठ वर्षों में एक वर्ष का नाम— अंतिम वर्ष।— ತೃತೀಯ तृतीय(सम्)सं.—वैशाख शुक्ल तृतीया तिथि, जो एक पर्व दिन है। — ಪಾತ್ರೆ पात्रे (सम्) सं—वह बर्तन जो कभी खाली नहीं होता। महाभारत के अनुसार पांडवों के पास ऐसा बर्तन था।

ಅಕ್ಷರ अक्षर (सम्) वि. — 1. अच्युत, स्थिर, नित्य, अविनाशी। 2. विषम, असंगत। सं.— 1. परब्रह्म 2. लिखावट का चिह्न, अ से ह तक के सभी अक्षर। 3. मधुमक्खी 4. सफ़ेदी 5. जल 6. आकाश 7. धर्म। —ಅರ್ಥ अर्थ (सम्) सं.— शब्दार्थ।— ಚಣ चण (सम्) वि.— लिखनेवाला, पढ़ा-लिखा। —ಜೀವಿ जीवि, ಜೀವಕ जीवक (सम्) वि.—लेखन-कार्य से आजीविका पानेवाला। ಜ್ಞ ज्ञ (सम्) वि.—पढ़ा-लिखा।— ಜನನಿ जननी, ತೂಲಿಕಾ तूलिका (सम्) सं.–नरकुल या सींटे की कलम, लेखनी। — ಮಾಲೆ माले (तद्) सं. — वर्णमाला, अक्षरों का समूह। – ಮುಖ मुख (सम्) सं. – छात्र, विद्यार्थी। —ಸಂಸ್ಥಾನ संस्थान (सम्) सं.— 1. लेख 2. वर्णमाला। -- ಸ್ಥ स्थ (सम्) वि.— पढ़-लिखा।

ಅಕ್ಷರಶಃ अक्षरशः (सम्) अ.—एक-एक अक्षर, शब्दानुसार।

ಅಕ್ಷರಾತ್ಮಕ अक्षरात्मक (सम्) वि.—अक्षररूप, जो अक्षरों के द्वारा प्रकट किया जाता है।

ಅಕ್ಷರಾಭ್ಯಾಸ अक्षराभ्यास (सम्) सं — अक्षरों का अभ्यास, एक त्योहार का दिन—उस दिन बच्चे को अक्षर सिखाया जाता है।

ಅಕ್ಷಾಂತಿ अक्षांति (सम्) सं.— असहनशीलता, सहनशीलता का अभाव, तिरस्कार, घृणा, मात्सर्य।

ಅಕ್ಷಾಂಶ अक्षांश (सम्) सं.—अक्षांश रेखा। दे. ಅಕ್ಷ 5.

ಅಕ್ಷಾರ अक्षार (सम्) वि —अकृत्रिम, स्वाभाविक। सं.— 1. नमक 2. 'ಅಕ್ಷರ' का दूसरा रूप।

ಅಕ್ಷಿ अक्षि (सम्) सं. — 1. आँख 2. दो की संख्या। — ಗತ गत (सम्) वि.— 1. दृष्टिगोचर, उपस्थित, वर्तमान 2. आँख में पड़ी हुई (किरकिरी) 3. घृणित।— ಪಕ್ಷ್ಮ पक्ष्म, ರೋಮ रोम, ಲೋಮ लोम (सम्) सं. — पलक, पलकों के किनारे के ऊपरी बाल। ವಿಕೂಣಿತ विकूणित, (सम्) सं.—तिरछी नज़र, कनखियों की दृष्टि।

ಅಕ್ಷಿಕರ್ಣ अक्षिकर्ण, ಅಕ್ಷಿಶ್ರವಣ अक्षिश्रवण (सम्) सं.— सांप।

ಅಕ್ಷಿವ अक्षिव, ಅಕ್ಷೀವ अक्षीव (सम्) सं.— समुद्री लवण, पौधा विशेष।

ಅಕ್ಷೀಣ अक्षीण (सम्) वि.— जो क्षीण न हो, जो कम न हो, पूर्ण।

ಅಕ್ಷೀಬ अक्षीब (सम्) वि.— दे. ಅಕ್ಷಿವ.

ಅಕ್ಷುಣ್ಣ अक्षुण्ण (सम्) वि. — 1. अभग्न, अनटूटा, समूचा 2. अनाड़ी, अकुशल 3. जो परास्त न हुआ हो, जो जीता न गया हो, सफल मनोरथ 4. जो कुचला, कूटा या पीटा गया हो 5. असाधारण।

ಅಕ್ಷುದ್ರ अक्षुद्र (सम्) वि.—जो छोटा या हेय न हो, बड़ा, ऊँचा।

ಅಕ್ಷುಭಿತ अक्षुभित (सम्) वि.— अचल, जो उद्वेग में न आया हो।

ಅಕ್ಷೂಣ अक्षूण (सम्) वि.—दे. ಅಕ್ಷೀಣ.

ಅಕ್ಷೇತ್ರ अक्षेत्र (सम्) सं. — 1. बुरा या खराब खेत 2. कुशिष्य 3. अयोग्य पात्र। वि.— बिना खेतवाला, बिना जोता-बोया हुआ। — ಜ್ಞ (सम्) वि. — जिसको आध्यात्मिक ज्ञान न हो।

ಅಕ್ಷೋಟ अक्षोट (सम्) सं. — अखरोट दे. ಅಕ್ರೋಟ.

ಅಕ್ಷೋಭ್ಯ अक्षोभ्य (सम्) वि.— अचल, उद्वेगरहित, दृढ़, स्थावर।

ಅಕ್ಷೌಹಿಣಿ अक्षौहिणि (सम्) सं — सेना का परिमाण, पूरी चतुरंगिनी सेना। एक अक्षौहिणी में 21,870 रथ, 21.870 गज 65,610 अश्व और 1,09,350 पैदल सिपाही होते हैं।

ಅಖಂಡ अखंड (सम्) वि. — 1. जो टूटा न हो, संपूर्ण, अभग्न, समूचा, अटूटा अविच्छिन्न, लगातार।

ಅಖಂಡನಂ अखंडनं (सम्) सं.—जिसको कोई काट न सके, संपूर्ण 2. समय।

ಅಖಂಡಭಾಗ್ಯ अखंडभाग्य (सम्) सं.— संपूर्ण संपन्नता, पूरी अमीरी।

ಅಖಂಡಮಂಡಲ अखंडमंडल (सम्) सं.— साम्राज्य, पूरे राज्य का स्वामित्व।

ಅಖಂಡಸೌಭಾಗ್ಯ अखंडसौभाग्य (सम्) सं.— 1. दे. ಅಖಂಡಭಾಗ್ಯ 2. चिर सुहाग 3. वेश्यावृत्ति।

ಅಖಂಡಿತ अखंडित (सम्) वि.–जिसके टुकड़े न हो, विभाग रहित, अविच्छिन्न, अनिश्चित।

ಅಖರ್ವ अखर्व (सम्) वि.— जो छोटा न हो, बड़ा।

ಅಖಲ್ಯ अखल्य (सम्) वि.–डरपोक, कापुरुष युद्ध के लिए अयोग्य।

ಅಖಾಡ अखाड (अ. दे.)— 1. अखाड़ा (हि) 2. कुश्ती लड़ने का स्थान, रंगभूमि।

ಅಖಾತ अखात (सम्) वि.— 1. बिना खोदा हुआ या स्वाभाविक जलाशय, झील या खाड़ी 2. किसी मंदिर के सामने की पुष्करिणी।

ಅಖಾದ್ಯ अखाद्य (सम्) वि.— जो खाने योग्य न हो, जो नहीं खाया जा सकता।

'जी', 'श्रीमन्', 'महाशय', 'महोदय' । अधिक आदर सूचक है — ಅಯ್ಗಳು अय्‌गलु ಅಯ್ಗೊಳು अय्‌गोळु शब्द; इनका प्रयोग प्रायः जंगम (विरक्त), गुरु और अध्यापक के लिए होता है। ಅಯ್ಗಳೇ ಅಯ್ಗಳೇ ಅಯ್ದರ ಅಂಕೆ ನೀವೇ ಬರೆದರೆ ಚಂದ! अय्‌गळे अय्‌गळे अय्‌दर अंके नीवे बरेदरे चंद!—गुरुजी, गुरुजी, पाँच की संख्या आप ही लिखें तो अच्छा (कह.) । मध्यम पुरुष एक वचन का बोधक प्रत्यय जिसका प्रयोग भूतकाल में होता है। ನುಡಿದಯ್ नुडिदय्—(तू) बोला, ಹಾಡಿದಯ್ पाडिदय्—तू ने गाया।

ಅಯ अय (क) उ.—दे. ಅಯ್. संबोधन में ಅಯ್ನೋರು (ಅಯನ್+ಅವರು) का प्रयोग होता है। विशेषकर ब्राह्मणों को ऐसा संबोधित किया जाता है। उदा.—ಅಯ್ನೋರು ಇದಾರಾ अय्‌नोरु इदारा? — मालिक हैं क्या? (व्या. भा.)।

ಅಯ अय (सम्) वि.— जानेवाला, गमन करनेवाला। सं.— गमन, पूर्वजन्म का शुभ कर्म, सौभाग्य।

ಅಯತ್ನ अयत्न (सम्) वि. — निष्प्रयत्न, सुगमता से।

ಅಯನ अयन (सम्) सं.— गमन; रास्ता, मार्ग; स्थान, आवासस्थान; व्यूह का मार्ग; दक्षिणायन, उत्तरायन।

ಅಯಸ್ अयस्, ಅಯ अय (सम्) सं.— लोहा, इस्पात।

ಅಯಸ್ಕಾಂತ अयस्कांत (सम्) सं.—चुंबक पत्थर।

ಅಯಾಚಿತ अयाचित (सम्) वि.—विना माँगी हुई।

ಅಯಿ अयि (क) वि.—ಅಯ್-पाँच की संख्या का सूचक। उदा.— ಅಯ್ವತ್ತು अय्‌वत्तु अथवा ಅಯಿವತ್ತು अयिवत्तु-पचास।

ಅಯಿದು अयिदु (क) वि.—पाँच की संख्या। ಅಯಿದು ಇಂದ್ರಿಯ अयिदु इंद्रिय —पाँच इंद्रिय।

ಅಯಿದೆ अयिदे, ಅಯ್ದೆ अय्‌दे, ಅಯ್ದು अय्‌दु (क) क्रि.— जा, गमन कर, मिल, संयुक्त हो, पहुँच, पा।

ಅಯಿಂದಾ आयिंदा (अ. दे.) अ.— आइंदा (हि.); आगे, भविष्य में।

ಅಯಿಬು अयिबु (अ. दे.) सं.— ऐब (हि.); दोष, अवगुण।

ಅಯಿಲು अयिलु, ಅಯಿಲ್ अयिल्, ಅಯ್ಲು अय्‌लु (क) सं.-उन्मत्तता, उन्माद, पागलपन, सनक। —ಪಯಿಲು पयिलु (क) सं.— सनकी स्वभाव का मनुष्य।

ಅಯಿಸು अयिसु, ಅಯ್ಸು अय्‌सु (क) अ.— उतना। दे. ಅನಿತು.

ಅಯುಕ್ತ अयुक्त (सम्) वि.— अनुपयुक्त, अनुचित, अयोग्य।

ಅಯುತ अयुत (सम्) वि.—जो मिला न हो, असंयुक्त, असंबद्ध। सं.— दस हज़ार की संख्या।

ಅಯೋನಿಜೆ अयोनिजे (सम्) सं.— सीता (जो गर्भाशय से उत्पन्न न हुई हो)।

ಅಯೋಮಯ अयोमय (सम्) वि.— पूर्णतः लोहे या इस्पात से बनाया हुआ।

ಅಯೋಮುಖ अयोमुख (सम्) सं.— बाण, तीर; शूलिका, बर्छा।

ಅಯ್ಕಿಲ್ अय्‌किल् (क) सं.— मेघ, बादल; हिम, कोहरा। — ಬೆಟ್ಟ बेट्ट (क) सं.— हिमालय। —ಕುವರಿ कुवरि, ಅಣುಗಿ अणुगि (क) सं.— हिमवान की बेटी पार्वती।

ಅಯ್ತನ अय्‌तन, ಅಯ್ಯತನ अय्यतन (क) सं.-आर्य या जंगम बनने की स्थिति।

ಅಯ್ತರು अय्‌तरु (क) क्रि.— आ, पहुँच।

ಅಯ್ತೆ अय्‌ते (क) क्रि. रू.—ಅದೆ अदे=ಇದೆ इदे—है (न. लिं.)।

ಅಯ್ದಾನೆ अय्‌दाने = ಅದಾನೆ अदाने (क) क्रि.रू.—है (पु. लिं.), ಅಯ್ದಾಳೆ अय्‌दाळे, ಅದಾಳೆ अदाळे—है (स्त्री. लिं.)।

ಅಯ್ದಿಸು अयिदसु (क) क्रि.— पहुँचा, मिला, प्राप्त करा (प्रे.)।

ಅಯ್ದು अय्‌दु (क) क्रि.— दे. ಅಯಿದ; पाँच की संख्या का सूचक। ಅಯ್ದುಮಂದಿ अय्‌दु मंदि—पाँच लोग, ಅಯ್ದನೆಯ अय्‌दनेय—पाँचवाँ, ಅಯ್ದಾರು अय्‌दारु—पाँच-छः।

ಅಯ್ದುವಿಕೆ अय्‌दुविके, ಅಯ್ದಿಕೆ अयिदके (क) सं.-गमन, जाने, आने की क्रिया (मे.प्र.)।

ಅಯ್ದೆ अय्‌दे (क) अ.— अच्छी तरह, ठीक। ತನ तन (क) सं.— सौभाग्य, सुहाग। — ಮಿನುಗು मिनुगु (क) सं.— मांगल्य।

ಅಯ್ಬರ್ अय्‌बर्, ಅಯ್ವರ್ अय्‌वर् (क) सं.— पाँच लोग।

ಅಯ್ಯ अय्य (क) सं.— (अज्ज?) प्रभु, स्वामी, मालिक; पिता; दादा, नाना; जंगम (लिंगायत); उपाध्याय, अध्यापक, गुरु; संबोधन— जी, महोदय आदि के अर्थ में। —ತನ तन (क) सं.— स्वामित्व, प्रभुता, अधिकार; बाल-जंगमों को दी जानेवाली दीक्षा, जंगम-उपनयन।

ಅಯ್ಯರ್ अय्यर् (तमिळ?) सं. — स्मार्त ब्राह्मणों के लिए प्रयुक्त होनेवाला शब्द। पुरुषों के नामों के साथ यह शब्द लगता है, जैसे—स्वामिनाथ अय्यर्।

ಅಯ್ಯಂಗಾರ್ अय्यंगार् (तमिळ?) सं.— श्रीवैष्णव ब्राह्मणों के लिए प्रयुक्त होनेवाला शब्द। पुरुषों के नामों के साथ ಅಯ್ಯಂಗಾರ್ शब्द लगता है, जैसे—श्रीनिवास अय्यंगार्।

ಅಯ್ಯಯ್ಯೆ अय्यय्ये, ಅಯ್ಯಯ್ಯೋ अय्यय्यो, ಅಯ್ಯೋ अय्यो (क) वि.बो.— हाय! हाय!, हा! हा! ओह! (करुणा-सूचक)।

ಅಯ್ರಣೆ अय्‌रणे, ಅಯ್ರಾಣಿ अय्‌राणि (क) सं.- बर्तन, घड़ा, कुंभ, वर्णरंजित कुंभ जो प्रायः विवाह के समय उपयोग में लाया जाता है।

ಅಯ್ರಿ अयि्र (क) सं.— आँखों की बिमारी जिसके कारण नीचे की पलक अधिक फूल जाती है।

ಅಯ್ವತ್ತು अय्‌वत्तु (क) सं.— पचास की संख्या।

ಅಯ್ವರ್ अय्‌वर (क) सं.— पाँच लोग।

ಅಯ್ವಾಯ್ अय्‌वाय् (क) सं.— सिंह, शेर।

ಅಯ್ಸಲೆ अय्सले (क) अ.— नहीं क्या ?; शाबाश !

ಅರ್ अर् (क) प्र.— ಅರು अरु—बहुवचन सूचक प्रत्यय । ದೇವಿ देवि (ए. व.)— ದೇವಿಯರ್ देवियर्, ದೇವಿಯರು देवियरु (ब. व.)-देवी-देवियाँ । ಮಾಡಿದರ್ माडिदर् ಮಾಡಿದರು माडिदरु (ब. व.)—(उन्होंने या इन्होंने) किया ।

ಅರ್ अर् (क) क्रि.— डूब, निमग्न हो ।

ಅರ अर (क) सं.— ಅರೆ अरे = पीस, रगड़, रेत (क्रि. से इसकी व्युत्पत्ति) — रेती, नरथी, लोहे का आयुध विशेष जिससे रेता जाता है ।

ಅರ अर (सम्) सं.—पहिये की नाभि और नेमि के बीच की लकड़ी ; धर्म ; यम ; आधा ; अकाल ।

ಅರ अर (क) सं.— ಅರಸು अरसु = राजा का संक्षिप्त रूप । वि.— जानेवाला, वेगवान । कृत् प्रत्यय ; उदा.— ಎತ್ತರ (ಎತ್ತು + ಅರ) एत्तर—ऊँचाई ।

ಅರಕ अरक (क) सं.— चावल को पानी में डालकर कंकड़ और धूल को निकालने की क्रिया । — ಅರಕಂಚಟ್ಟಿ अरकंचट्टि—बड़ा मुँहवाला बर्तन जिससे यह काम किया जाता है ।

ಅರಕ अरक (तद्) सं. – अर्क (तत्) ; वाष्पीकरण, वाष्पीकरण करनेवाली वस्तु ।

ಅರಕು अरकु, ಅರಾಕು अराकु, ಆರಕ್ आरक् (तद्) सं.— अर्क (तत् ?) । तीव्र मदिरा, ताड़ी, रस-सार ; चाँदी का मुलम्मा ।

ಅರಕುಡಿ अरकुडि (क) सं.— राजवंश ।

ಅರಕೆ अरके, ಅರೆಕೆ अरेके (क) सं.— आधा, टुकड़ा, भाग, अपूर्ण, बिलकुल छोटा पदार्थ ; खोज, तलाश ।

ಅರಗಿಳಿ अरगिळि (क) सं.— तोतों में श्रेष्ठ तोता ।

ಅರಗೀಲ್ अरगील् (क) सं.— धुरी ।

ಅರಗು अरगु, ಅರಿಗು अरिगु, ಅರುಗು अरुगु (क) सं.— छोर, किनारा, अंत (कपड़े आदि का) ; पड़ोस, सामीप्य ।

ಅರಗು अरगु (क) क्रि.— नष्ट हो ; जीर्ण हो, हज़म हो । सं.— लाख, लाक्षा ।

ಅರಗುಲಿ अरगुलि (क) सं.— धर्मद्रोही ; शिकारी ।

ಅರಗುವರ अरगुवर (क) सं.— राजकुमार ; धर्मराज ।

ಅರಚನೆ अरचने (तद्) सं.— अर्चना (तत्) ; पूजा ।

ಅರಚು अरचु (क) क्रि.— चिल्ला, पुकार, उच्च स्वर से बोल, शोर मचा, हल्ला कर ; रगड़ रेत (प्रे.) ।

ಅರಜಸ್ अरजस् (सम्) सं.—रजोधर्म रहित ; देवयानी ।

ಅರಟೆ अरटे (क) सं. = ಹರಟೆ हरटे—गपशप (ग्रा.) ।

ಅರಣ अरण (क) सं.— विवाह में दिये जानेवाले उपहार, भेंट ; दान, पुरस्कार ।

ಅರಣಿ अरणि (सम्) सं.— छेंकुर की लकड़ी जिसको रगड़ने से आग निकलती है, यज्ञ के लिए आग निकालने की लकड़ी ।

ಅರಣೆ अरणे (क) सं.— गिरगिट ।

ಅರಣ್ಯ अरण्य (सम्) सं.— जंगल, वन । ರೋದನ रोदन (सम्) सं.— निष्फल रोना, निष्फल प्रयत्न ।

ಅರಣ್ಯಕ अरण्यक, ಆರಣ್ಯಕ आरण्यक (सम्) सं.— वेद के ब्राह्मणों के अंतर्गत एक भाग जो वन में बैठकर रचे गये थे और जिसको वन में ही जाकर पढ़ना चाहिए ।

ಅರತ अरत (सम्) वि.— प्रेमहीन, उपेक्षित ।

ಅರತ अरत (क) सं.— पीसने, कूटने की क्रिया पिसाई, कुटाई ।

ಅರತಿ अरति (सम्) सं.— प्रेमहीनता, दुःख, अतृप्ति, विकलता ।

ಅರದಳ अरदळ, ಅರದಾಳ अरदाळ, ಅರಿದಾಳ अरिदाळ (तद्) सं. — हरिताल (तत्) ; हरताल, एक औषध विशेष ।

ಅರದು अरदु, ಅರೆದು अरेदु (क) कृ.—पीसकर, रगड़कर । ಅರೆ अरे = पीस, रगड़ (क्रि.) ।

ಅರದು अरदु, ಅರಿದು अरिदु (क) वि.—असंभव, नामुमकिन ; कष्टसाध्य ; गहन ; विस्मयकर ; बड़ा, महान । कृ.— काटकर ; समझकर ।

ಅರಿಂದಮ अरिंदम, ಅರಿಂಜಯ अरिंजय (सम्) वि.— शत्रुओं को जीतनेवाला, विजयी ।

ಅರಿಪದ अरिपद (सम्) सं.— अरि समास ।

ಅರಿಪು अरिपु (सम्) सं.— मित्र, दोस्त ।

ಅರಿಪು अरिपु (क) क्रि.— समझा, बता, कह । सं.— समझ, ज्ञान ।

ಅರಿಯಮೆ अरियमे, ಅರಿಮಿಕೆ अरिमिके (क) सं.— अज्ञान, नासमझी ।

ಅರಿಲ್ अरिल् (क) सं.— नक्षत्र । —ಬಟ್ಟೆ बट्टे (क) सं.— नक्षत्र पथ, आकाशमार्ग ।

ಅರಿವರ್ಗ अरिवर्ग (सम्) सं.— शत्रुसेना ।— ಅರಿಷಡ್ವರ್ಗ अरिषड्वर्ग (सम्) सं.— काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद और मात्सर्य ।

ಅರಿವಿಲಿ अरिविलि (क) वि.—अज्ञानी, मूर्ख । सं.— अज्ञान ।

ಅರಿವು अरिवु (क) सं.— समझ, ज्ञान ।

ಅರಿವೆ अरिवे (क) सं.— कपड़ा, वस्त्र ; एक पौधा Amarantus oleraceus.

ಅರಿವೊಯ್ಲು अरिवोयलु (क) सं.— शत्रुओं का आघात, प्रहार ; ज्ञान पर प्रहार या चोट ।

ಅರಿಷ್ಟ अरिष्ट (सम्) सं.— प्रारब्ध ; कौआ ; शाप ; छाँछ ; एक राक्षस ।

ಅರಿಷ್ಟಾಂಶ अरिष्टांश (सम्) सं.—दुष्ट नक्षत्र-भाग, बुरी ग्रह दशा ।

ಅರಿಸಮಾಸ अरिसमास (सम्) सं.— संस्कृत और कन्नड के शब्दों के संयोग से बननेवाला एक समास ।

ಅರಿಸಿಣ अरिसिण, ಅರಿಸಿನ अरिसिन, ಅರಿಶಿನ अरिशिन (तद्) सं. — हरिद्रा (तत्) । हल्दी, पीला रंग ।

ಅರು अरु (क) क्रि.— सूख जा, फट जा, टूट जा । सं.— छोर, किनारा, अंतिम भाग ।

ಅರುಗ अरुग, ಅರುಹ अरुह (क) सं.—अर्हन्त, जैनयति, जिन ।

ಅರುಚಿ अरुचि (सम्) सं. — रुचिहीनता, अनिच्छा, घृणा ।

ಅರುಜ अरुज (सम्) सं.—भला चंगा, नीरोग; स्वास्थ्य ; स्वातंत्र्य ; रावण का साथी।

ಅರುಣ अरुण (सम्) सं.— सूर्य का सारथी ; लाल रंग ; धूल ; किरण ; सोना, स्वर्ण।

ಅರುಣಾಂಬು अरुणांबु (सम्) सं.—लाल पानी, रक्त, लहू।

ಅರುಣೋದಯ अरुणोदय (सम्) सं.— प्रातः-काल, भोर।

ಅರುತ अरुत (क) वि.— सूखा, रूखा, शुष्क।

ಅರುಂತುದ अरुंतुद (सम्) राहु ; कर्णकठोर ध्वनि ; पीड़ा उत्पन्न करनेवाला घाव।

ಅರುಂಧತಿ अरुंधति (सम्) सं.— वशिष्ठ जी की पत्नी।

ಅರುಪು अरुपु (क) क्रि.-- समझा ; सिखा, पढ़ा, बता।

ಅರುಮೆ अरुमे (क) सं.— प्रेम, प्रीति, चुंबन ; तरल भाव, लड़कपन की प्रकृति।

ಅರುಮೊಗ अरुमोग (क) सं.— षण्मुख, षडानन।

ಅರುವ अरुव, ಅರವ अरव, ಅರವು अरवु ಅರುವು अरुवु (क) सं.— तमिळ। —ದೇಶ देश (क) सं.—तमिळ भाषा प्रदेश। —ಭಾಷೆ भाषे (क) सं.-तमिळ भाषा। — ಅರವಗಿತ್ತಿ अरवगित्ति, ಅರವಿತಿ अरविति (क) सं.— तमिळ भाषी स्त्री।

ಅರುವಗೆ अरुवगे (क) सं.—अरिषड्वर्ग।

ಅರುವಿಲ್ಮೆ अरुविल्मे (क) सं.— अज्ञान।

ಅರುಹು अरुहु (क) क्रि.—बता, कह, समझा। सं.— ज्ञान, प्रज्ञा, प्रकाश।

ಅರುಳ್ अरुळ् (तमिळ ?) सं. — प्रसाद, कृपा, दया।

ಅರೆ अरे (क) क्रि.— पीस, रगड़, टुकड़ा कर। वि.— आधा। सं.— चट्टान। —ಕಡಿ कडि (क) क्रि.— आधा कर, टुकड़ा कर, रगड़, लेपन कर।

ಅರೆ अरे (क) प्र.— संदिग्धता सूचक प्रत्यय। ಅವನು ಬಂದರೆ अवनु बंदरे—वह (पु. लि.) आवे तो।

ಅರೆ अरे (क) सं.— हिचकिचाहट, संदेह ; एक पौधा Grislea tomentosa, धातकी ; पिछला भाग, सेना का पिछला भाग।

ಅರೆ अरे, ಅರೆರೆ अरेरे (अ. दे.) अ.—अरे ! रे ! हे !

ಅರೆಗೆಲಸ अरेगेलस (क) सं. — आधा-आधा काम, अपूर्ण कार्य।—ಇಗ (क) सं.—काम-चोर।

ಅರೆದಿಂಗಳು अरेदिंगळु (क) सं.— आधा मास, पंद्रह दिन, पक्ष।

ಅರೆದಿಟ್ಟಿ अरेदिट्ट (क) सं.—अर्धनिमीलित नेत्र।

ಅರೆನೆಲೆ अरेनेले, ಅರನೆಲೆ अरनेले (क) सं.— सेना का पिछला भाग।

ಅರೆಪೊರಿಕ अरेपोरिक (क) सं.— अर्धव्याप्ति।

ಅರೆಬರ್ अरेबर् (क) वि.— कुछ (लोग)।

ಅರೆಮರುಳ್ अरेमरुळ् (क) सं.—आधा पागल-पन।

ಅರೆಮೆಯ್ अरेमेय् (क) सं.— अर्ध शरीर।—ವೆಣ್ಣ वेण्ण (क) सं.— अर्धनारीश्वर, शिव।

ಅರೆಯಟ್ಟು अरेयट्ट (क) क्रि.— पीछा कर, अनुगमन कर, मार कर भगा।

ಅರೆವರಿಸು अरेवरिसु (क) क्रि.— अपूर्ण कर, आधे में छोड़ दे, तिरस्कार कर।

ಅರೆವಾನಿಸ अरेवानिस (क) सं.— नरसिंह।

ಅರೆವೆಣ್ಮೆಯ್ಯ अरेवेण्मेय्य (क) सं. — अर्धनारीश्वर।

ಅರೆವೆರೆ अरेवेरे (क) सं.— अर्ध चंद्र।

ಅರೆಸೀಕರಿ अरेसीकरि (क) क्रि.— आधा जल जाना।

ಅರೋಚಕ अरोचक (सम्) वि.— रुचिहीन, गंदा।

ಅರ್ಕ अर्क (सम्) सं.—अर्कवृक्ष ; सूर्य, किरण; इंद्र ; स्फटिक, ताम्र ; कल्पवृक्ष ; आश्चर्य ; सार, निचोड़।—ಜ ज (सम्) सं.— शनि, यम, कर्ण, सुग्रीव। —ಪರ್ಣ (सम्) सं.— आक का पत्ता। —ವಾರ वार (सम्) सं.— रविवार, इतवार।

ಅರ್ಕಾಶ್ಮ अर्काश्म (सम्) सं.— स्फटिक, सूर्य-कांत मणि।

ಅರ್ಕೆ अर्के (क) सं.— विलाप, रोदन, रुलाई ; पश्चात्ताप।

ಅರ್ಗಲ अर्गल (सम्) सं.— दे. ಅಗಳ.

ಅರ್ಗಳ अर्गळ (क) सं.— अधिकता, वृद्धि, विपुलता ; एक जैन कवि का नाम।

ಅರ್ಘ್ಯ अर्घ (सम्) सं.—मौल्य, कीमत, मूल्य ; भेंट, सस्ता।

ಅರ್ಘ್ಯ अर्घ्य (सम्) वि.— अमूल्य। सं.— पूजा की वस्तु। — ಪಾದ्य, पाद्य (सम्) सं.— अतिथि का सत्कार।

ಅರ್ಚಕ अर्चक (सम्) सं.— पूजारी। —ಅರ್ಚನ अर्चन, ಅರ್ಚನೆ अर्चने (सम्) सं.— पूजा।

ಅರ್ಚನೀಯ अर्चनीय (सम्) वि.— पूजा के योग्य।

ಅರ್ಚಿ अर्चि, ಅರ್ಚಿಸ್ अर्चिस् (सम्) सं.— प्रकाश, ज्वाला, कांति।

ಅರ್ಚಿಱ अर्चिरि (क) क्रि. — सिकोड़ना, सिकुड़ना, ठिठुकना ; लगना, मिलना।

ಅರ್ಚು अर्चु (क) क्रि.—अव्यक्त ध्वनि करना ; ज़ोर से चिल्लाना, हल्ला करना।

ಅರ್ಚೆ अर्चे (सम्) सं.- पूजा, उपासना ; मूर्ति।

ಅರ್ಜನ अर्जन, ಅರ್ಜನೆ अर्जने (सम्) सं.— उपार्जन, कमाई।

ಅರ್ಜಿ अर्जि (अ. दे.) सं.—अर्ज़ी, प्रार्थना पत्र, विनय-पत्र।

ಅರ್ಜಿತ अर्जित (सम्) वि.— कमाया हुआ, उपार्जित।

ಅರ್ಜಿಸು अर्जिसु (सम्) क्रि.— कमा, अर्जन कर।

ಅರ್ಜುದಾರ अर्जुदार, ಅರ್ಜಿದಾರ अर्जिदार (अ. दे.) सं.— आवेदक, प्रार्थना पत्र देने-वाला।

ಅರ್ಜುನ अर्जुन (सम्) सं.— पांडवों में एक, धर्मराज के छोटे भाई; कार्तिवीर्य राजा; सफ़ेद रंग ; मोर, मयूर ; वृक्ष विशेष (Terminalia Arjuna) ; चाँदी ; सोना, सुवर्ण ; स्वस्थ मनुष्य ; इकलौत पुत्र। — ಅರ್ಜುನಿ अर्जुनि (सम्) सं.— गाय ; चुगलखोर, फूहड़ आदमी ; अर्जुन का पुत्र बभ्रुवाहन।

ಅರ್ಣ अर्ण (क) वि.— वेगवान, गतिमान।

ಅರ್ಣವ अर्णव (सम्) सं.— समुद्र। —ಜಾತ (सम्) सं.— चंद्रमा।

ಅರ್ತಿ अर्ति (क) सं.— प्रीति, प्रेम, स्नेह; इच्छा, कामना, चाह; सुख, हर्ष, विनोद।

ಅರ್ತಿಕಾಱ अर्तिकार, ಅರ್ತಿಕಾರ अर्तिकार (क) सं.— विट, विलासी, विनोद करनेवाला।

ಅರ್ತಿಕೆ अर्तिके (सम्) सं.— बड़ी बहन (नाट्य साहित्य में)।

ಅರ್ತಿಗ अर्तिग (सम्) सं.— पीड़ित व्यक्ति, संकट में पड़ा हुआ मनुष्य; व्यापारी।

ಅರ್ತಿಸು अर्तिसु (क) क्रि.— प्रेम या स्नेह कर; संतुष्ट हो, प्रसन्न हो।

ಅರ್ತಿಸು अर्तिसु, (तद्) ಅರ್ಥಿಸು अर्थिसु (सम्) क्रि.—प्रार्थना कर, विनय कर, याचना कर, माँग।

ಅರ್ತು अर्तु, ಅಱತು अरतु, ಅಱಿತು अरितु, ಅಱುತು अरुतु (क) कृ.— (ಅಱ या ಅರಿ = समझ, धातु से) समझकर, जानकर।

ಅರ್ಥ अर्थ (सम्) सं.— याचना, माँग; उद्देश्य, अभिप्राय; प्रयोजन, उपयोग; कारण, हेतु; पैसा, संपदा; व्यापार, व्यवहार; प्रार्थना, विनय; प्रकार, रीति, विधि; निषेध, मनाही; जीव; शब्दार्थ, शब्द-निरूपण; वस्तु; विष्णु का नाम। —ಕರಿ करि, ಕಾರಿ कारि (सम्) वि.— उपयोगी, प्रयोजनकारी। —ದೃಕ್ दृक्, ದೃಶ दृश (सम्) सं.— न्यायाधीश। —ನಾಥ नाथ (सम्) सं.— कुबेर। —ನಾಥ नाथ ಸಖ सख (सम्) सं.— शिव। —ನ್ಯಾಸ न्यास (सम्) सं.— ऊहा से अर्थ बतलाना; अमानत। ವಂತ वंत (सम्) सं.—धनवान। —ವ್ಯಕ್ತಿ व्यक्ति (सम्) सं.— अर्थ स्पष्ट करना, अर्थ की स्पष्टता। —ಶಾಸ್ತ್ರ शास्त्र (सम्) सं.— अर्थशास्त्र (Economics)। —ಶ್ಲೇಷ श्लेष (सम्) सं.— अलंकार विशेष।

ಅರ್ಥಾಗಮ अर्थागम (सम्) सं.— संपन्नता, अमीरी।

ಅರ್ಥಾತ್ अर्थात् (सम्) अ.— याने, या, अथवा; प्रसंगानुसार।

ಅರ್ಥಾನುರೂಪ अर्थानुरूप (सम्) वि.— अर्थ के अनुसार।

ಅರ್ಥಾಂತರ अर्थांतर, ಅರ್ಥಾಂತರನ್ಯಾಸ अर्थांतर-न्यास (सम्) सं.— दूसरा प्रसंग, अर्थ-भेद; एक अलंकार।

ಅರ್ಥಾಲಂಕಾರ अर्थालंकार (सम्) सं.— काव्य में प्रयुक्त अर्थ से संबंधित अलंकार।

ಅರ್ಥಿ अर्थि (सम्) सं.—माँगनेवाला, याचक, इच्छुक, भिक्षुक, सेवक, नौकर, अनुयायी।

ಅರ್ಥ್ಯ अर्थ्य (सम्) वि.— उपयुक्त, ठीक, उचित; धनवान; बुद्धिमान; गूढ़ार्थ प्रकाशक। सं.· लाल खड़िया· गेरू।

ಅರ್ದನ अर्दन (सम्) सं.—पीड़ा, कष्ट· चिंता, व्याकुलता।

ಅರ್ದನೆ अर्दने (सम्) सं.—हत्या, वध, चोट; याचना, माँग, भिक्षा। —ಅರ್ದಿತ अर्दित (सम्) वि.— प्रार्थित, याचित; घायल, हत।

ಅರ್ಧ अर्ध (सम्) वि.—आधा खण्ड, टुकड़ा। —ಗೋಲ गोल (सम्) सं.—भूमि का आधा भाग। —ಚಂದ್ರ चंद्र (सम्) सं.—चंद्रार्ध, अष्टमी का चाँद; गलहस्त; अर्ध चंद्र आकार का बाण। —ಚಂದ್ರಪ್ರಯೋಗ चंद्रप्रयोग (सम्) सं.— गला पकड़कर बाहर निकालने की क्रिया। —ನಾರೀಶ್ವರ नारीश्वर (सम्) सं.— महादेव, हर-गौरीरूप शिव।

ಅರ್ಧಾಂಗ अर्धांग (सम्) सं.— आधा शरीर। —ವಾಯು (सम्) सं.— एक बीमारी।

ಅರ್ಧಾಂಗಿ अर्धांगि (सम्) सं.— पत्नी।

ಅರ್ಧಾವಲಿಕ अर्धावलिक (सम्) सं.— एक आयुध।

ಅರ್ಧೇಂದು अर्धेंदु (सम्) सं.— अर्ध चंद्र।

ಅರ್ನ अर्न (क) सं.— नत्थी, रेती, पत्र परशु।

ಅರ್ಪಣ अर्पण (सम्) सं.—भेंट· नज़र, त्याग।

ಅರ್ಪು अर्पु (क) क्रि.— आलिंगन कर, छाती से लगा।

ಅರ್ಬಿ अर्बि (क) सं.— निर्झर, जल प्रपात; बांध, पुल।

ಅರ್ಬಿಸು अर्बिसु (क) क्रि.— चिल्ला, हल्ला कर, गर्जन कर।

ಅರ್ಬು अर्बु (सम्) सं.— गर्जन, भयानक ध्वनि, उच्च स्वर या नाद। क्रि.— गर्जन कर, सिंहनाद कर, चिल्ला।

ಅರ್ಬುದ अर्बुद (सम्) सं.—सांप; सूजन, गुमड़ा; दस करोड़ की संख्या; बादल।

ಅರ್ಭಕ अर्भक (सम्) सं.— बालक, बच्चा; किसी पशु का बच्चा।

ಅರ್ಮ अर्म, ಅರಮ अरम (क) सं.— आँख की एक बीमारी।

ಅರ್ಯ अर्य (सम्) सं.— वैश्य।

ಅರ್ಯಮ अर्यम (सम्) सं.— सूर्य।

ಅರ್ಯಾಣಿ अर्याणि (सम्) सं.— वैश्य की पत्नी, वैश्य-स्त्री।

ಅರ್ಯೆ अर्ये, ಅರ್ಯಾ अर्या (सम्) सं.— वैश्या।

ಅರ್ಲ अर्ल, ಅರ್ಲು अर्लु (क) सं.— मिट्टी।— ಕಷ್ಟ कष्ट· ಗಷ್ಟ गष्ट (क) सं.— मिट्टी का श्रम; मिट्टी ढोने का काम।

ಅರ್ವ अर्व (सम्) सं.— घोड़ा; हीन· नीच।

ಅರ್ವತ್ अर्वत् (सम्) वि.— नीच, हेय।

ಅರ್ವತಿ अर्वति (सम्) सं.— घोड़ी, कुटनी।

ಅರ್ವಾಚೀನ अर्वाचीन (सम्) वि.—आधुनिक, नया।

ಅರ್ವಿ अर्वि (सम्) सं.— पहाड़ी नदी, निर्झर।

ಅರ್ವಿಸು अर्विसु (क) क्रि.— फैल· व्याप्त हो, विस्तृत हो।

ಅರ್ಶ अर्श (सम्) सं.— बवासीर रोग।

ಅರ್ಹ अर्ह (सम्) वि.— योग्य, उपयुक्त, ठीक, मूल्यवान।

ಅರ್ಹತ್ अर्हत् (सम्) वि.— आदर के योग्य। सं.— जैन यति, बुद्ध।

ಅರ್ಹತೆ अर्हते, ಅರ್ಹಣೆ अर्हणे (सम्) सं.— योग्यता।

ಅರ್ಹಂತ अर्हंत, ಅರುಹಂತ अरुहंत (सम्) सं.— जिन; बुद्ध; योग्य व्यक्ति।

ಅರ್ಹಿತ अर्हित (सम्) वि.— आदरणीय, मान्य, पूज्य।

ಅಲ್ अल्, ಅಲು अलु (क) अ.—तरफ़, ओर, दिशा में; जब, जब कि, जिस समय। प्र.— के लिए, निमित्त। उदा.— ಮಾಡಲ್ माडल्, ಮಾಡಲು माडलु — करने के लिए।

ಅಲ अल, ಅಲಾ अला, ಅಲ್ತು अल्तु, ಅಲ್ತೆ अल्ते, ಅಲ್ಲ अल्ल (क) अ. क्रि.—नहीं, न। उदा.— ಅವನ್ ಅಲ್ತು अवन् अल्तु— वह नहीं है (प्रतिषेध सूचक)। ಇದು ಅಲ್ತೆ ಆಕಾಶ ಗಂಗಾ ಜಲಂ? इदु अल्ते आकाश गंगा जलं? —आकाशगंगा-जल यही न? (प्रश्न सूचक) ಪುರುಷೋತ್ತಮನು ಮನುಷ್ಯಮಾತ್ರನೇ? ಅಲ್ಲ. पुरुषोत्तमनु मनुष्यमात्रने, अल्ल — क्या पुरुषोत्तम (राम) मनुष्य मात्र हैं, नहीं (निश्चय बोधक)।

ಅಲಕ अलक (सम्) सं.— सिर के बाल, घुँघराले बाल। —ನಂದಾ नंदा (सम्) सं.— गंगा की एक शाखा।

ಅಲಕಾ अलका (सम्) सं.—कुबेर की राजधानी।

ಅಲಕ್ತ अलक्त, ಅಲಕ अलक (सम्) सं.— ಅಲತಿಗೆ अलतिगे (तद्);—कतिपय वृक्षों की लाल छाल, लाक्षारस, लाख का रंग, महावर।

ಅಲಕ್ಷ್ಯ अलक्ष (सम्) सं.—उपेक्षा, लापरवाही, बिना देखे जाना।

ಅಲಕ್ಷಣ अलक्षण (सम्) सं.— भद्दा, तुच्छ।

ಅಲಕ್ಷಿತ अलक्षित (सम्) वि.—अदृष्ट, अप्रकट, महत्वहीन।

ಅಲಕ್ಷಿಸು अलक्षिसु (सम्) क्रि.— उपेक्षा कर, बिना देखे रह, महत्व न दे।

ಅಲಕ್ಷ್ಯ अलक्ष्य (सम्) वि.— अदृष्ट, अज्ञात, अप्रकट।

ಅಲಗಣಿಸು अलगणिसु (क) सं.— तिरस्कार, उपेक्षा, विरक्ति।

ಅಲಗು अलगु, ಅಲಕು अलकु, ಅಲುಕು अलुकु, ಅಲುಗು अलुगु, ಅಲುಂಗು अलुंगु, ಅಳಕು अळकु, ಅಳುಕು अळुकु, ಅಳುಂಕು अळुंकु, ಅಳ್ಕು अळ्कु, (क) क्रि.— चलायमान हो, अस्थिर हो (अक. क्रि.); हिल, हिल-डुल, काँप (अक. क्रि.); हिला, कंपा, अस्थिर कर। ಅಲಗಿಸು अलगिसु, ಅಲಿಗಿಸು अलिगिसु, ಅಲಕಿಸು अलकिसु, ಅಲುಗಿಸು अलुगिसु, (क) क्रि.— हिला, कंपा, अस्थिर कर।

ಅಲಗು अलगु (तद्) वि.— अलघु (तत्); बड़ा।

ಅಲಗುಕಣೆ अलगुकणे (क) सं.— नोंकदार या तीक्ष्ण बाण।

ಅಲಗೆ अलगे (क) सं.— तख्ती, स्लेट पट्टा (Slate), तबला, चर्मवाद्य।

ಅಲಘು अलघु (सम्) वि.— बड़ा, गुरु, भारी, महान, गंभीर, प्रबल।

ಅಲಂಕರಿಸು अलंकरिसु (सम्) क्रि.— अलंकार या शृंगार कर।

ಅಲಂಕಾರ अलंकार, ಅಲಂಕರಣ अलंकरण (सम्) सं.— आभूषण, गहना, शृंगार; सुंदर वाक्य।

ಅಲಂಕೃತ अलंकृत (सम्) वि.— अलंकार किया हुआ।

ಅಲಂಘ್ಯ अलंघ्य (सम्) वि.— अपार, अनतिक्रमणीय, अनुलंघ्य।

ಅಲಚು अलचु (क) क्रि.— हिला, डुला।

ಅಲತಗೆ अलतगे, ಅಲತಿಗೆ अलतिगे (तद्) सं.— अलक्त (तत्); दे. ಅಲಕ್ತ.

ಅಲಪು अलपु, ಅಲವು अलवु (क) सं.— श्रम, थकावट, आयास; कष्ट, पीड़ा, श्रान्ति।

ಅಲಬು अलबु (क) क्रि.— धो, साफ़ कर; पानी में रखकर हिला।

ಅಲಂಪು अलंपु (क) सं.— वैभव, आधिक्य; सुख, संतोष; सौंदर्य; गहना, आभूषण।

ಅಲರ್ अलर्, ಅಲರು अलरु (क) क्रि.— विकसित हो, फूल, खिल, प्रसन्न हो (फूल का खिलना)। सं.— फूल, लाजा।

ಅಲರಿಕೆ अलरिके (क) सं.— विकसित होने या खिलने की स्थिति। ಅಲರಂಬ अलरंब, (क) सं.— कामदेव। ಅಲರಂಬು अलरंबु (क) सं.— फूलों का बाण।

ಅಲರಿಚು अलरिचु, ಅಲರಿಸು अलरिसु (क) क्रि.— विकसित कर, खिला, प्रसन्न कर, बड़ा कर।

ಅಲರುಣಿ अलरुणि (क) सं.— भ्रमर, मधुप।

ಅಲರ್ಕ अलर्क, ಅಲಕ अलक (क) सं.— पागल कुत्ता; अकवृक्ष (सफ़ेद)।

ಅಲರ್ಗಣ್ अलर्गण् (क) सं.— फूल के समान नेत्रवाला। —ಣ್ಣ, ण्ण (क) सं.— विष्णु।

ಅಲರ್ಗೋಲು अलर्गोलु (क) सं.— पुष्प-बाण, फूलों का बाण।

ಅಲರ್ದಾವರೆ अलर्दावरे (क) सं.— विकसित कमल।

ಅಲರ್ವಕ್ಕಿ अलर्वक्कि (क) सं.— मधुप, भ्रमर; फूलों पर जानेवाला पक्षी।

ಅಲರ್ವಾಸು अलर्वासु (क) सं.— पुष्प-शय्या।

ಅಲರ್ವುಡಿ अलर्वुडि, ಅಲರ್ಪುಡಿ अलर्पुडि (क) सं.— पराग।

ಅಲರ್ವಕ್ಕುಳ अलर्वक्कुळ (क) सं.— कमलनाभ, विष्णु।

ಅಲರ್ವೊಡಯ अलर्वोडय (क) सं.— विष्णु।

ಅಲವ अलव (सम्) वि.— अलघु, बड़ा।

ಅಲವರಲು अलवरलु (क) क्रि.— इच्छा कर, कामना, चाह; माँग।

ಅಲವರಿಕೆ अलवरिके, ಅಲವಲಿಕೆ अलवलिके (क) सं.— कामना; चोट, आघात; अधीनता।

ಅಲಸ अलस (सम्) वि.— सुस्त, अक्रियाशील; थका-माँदा; मूर्ख, मूढ़; कामचोर।

ಅಲಸಟೆ अलसटे (क) सं.— थकावट, श्रम, श्रान्ति।

ಅಲಸಿಕೆ अलसिके, ಅಲಸಿಗೆ अलसिगे (क) सं.— दे. ಅಲಸಟೆ।

ಅಲಸು अलसु (क) क्रि.—जल में किसी वस्तु को रखकर हिलाना। सं.— थकावट; आलस्य, सुस्ती।

ಅಲಸುಗಾರ अलसुगार, ಅಲಸುಂಗಾರ अलसुंगार (क) वि.— सुस्त, आलसी।

ಅಲಾ अला (क) अ.— नहीं क्या! न!

ಅಲಿ अलि (सम्) सं.— भ्रमर; बिच्छू; कौआ; कोयल; मदिरा।

ಅಲಿ अलि, ಅಲ್ಲಿ अल्लि (क) अ.—वहाँ, उधर। ಪುಸ್ತಕ ಅಲ್ಲಿ ಇದೆ पुस्तक अलि इदे—पुस्तक वहाँ है। प्र.— आज्ञार्थक क्रिया प्रत्यय; ಮಾಡಲಿ माडलि—करे (या करें), ಇರಲಿ इरलि— रहे (या रहें)।

ಅಲಿಕ अलिक, ಅಳಿಕ अळिक (सम्) सं.— माथा। —ಅಕ್ಷ अक्ष (सम्) सं.—फालनेत्र शिव। —ಕುಂತಲೆ कुंतले (सम्) सं.—भ्रमर के समान अलकावली वाली स्त्री।

ಅಲಿನಿ अलिनि (सम्) सं.— भ्रमरी, भ्रमरों का समूह।

ಅಲಿಂದ अलिंद, ಅಲಿಂದಕ अलिंदक (सम्) सं.— घर के द्वार के सामने का चबूतरा।

ಅಲೀಕ अलीक (सम्) सं.— झूठ, असत्य।

ಅಲುಬು अलुबु, ಅಲುಂಬು अलुंबु (क) क्रि.— दे. ಅಲಬು. (तमिऴ्—अलंबु)।

ಅಲೆ अले (क) क्रि.— हिल, चल, चंचल हो, गमन कर, घूम, कंपित हो; आघात कर। सं.— लहर, तरंग; परदा; कष्ट, संकट, झंझट। —ಗೈ गै (क) क्रि— तंग कर, कष्ट दे।

ಅಲೆತ अलेत, ಅಲೆಪ अलेप (क) सं.— सैर, घूम, घुमाव।

ಅಲೋಕ अलोक (सम्) सं.— परलोक।

ಅಲೌಕಿಕ अलौकिक (सम्) वि.— जो लौकिक न हो; पारलौकिक, असाधारण।

ಅಲ್ಗು अल्गु (क) क्रि.— दे. ಅಲಗು.

ಅಲ್ಪ अल्प (सम्) वि.— छोटा, क्षुद्र, तुच्छ, हीन। — ತನು तनु (सम्) सं.— पतला शरीरधारी।

ಅಲ್ಲ अल्ल (क) अ. क्रि.— नहीं, न, निषेध सूचक क्रियारूप। दे. ಅಲ. सं.— अदरक, हरी सोंठ।

ಅಲ್ಲಗಳೆ अल्लगळे (क) क्रि.— अस्वीकार कर, तिरस्कार कर; अमान्य कर।

ಅಲ್ಲಣಿ अल्लणि, ಅಲ್ಲಣಿಗೆ अल्लणिगे (क) सं.— हास्य, मज़ाक, विनोद; हर्ष, प्रसन्नता।

ಅಲ್ಲಮ अल्लम (क) सं.— एक वीरशैव संत और श्रेष्ठ वचनकार।

ಅಲ್ಲರ अल्लर (क) सं.— वियोग, प्रेमी जनों से बिछुड़ना।

ಅಲ್ಲರಿ अल्लरि (क) सं.— तकलीफ़, कष्ट, पीड़ा, दर्द।

ಅಲ್ಲವರ್ अल्लवर् (क) अ.—हठात्, अकस्मात्, अचानक।

ಅಲ್ಲವಲ್ಲಣಿಗೆ अल्लवल्लणिगे (क) सं.— दे. ಅಲ್ಲಣಿ.

ಅಲ್ಲಳಿ अल्लळि (क) सं.— दे. ಅಲ್ಲಣಿ. —ಕಾಳಗ काळग (क) सं.— प्रेम-कलह, झूठमूठ का झगड़ा। —ವೋಗು वोगु (क) क्रि.—टुकड़ा कर, खण्ड कर, तोड़।

ಅಲ್ಲಿದ अल्लिद (क) सं.— वहाँ का मनुष्य, उधर का आदमी।

ಅಲ್ಲಿಗಾರಿಗ अल्लिगारिग (क) सं.— धोबी।

ಅಲ್ಲು अल्लु (क) क्रि.— जोड़, बांध, मिला, लगा; सी (सीना)। सं.—कंपन, हिलने की क्रिया; घूम (घूमना)।

ಅಲ್ಲೋಲ अल्लोल, ಅಲ್ಲೋಲಕಲ್ಲೋಲ अल्लोल-कल्लोल (क) वि.—चंचल, चपल, अस्थिर; तरंगयुक्त, जहाँ लहरें उठीं हों। सं.— कोलाहल; तरंगों की टकराहट।

ಅವ अव (सम्) उ.— दूर, नीचे, बुरा; संकल्प, विचार; फैलाव, विस्तार; अवज्ञा, अवहेला; अवलंब; शोधन, निर्मलता।

ಅವಕರ್ಣಿಸು अवकर्णिसु (क) क्रि.— सुन, ध्यान दे।

ಅವಕಾಶ अवकाश (सम्) सं.— स्थान, जगह; छुट्टी, फ़ुरसत; अवसर, मौका; दूरी, अंतर।

ಅವಕೀರ್ಣ अवकीर्ण (सम्) वि.— विकीर्ण, फैला, व्याप्त।

ಅವಕುಂಠನ अवकुंठन, ಅವಗುಂಠನ अवगुंठन (सम्) सं. — घूँघट, नक़ाब; घिराव, खिंचाव; ओढ़ना।

ಅವಕೃಪೆ अवकृपे (सम्) सं. — असंतोष, अपकार।

ಅವಕೃಷ್ಟ अवकृष्ट (सम्) वि.— जो खींचा गया हो, आकृष्ट।

ಅವಕೇಶಿ अवकेशि (सम्) सं.— फल हीन वृक्ष; मरुभूमि।

ಅವಗಡ अवगड (अ. दे.) सं.— तंगी, कष्ट, विपदा, तिरस्कार; साहस, अपघात।

ಅವಗಣಿತ अवगणित (सम्) वि.— तिरस्कृत, घृणित, अमान्य।

ಅವಗತ अवगत (सम्) वि.— समझा हुआ, दूर हुआ; जो अंतर्गत हुआ हो।

ಅವಗತಿ अवगति (सम्) सं.— ज्ञान; दुर्गति, दुर्दशा।

ಅವಗವಿಸು अवगविसु (क) क्रि.—भर, स्वीकार कर।

ಅವಗಹಿಸು अवगहिसु (क) क्रि.— डूब, मग्न हो; स्नान कर।

ಅವಗಾಹ अवगाह, ಅವಗಾಹನ अवगाहन (सम्) सं.— डुबकी, स्नान, समझ, ज्ञान, ग्रहण, स्वीकृति। —ಇಸು इसु (सम्) क्रि.— डूब, डुबकी ले, नीचे उतर; समझ, जान।

ಅವಗುಣ अवगुण (सम्) सं.— बुरे गुण, दोष, त्रुटि; दुष्परिणाम।

ಅವಗ್ರಹ अवग्रह (सम्) सं.— दूर होना, बिछोह; बाधा, रोक, अड़चन; अनावृष्टि, बुरा ग्रह; हाथी का समूह, हाथी का माथा; शाप, दंड, सज़ा।

ಅವಘಟನ अवघटन (सम्) सं.— संगठन, समूह, संग्रह।

ಅವಘಟ್ಟನ अवघट्टन (सम्) सं.— ढकेलने, दबाने या रगड़ने की क्रिया, हिलाना; संक्षोभ।

ಅವಘಾತ अवघात (सम्) सं.— अपघात; कष्ट, पीड़ा, दर्द।

ಅವಚು अवचु, ಅವಿಚು अविचु, ಅವುಚು अवुचु, ಅವಸು अवसु, ಅವಿಸು अविसु, ಅವುಸು अवुसु (क) क्रि.— गुप्त रख, छिपा; ढक; दबा; बंद कर; कसकर बंध।

ಅವಚೂರ್ಣಿತ अवचूर्णित (सम्) वि.—पुड़िया या चूर्ण से लगा हुआ या पूर्ण।

ಅವಚ್ಛನ್ನ अवच्छन्न (सम्) वि.— ढका हुआ, बंद किया हुआ, भरा हुआ, पूर्ण।

ಅವಚ್ಛಿನ್ನ अवच्छिन्न (सम्) वि. — टूटा, खंडित, विभजित, छेका हुआ, घेरा हुआ; मिला हुआ।

ಅವಚ್ಛೇದಕ अवच्छेदक (सम्) वि.— पृथक करनेवाला, भेदकारी।

ಅವಜ್ಞೆ अवज्ञे (सम्) सं —उपेक्षा, तिरस्कार; अपमान।

ಅವತಂಸ अवतंस (सम्) सं.— हार, माला; कान की बाली; मुकुट, किरीट।

ಅವತರಣ अवतरण (सम्) सं.— स्नान के लिए नीचे (जल में) उतरने की क्रिया; पार होना, उतरना; उद्धरण; प्रतिकृति; अनुवाद, रूपांतर।

ಅವತಾರ अवतार (सम्) सं.— देवताओं का भूमि पर प्रादुर्भाव; उतरने की क्रिया; आडंबर।

ಅವತಾರಣ अवतारण (सम्) सं.— उतरने की क्रिया; किसी भूत-प्रेत का आवेश; पूजा, शृंगार; अनुवाद; भूमिका, उपोद्‌घात।

ಅವತಾರಿಕೆ अवतारिके (सम्) सं.— भूमिका, प्रस्तावना, उपोद्‌घात।

ಅವತೀರ್ಣ अवतीर्ण (सम्) वि.— नीचे उतरा हुआ, अवतरित।

ಅವತೆ अवते (तद्) सं.— अवस्था (तत्)— दुर्दशा।

ಅವದಶೆ अवदशे (तत्) सं.—दुर्दशा, दुर्भाग्य।

ಅವದಾತ अवदात (सम्) वि.—शुद्ध, मनोहर; सफ़ेद, पीला।

ಅವದಾನ अवदान (सम्) क्रि.— खण्ड या टुकड़े करना। सं.— पवित्र कार्य, पवित्र साधना, महान कार्य; टुकड़ा, भाग।

ಅವದ್ಯ अवद्य (सम्) वि.— अधम, पापी, निंद्य; गर्हित, त्याग, कुत्सित।

ಅವಧರಿಸು अवधरिसु (सम्) क्रि.— ध्यान दे, सावधानी से सुन, विचार कर।

ಅವಧಾನ अवधान (सम्) सं.— मनोयोग, सावधानी, संलग्नता।

ಅವಧಾರಣ अवधारण, ಅವಧಾರಣೆ अवधारणे (सम्) सं.— निश्चय, निर्णय, प्रमाण सहित वचन।

ಅವಧಾರು अवधारु (सम्) सं.—जागृति, ध्यान। —ಇಸು इसु (सम्) क्रि.— ध्यान दे, सहन कर।

ಅವಧಿ अवधि (सम्) सं.—सीमा, हद, पराकाष्ठा; कालावधि, मीयाद; नियुक्ति; भाग्य, किस्मत; विभाग, खंड, ज़िला; रंध्र, गड्ढा; दुर्दैव, दुर्भाग्य, संकट।

ಅವಧೀರಣ अवधीरण, ಅವಧೀರಣಾ अवधीरणा (सम्) सं.— तिरस्कार, निंदा। —ಇಸು इसु (सम्) क्रि.— तिरस्कार कर।

ಅವಧೂತ अवधूत (सम्) सं.—विरक्त, त्यागी, संन्यासी।

ಅವಧ್ಯ अवध्य (सम्) वि.— जो मारने योग्य नहीं, पवित्र।

ಅವನ अवन (सम्) सं.— रक्षा, संरक्षण।

ಅವನತ अवनत (सम्) वि.— झुका हुआ, नमस्कृत।

ಅವನತಿ अवनति (सम्) सं.— हीन दशा, दुर्दशा।

ಅವನದ್ಧ अवनद्ध, ಅವನಮ್ರ अवनम्र (सम्) वि.— झुका हुआ, नमस्कृत।

ಅವನಿ अवनि, ಅವನೀ अवनी (सम्) सं.— भूमि, पृथिवी; नदी। —ಜ ज, ಜಾತ जात (सम्) सं.— वृक्ष, मंगल ग्रह। —ಜಾತೆ जाते, ಜೆ जे (सम्) सं.— सीता। —ಧರ धर (सम्) सं.— कुलपर्वत। —ಪ प, ಪತಿ पति, ಪಾಲ पाल (सम्) सं.—राजा, नृपति। —ರುಹ रुह (सम्) सं.— वृक्ष, पौधा। —ಸುರ सुर (सम्) सं.— भू देवता, ब्राह्मण।

ಅವನು अवनु (क) सर्व.— वह (पु॰ लिं॰) He.

ಅವಂಧ್ಯ अवंध्य (सम्) वि.—जो वंध्या न हो। प्रशंसा के अयोग्य; अचूक, दुष्ट।

ಅವಭೃತ अवभृत, ಅವಭೃಥ अवभृथ (सम्) सं.— यज्ञ के अंत में दोष परिहारार्थ किया जानेवाला स्नान।

ಅವಬೋಧ अवबोध (सम्) सं.— जागृति, तैयारी; ज्ञान; न्याय-निर्णय।

ಅವಮರ್ದ अवमर्द (सम्) सं.—नाश, कुचलने की क्रिया।

ಅವಮಾನ अवमान (सम्) सं.— अपमान; बदनामी, बेइज़्ज़ती।

ಅವಯವ अवयव (सम्) सं.—शरीर के अंग, अंग।

ಅವಯವಿ अवयवि (सम्) सं.— पूर्ण शरीर धारी; पूर्ण वस्तु।

ಅವರ अवर (सम्) वि.— नीच, हेय, कनिष्ठ; पिछला, पश्चात् का। —ಜ ज (सम्) सं.— छोटा भाई। —ಜೆ जे (सम्) सं.— छोटी बहन।

ಅವರತ अवरत (सम्) वि.— रुका हुआ। बंद हुआ। अ.— पीछे, पीछे की ओर, पिछला।

ಅವರಿ अवरि (तद्) सं.— अमरी (तत्), एक अनाज।

ಅವರಿಷ್ಠ अवरिष्ठ (सम्) वि.—जो श्रेष्ठ न हो, छोटा, नीचा, हेय, क्षुद्र।

ಅವರು अवरु (क) क्रि.— नखों से नोच, चुटकी काट या ले। — सर्व.— वे (पु॰ लिं॰ और स्त्री॰ लिं॰) (They).

ಅವರೋಧ अवरोध (क) सं.— रोक, अड़चन, बाधा; अंतःपुर, रनिवास।

ಅವರೋಹ अवरोह, ಅವರೋಹಣ अवरोहण (सम्) सं.— नीचे उतरना, उतार; बेल जो वृक्ष की जड़ से फुनगी तक लिपटी रहती है; स्वर्ग, आकाश; वट की डाली; संगीत के सप्त स्वरों के उतार का क्रम।

ಅವರ್ಗೀಯ अवर्गीय (सम्) सं.—जो वर्गीय न हो, जो वर्ण न हो। —ವ್ಯಂಜನ व्यंजन (सम्) सं.— य, र, ल, व आदि।

ಅವರ್ಜ್ಯ अवर्ज्य (सम्) वि.—जो छोड़ा न गया हो, जो छोड़ा न जा सके।

ಅವರ್ಣ अवर्ण (सम्) सं.— रंग रहित; बुरा, कमीना; निंदा; आकार।

ಅವರ್ಷಣ अवर्षण (सम्) सं.— वर्षा का अभाव; कमी, न्यूनता।

ಅವಲಕ್ಷ अवलक्ष (सम्) सं.— सफ़ेद रंग।

ಅವಲಕ್ಷಣ अवलक्षण (सम्) सं.—बुरा लक्षण, अपशकुन।

ಅವಲಗ್ನ अवलग्न (सम्) वि.— लटका हुआ। सं.— कमर, कटि।

ಅವಲಂಬ अवलंब, ಅವಲಂಬನ अवलंबन (सम्) सं.— आश्रय, आधार, सहारा, शरण; अनुसरण; लटकना; मेल-जोल।

ಅವಲಂಬಿತ अवलंबित (सम्) वि.— आश्रित।

ಅವಲಿಪ್ತ अवलिप्त (सम्) वि.— पोता हुआ, सना हुआ; लिप्त ; अभिमानी, क्रोधी।
ಅವಲೀನ अवलीन (सम्) वि.— कम किया हुआ, नष्ट किया हुआ, अवकुंचित।
ಅವಲು अवलु (क) सं.— चूड़ा, चूरा ; मछली विशेष।
ಅವಲೇಪ अवलेप (सम्) सं.—अभिमान, गर्व, दर्प, क्रोध ; ऐक्य, मेल ; तैल उबटन।
ಅವಲೋಕನ अवलोकन, (ಅವಲೋಕ अवलोक) (सम्) सं.— देखन, नज़र, दृष्टि। —ಇಸು इसु (सम्) क्रि.— देख।
ಅವಲೋಹ अवलोह (सम्) सं.—घटिया धातु, दुष्ट।
ಅವಶಿಷ್ಟ अवशिष्ट (सम्) वि.— बचा हुआ, शेष।
ಅವಶೇಷ अवशेष (सम्) सं.— शेष, बाकी।
ಅವಶ್ಯ अवश्य (सम्) वि.—आवश्यक, अनिवार्य; सर्वथा, ज़रुर।
ಅವಸನ್ನ अवसन्न (सम्) वि.—समाप्त, रहित, खोया हुआ।
ಅವಸರ अवसर (सम्) सं.— मौका, समय, अवकाश ; गड़बड़ी, जल्दबाज़ी, शीघ्रता।
ಅವಸಾದನ अवसादन, ಅವಸಾನ अवसान (सम्) सं.— अंत, समाप्ति, पूर्णता ; मरण, मृत्यु ; सीमा ; ठहराव।
ಅವಸೆ अवसे (तद्) सं.— अमावास्या (तत्)।
ಅವಸ್ಥೆ अवस्थे (सम्) सं.— दशा, हालत ; कष्ट, तकलीफ़।
ಅವಹಿತ್ಥ अवहित्थ (सम्) सं.— एक संचारी भाव। वि.—मानसिक भावों को छिपानेवाला ; झूठा गर्व या दंभ रहित।
ಅವಹೇಲ अवहेल, ಅವಹೇಲನ अवहेलन (अथवा ಅವಹೇಳನ अवहेळन) (सम्) सं.—तिरस्कार, उपेक्षा, निंदा, अवज्ञा, अपमान।
ಅವಳಿ-ಜವಳಿ अवलि-जवलि (क) सं.— युग्म, जुड़वा, दो, युगल, यमल।
ಅವಳು अवळु (क) सर्व.— वह (स्त्री. लिं.) She.

ಅವಾಕ್ अवाक्, ಅವಾಚ್ अवाच् (सम्) वि.— मूक, गूँगा। अ.— दक्षिण का, दक्षिण की ओर, नीचे की ओर।
ಅವಾಚ್ಯ अवाच्य (सम्) वि.— जो कहने योग्य न हो, बुरा, अपमानकर।
ಅವಾಂತರ अवांतर (सम्) सं.— बीच का, माध्यमिक ; खतरा, विघ्न, गड़बड़ी।
ಅವಾರ್ಯ अवार्य (सम्) वि.— जो निवारण करने योग्य न हो।
ಅವಾಸ अवास (सम्) वि.— नंगा।
ಅವಿ अवि (क) क्रि.— छिप जा, बंद हो, गुप्त हो, घिर जा ; नष्ट हो, बरबाद हो, खराब हो।
ಅವಿ अवि (सम्) सं.—भेड़, बकरा ; रवि, सूर्य ; चूहा ; पर्वत ; पवन, हवा ; ऊनी कंबल, शाल ; दीवार। —ಕಟ कट (सम्) सं.— भेड़ों का गिरोह।
ಅವಿಕಲ अविकल, ಅವಿಕಳ अविकळ (सम्) वि.— समूचा, संपूर्ण, नियमित, क्रमिक।
ಅವಿಚಲ अविचल, ಅವಿಚಲಿತ अविचलित (सम्) वि.—स्थिर, अचल, अचंचल, दृढ़।
ಅವಿಚಾರ अविचार (सम्) वि.—विचार रहित। सं.— विचारहीनता, ग़लत विचार। —ಇ इ (सम्) सं.— अज्ञानी, मूर्ख।
ಅವಿಚ್ಛಿನ್ನ अविच्छिन्न (सम्) वि.— अटूट, अखंड, पूर्ण, समूचा।
ಅವಿಚ್ಛೇದ अविच्छेद (सम्) सं. — पूर्णता, अखंडता।
ಅವಿತಥ अवितथ (सम्) सं.— सत्य, तथ्य, सार्थक, अचूक।
ಅವಿದ್ಯೆ अविद्ये (सम्) सं— अज्ञान; माया।
ಅವಿಧೇಯ अविधेय (सम्) वि.— अविनीत, धृष्ट, जो आज्ञा न मानता हो ; अवाच्य।
ಅವಿನಯ अविनय (सम्) सं.— विनय का अभाव, धृष्टता, उद्दंडता।
ಅವಿನಾಣ अविनाण, ಅವಿನ್ನಾಣ अविन्नाण (तद्) सं.— अभिज्ञान (तत्) : चिह्न, निशान।
ಅವಿನೀತ अविनीत (सम्) वि.—दे. ಅವಿಧೇಯ.

ಅವಿಭಕ್ತ अविभक्त (सम्) वि.— अटूट, अखण्ड, पूर्ण।
ಅವಿಮುಕ್ತ अविमुक्त (सम्) वि.— जो मुक्त न हो, बद्ध, परतंत्र।
ಅವಿರತ अविरत (सम्) वि.— निरंतर, सतत, लगातार।
ಅವಿರಲ अविरल, ಅವಿರಳ अविरळ (सम्) वि.— घना, सघन, संयुक्त ; निरंतर ; जो अपूर्व न हो।
ಅವಿಲಂಬ अविलंब, ಅವಿಲಂಬನ अविलंबन (सम्) सं.— शीघ्रता, विलंब का अभाव।
ಅವಿವಾಹಿ अविवाहि, ಅವಿವಾಹಿತ अविवाहित (सम्) सं.— ब्रह्मचारी।
ಅವಿವೇಕ अविवेक (सम्) सं. — अज्ञान, विवेक हीनता। वि.— नासमझ, अज्ञानी, मूर्ख।
ಅವಿಶ್ವಾಸ अविश्वास (सम्) सं.— विश्वास का अभाव, भरोसे का अभाव।
ಅವಿಹಿತ अविहित (सम्) वि.— जो कहने योग्य नहीं, अनुचित, अनुपयुक्त।
ಅವುಕಿಸು अवुकिसु (क) क्रि.— दबा; कुचला (प्रे.)।
ಅವುಕು अवुकु, ಅವುಂಕು अवुंकु (क) क्रि.— दे. ಅಮುಕು.
ಅವುಕ್ಕನೆ अवुक्कने ; ಅಬಕ್ಕನೆ अबक्कने (क) अ.— जल्दी, शीघ्र, तुरंत।
ಅವುಗಳ್ अवुगळ्, ಅವುಗಳು अवुगळु, ಅವು अवु (क) सर्व.— वे (न. लिं.), ಅದು अदु —वह (न. लिं.) का बहुवचन।
ಅವುಗು अवुगु, ಅವುಗ अवुग, ಅಬುಗು ಅಬುಗು अबुगु (क) सं.— एक मिठाई, पुआ, अपूप। क्रि.— दब जा, कुचल जा।
ಅವುಂಕುಹ अवुंकुह (क) क्रि.— दे. ಅಮುಕು.
ಅವುಡಲ अवुडल, ಅವುಡಲು अवुडलु, ಅವುಡಲಿಕೆ अवुडलिके, ಅವುಡ್ಲ अवुड्ल, ಅವುಡ್ಲು ಅವುಂಡ್ಲು अवुंड्लु (तद्) सं.— अमण्ड आमण्ड (तत्), एरंडी का वृक्ष। ಅವುಡಲೆಣ್ಣೆ अवुडल एण्णे (अथवा ಅವುಡಲೆಣ್ಣೆ अवुडलेण्णे) (क) सं.— एरंडी का तेल।

ಅವುಡು अवुडु, ಅವುಂಡು अवुंडु (क) क्रि.— चबा, चर्वण कर। सं.— जबड़ा; नीचे का अधर या होठ; दाना। —ಕಚ್ಚು कच्चु (क) क्रि.— क्रुद्ध हो, नाराज़ हो।

ಅವುತಣ अवुतण, ಔತಣ औतण (तद्) सं.— आमंत्रण (तत्); दावत, भोज।

ಅವೇದ್ಯ अवेद्य (सम्) वि.— गुप्त, अप्राप्त, अज्ञात।

ಅವೈದಿಕ अवैदिक (सम्) सं.— वेद न जाननेवाला व्यक्ति, जो वैदिक कर्म से संबंधित न हो, अज्ञानी।

ಅವ್ಯಕ್ತ अव्यक्त (सम्) वि.—अप्रकट, अज्ञात, अनजान, अस्पष्ट। सं.— सोना, सुवर्ण; परमात्मा।

ಅವ್ಯಯ अव्यय (सम्) वि.— नाशरहित, अपरिवर्तनशील, सदा एक रस रहनेवाला। सं.— स्वर्ग; विष्णु, शिव, ब्रह्मा; व्याकरण का वह शब्द जो सब लिंगों, विभक्तियों और वचनों में समान रूप से प्रयुक्त हो।

ಅವ್ಯಾಕುಲ अव्याकुल (सम्) वि.— निश्चिंत, शांत, जो घबराहट से दूर हो।

ಅವ್ಯಾಪಾರ अव्यापार (सम्) सं.— असंबद्ध व्यापार या कार्य।

ಅವ್ಯಾಪ್ತಿ अव्याप्ति (सम्) सं.— व्याप्ति का अभाव, पूर्णता की कमी, कुछ बातों को छोड़ना।

ಅವ್ವ अव्व (क) सं.– माता, माँ। –ಅವ್ವಪ್ಪಚ್ಚಿ ಆಟ अव्वप्पच्चि आट (क) सं.–बच्चों का एक खेल (ಅವ್ವ अव्व = माता, ಅಪ್ಪ अप्प = पिता, ಅಚ್ಚಿ अच्चि = बच्चा)। — ಅವ್ವವ್ವ अव्वव्व = ಅಮ್ಮಮ್ಮ अम्मम्म (क) वि.बो.— बाप रे! ऐ!

ಅವ್ವಳಿಸು अव्वळिसु (क) क्रि.–कूद, छलंग मार, उछल।

ಅವ್ವಾಣಿ अव्वाणि, ಅವ್ವಾಳಿ अव्वाळि (क) सं.– भीरु, डरपोक, स्त्री स्वभाव का मनुष्य।

ಅವ್ವೆ अव्वे (क) सं.— माता, माँ। आदर और प्रेम प्रदर्शन के लिए भी इसका प्रयोग होता है। संबोधन में— ಅಕ್ಕಂಗಳಿರ! ಅವ್ವೆಗಳಿರ! अक्कंगळिर! अव्वेगळिर! —बहनो! माताओ!

ಅಶಕ್ತ अशक्त (सम्) वि.— निर्बल, कमज़ोर; असमर्थ, अयोग्य।

ಅಶಕ್ಯ अशक्य (सम्) वि.–असंभव, असाध्य।

ಅಶನ अशन (सम्) सं.–अन्न, भोजन, खाना। ಅಶನ ವಸನ ಸಿಕ್ಕಿದ ಮೇಲೆ ವ್ಯಸನ ಯಾಕೆ? अशन वसन सिक्किद मेले व्यसन याके — भोजन-वस्त्र मिल जायँ तो चिंता काहे (कह.)। — ಪರ್ಣಿ पर्णि (सम्) सं — एक पौधा The plant Marsilea quadrifolia. —ಅರ್ಥಿ अर्थि (सम्) सं. - खाना माँगनेवाला।

ಅಶನಿ अशनि (सम्) सं.— इंद्र का वज्र, वज्रायुध।

ಅಶರೀರ अशरीर (सम्) सं.— आकाश; कामदेव। —ವಾಣಿ वाणि (सम्) सं.— आकाशवाणी; देव-वाणी।

ಅಶಾಸ್ತ್ರೀಯ अशास्त्रीय (सम्) वि.— शास्त्र विरुद्ध।

ಅಶಿಕ್ಷಿತ अशिक्षित (सम्) वि.—अनपढ़, मूर्ख।

ಅಶಿರ अशिर (सम्) सं.—आग; सूर्य; हवा; राक्षस; रत्न।

ಅಶಿವ अशिव (सम्) सं.— अमंगल, अशुभ।

ಅಶೀಲ अशील (सम्) वि.— चरित्रहीन, बदचलन।

ಅಶುಚಿ अशुचि (सम्) वि.— जो साफ़ न हो, मैला, गंदा।

ಅಶುಭ अशुभ (सम्) सं.— अमंगल; दुर्दैव।

ಅಶೇಷ अशेष (सम्) वि.— पूर्ण, समूचा, सारा।

ಅಶೋಕ अशोक (सम्) वि.— शोक या दुःख रहित। सं.— अशोक वृक्ष; राजा अशोक; देवता, सुर।

ಅಶೋಭೆ अशोभे (सम्) सं.— असौंदर्य, कांतिहीनता।

ಅಶೌಚ अशौच (सम्) सं.— जनन या मरण का सूतक; मैलापन, गंदगी।

ಅಶ್ಮ अश्म (सम्) सं.— पत्थर; मेघ। –ಕಾರಕ कारक (सम्) सं.— पत्थर तोड़नेवाला। —ಗರ್ಭ गर्भ (सम्) सं.— पन्ना, मरकत। —ದಾರಣ दारण (सम्) सं.— हथौड़ा।

ಅಶ್ರದ್ಧೆ अश्रद्धे (सम्) सं.— श्रद्धा का अभाव, तिरस्कार, उपेक्षा, अवज्ञा।

ಅಶ್ರಾಂತ अश्रांत (सम्) वि.— जो थका हुआ न हो, अथक, लगातार, निरंतर।

ಅಶ್ರಾವ್ಯ अश्राव्य (सम्) वि. — जो सुनने योग्य न हो, जिसे नहीं सुनना चाहिए।

ಅಶ್ರು अश्रु (सम्) सं.— आँसू।

ಅಶ್ರುತ अश्रुत (सम्) वि.— जो सुनाई न पड़े, जो सुना न गया हो; मूर्ख, अशिक्षित।

ಅಶ್ಲೀಲ अश्लील (सम्) वि.— अप्रिय, कुरूप, गँवारू, फूहड़, भद्दा, असभ्य, कुवाच्य।

ಅಶ್ವ अश्व (सम्) सं.— घोड़ा। — ಅಜನಿ अजनि (सम्) सं.— चाबुक। — ಖರಜ खरज (सम्) सं.— खच्चर। — ಗೋಷ್ಠ गोष्ठ (सम्) सं.— अश्वशाला, अस्तबल। —ಭಾ भा (सम्) सं.— बिजली, चपला।

ಅಶ್ವತ್ಥ अश्वत्थ (सम्) सं.— पीपल का पेड़।

ಅಶ್ವತ್ಥಾಮ अश्वत्थाम (सम्) सं.— द्रोण का पुत्र।

ಅಶ್ವಮೇಧ अश्वमेध (सम्) सं.— यज्ञ विशेष जिसमें घोड़े की बलि दी जाती है।

ಅಶ್ವಶಾಲೆ अश्वशाले (सम्) सं.— अस्तबल।

ಅಶ್ವಸೀನ अश्वसीन (सम्) सं.—सर्पराज तक्षक का पुत्र।

ಅಶ್ವಾರೋಹ अश्वारोह, ಅಶ್ವಾರೋಹಿ अश्वारोहि (सम्) सं.—घुड़सवार। —ಅಶ್ವಾರೋಹಣ अश्वारोहण (सम्) सं.— घोड़े पर चढ़ने की क्रिया।

ಅಶ್ವಿನಿ अश्विनि (सम्) सं.— एक नक्षत्र; अश्विनीकुमार।

ಅಷ್ಟ अष्ट, ಅಷ್ಟಕ अष्टक (सम्) सं.— आठ का समूह।

ಅಷ್ಟಕರಿ अष्टकरि (सम्) सं.— आठ दिशाओं के गज।

ಅಷ್ಟದಿಕ್ अष्टदिक् (सम्) सं.—आठ दिशाएँ। —ಗಜ गज (सम्) सं.— आठ दिशाओं के गज।

ಅಷ್ಟಪದ अष्टपद (सम्) सं.— आठ पैरवाले कीड़े—बिच्छू, शरभ आदि; कैलास; सुवर्ण सोना।

ಅಷ್ಟಮಂಗಲ अष्टमंगल (सम्) सं.— आठ प्रकार के मंगल; लक्षणयुक्त सफ़ेद घोड़ा।

ಅಷ್ಟಮಿ अष्टमि (सम्) सं.— शुक्ल अथवा कृष्ण पक्ष की आठवीं तिथि।

ಅಷ್ಟಮೂರ್ತಿ अष्टमूर्ति (सम्) सं.— शिव जी के विभिन्न रूपों के नाम।

ಅಷ್ಟವಸು अष्टवसु (सम्) सं.— आठ प्रकार की संपदाएँ — आप, ध्रुव, सोम, धव, अनिल, अनल, प्रत्यूष, प्रभास।

ಅಷ್ಟಸಿದ್ಧಿ अष्टसिद्धि (सम्) सं.—आठ सिद्धियाँ —अणिमा, महिमा, लघिमा, गरिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशत्व, वशित्व।

ಅಷ್ಟಾಂಗ अष्टांग (सम्) सं. — शरीर के आठ मुख्य अवयव —मस्तक, हाथ, पैर, छाती, आँख जाँघ, गला (वचन) और मन; वीरशैव आचार के अनुसार अष्टावरण, वे हैं— गुरु, लिंग, जंगम, पादोदक, प्रसाद, विभूति, रुद्राक्ष और मंत्र। —ಪ್ರಣಾಮ प्रणाम (सम्) सं.— आठ अंगों का प्रणाम।

ಅಷ್ಟಾದಶ अष्टादश (सम्) वि. — अठारह।—ಉಪಪುರಾಣ उपपुराण (सम्) सं.— अठारह उप पुराण। —ಪುರಾಣ पुराण (सम्) सं.— अठारह महापुराण।— ಪರ್ವ पर्व (सम्) सं.— महाभारत के अठारह पर्व।

ಅಷ್ಟಾವಕ್ರ अष्टावक्र (सम्) सं.— जन्म से कुरूपी एक ब्राह्मण, कहोद ऋषि का पुत्र।

ಅಷ್ಟಾವರಣ अष्टावरण (सम्) सं.— आत्मा पर घिरे आठ आवरण, वीरशैव आचार के अष्टावरण। दे. ಅಷ್ಟಾಂಗ.

ಅಷ್ಟು अष्टु (क) अ.—उतना, उस परिमाण में।

ಅಷ್ಟೈಶ್ವರ್ಯ अष्टैश्वर्य (सम्) सं.—दे. ಅಷ್ಟಸಿದ್ಧಿ.

ಅಷ್ಟೋತ್ತರಶತ अष्टोत्तरशत (सम्) वि.— एक सौ आठ।

ಅಸ अस (क) सं.— उपयुक्तता, योग्यता; आज्ञा, अनुज्ञा; बल, शक्ति; कोमलता। अ.— उतना, जितना की (मे.प्र.)। सं.— वेग, शीघ्रता।

ಅಸಂಯ असंय (तद्) वि.— असह्य (तत्); जो सहन न किया जा सके, दुर्गंध (ग्रा.भा.)।

ಅಸಂಶಯ असंशय (सम्) अ.— निस्संदेह।

ಅಸಕಳಿ असकळि (क) क्रि.— हाथ से निकल जा; अतिक्रमण कर।

ಅಸಕೃತ್ असकृत (सम्) अ. — बारंबार, अकसर, निरंतर।

ಅಸಕ್ತ असक्त (सम्) वि.— जो किसी में न लगा हो; प्रेम रहित।

ಅಸಗ असग (क) सं.— धोबी: कन्नड के एक कवि का नाम।

ಅಸಂಕೀರ್ಣ असंकीर्ण (सम्) वि.— जो संकीर्ण न हो, शुद्ध।

ಅಸಂಖ್ಯ असंख्य, ಅಸಂಖ್ಯಾತ असंख्यात, ಅಸಂಖ್ಯೇಯ असंख्येय (सम्) वि.— अनगिनत; बहुत अधिक।

ಅಸಂಗತ असंगत (सम्) वि.—अयुक्त, विषम, असंबद्ध।

ಅಸಡಿ असडि (क) सं.— मूर्ख स्त्री (मे. प्र.)।

ಅಸಡು असडु (क) सं.— मूर्खता; नटखटपन।

ಅಸಡ್ಡೆ असड्डे (तद्) सं.—अश्रद्धा (तद्); तिरस्कार, उपेक्षा, अवज्ञा।

ಅಸತ್ असत् (सम्) वि.— झूठा, गलत; दुष्ट, खराब।

ಅಸತಿ असति (सम्) सं. — जो सती या पतिव्रता न हो, बुरी पत्नी।

ಅಸದಳ असदळ (सम्) वि.— असाध्य, अशक्य, असदृश, अव्यवहृत।

ಅಸದಖ್ಯಾತಿ असदख्याति (सम्) सं.— उचित उपमा के द्वारा किसी की बुराई की घोषणा; बुरा प्रचार; एक कविसमय।

ಅಸನಿ असनि (तद्) सं.— अशनि (तत्); दे. ಅಶನಿ.

ಅಸಂತುಷ್ಟಿ असंतुष्टि, ಅಸಂತೋಷ असंतोष (सम्) सं.— तृप्ति का अभाव, अप्रसन्नता।

ಅಸಭ್ಯ असभ्य (सम्) वि. — अपात्र, असमाजिक, सभा या समाज के अयोग्य, खल, नीच।

ಅಸಮ असम (सम्) वि.—असमान, बेजोड़, विषम।

ಅಸಮಂಜಸ असमंजस (सम्) वि.— अस्पष्ट, असंगत, अबोधगम्य, मूर्खतापूर्ण।

ಅಸಮನಯನ असमनयन, असमनेत्र (सम्) सं.—विषम नेत्रवाले शिव; एक आँखवाला कौआ।

ಅಸಮರ್ಥ असमर्थ (सम्) वि.— अयोग्य, अशक्य, बलहीन।

ಅಸಮಾಕ್ಷ असमाक्ष (सम्) सं.— दे. ಅಸಮನಯನ.

ಅಸಮಾಧಾನ असमाधान (सम्) सं.— शांति का अभाव, अतृप्ति, गड़बड़ी।

ಅಸಂಬದ್ಧ असंबद्ध (सम्) वि. — बेमेल, अनुचित, गलत।

ಅಸಂಬಂಧ असंबंध (सम्) वि. — दे. ಅಸಂಬದ್ಧ.

ಅಸಂಭಾವ್ಯ असंभाव्य (सम्) वि.—नामुमकिन, जो कभी न हो, अबोधगम्य, असाध्य।

ಅಸಂಭೂತ असंभूत (सम्) वि.— जो उत्पन्न न हो, असंभव।

ಅಸಮ್ಮತ असम्मत (सम्) वि.— विरुद्ध, अमान्य। —ಇ ति (सम्) सं.—अस्वीकृति।

ಅಸವರ असवर, ಅಸವಸ असवस (क) सं.— शीघ्रता, वेग, गड़बड़ी।

ಅಸವಳಿ असवळि, ಅಸುವಳಿ असुवळि (क) क्रि.— विरक्त हो, ऊब जा; अंत हो, मर जा।

ಅಸಹನ असहन (सम्) सं.— असहिष्णुता, ईर्ष्या; शत्रु।

ಅಸಹಾಯ असहाय (सम्) वि.— जिसको किसी का साहाय्य न हो, एकाकी, अकेला। —ಶೂರ शूर (सम्) सं. — एकैक वीर, अद्वितीय योद्धा।

ಅಸಹ್ಯ असह्य (सम्) वि.— दे. ಅಸಂಯ.

ಅಸಾಕಲ್ಯ असाकल्य (सम्) सं.— अपूर्णता।

ಅಸಾದೃಶ್ಯ असादृश्य (सम्) वि.— जिसके समान न हो, असम, अतुल्य ।
ಅಸಾಧಾರಣ असाधारण (सम्) वि.— जो साधारण न हो, विलक्षण, असामान्य, अपूर्व ।
ಅಸಾರ असार (सम्) वि.—सारहीन, निस्सार, अनुपयोगी ।
ಅಸಿ असि (सम्) सं.— खड्ग, तलवार ।
ಅಸಿ असि (क) वि.— कृश, सूखा, महीन, पतला । सं.— कृशता, दुर्बलता, कोमलता, लघुता, सूक्ष्मता । क्रि.—कांप, हिल, डोलायमान हो ; फेंक, फैला, बाँट ।
ಅಸಿ असि, ಅಸಿಸಿ असिसि (क) वि. घो.— छिः ! छिः !, धिक् ! धिक् !
ಅಸಿ असि (क) वि.— जो भूमि पर रखी गयी हो । —ಅಸುವೆ असुवे या ಅಸುವೆಕಲ್ಲು असुवेकल्लु (क) सं.— पीसने का पत्थर (तमिळ —ಅಮ್ಮಿ अम्मि) ।
ಅಸಿತ असित (सम्) वि.— जो सफ़ेद न हो, काला, नीला । सं.— एक ऋषि का नाम । —ಕಂಧರ कंधर, —ಗಲ गल (सम्) सं.— नीलकंठ, शिव । —ರಸೆ रसे (सम्) सं.— काली मिट्टीवाली भूमि ।
ಅಸಿತಾನನ असितानन (सम्) सं.—काले मुँह का बंदर ।
ಅಸಿತಾಂಬರ असितांबर (सम्) सं.—बलराम ।
ಅಸಿತಾಹಿ असिताहि (सम्) सं.— कृष्णसर्प, कालिय नाग ।
ಅಸಿದು असिदु (क) वि.—कृश, पतला, महीन, छोटा, कोमल ।
ಅಸಿಧಾರಾ असिधारा, ಅಸಿಧಾರೆ असिधारे (सम्) सं.— तलवार की धारा । —ವ್ರತ व्रत (सम्) सं.— तलवार की धार पर चलने की क्रिया. कठिन काम ।
ಅಸಿಧೇನುಕೆ असिधेनुके (सम्) सं.— खड्ग, तलवार ।
ಅಸಿನಡು असिनडु (क) सं.—कृश कटि, पतली कमर ।
ಅಸಿಪತ್ರ असिपत्र (सम्) सं.— दे. ಅಸಿಧಾರೆ. —ವ್ರತ व्रत (सम्) सं.—दे. ಅಸಿಧಾರಾವ್ರತ ; नव विवाहित दंपती का बीच में तलवार रख कर सोने की क्रिया, ब्रह्मचर्य का पालन ।
ಅಸಿಯಬೆರಳು असियबेरळु (क) सं.— पतली लंबी उंगली ।
ಅಸಿಯಳು असियळु (क) सं.— पतली स्त्री ; कोमलांगी ,
ಅಸೀ असी (सम्) सं.—गंगा की एक उपनदी ।
ಅಸು असु (क) सं.—शीघ्रता, वेग ।
ಅಸು असु (सम्) सं.— प्राण ; जीव । —ಕುಡಿ कुडि (सम्) क्रि.— प्राण ले, तंग कर ।
ಅಸುಕೆ असुके, ಅಸುಗೆ असुगे (तद्) सं.— अशोक (तत्) ।
ಅಸುಕೊಳ್ असुकोळ्, ಅಸುಂಗೊಳ್ असुंगोळ् (क) क्रि.— प्राण ले, मार, वध कर ; वश में ला ।
ಅಸುಗಾವಲು असुगावलु (क) सं.—प्राण-रक्षा, जीवन-रक्षा ।
ಅಸುದೊರೆ असुदोरे, ಅಸುಂದೊರೆ असुंदोरे (क) क्रि.— प्राण त्याग कर, मर ।
ಅಸುಂಬು असुंबु (क) क्रि.— चालित कर, उभाड़, आगे बढ़ा, उत्साहित कर, बाहर निकाल ।
ಅಸುರ್ असुर् (क) सं.— थकावट, आयास, उबाई ; अनिच्छा, असह्य का भाव, अजीर्ण ।
ಅಸುರ असुर (सम्) सं.— राक्षस ; सूर्य । —ಗುರು गुरु (सम्) सं.— शुक्राचार्य । —ರಿಪು रिपु, ಅಂತಕ अंतक, ಅರಿ अरि, ಹರ हर (सम्) सं.— राक्षसों के शत्रु देवता, विष्णु, शिव आदि ।
ಅಸುರಿ असुरि, ಅಸುರೆ असुरे (सम्) सं.— राक्षसी ।
ಅಸುಲಾಭ असुलाभ (सम्) सं.— प्राणों की रक्षा, बाल-बाल बचना (मै. प्र.) ।
ಅಸುವಡಗು असुवडगु, ಅಸುವಳಿ असुवळि (क) क्रि.— मर, प्राण त्याग कर ।
ಅಸುಹೃತ್ असुहृत्, ಅಸುಹೃದ್ असुहृद् (सम्) सं— अमित्र, शत्रु, वैरी ।
ಅಸೂಯೆ असूये (सम्) सं.—ईर्ष्या, मात्सर्य ; द्वेष ।
ಅಸ್ಖಲಿತ अस्खलित (सम्) वि.— जो हिले नहीं, स्थिर, सावधान ।
ಅಸ್ತ अस्त (सम्) वि.— फेंका हुआ, डाला हुआ, त्यागा हुआ, डूबा हुआ, समाप्त । —ಅದ್ರಿ अद्रि, ಗಿರಿ गिरि (सम्) सं.— पश्चिम पर्वत । —ಮಾನ मान (सम्) सं.—डूबना । —ರಾಗ राग (सम्) सं.— सूर्य के डूबने के समय दीखनेवाली लालिमा । —ವಿಸು विसु (सम्) क्रि.— डूब जा, अस्त हो, ओझल हो ।
ಅಸ್ತವ್ಯಸ್ತ अस्तव्यस्त (सम्) वि.– अव्यवस्थित, तितर-बितर ।
ಅಸ್ತಿ अस्ति (सम्) अ. क्रि.—है, विद्यमानता ।
ಅಸ್ತಿ अस्ति (तद्) सं. — अस्थि (तत्) ; हड्डी ।
ಅಸ್ತಿತ್ವ अस्तित्व (सम्) सं.–विद्यमानता, सत्ता ।
ಅಸ್ತಿವಾರ अस्तिवार, ಅಸ್ತಿಬಾರ अस्तिबार (अ.दे.) सं.—नींव, बुनियाद ।
ಅಸ್ತು अस्तु (सम्) अ.— ठीक है, वैसा ही हो, खैर ।
ಅಸ್ತ್ರ अस्त्र (सम्) सं.— अभिमंत्रित हथियार या आयुध, बाण, तलवार आदि । —ಜೀವ जीव (सम्) सं.— योद्धा, सिपाही, अस्त्र विद्या से ही आजीविका पानेवाला ।
ಅಸ್ಥಿ अस्थि (सम्) सं.— हड्डी । —ಪಂಜರ पंजर (सम्) सं.— हड्डियों का पिंजरा, कंकाल, ठठरी ।
ಅಸ್ಥಿರ अस्थिर (सम्) वि.— चंचल, अस्थायी, झूठा ।
ಅಸ್ನಿಗ್ಧ अस्निग्ध (सम्) वि.— जो चिकना न हो, रूक्ष, कर्कश ।
ಅಸ್ಪೃಶ್ಯ अस्पृश्य (सम्) वि.—जो छूने योग्य न हो, हरिजन ।
ಅಸ್ಪಷ್ಟ अस्पष्ट, (सम्) वि.—जो साफ़ न हो, संदिग्ध, उलझा हुआ, ग़लत ।
ಅಸ್ಫುಟ अस्फुट (सम्) वि.—अस्पष्ट, संदिग्ध ।
ಅಸ್ರ अस्र (सम्) सं.— सिर के बाल ; आँसू, रक्त । —ಪ प (सम्) सं.— रक्त पीनेवाला, राक्षस ।
ಅಸ್ವಸ್ಥ अस्वस्थ (सम्) वि.— रोगी, बीमार ।

ಅಸ್ವಾಭಾವಿಕ अस्वाभाविक (सम्) वि.— जो स्वाभाविक न हो, कृत्रिम, बनावटी।

ಅಸ್ವಾರಸ್ಯ अस्वारस्य (सम्) वि.— रसहीन, नीरस।

ಅಸ್ವಾರ್ಥ अस्वार्थ (सम्) सं.— निःस्वार्थता, स्वार्थता का अभाव।

ಅಸ್ವಾಸ್ಥ್ಯ अस्वास्थ्य (सम्) सं.— बीमारी, रोग।

ಅಹ अह (क) वि.— वैसा, उस प्रकार का। ಅಂತಹವರ್ಗಳ್ अंतहवर्गळ्—वैसे लोग।

ಅಹಗೆ अहगे (क) अ.— वैसे।

ಅಹಂಕಾರ अहंकार, ಅಹಂಕೃತಿ अहंकृति, ಅಹಂಭಾವ अहंभाव, ಅಹಂಯು अहंयु (सम्) सं.— गर्व, घमंड, स्वार्थता।

ಅಹಂಗೆ अहंगे, ಅಹಗೆ अहगे, ಹಾಂಗೆ हांगे (क) अ.— वैसे, उस तरह से।

ಅಹನ್ अहन् (सम्) सं.— दिन।

ಅಹಂತವ್ಯ अहंतव्य (सम्) वि.— अवध्य, जो मारने योग्य न हो।

ಅಹಮಹಮಿಕೆ अहमहमिके (सम्) क्रि.— 'मैं मैं' कहना, स्वार्थ, अहंभाव।

ಅಹರ್ನಿಶ अहर्निश (सम्) अ.— दिन-रात।

ಅಹರ್ಪತಿ अहर्पति, ಅಹಃಪತಿ अहःपति, ಅಹಸ್ಪತಿ अहस्पति (सम्) सं.— दिनकर, सूर्य।

ಅಹಲೇಕಾರ अहलेकार (अ. दे.) सं.— अहलकार (अरबी, फ़ारसी); अधिकारी, जनता का सेवक।

ಅಹಲ್ಯೆ अहल्ये (सम्) सं.— गौतम ऋषि की पत्नी।

ಅಹಾರ್ಯ अहार्य (सम्) वि.— जो चुराया न जा सके।

ಅಹಿ अहि (सम्) सं.— सांप; राहु; सूर्य; वृत्रासुर; धोखेबाज़, दुष्ट मनुष्य; यात्री।

ಅಹಿಂಸೆ अहिंसे (सम्) सं.— मन, वचन, कर्म से किसी प्राणी को पीड़ा न देना।

ಅಹಿಕಟಕ अहिकटक (सम्) सं.— सर्पभूषण शिव; सर्प समूह।

ಅಹಿಕಾಂತ अहिकांत (सम्) सं.— सर्पराज बासुकी; पवन।

ಅಹಿಕುಂಡಲ अहिकुंडल (सम्) सं.— साँप ही जिनके कर्णाभूषण हों, शिव।

ಅಹಿಚ್ಛತ್ರ अहिच्छत्र (सम्) सं.— उत्तर पांचाल देश।

ಅಹಿತ अहित (सम्) वि.—हानिकारी, प्रतिकूल। सं.— वैरी, शत्रु। —ತ್ವ त्व (सम्) सं.— शत्रुता।

ಅಹಿತುಂಡಕ अहितुंडक (सम्) सं.— संपेरा, सांप पकड़नेवाला।

ಅಹಿತಬಲ अहितबल (सम्) सं.— शत्रुसेना।

ಅಹಿಧರ अहिधर (सम्) सं.— सर्पधारण करने वाले शिवजी।

ಅಹಿಪ अहिप, ಅಹಿಪತಿ अहिपति (सम्) सं.— आदिशेष।

ಅಹಿಪಕಂಕಣ अहिपकंकण (सम्) सं.— शिव।

ಅಹಿಪುರ अहिपुर (सम्) सं.— नागलोक।

ಅಹಿಭುಕ್ अहिभुक् (सम्) सं.— सर्पभक्षक— गरुड, मयूर।

ಅಹಿಭೂಷಣ अहिभूषण (सम्) सं.— शिव।

ಅಹಿಮಕರ अहिमकर (सम्) सं.— सूर्य।

ಅಹಿ-ಮಕರ अहि-मकर (सम्) सं.— सांप और मगर।

ಅಹಿಮಹಿಳೆ अहिमहिळे (सम्) सं.—नागकन्या।

ಅಹುದು अहुदु (क) अ.— हाँ।

ಅಹೇತು अहेतु, ಅಹೇತುಕ अहेतुक (सम्) वि.—अकारण, विना कारण के।

ಅಹೋರಾತ್ರ अहोरात्र, ಅಹೋರಾತ್ರಿ अहोरात्रि (सम्) अ.— अहर्निश, दिन-रात।

ಅಹ್ನ अह्न (सम्) सं.— दिन।

ಅಳ್ अळ् (क) क्रि.— डूब; रो। प्र.— स्त्रीवाचक प्रत्यय ಅಳ್ अथवा ಅಳು. उदा.— ಇನಿಯಳ್ इनियळ्, ಇನಿಯಳು इनियळु— प्रेमिका। ಬಂದಳ್ बंदळ्, ಬಂದಳು बंदळु— आयी।

ಅಳಕ अळक (सम्) सं.— अलक, घुँघराले बाल।

ಅಳಕಾಪುರ अळकापुर (सम्) सं.—दे. ಅಲಕಾ.

ಅಳಕಿಸು अळकिसु, ಅಳುಕಿಸು अळुकिसु (क) क्रि.—डरा (प्रे.)।

ಅಳಕು अळकु, ಅಳ್ಕು अळ्कु (क) सं.-भय, डर।

ಅಳಕು अळकु (क) सं.— छेदने या काटने की क्रिया। क्रि.— काटना, छेदना।

ಅಳಕು अळकु, ಅಲಕು अलकु (क) सं.— हिलने-डुलने, घूमने या कंपित होने की स्थिति। -ಅಳಕ್ಯಾಡು अळक्याडु (क) क्रि.- हिल जैसे सिर पर रखे घड़े का पानी हिलता है।

ಅಳಕೆ अळके (क) सं.— भय, डर।

ಅಳಗ अळग (तद्) सं.— अलक (तत् ?), एक जाति का घोड़ा।

ಅಳಗೆ अळगे, ಅಳಿಗೆ अळिगे (क) सं.— मापने का बर्तन जो प्रायः लोहे या पीतल का होता है।

ಅಳಂಕೆ अळंके (क) सं.— वश, अधीन; विघ्न।

ಅಳತ अळत, ಅಳೆತ अळेत (क) सं.— मापने या मापा जाने की क्रिया।

ಅಳತೆ अळते, ಅಳ್ತೆ अळ्ते (क) सं.— नाप, माप, परिमाण। उदा.—ಧಾನ್ಯದ ರಾಶಿಯನ್ನು ಅಳತೆಮಾಡು धान्यद राशियन्नु अळतेमाडु— अनाज के ढेर को मापो।

ಅಳದಿ अळदि (क) वि.— पीला (ग्रा.)।

ಅಳದು अळदु, ಅಳೆದು अळेदु (क) कृ.—नापकर या मापकर।

ಅಳಬಳ अळबळ (क) सं.—सामर्थ्य, माहात्म्य, बड़प्पन।

ಅಳಬು अळबु, ಅಳವು अळवु, ಅಳಬಳವು अळबळवु (क) सं.— मन में नाप-तोल करना; विचार, विश्लेषण, इच्छा, कामना, अभिलाषा।

ಅಳಂಬೆ अळंबे, ಅಣಬೆ अणबे, ಅಣಂಬೆ अणंबे, ಆಳಂಬೆ आळंबे, ಹಣಬೆ हणबे (क) सं.— भूमि-छत्र, कुक्कुरमुत्ता।

ಅಳಱ್ अळऱ्, ಅಳಱು अळऱु (क) सं.— भय, डर, भीति; व्यग्रता; मनोव्यथा। — ಅಳಱಿಸು अळऱिसु— डरा, धमका, भयभीत कर।

ಅಳರ್ಪು अळर्पु (क) सं.— भय, डर, भीति, व्यग्रता।

ಅಳಲ್ अळल्, ಅಳಲಿಕೆ अळलिके, ಅಳಲು अळलु (क) सं.— दुःख, व्यथा, पीड़ा, चिंता, व्याकुलता ।

ಅಳಲಿ अळलि (क) सं.— बोधिवृक्ष, पीपल का वृक्ष ; गिलहरी ।

ಅಳಲ್ಚು अळल्चु (क) क्रि.— नष्ट कर, हानि पहुँचा ; दुःख दे, पीड़ा दे, तंग कर ।

ಅಳವಡಿಕೆ अळवडिके (क) सं. — ठीक-ठीक मिलने, सजने, संयुक्त होने आदि का भाव । —ಅಳವಡು अळवडु (क) क्रि.— वश में हो, ठीक प्रकार से मिल, संयुक्त हो, घुल-मिल, संभव हो, तैयार हो ।— ಅಳವಡಿಸು अळवडिसु (क) क्रि.— प्रेरणार्थक ।

ಅಳವಿ अळवि (क) सं.— नैकट्य, सामीप्य ; उपयुक्तता, औचित्य ; संभावना ; बल, शक्ति ; युद्ध या लड़ाई के मैदान में द्वंद्व, कुश्ती, मल्लयुद्ध ; आशा, विश्वास ।

ಅಳವಿಗ अळविग (क) सं.— मित्र, दोस्त ।

ಅಳವು अळवु (क) सं.—दे. ಅಳವಿ. —ಕಳೆ कळे (क) क्रि.— सीमहीन हो, हद पार कर, उल्लंघन कर । —ಕೊಡು कोडु (क) क्रि.— युद्ध कर, लड़ ।

ಅಳವೆ अळवे (क) सं.— करार या शर्त का पत्र जो किसान को दिया जाता है, पट्टा ; जल का उतार ।

ಅಳಸ अळस (तद्) क्रि.— आलस्य (तत्) ; सुस्ती । —ಗಾಮಿನಿ गामिनि (तद्) वि.— मंदगमना ।

ಅಳಸು अळसु, ಅಳಿಸು अळिसु, ಅಳುಸು अळुसु, ಅಳೆಸು अळेसु, ಅಳಿಯಿಸು अळियिसु (क) क्रि.— नाप या माप करा (प्रे.) ।

ಅಳಿ अळि (क) क्रि.— नाप या माप ; नष्ट हो, समाप्त हो, मिट जा, मर जा ; खोल । वि.— खराब, बुरा । (सम्) सं.— भ्रमर, मधुप ।

ಅಳಿಕ अळिक (तद्) सं.— अलिकं (तत्) ; माथा ।

ಅಳಿಕಿಸು अळिकिसु (क) क्रि.— विरोध कर, पीड़ा दे, दिक कर ।

ಅಳಿಕು अळिकु (क) सं.— दे. ಅಳುಕು.

ಅಳಿಗಬ್ಬ अळिगब्ब (क) सं.—क्षुद्रकाव्य, अवर काव्य ।— ಅಗ इग (क) सं.— दुष्ट कवि ।

ಅಳಿಗಣ್ अळिगण् (क) सं.— बुरी आँख ।

ಅಳಿಗಾಲ अळिगाल (क) सं.— बुरा समय, अंतिम समय, मृत्यु ।

ಅಳಿಗೆ अळिगे (क) सं.—पानी या अनाज रखने का मिट्टी का बर्तन ।

ಅಳಿನಿ अळिनि (सम्) सं.— भ्रमरी, मादा मधुप ।

ಅಳಿಪು अळिपु, ಅಳುಪು अळुपु (क) सं.— लालसा, कामना, लालच, तीव्रेच्छा । क्रि.— लालसा कर, ललचा जा, नष्ट हो ।

ಅಳಿಯ अळिय (क) सं.— दामाद, जामाता । ಅಳಿಯ ಮುನಿದರೆ ಮಗಳ ಕರಕೊಂಡು ಹೋದಾನು अळिय मुनिदरे मगळ करकोंडु होदानु— दामाद क्रुद्ध होगा तो पुत्री (अपनी पत्नी) को ले जाएगा (कह.) । वि.— व्यर्थ, तुच्छ, हानि । —ಎದೆಯ ॅदेय (क) वि.— भीरु, डरपोक । —ತನ तन (क) सं.— दामाद होना ।

ಅಳಿವಾಡ अळिवाड (क) सं.— विनष्ट ग्राम या बस्ती ।

ಅಳಿವೆಣ್ अळिवॆण् (क) सं.— बुरी औरत ।

ಅಳಿವೆದೆಯ अळिवॆदॆय (क) सं.— कामदेव ।

ಅಳಿಸು अळिसु (क) क्रि.— नष्ट कर, मिटा ; रुला ।

ಅಳಿಲ್ अळिल् (क) क.— गिलहरी ।

ಅಳೀಕ अळीक (तद्) सं.— अलीकं (तत्) ; झूठ, मिथ्या ।

ಅಳುಕು अळुकु, ಅಳುಂಕು अळुंकु (क) क्रि.— डर जा, भयभीत हो ; मिट जा । सं.—भय, डर, भीति । —ಇಸು इसु (क) क्रि.—डरा, धमका ।

ಅಳುಂಬ अळुंब (क) वि.— अधिक, महान, बहुत । अ.— खूब । सं.— आधिक्य, महानता, बड़ाई ।

ಅಳುರ್ अळुर् (क) क्रि.— व्याप्त हो, फैल, आवृत्त हो ; डरा ।

ಅಳುರಿಕೆ अळुरिके, ಅಳುರ್ಕೆ अळुर्के (क) सं.— डर, भय ।

ಅಳುಲ್ अळुल्, ಅಳುಲು अळुलु (क) सं.— गिलहरी ।

ಅಳೆ अळे (क) क्रि.—नाप, माप । सं.—मट्ठा, छाँछ ।

ಅಳ್ಕಜ अळ्कज (क) सं.— ईर्ष्या, डाह, मात्सर्य ; प्रेम, स्नेह ; अन्याय ।

ಅಳ್ಕನೆ अळ्कने (क) अ.— तुरंत ।

ಅಳ್ಕಮೆ अळ्कमे (क) सं.— अजीर्ण, डर ।

ಅಳ್ಕುರ್ अळ्कुर्, ಅಳ್ಕುಱ್ अळ्कुऱ्, ಅಳ್ಕರು अळ्करु, ಅಳ್ಕಱು अळ्कऱु (क) सं.—भय, (धा. प्र.) ; प्रीति ।

ಅಳ್ಕಾಡು अळ्काडु (क) क्रि.— हिल, डुल ; पूर्णतः नष्ट हो ।

ಅಳ್ಕಿವೆಳ್ಕು अळ्किवेळ्कु (क) क्रि.— व्यग्रता या चिंता उत्पन्न कर ; नष्ट हो ।

ಅಳ್ಕುರು अळ्कुरु (क) क्रि.—डर, भयभीत हो ।

ಅಳ್ಕೆ अळ्के (क) सं.— डर, भय ; रुलाई, विलाप, आलिंगन ।

ಅಳ್ಗತಳ್ಗ अळ्गतळ्ग (क) अ.— रुकझुक ।

ಅಳ್ಗು अळ्गु (क) क्रि.— नष्ट हो, लय हो, क्षीण हो ।

ಅಳ್ಗೆ अळ्गे (क) सं.— रसोई ।

ಅಳ್ತಿ अळ्ति, ಅಳ್ತಿಗೆ अळ्तिगे (क) सं.—प्रेम, प्रीति ; प्रसन्नता, संतोष ; आशा, विश्वास ।

ಅಳ್ದು अळ्दु (क) क्रि.— डुबा, (किसी तरल पदार्थ में) निमज्जित कर ; जला, मिटा, नष्ट कर ; मर ।

ಅಳ್ಪು अळ्पु (क) सं.— आलिंगन ।

ಅಳ್ವು अळ्वु (क) क्रि.— पूरा जला ।

ಅಳ್ಳಿರಿ अळ्ळिरि (क) क्रि.— कंपा, हिला, धमका, डरा ।

ಅಳ್ಳು अळ्ळु (क) क्रि.— हिल, डुल, कांप ; लटक ।

ಅಳ್ಳೂಮ अळ्ळूम (क) सं. — गिलहरी (मे.प्र.) ।

ಅಳ್ಳೆ अळ्ळे (क) सं.—गिलहरी ; लटकनेवाला पदार्थ ; कोमलता, निर्बलता । वि.—लटकने वाला ।

ಅಳ್ಳೆ अळ्ळे (क) सं.— अश्वत्थ, पीपल ; एरंडी (व्या. भा) ।

ಅಳ್ಳೆದೆ अळ्ळेदे (क) सं.— काँपनेवाला सीना ; डर, भय ।

ಅಳ್ಳೆವಿಳ್ಳೆಯಾಗು अळ्ळेविळ्ळेयागु (क) क्रि.— बहुत थक जा, श्रान्त हो ।

ಅಳ್ಳೆಲು अळ्ळेलु (क) सं.—मृदु स्पर्श, संबंध ; धीरे से छूना ।

ಅಳು अळु (क) क्रि.— दे. ಅಳ್. —ಅಳಲಿಕೆ अळलिके (क) सं.—व्यग्रता, व्यथा । ಅಳಲಿಗ अळलिग (क) वि.— व्यथित, दुःखी ।

ಅಳಿಕ अळिक (क) वि.— नाश करनेवाला ।

ಅಳಿಸು अळिसु (क) क्रि.—दे. ಅಳಿಸು.

ಅಳ್ಳಿಕಸು अळिकसु (क) क्रि.— हज़म कर ।

ಅಳ್ತಿಕಾರ अळितकार (क) सं.—प्रेम करनेवाला, प्रेमी ।

ಅಳ್ಳು अळु (क) क्रि.— नष्टकर, बरबाद कर, मिटा, मार ।

## ಆ आ

ಆ आ — कन्नड वर्णमाला का दूसरा अक्षर । (क) वि. सर्व.— ಅದು अदु—वह आदि के बदले आनेवाला आदेश । उदा.— ಅದು ಗ್ಲಾಸು अदु ग्लासु—वह गिलास है। ಆ ಗ್ಲಾಸು ತೆಗೆದುಕೊಂಡು ಬಾ आ ग्लासु तेगेदु कोंडु बा— वह गिलास (अथवा उस गिलास को) ले आओ । (क) अ.—आश्चर्य और दुःख सूचक वि. बो. शब्द । प्लुत, जैसे —ಹಾ ರಾಮಾ ! हा रामा ! —हा राम ! ; प्रश्नार्थक अव्यय—शब्दों के अंत में ಆ जोड़ा जाता है। जैसे—ಹೌದಾ ? हौदा ? —है न ? या वैसी बात ? ರಾಮನು ಬಂದನಾ ? रामनु बंदना —राम आया क्या ? सं.— बच्चों की भाषा में ಆ दूध, पानी आदि का बोधक है।

ಆ आ (सम्) अ.— से—तक, तक, चारों ओर, थोड़ा (उदा.— ಆಪಾದಮಸ್ತಕ आपाद मस्तक, ಆಬಾಲವೃದ್ಧ आबालवृद्ध आदि) ।

ಆಂ आं (क) सर्व= ಆನ್ आन्, ಎನ್ एन्, ನನ್ नन्, ನಾ ना, ನಾಂ नां, ನಾನ್ नान्, ಯಾನು यानु–प्रथम पुरुष सर्वनाम-एकवचन 'मैं' ।

ಆಃ आः (क) अ.— विस्मय, दुःख या शोक प्रकट करनेवाला विस्मयादिबोधक ।

ಆಂಕಿ आंकि (क) अ.— अर्थात्, याने, यह कि (मै. प्र.) ।

ಆಂಕೆ आंके (क) सं. — आधार ; पकड़ने, धारण करने की क्रिया ; भार ढोने का साधन । —ಗೊಳ್ गोळ् (क) क्रि.—पकड़, सामना कर ।

ಆಂಗಿಕ आंगिक (सम्) वि.–शारीरिक, दैहिक ; हाव-भाव से युक्त ।

ಆಂಗಿರ आंगिर (तद्) सं.—आंगिरसः (तत्) ; आंगिरस के पुत्र, बृहस्पति ।

ಆಂಗಿರಸ आंगिरस (सम्) सं.— दे. ಆಂಗಿರ.

ಆಂಜನೇಯ आंजनेय (सम्) सं.— अंजना के पुत्र, हनुमान ।

ಆಂಡ आंड (सम्) सं.—अंड से उत्पन्न पक्षी, अन्य जीव ; ब्रह्मा ।

ಆಂಡಾರಿ आंडारि (क) सं.–एक उपाधि जिसका अर्थ है–प्रभु, स्वामि, अधिकारी, हुज़ूर ।

ಆಂಡಿ आंडि (क) सं.—शैव धर्म का सन्यासी ।

ಆಂತ आंत (क) वि.— धारण किया हुआ, पहना हुआ ।

ಆಂತರ आंतर (सम्) वि.–भीतर का, अंदरूनी, अत्यंत गुप्त ।

ಆಂತರ್ಯ आंतर्य (सम्) सं.— मन, हृदय ; रहस्य, गुप्त बात ।

ಆಂತಿಕಾ आंतिका (सम्) सं.— बड़ी बहन ।

ಆಂತು आंतु (क) कृ.— धारण कर, पहनकर, प्राप्त कर, स्वीकार कर ।

ಆಂದೆಗ आंदेग (क) सं.— उल्लू ।

ಆಂದೋಲ आंदोल, ಆಂದೋಲನ आंदोलन (सम्) सं.–पालकी, डोल ; झूलना, झूला ।

ಆಂದೋಲಕ आंदोलक (सम्) सं.— बड़ी घड़ी का लंगर pendulum.

ಆಂದೋಲಿಕ आंदोलिक, ಆಂದೋಲಿಕೆ आंदोलिके (सम्) सं.— दे. ಆಂದೋಲ.

ಆಂದೋಲಿತ आंदोलित (सम्) सं.— झूलनेवाला, लटकनेवाला, हिलनेवाला ।

ಆಂಧಸಿಕ आंधसिक (सम्) सं.— रसोइया, पाचक ।

ಆಂಧ್ರ आंध्र (सम्) सं.— तेलुगु, तेलुगु भाषा प्रदेश, तेलुगु भाषी ।

ಆಂಬರ आंबर, ಆಂಬ್ರ आंब्र (तद्) सं.— आम्र या आम्ल (तत्) ; उचित अनुपात में गोल मिर्च और इमली लगाया हुआ पानी ।

ಆಂಬೊಡೆ आंबोडे, ಆಂಬೋಡಿ आंबोडि, ಆಮವಡೆ आमवडे (क) सं.— एक खाने की चीज़ । साधारणतया चने की दाल से यह चीज़ बनाई जाती है। भीगे दाल के साथ उचित अनुपात में नारियल, नमक, मिर्च आदि मिलाकर पीसा जाता है। उसके बाद गोल-गोल बनाकर (बड़ा के जैसे) तेल में भून दिया जाता है। (चने की दाल से बननेवाली चीज़ ಆಂಬೊಡೆ और उड़द की दाल से बननेवाली चीज़ ವಡೆ वड़े या ಉದ್ದಿನವಡೆ उद्दिनवड़े (बड़ा) कहलाती है) ।

ಆಂಬ್ರ आंब्र (तद्) सं.— दे. ಆಂಬರ.

ಆಕಂಠ आकंठ, ಆಕಂಠಪೂರ आकंठपूर (सम्) अ.— कंठ तक ; गले तक ।

ಆಕಂಪನ आकंपन (सम्) सं.— कंपन, कंपकंपी; थरथराहट, काँपते हुए चलने की क्रिया ।

ಆಕರ आकर (सम्) सं.— खान, समूह, मूलस्थान ।

ಆಕರಣ आकरण, ಆಕರಣೆ आकरणे (सम्) सं.– निमंत्रण, बुलावा ; चुनौती, स्पर्धा, होड़ ।

ಆಕರಿಸು आकरिसु (तद्) क्रि.—अंगीकार (तत्) कर ; स्वीकार कर ; आज्ञा दे ; चुनौती दे ।

ಆಕರ್ಣ आकर्ण, ಆಕರ್ಣಾಂತ आकर्णांत (सम्) अ.— कान तक, कान भर । —ಆಕರ್ಣಕ ಪರೀಕ್ಷಾಯಂತ್ರ आकर्णक परीक्षा यंत्र (सम्) सं.— हृदय तथा फेफड़े की परीक्षा करने का यंत्र, स्टेथसकोप Stethoscope.

ಆಕರ್ಣನ आकर्णन (सम्) सं.— सुनने या ध्यान देकर सुनने की क्रिया । —ಇಸು इसु (सम्) क्रि.— ध्यानपूर्वक सुन ।

ಆವುತಿ आवुति (तद्) सं.— आहुति (तत्); दे. ಆಹುತಿ.

ಆವುದು आवुदु (क) सर्व.— कौन, कौन-सा (न. लिं.)।

ಆವೃತ आवृत (सम्) वि.— घिरा हुआ, घूमा हुआ, चक्कर खाया हुआ, झुका हुआ।

ಆವೃತ್ತಿ आवृत्ति (सम्) सं. — प्रत्यावर्तन, परिक्रमा, चक्कर।

ಆವೃಷ್ಟಿ आवृष्टि (सम्) सं.— वर्षा, (सम्) फुहार, बरसात।

ಆವೆ आवे (क) सं.— कच्छप, कछुवा।

ಆವೇಗ आवेग (सम्) सं.— बेचैनी, चिंता, व्यग्रता, उद्वेग, गड़बड़ी।

ಆವೇಶ आवेश (सम्) सं.— व्याप्ति, संचार, प्रवेश; अनुरक्ति; गर्व, अहंकार; चित्त-चांचल्य, उत्तेजना।

ಆವೇಶನ आवेशन (सम्) सं.—व्याप्ति, संचार, प्रवेश; चित्तचांचल्य, उत्तेजना।

ಆವೇಶಿಕ आवेशिक (सम्) सं. — अतिथि, अभ्यागत। —ಆವೇಶಿಕಿ आवेशिकि (स्त्री. लिं.)।

ಆವೇಷ आवेष (सम्) सं.— प्रवेश, अतिथि या अभ्यागत बनकर जाना।

ಆವೇಷ್ಟನ आवेष्टन (सम्) सं. — ओढनी, पर्दा; बेठन, बंधन; ढक्कन; घेरा।

ಆವೊಲಿಸು आवोलिसु (क) क्रि.— जंभाई ले।

ಆವೊಡು आवोडु (क) क्रि.— झुक; खींच।

ಆವ್ಯಾನ आव्यान (सम्) वि.— ढका हुआ, बंद।

ಆಶಂಸನ आशंसन (सम्) सं.— प्रतीक्षा, अभिलाषा, कथन, घोषणा।

ಆಶಂಸೆ आशंसे (सम्) सं.—अभिलाषा, आशा, कथन, घोषणा।

ಆಶಂಕೆ आशंके (सम्) सं.— अभिप्राय, मत, आधार; समूह; संपत्ति, समृद्धि; इच्छा, अभिलाषा; शयन, शय्या; कटहल का पेड़; आराम का स्थल; उद्देश्य; जल, पानी; भाग्य; कंजूस; पेट, आमाशय; मन, हृदय।

ಆಶಾ आशा, ಆಶೆ आशे (सम्) सं.— इच्छा, अभिलाषा; तीव्रेच्छा; दिशा। —ಪಾಶ पाश (सम्) सं.— आशा (रूपी) रस्सी, लालच का फंदा। —ಪಿಶಾಚಿ पिशाचि (सम्) सं.— आशा राक्षसी, अत्यधिक लालच। —ಭಂಗ भंग (सम्) सं.—आशा का टूटना, निराशा, नाखुशी। ಆಶಾಂಬರ आशांबर (सम्) सं.— दिगंबर, शिवजी। ಆಶಾಸನ आशासन (सम्) सं.— शुभाकांक्षा, मंगल-कामना, शुभाशीर्वाद।

ಆಶಿತ आशित (सम्) वि.— खाया हुआ, खाने को दिया हुआ; अघाया हुआ, संतृप्त।

ಆಶೀ आशी (सम्) सं.— सर्प का विषदंत, विष, ज़हर।

ಆಶೀರ್ವಚನ आशीर्वचन, ಆಶೀರ್ವಾದ आशीर्वाद (सम्) सं.— आशिष, दुआ।

ಆಶೀವಿಷ आशीविष (सम्) सं.—सांप, सर्प।

ಆಶು आशु (सम्) अ.— जल्दी, शीघ्र, तुरंत, फौरन। सं.— धान विशेष। —ಕವಿ कवि सं.— शीघ्र कविता करनेवाला, अपनी इच्छा मात्र से तुरंत कविता करनेवाला।

ಆಶುಗ आशुग, ಆಶುಗತಿ आशुगति (सम्) वि.— शीघ्रगामी, जल्दी जानेवाला, तेज़ चलनेवाला। सं.—हवा, पवन; बाण, तीर; सूर्य।

ಆಶುತೋಷ आशुतोष (सम्) वि.— शीघ्र ही संतुष्ट होनेवाला। सं.— शिवजी की एक उपाधि।

ಆಶುಶುಕ್ಷಣಿ आशुशुक्षणि (सम्) सं.— आग, हवा।

ಆಶೌಚ आशौच (सम्) सं.— अपवित्रता, अशुद्धि, जन्म या मरण का सूतक।

ಆಶ್ಚರ್ಯ आश्चर्य (सम्) वि.— विस्मय, अचरज।

ಆಶ್ಮ आश्म (सम्) वि.— पत्थर का बना हुआ, पथरीला।

ಆಶ್ರಮ आश्रम (सम्) सं.— साधु संतों के रहने का स्थान, कुटि, पर्णशाला, गुफ़ा; ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ और संन्यास— ये चार अवस्थाएँ; विद्यालय, पाठशाला; वन, उपवन।

ಆಶ್ರಯ आश्रय (सम्) सं.—आधार, सहारा, आसरा; विश्रामस्थल, शरण, भरोसा। —ಇಸು इसु (सम्) क्रि.— आधार या सहारा पा, शरण में जा।

ಆಶ್ರಯಾಶ आश्रयाश, ಆಶ್ರಯಾಶನ आश्रयाशन (सम्) वि.— समीप आये हुए को खानेवाला। सं.— आग।

ಆಶ್ರಯಿ आश्रयि (सम्) वि. — आश्रित, शरण में आया हुआ, संबंध युक्त।

ಆಶ್ರವ आश्रव (सम्) सं.— सरिता, नदी, सोता; प्रतिज्ञा, वादा; नम्रता; दोष, अपराध।

ಆಶ್ರಿತ आश्रित (सम्) वि. — शरणागत, सहायता के लिए आया हुआ, अवलंबित। सं.— नौकर, चाकर, अनुयायी। —ರಾಜ್ಯ राज्य (सम्) सं.— दूसरे के अधीन में रहनेवाला राज्य, छोटे-छोटे राज्य।

ಆಶ್ರುತ आश्रुत (सम्) वि.—सुना हुआ; प्रतिश्रुत; स्वीकृत।

ಆಶ್ಲೇಷ आश्लेष (सम्) सं. — आलिंगन, चिपटना, घनिष्ठ संबंध; नक्षत्र विशेष, नौवाँ नक्षत्र।

ಆಶ್ವ आश्व (सम्) वि.— घोड़े से संबंधित।

ಆಶ್ವಯುಜ आश्वयुज (सम्) सं.— आश्विन मास, क्वार का महीना।

ಆಶ್ವಲಾಯನ आश्वलायन (सम्) सं.— एक ऋषि का नाम।

ಆಶ್ವಾಸ आश्वास (सम्) सं.— स्वतंत्र रूप से साँस लेना; सांत्वना, प्रसन्नता; किसी पुस्तक का अध्याय या काण्ड।

ಆಶ್ವಾಸನ आश्वासन (सम्) सं.— दिलासा, तसल्ली, आशाप्रदान।

ಆಶ್ವಾಸಿಸು आश्वासिसु (सम्) सं.— सांस ले; सांत्वना दे।

ಆಶ್ವಿನ आश्विन (सम्) सं. — आश्वयुज, क्वार का महीना। वि.— घोड़े पर सवार होकर यात्रा करनेवाला।

ಅಶ್ವಿನೇಯ आश्विनेय (सम्) सं.— अश्विनी कुमार; नकुल-सहदेव।

ಆಶ್ವೀನ आश्वीन (सम्) सं.— घोड़े के लिए एक दिन की यात्रा।

ಆಷಾಢ आषाढ (सम्) सं.— वर्षा ऋतु का प्रारंभिक मास, आषाढ; पलाश का दंड।

ಆಷಾಢಭೂತಿ आषाढभूति (सम्) सं.— एक व्यक्ति का नाम; अविश्वासपात्र, ठग, धोखेबाज़।

ಆಸ್ आस् (क) वि.बो.— क्रोध, दुःख आदि का सूचक; हा! हा!, हाय! हाय! आदि।

ಆಸ आस (सम्) सं.— फेंकना, ढालना; कमान, धनुष।

ಆಸಕ್ತ आसक्त (सम्) वि.— अनुरक्त, लीन, लुब्ध, मुग्ध।

ಆಸಕ್ತಿ आसक्ति, ಆಸಕ್ತತೆ आसक्तते (सम्) सं.— अनुरक्ति, लिप्तता, लीनता; प्रेम, चाह।

ಆಸಂಗ आसंग (सम्) सं.— अनुराग, स्नेह; संगति; बंधन।

ಆಸಡ आसड (तद्) सं.— आषाढ (सम्) सं.— आषाढ (तत्)।

ಆಸತ್ತು आसत्तु (क) कृ.—श्रम करके, परिश्रम करके, प्रयास करके।

ಆಸನ आसन (सम्) सं.— बैठना, बैठने की रीति विशेष; बैठक, बैठकी, साधारणतया कोई भी बैठने की वस्तु; हाथी पर महावत के बैठने का स्थान।

ಆಸನಾಂಕುರ आसनांकुर (सम्) सं.—बवासीर।

ಆಸನೋಪಕರಣ आसनोपकरण (सम्) सं.— बैठने के उपकरण, जैसे कुरसी, तिपाई आदि।

ಆಸಂದ आसंद (सम्) सं.— विष्णु।

ಆಸಂದಿ आसंदि (सम्) सं.— कोच, वेत्रासन।

ಆಸನ್ನ आसन्न (सम्) वि.— समीपस्थ; निकट का, प्राप्त, उपस्थित।

ಆಸರ್ आसर्, ಆಸರು आसरु (ಆಸಱ್ आसर् ಆಸಱು आसरु) (क) क्रि.— थक जा, श्रांत हो। सं.— थकावट, श्रांति, आयास।

ಆಸರ आसर, ಆಸರು आसरु, ಆಸರೆ आसरे, ಆಸರಿಕೆ आसरिके (क) सं.— आधार, सहारा, आश्रय; अवकाश।

ಆಸಱ್ आसर्, ಆಸಱ आसर, ಆಸಱು आसरु, ಆಸಱಿಕೆ आसरिके (क) सं.— थकावट, श्रांति, निरुत्साह, शिथिलता।

ಆಸರ್ಗಳೆ आसर्गळे (क) क्रि.— थकावट दूर कर, आराम कर।

ಆಸವ आसव (सम्) सं.— शराब, मद्य।

ಆಸವಾಸ್ತಕತೆ आसवास्तकते (सम्) सं.— मद्य या शराब पी जाने की क्रिया; शराब पीने का स्थान। ಆಸವಾಸಕ್ತಿ आसवासक्ति (क) सं.— वही।

ಆಸಾಡಿ आसाडि (तद्) सं.— आषाढ (तत्)।

ಆಸಾದ आसाद, ಆಸಾದನ आसादन (सम्) सं.—नीचे रखना, नीचे उतारना, आक्रमण, उपलब्धि, प्राप्ति।

ಆಸಾದಿತ आसादित (सम्) वि.— पास बैठा हुआ, प्राप्त, उपलब्ध।

ಆಸಾರ आसार (सम्) सं.— मूसलधार वर्षा; आक्रमण, चढ़ाई; शत्रु राजा की सेना; भोज्यपदार्थ, रसद।

ಆಸಾರಕ आसारक (सम्) सं.— मूसलधार वर्षा।

ಆಸಾರಮಹಾಲು आसारमहालु (अ.दे. ?) सं.— बड़ा हॉल (Hall), बड़ा कमरा।

ಆಸಿಗೆ आसिगे (क) सं.—शय्या, विस्तर (ग्रा.)।

ಆಸೀನ आसीन (सम्) वि.— बैठा हुआ, उपविष्ट।

ಆಸು आसु (क) क्रि.— ऊपर से गिरा, डाल, लगा, फैला। सं.— सालवृक्ष; ताना (जुलाहे का)। व.— उतना, उस परिमाण में।

ಆಸುಕರಂ आसुकरं (सम्) अ.— अधिक, अतिशय। सं.— भयंकर स्थिति।

ಆಸುತಿ आसुति, ಆಸುತೀ आसुती (सम्) सं.— सोमरस को निकालना।

ಆಸುರ आसुर (क) सं.— अधिकता, वृद्धि, अपरिमिति; श्रेष्ठता; हठ, जिद; आवेश, उद्वेग; बल, शक्ति; कष्ट, पीड़ा।

ಆಸುರ आसुर (सम्) वि.— असुरों का, असुर संबंधी, राक्षसी। सं.— एक विवाह पद्धति (मै.प्र.)।

ಆಸೆ आसे (तद्) सं.—आशा (तत्); इच्छा, अभिलाषा; दिशा। —ಗಾರ गार (तद्) सं.— लालची पुरुष। —ಗಾರಿ गारि, ಗಾರ್ತಿ गार्ति (तद्) सं.— लालची स्त्री। —ತೊರೆ तोरे (तद्) क्रि.— इच्छा या कामना का त्याग कर।

ಆಸೇಚನ आसेचन (सम्) सं.— उड़ेलना, डालना, तर करना।

ಆಸೇದನ आसेदन (सम्) सं.— कार्य में लगना; व्यापार; स्त्री-संभोग।

ಆಸ್ಕಂದನ आस्कंदन (सम्) सं.— युद्ध, लड़ाई, समर।

ಆಸ್ತರ आस्तर, ಆಸ್ತರಣ आस्तरण (सम्) सं.— फैलाव, विस्तार; बिछौना, चादर; शय्या, विस्तर।

ಆಸ್ತಿ आस्ति (तद्) सं.— अस्ति (तत्); विद्यमानता; ऐश्वर्य, संपत्ति।

ಆಸ್ತಿಕ आस्तिक (सम्) सं.— ईश्वर और धर्म पर विश्वास रखनेवाला।

ಆಸ್ತಿಕ್ಯ आस्तिक्य (सम्) सं.— ईश्वर और परलोक में विश्वास, विश्वास, श्रद्धा।

ಆಸ್ತಿಮಿತ आस्तिमित (सम्) वि.— कोमल; नरम; सुंदर, स्थिर; प्रसन्न।

ಆಸ್ತೀಕ आस्तीक (सम्) सं.— एक प्राचीन ऋषि जो जरत्कारु के पुत्र थे। इन्हीं के प्रयत्न से जनमेजय का सर्प-यज्ञ बंद हुआ था।

ಆಸ್ಥಾ आस्था, ಆಸ್ಥೆ आस्थे (सम्) सं.—श्रद्धा, पूज्यभाव; प्रबल अभिलाषा, आशा, भरोसा; सभा, समारोह; उद्योग, प्रयत्न।

ಆಸ್ಥಾನ आस्थान (सम्) सं.— स्थान, जगह, समारोह; राजसभा, दरबार। —ಕವಿ कवि (सम्) सं.— दरबारी कवि।

ಆಸ್ಥಾನಿಕ आस्थानिक (सम्) सं.— राजसभा या दरबार का सदस्य।

ಆಸ್ಥಾಯಿಕಾ आस्थायिका, ಆಸ್ಥಾಯಿಕೆ आस्थायिके (सम्) सं.—राजसभा, दरबार।

ಆಸ್ಥಿತ आस्थित (सम्) वि.— निवास किया हुआ, ठहरा हुआ, स्थिर, संलग्न, गिरा हुआ।

ಆಸ್ಪತ್ರಿ आस्पत्रि, ಆಸ್ಪತ್ರೆ आस्पत्रे (अ.दे.) सं.— (अंग्रेज़ी शब्द Hospital से), अस्पताल।

ಆಸ್ಪದ आस्पद (सम्) सं.— स्थान, जगह; बैठक, कमरा, आवास स्थान; पद, गौरव, मर्यादा; प्रताप, अधिकार; मामला; सहारा, आश्रय; बुनियाद, नींव (मै.प्र.)।

ಆಸ್ಫಾಲನ आस्फालन (सम्) सं.— ಅಪ್ಪಳಿಕೆ अप्पळिके (तद्)— आवाज़ करना, ताली बजाना, रगडना, मलना, पछाड़ना।

ಆಸ್ಫುರಣ आस्फुरण (सम्) सं.—आगे बढ़ना, उछलना, प्रकाशमान।

ಆಸ್ಫೋಟ आस्फोट, ಆಸ್ಫೋಟನ आस्फोटन (सम्) सं.— फटफटाना; थर थर काँपना; फूँकना; फुलाना; ताल ठोंकना, आवाज़ करना, हाथ और जाँघ ठोककर आवाज़ करना जैसे कुश्ती लड़नेवाले करते हैं; तोप, बंदूक आदि से दागने की आवाज़।

ಆಸ್ಯ आस्य (सम्) सं.— मुँह, मुख, चेहरा। —ಪತ್ರ पत्र (सम्) सं.— कमल। —ಲಾಂಗಲ लांगल (सम्) सं.— शूकर, सुअर। —ಲೋಮ लोम (सम्) सं.— दाढ़ी।

ಆಸ್ಯೆ आस्ये (सम्) सं.—बैठना, आश्रय पाना; आसन, सिंहासन, गद्दी।

ಆಸ್ಯೇಂದು आस्येंदु (सम्) सं.—चंद्र (के समान) मुख।

ಆಸ್ರವ आस्रव (सम्) सं.—पीड़ा, दर्द; बहाव, दौड़।

ಆಸ್ವಾದ आस्वाद, ಆಸ್ವಾದನ आस्वादन (सम्) सं.— रुचि, रस, सुस्वाद; चसखा लेना।

ಆಹ್ आह् (क) वि.बो.— धिक्! धिक्!, तोबा।

ಆಹ आह, ಆಹಾ आहा (क) वि.बो.— ऐ!, अहा!

ಆಹಕ आहक (सम्) सं.— नाक की एक बीमारी।

ಆಹತ आहत (सम्) वि.— पिटा हुआ, चोट खाया हुआ, मारा हुआ, घायल, चोटिल।

ಆಹತಿ आहति (सम्) सं.— आघात, प्रहार, चोट।

ಆಹರ आहर (सम्) सं.— ग्रहण, पकड़; परिपूर्णता, बलिदान।

ಆಹರಣ आहरण (सम्) सं.— ग्रहण, पकड़; छीनना, हरण, चोरी, लूट।

ಆಹರಿಸು आहरिसु (सम्) क्रि.— छीनकर ले, चोरी कर, अपहरण कर।

ಆಹವ आहव (सम्) सं.— युद्ध, लड़ाई; ललकार, चुनौती; यज्ञ, याग, होम, हवन।

ಆಹವನೀಯ आहवनीय (सम्) वि.— हवन करने योग्य। सं.— हवन की अग्नि।

ಆಹವಿ आहवि (सम्) सं.— योद्धा, सैनिक, सिपाही।

ಆಹಾರ आहार (सम्) सं.—खाद्य पदार्थ, अन्न, भोजन; लाना, समीप लाना, हरण।

ಆಹಾವ आहाव (सम्) सं.— पशुओं को जल पिलाने के लिए कुएँ के पास बनाया हुआ गड्ढा या हौद।

ಆಹಿಕ आहिक (सम्) वि.— दैनिक। सं.— पाणिनि का नाम।

ಆಹಿತ आहित (सम्) वि.— रखा हुआ, जमा किया हुआ, स्थापित; शत्रु से संबंधित।

ಆಹಿತುಂಡಿಕ आहितुंडिक (सम्) सं.— संपेरा।

ಆಹು आहु (सम्) क्रि.— बुला, चिल्ला। सं.— चावल, धान; सूक्ष्मता, परमाणु।

ಆಹುತ आहुत (सम्) वि.— बलिदान किया हुआ।

ಆಹುತಿ आहुति (सम्) सं.— होम, हवन, किसी देवता के उद्देश्य से मंत्र पढ़कर अग्नि में साकल्य का डालना।

ಆಹೂತಿ आहूति (सम्) सं.—बुलावा, आह्वान, आमंत्रण।

ಆಹೃತ आहृत (सम्) वि.—लाया हुआ, दिया हुआ।

ಆಹೇಯ आहेय (सम्) सं.— सांप, सांप का विष।

ಆಹೋ आहो (क) वि.बो.—अहा! (आश्चर्य सूचक)।

ಆಹೋ आहो (सम्) अ.— संदेह; विकल्प और संदेह सूचक वि.बो. शब्द।

ಆಹ್ನಿಕ आह्निक (सम्) वि.— दैनिक, नित्य का, रोज़ का। सं.— संध्यावंदन, जप; दैनिक भोजन।

ಆಹ್ಲಾದ आह्लाद (सम्) सं.— हर्ष, प्रसन्नता, आनंद। —ಕರ कर (सम्) वि.—हर्षदायक, आनंद देनेवाला। —ಕಾರಿ कारि (सम्) वि.— आनंददायक।

ಆಹ್ವಯ आह्वय (सम्) सं.— नाम, संज्ञा; पुकार।

ಆಹ್ವಾನ आह्वान (सम्) सं.—निमंत्रण, बुलावा, आमंत्रण। —ಇಸು इसु (सम्) क्रि.— बुला, निमंत्रण दे।

ಆಳ್ आळ्, ಆಳು आळु (क) क्रि.—पा, प्राप्त कर; उपलब्ध कर; शासन कर, अधिकार कर, हुकूमत कर; रक्षा कर, बचा; डूब; पकड़, वश में कर, देखरेख कर। सं.— सेवक, नौकर, चाकर; दूत; योद्धा, सिपाही।

ಆಳ आळ (क) सं.— गहराई, गंभीरता; गड्ढा; दैन्य।

ಆಳತಿ आळति (क) सं.— गाना, गायन।

ಆಳವಾಳ आळवाळ (तद्) सं.— आलवाल। दे. ಆಲವಾಲ.

ಆಳಂ आळं (क) अ.—अधिक; व्यर्थ; अगाध।

ಆಳಂಬರ आळंबर (तद्) सं.—आडंबर (तत्)।

ಆಳಂಬು आळंबु, ಆಳಂಬೆ आळंबे (क) सं.— कुक्कुरमुत्ता।

ಆಳರ್ಪಿಸು आळर्पिसु (क) क्रि.— सामना कर, निंदा कर।

ಆಳವಾಡು आळवाडु (क) क्रि.— दूषण कर, निंदा कर।

ಆಳಾಪ आळाप (तद्) सं.— आलाप (तत्); संभाषण; दुःख।

ಆಳಿ आळि, ಆಳ आळ, ಆಳು आळु (क) सं.— किले के चारों ओर की दीवार; युक्ति,

चमत्कार; कपट; अपमान, तिरस्कार; रूक्ष, कठोर ।

ಆಳಿ आलि (क) प्र. — 'वाला' अर्थबोधक प्रत्यय । उदा. — ಓದಾಳಿ ओदाळि–हमेशा पढ़नेवाला, ಮಾತಾಳಿ माताळि–अधिक बोलनेवाला (वाचाल) ।

ಆಳಿ आलि (सम्.) सं.— दे. ಅಳಿ.

ಆಳಿಕಾರ आळिकार (क) सं. — सत्कुलज, अभिजात कुल में उत्पन्न व्यक्ति ।

ಆಳಿಕೆ आळिके, ಆಳ್ವಿಕೆ आळ्विके, ಆಳ್ಕೆ आळ्के (क) सं.— शासन, प्रभुत्व, अधिकार, शासनाधिकार ।

ಆಳಿಗೊಳ್ आळिगोळ् (क) क्रि.—वश में कर, अधिकार में ले; सामना कर ।

ಆಳಿಂದಕಿ आळिंदकि (क) सं.— गिलहरी ।

ಆಳಿದಾಳಿ आळिदाळि (क) सं.— शोर गुल, गड़बड़ी, हल्ला ।

ಆಳಿನೇರಿಕೆ आळिनेरिके (क) सं.— बच्चों का एक खेल ।

ಆಳಿಪೋಗು आळिपोगु (क) क्रि.— डूब जा, निमज्जित हो जा ।

ಆಳಿಸು आळिसु (क) क्रि.—प्राप्त कर; अधिकार करा, शासन करा (प्रे.) ।

ಆಳು आळु (क) क्रि.—राज्य कर, शासन कर; प्रबंध या व्यवस्था कर; डूब; डुबा; प्राप्त करा । सं.— सेवक, दूत, सिपाही । ಆಳು ಮಾಡುವುದು ಹಾಳು आळु माडुवुदु हाळु–सेवक का किया (कार्य) खराब (होता है) (कह.); किले के चारों ओर की दीवार ।

ಆಳುತನ आळुतन, ಆಳ್ತನ आळ्तन (क) सं.— दे. ಆಳಿಕೆ.

ಆಳುಮಟ್ಟ आळुमट्ट (क) सं.— एक मनुष्य की ऊँचाई ।

ಆಳುವೇರಿ आळुवेरि, ಆಳ್ವೇರಿ आळ्वेरि (क) सं.—किले के चारों ओर की दीवार ।

ಆಳ್ಕೆ आळ्के (क) सं.— दे. ಆಳಿಕೆ.

ಆಳ್ದ आळ्द, ಆಳ್ಮ आळ्म (क) सं.—शासक, अधिकारी, प्रभु, स्वामी ।

ಆಳ್ಬಲ್ಮೆ आळ्बल्मे (क) सं. — मनुष्य की शक्ति ।

ಆಳ್ವೆಸ आळ्वेस (क) सं.— नौकरी, सेवावृत्ति, स्वयं-सेवा ।

ಆಳ್ವೇಲಿ आळ्वेलि (क) सं.— बाड़, ऊँची बाड़ (जो मनुष्य की ऊँचाई तक हो) ।

ಆೞಾಕ್ಕು आळाक्कु (क) सं.— एक सेर का १/८ भाग ।

ಆೞಿ आऴि (क) सं.—माप-तोल की गहराई या गंभीरता । —ಕೊಡು कोडु, ಗೊಡು गोडु (क) क्रि.— धोखा दे, चकमा दे ।

ಆೞಿ आऴि (क) सं.— गोलाई, वृत्त, मंडल, चंद्राकार; शोर-गुल, हलचल, कोलाहल ।

ಆೞ್ದು आऴ्दु (क) क्रि.— जल या तरल पदार्थ में मज्जित होना या डूबना ।

ಆೞ್ವರ್ आऴ्वर् (क ?) सं.— ['आऴ्वार्'—तमिळ] —बारह प्रसिद्ध आऴ्वार् या वैष्णव भक्त ।

## ಇ इ

ಇ इ— कन्नड–वर्णमाला का तृतीय अक्षर । प्र.—स्त्री. लिं. बोधक; जैसे—ಹುಡುಗ हुडुग (लड़का)—ಹುಡುಗಿ हुडुगि (लड़की); ತಿರುಕ तिरुक (भिखारी)–ತಿರುಕಿ तिरुकि (भिखारिन)। संस्कृत तद्धित प्रत्यय; उदा.— ಧನ धन (धन)—ಧನಿ धनि (धनवान्), ಗುಣ गुण (गुण)—ಗುಣಿ गुणि (गुणवान्), ರೂಪ रूप (रूप)—ರೂಪಿ रूपि (रूपवान्) । कृ — पूर्वकालिक कृदंत; जैसे—ಆಡಿ आडि ('ಆಡು' से)—खेलकर, ಮಾಡಿ माडि ('ಮಾಡು' से) —करके; अधिकरण कारक का चिह्न 'में'; जैसे—ಬನದಿ बनदि—वन में (ह.क.), ಮನೆಯಲ್ಲಿ मनेयल्लि—घर में; स्त्री. लिं. तद् शब्दों के अंत में ಇ इ का प्रयोग होता है, जैसे—ಲಕ್ಷ್ಮಿ लक्ष्मि (लक्ष्मी के बदले), ಸರಸ್ವತಿ सरस्वति (सरस्वती के बदले) ।

ಇಂ इं—करण (या अपादान) कारक का चिह्न; उदा.—ಕಣ್ಣಿಂ कण्णिं (या ಕಣ್ಣಿನಿಂ कण्णिनिं) —आंखों से, ಅವರಿಂ अवरिं— उनसे; ಅತ್ತಣಿಂ अत्तणिं —उस तरफ़ से (ह.क.) ।

ಇಂ इं, ಇಙ್ इङ्, (क) वि.= (ಇಞ್ इञ्, ಇನ್ इन्, ಇಮ್ इम्; ಈಙ್ ईङ्, ಈನ್ ईन्, ಈಮ್ ईम्)—मीठा, अच्छा, सुंदर, मनोहर । ಇಂಕಡಲ್ इंकडल (या ಇಂಗಡಲ್ इंगडल्) — दूध का समुद्र (दुग्धाब्धि)। ಇಂಗಡಲಕುವರಿ इंगडलकुवरि —दुग्धाब्धि की पुत्री (लक्ष्मी) । ಇಂಕದಿರ್ इंकदिर—सुंदर किरणवाले, चंद्रमा । ಇಂಕೊರಲ್ इंकोरल् (या ಇಂಗೊರಲ್ इंगोरल्) — सुंदर (या मनोहर) स्वर (या ध्वनि) ।

ಇಂಕಾರ್ इंकार् (अ.दे.) सं.— इनकार (हि.); अस्वीकृति, अवहेलना ।

ಇಂಕೆ इंके (क) सं.— जल या तरल पदार्थ में भिगोने या मज्जित करने की क्रिया; सुखाने की क्रिया ।

ಇಂಕ್ರ इंक्र (क) वि.— छोटा; कुछ, थोड़ा; बंधा ।

ಇಂಗ इंग (क) सं.— चिह्न, निशान, इशारा; गति, चाल ।

ಇಂಗಡ इंगड (क) सं.— पृथकता, भिन्नता, एकांतता । ಇಂಗಡಿಂಗಡ इंगडिंगड —पृथक-पृथक, भिन्न-भिन्न । ಇಂಗಡಿಸು इंगडिसु (क) क्रि.—पृथक कर, अलग-अलग कर, विभाग कर ।

ಇಂಗಲಿಕ इंगलिक, ಇಂಗಲೀಕ इंगलीक, ಇಂಗಳೀಕ इंगळीक (क) सं.— शुद्ध लाल रंग; एक प्रकार का नीला औषध ।

ಇಂಗಳ इंगळ, ಇಂಗಾಳ इंगाळ (तद्) सं — अंगार (तत्); अंगार, आग । —ಕಣ್ಣ कण्ण, ಗಣ್ಣ गण्ण (क) सं.— शिव । — ಕೊಳ್ कोळ्, ಗೊಳ್ गोळ् (क) क्रि.— आग का जलना । — ಮಗ मग (क) सं.— कार्तिकेय । (तद्) सं. — इंगुदः (तत्); इंगुदी, हिंगोट का वृक्ष, मालकँगनी ।

ಇಂಗಳೀಕ इंगळीक (क) सं.— दे. ಇಂಗಲಿಕ.

ಇಂಗಳೇಶ್ವರ इंगळेश्वर (क) सं.—एक स्थान का नाम जहाँ महात्मा बसवेश्वर का जन्म हुआ था । (ಇಂಗಳೇಶ್ವರ ಬಾಗವಾಡಿ इंगळेश्वर बागवाडि नाम से यह प्रसिद्ध है ।)

ಇಂಗಿತ इंगित (सम्) सं.—मानसिक विचार, संकेत, रहस्य, अभिप्राय, उद्देश्य। —ಜ್ಞ ज्ञ (सम्) सं.— संकेत को पहचाननेवाला, दूसरों के रहस्य को जाननेवाला।

ಇಂಗಿಲೀಷು इंगिलीषु, ಇಂಗ್ಲೀಷ್ इंग्लीष्, ಇಂಗ್ರೇಜಿ इंग्रेजि, ಇಂಗ್ರೇಜಿ इंग्रेजि, ಇಂಗ್ಲಿಷ್ इंग्लिष् (अ.दे.) सं.— (अंग्रेज़ी शब्द— English से) अंग्रेज़ी।

ಇಂಗಿಸು इंगिसु (क) क्रि.— वाष्प बना; बुझा; सुखा; भिगो; दिला (मै.प्र.)।

ಇಂಗು इंगु (क) क्रि.— सूखना, शुष्क होना; निरस होना; ओझल होना; देना।

ಇಂಗು इंगु (सम्) सं.— हिंगु (तत्); हींग।

ಇಂಗುದ इंगुद, ಇಂಗುದಿ इंगुदि (सम्) सं.— हिंगोट का वृक्ष (Terminalia catappa).

ಇಂಗುಳ इंगुळ (तद्) सं.— इंगुद (तत्)।

ಇಂಗೆ इंगे (क) अ. = ಹೀಗೆ हीगे —इस तरह, इस प्रकार (ग्रा.)।

ಇಂಗೋಲ್ इंगोल्, ಇಂಗೋಲು इंगोलु (क) सं.— ईख, ऊख।

ಇಂಗೋಲ್ವಿಲ್ಲ इंगोल्विल्ल (क) सं.— कामदेव।

ಇಂಚರ इंचर (क) सं.—सुरीली आवाज़, मधुर स्वर।

ಇಂಚೆ इंचे (तद्) सं.— हिंसा (सम्); हत्या; कष्ट, तकलीफ़।

ಇಂಡೆ इंडे (क) सं.— टुकड़ा, भाग, हिस्सा; फूलों की माला; हार।

ಇಂಡ್ಯಾ इंड्या (अ.दे.) सं.— (अंग्रेज़ी शब्द India से) —भारतवर्ष (मै.प्र)।

ಇಂತ इंत (क) प्र.— अधिकता का सूचक प्रत्यय (अपादान कारक) —से, से बढ़कर। उदा.— ತಾಯಿಗಿಂತ ಹಿತವಂತರಿಲ್ಲ, ಸಕ್ಕರೆಗಿಂತ ಸವಿ ಇಲ್ಲ तायिगिंत हितवंतरिल्ल, सक्करेगिंत सवि इल्ल—माँ से बढ़कर हितैपी नहीं, शक्कर से बढ़कर मधुर (वस्तु) नहीं (कह.)। ಎನಗಿಂತ ಕಿರಿಯರಿಲ್ಲ एनगिंत किरियरिल्ल (बसवेश्वर-वचन) —मुझसे छोटे कोई नहीं है। वि.— ऐसा, ऐसे, ऐसी; ಇಂತ ಜನ इंत जन— ऐसे लोग, ಇಂತ ಮನುಷ್ಯ इंत मनुष्य— ऐसा आदमी।

ಇಂತನಕ इंतनक (क) अ.—अब तक।

ಇಂತಹ इंतह (क) वि.— ऐसा, ऐसे, ऐसी।

ಇಂತಾ इंता (क) प्र.—से, से बढ़कर। उदा.— ಮುಂಚಿನದಕ್ಕಿಂತಾ ಇದು ಒಳ್ಳೆಯದು मुंचिनदक्किंत इदु ओळ्ळेयदु—यह पहले (पहली वस्तु) से अच्छा है। वि.— ऐसा, ऐसे, ऐसी। उदा.— ಇಂತಾ ಅವಸ್ಥೆ इंता अवस्थे—ऐसी दशा।

ಇಂತಿ इंति, ಇಂತು इंतु (क) अ.— इस प्रकार, इति, चिट्ठी-पत्रों के अंत में लिखा जाता है ಇಂತಿ या ಇತಿ.

ಇಂತುಟು इंतुटु, ಇನಿತು इनितु, ಇನಿತುಟು इनितुटु, ಇಷ್ಟು इष्टु (क) अ.—इस परिमाण में, इतना।

ಇಂದ इंद (क) प्र.— से (करण या अपादान)। उदा.— ಬಹು ದಿವಸದಿಂದ बहु दिवसदिंद— अनेक दिनों से; ಮರದಿಂದ मरदिंद—पेड़ से; ರಾಮನಿಂದ रामनिंद—राम से।

ಇಂದಗಿ इंदगि (सम्) सं.— इंद्रजित्।

ಇಂದರ इंदर, ಇಂದಿರ इंदिर (तद्) सं.— इंद्र (तत्)।

ಇಂದಿಂದಿರ इंदिंदिर (सम्) सं.—भ्रमर, भौंरा।

ಇಂದಿರವಿಲ್ इंदिरविल् (क) सं.— इंद्रचाप, इंद्र धनुष।

ಇಂದಿರಾ इंदिरा, ಇಂದಿರೆ इंदिरे (सम्) सं.— लक्ष्मी।

ಇಂದಿರಾಜ इंदिराज (सम्) सं.— कामदेव। —ಅಸ್ತ್ರ अस्त्र (सम्) सं.— कामदेव का अस्त्र, पुष्पबाण, कमल।

ಇಂದಿರಾಪತಿ इंदिरापति, ಇಂದಿರಾವರ इंदिरावर (सम्) सं.— लक्ष्मी के पति, विष्णु।

ಇಂದೀವರ इंदीवर (सम्) सं.— नील कमल। —ಅಕ್ಷಿ अक्षि, ಈಕ್ಷಣೆ ईक्षणि (सम्) सं.— नील कमल के समान नेत्रवाली (स्त्री)।

ಇಂದು इंदु (क) अ.— आज, अद्य, अब, अभी।

ಇಂದು इंदु (सम्) सं.— चंद्रमा; कपूर; एक की संख्या। —ಕಳೆ कळे (सम्) सं.— चंद्र की कांति, चंद्रमा की एक कला। —ಕಾಂತ कांत (सम्) सं.—चंद्रकांत मणि, संगमरमर। —ಚೂಡ चूड, ಜೂಟ जूट, (सम्) सं.— चंद्रशेखर, शिव जी। —ಜನಕ जनक (सम्) सं.— समुद्र। —ಧರ धर (सम्) शिवजी। —ಪುತ್ರ पुत्र, ಜ ज (सम्) चंद्र का पुत्र, बुध। —ಮಣಿ मणि (सम्) सं.— चंद्रकांत मणि। —ಮಂಡಲ मंडल (सम्) सं.—चंद्रमंडल। —ಮತಿ मति (सम्) सं.— पूर्णिमा; अज की पत्नी और भोज की भगिनी का नाम। —ಮುಖಿ मुखि (सम्) सं.— इंदु के समान मुख वाली। —ಮೌಳಿ मौलि, ಮೌಳಿ मौळि, ಶೇಖರ शेखर (सम्) सं.— शिव। —ರೇಖೆ रेखे (सम्) सं.— शुक्ल पक्ष के प्रारंभ का चाँद, चंद्रकला। —ಲೇಖಾ लेखा (सम्) सं.— चंद्रवार। —ವಾರ वार (सम्) सं.— इतवार, रविवार। — —ಹಾಸ हास (सम्) सं.— चंद्रहास।

ಇಂದೂಪಲ इंदूपल (सम्) सं.— चंद्रकांत मणि, संगमरमर।

ಇಂದೊವರ್ इंदोवर् (क) वि.— कटु-मधुर।

ಇಂದೊಳೆ इंदोळे (क) सं.— भ्रमर, मधुकर।

ಇಂದ್ರ इंद्र (सम्) सं — देवताओं के राजा, वृष्टि के राजा, पूर्व दिक्पति; स्वामी, प्रभु, शासक; श्रेष्ठ, सर्वोत्तम; एक माप विशेष। —ಕೀಲ कील (सम्) सं.— एक पर्वत का नाम। —ಕೋಶ कोश (सम्) सं.—कोच, सोफ़ा (Sofa)। —ಗೋಪ गोप (सम्) सं.— वर्षा का एक कीड़ा बीरबहूटी। —ಚಾಪ चाप (सम्) सं.— इंद्रधनुष। —ಜ ज (सम्) सं.— अर्जुन; जयंत। —ಜಾಲ जाल (सम्) सं.—जादू, माया, तिलस्म। —ಜಿತ್ जित्, ಜಿತು जितु (सम्) सं.— मेघनाद, रावण, का पुत्र। —ದಿಕ್ दिक् (सम्) सं.— पूर्व दिशा। —ಧನು धनु, ಧನುಸ್ धनुस् (सम्) सं.— सात रंगों का बना हुआ एक अर्धवृत्त जो वर्षाकाल में (सूर्य के सामने की दिशा में) कभी-कभी आकाश में दिखाई पड़ता है। —ನೀಲ नील (सम्) सं.— नीलमणि। —ಮಣಿ मणि (सम्) सं.— नील मणि। —ಲೋಕ लोक (सम्) सं.— स्वर्ग, देवलोक। —ವಾರಣ वारण (सम्) सं.— ऐरावत। —ಸುತ सुत (सम्) सं.— अर्जुन; जयंत।

ಇಂದ್ರಾಣಿ इंद्राणि (सम्) सं.— इंद्र की पत्नी शची ; कामदेव की पत्नी रति ; ब्रह्मा की पत्नी सरस्वती, भारती ; शिव की पत्नी दुर्गा, पंचेंद्रिय ; किरण, रश्मि, कांति ; इंद्रायन वृक्ष ।

ಇಂದ್ರಾನುಜ इंद्रानुज, ಇಂದಾವರಜ इंदावरज (सम्) सं.– उपेंद्र ; विष्णु, कृष्ण ।

ಇಂದ್ರಾಯುಧ इंद्रायुध (सम्) सं.—वज्रायुध; इंद्रधनुष ; एक घोड़े का नाम ।

ಇಂದ್ರಾರಿ इंद्रारि (सम्) सं.—इंद्र का शत्रु ; राक्षस ।

ಇಂದ್ರಿಯ इंद्रिय (सम्) सं.— बल, शक्ति, जोर ; ज्ञान, कर्मेंद्रिय तथा ज्ञानेंद्रिय ; वीर्य ; पाँच की संख्या का संकेत । —ಗ್ರಾಮ ग्राम (सम्) सं — इंद्रियों का समूह । —ನಿಗ್ರಹ निग्रह (सम्) सं.— इंद्रियों का दमन ।

ಇಂದ್ರೆ इंद्रे (तद्) सं.— इंद्र की पत्नी शची ।

ಇಂದ್ರೇಭ इंद्रेभ (सम्) सं.— इंद्र का हाथी, ऐरावत ।

ಇಂಧನ (सम्) सं.— जलाने की लकड़ी, जलावन, काष्ठ ।

ಇಂಪು इंपु (क) सं.—माधुर्य, सुंदरता, रम्यता, मनमोहकता । —ಪಡೆ पड़े (क) क्रि.—सुंदर हो, मनोहर हो, मधुर हो । —ಎಸೆ एसे (क) क्रि.— मनोहर दिखाई दे ।

ಇಂಬ इंब (क) सं. — विस्तार, चौड़ाई, वृहत्ता ।

ಇಂಬನೆ इंबने (क) अ.— अच्छी रीति से, सुंदर ढंग से ।

ಇಂಬಟ್ಟುಬರು इंबट्टुबरु (क) क्रि.— अच्छा लग, ठीक ठीक हो ।

ಇಂಬಳ इंबळ (क) सं.— पृथिवी, ज़मीन ।

ಇಂಬಳಿಕ್ಕೆ इंबळिक्के (क) अ.— तत्पश्चात् ।

ಇಂಬಾಗು इंबागु (क) क्रि.— आधार या सहारा हो, सहायता कर ।

ಇಂಬಿಡಿಸು इंबिडिसु (क) क्रि.— फैला, विस्तार कर ।

ಇಂಬು इंबु (क) सं.— रहने या ठहरने का स्थान, स्थान, जगह; घर, मकान ; विस्तार, चौड़ाई । —ಅರಿ अरि (क) क्रि.— आश्रय को पहचान । —ಆಗು आगु (क) क्रि.— आश्रय हो । —ಎನೆ एने (क) अ.— सुंदर ढंग से । —ಕೆಯ್ केय् (क) क्रि.— जगह बना ; कहे अनुसार चल ; मान । —ಕೊಡು कोडु (क) क्रि.— शरण में जा, आश्रय पा । ಗೆಯ್ಸು गेय्सु (क) क्रि.— रख, धर । —ಪಡೆ पड़े (क) क्रि.— फैला, विस्तार कर, बड़ा हो, आश्रय पा ; दिख ; ठहर । —ಪೆತ್ತ पेत्त (क) वि.— सहारा पाया हुआ, सुंदर, मनोहर ।

ಇಂಬೆಳೆಸು इंबेळेसु (क) सं.— अच्छी फ़सल या उपज ।

ಇಕೆ इके (क) प्र.—भाववाचक संज्ञा का प्रत्यय । उदा. — ಹೋಲಿಕೆ होलिके — समानता, ಕೇಳಿಕೆ केळिके–कथन, वचन ; संप्रदान कारक का चिह्न 'के लिए' का अर्थद्योतक । उदा.— ಮಾಡಲಿಕೆ माडलिके–करने के लिए, ಆಡಲಿಕೆ आडलिके -खेलने के लिए ।

ಇಕೊ इको; ಇಕೋ इको, ಇಕ್ಕೋ इक्को, ಇಗೋ इगो, ಎಕೊ एको, ಎಕೋ एको (क) वि.बो.— अहा ! देख !

ಇಕ್ಕಟ್ಟು इकट्टु (क) सं.— स्थानाभाव, तंगी, कष्ट, दोनों ओर की तंगी । —ಇಕ್ಕಟ್ಟು ಮುಕ್ಕಟ್ಟು इकट्टु मुकट्टु—अनेक विघ्न या संकट । ಇಕ್ಕಟ್ಟಾದ ಊರು इकट्टाद ऊरु–तंग बस्ती । ಇಕ್ಕಡಿಗೆಯ್ इकडिगेय् (क) क्रि.— दो भाग या टुकड़े कर ।

ಇಕ್ಕಡೆ इकडे (क) सं.— दोनों तरफ़, दोनों किनारे ।

ಇಕ್ಕರಿಸು इकरिसु (क) क्रि.—मार, पीट ; हिंसा कर, तंग कर, कष्ट दे ; वध कर ; 'सर सर' आहट कर ; इधर-उधर फैला, विकीर्ण कर ; विभाग कर, दो टुकड़े कर ।

ಇಕ್ಕಳ इकळ (क) सं. — चीमट, चिमटा, सँड़सी ।

ಇಕ್ಕಳ ಸುತ್ತಿಗೆ इकळ सुत्तिगे (क) सं.—हथौड़ा, हथौड़ी ।

ಇಕ್ಕು इक्कु (क) क्रि.— रख, धर ; दे : मार, पीट ; वध कर, मार डाल ; त्याग, त्याग दे, दान कर ; टुकड़े कर ; बंद कर ; पोंछ ; फेंक । सं.— दान । —ಪಡು पडु (क) क्रि.—चोट या आघात सह । —ಇಹ इह (क) सं.— देना, दान ।

ಇಕ್ಕು इक्कु (क) सं.— निकटता, सामीप्य ; सकरा ; संकट ।

ಇಕುಳ್ इकुळ, ಇಕ್ಕುಳ इक्कुळ, ಇಕ್ಳ इक्ळ (क) सं.— दे. ಇಕ್ಕಳ.

ಇಕ್ಕುಳಿಕೆ इक्कुळिके (तद्) सं.— इक्षवालिका (तत्) ; काँस ।

ಇಕ್ಕೆ इक्के (क) प्र.—संप्रदान कारक 'के लिए' का अर्थद्योतक ; उदा.— ಮಾಡಲಿಕ್ಕೆ माडलिक्के–करने के लिए, ಹೋಗಲಿಕ್ಕೆ होगलिक्के–जाने (के लिए) को । सं.—स्थान, जगह, आश्रय ।

ಇಕ್ಕೆಲ इक्केल (क) अ.— दोनों ओर, दोनों दिशाओं में ।

ಇಕ್ಕೇರಿ इक्केरि (क) सं.— विदनूर राजाओं की राजधानी ; एक प्राचीन सोने का सिक्का (लगभग पाँच रुपये) ।

ಇಕ್ಕೋ इक्को (क) वि.बो.—दे. ಇಕೊ.

ಇಕ್ಷು इक्षु (सम्) सं.— ईख, गन्ना ; पौंडा । ಚಾಪ चाप, ಧನ್ವನ್ धन्वन्, ಧನ್ವಾ धन्वा (सम्) सं.— कामदेव । —ದಂಡ दंड (सम्) सं.— गन्ना । —ಮೇಹ मेह (सम्) सं.— एक बीमारी, मधुमेह । —ಶರಾಸನ शरासन (सम्) सं.— कामदेव ।

ಇಕ್ಷ್ವಾಕು इक्ष्वाकु (सम्) सं.— सूर्यवंशी एक राजा जो वैवस्वत मनु के पुत्र थे ; माहाराज इक्ष्वाकु का वंशज ; कड़वी तूँबी, तितलौकी ।

ಇಕ್ಷ್ವಾಲಿಕೆ इक्ष्वालिके (सम्) सं. — दे. ಇಕ್ಕುಳಿಕೆ.

ಇಗರು इगरु (ल) क्रि.— सूख, निरस हो, शुष्क हो, वाष्प हो । सं.—अंकुर ; किसलय, पल्लव ; मसूड़ा ।

ಇಗರ್ಜಿ इगर्जि (अ.दे.) सं.—चर्च (Church) गिरिजा घर ।

ಇಗ್ಗುಂಡಿಗ इग्गुंडिग (क) सं.— मुद्गर, मुगरा।

ಇಚ್ಚು इच, ಇಚ್ಚೆ इच्चे (तद्) सं. - इच्छा (तत्) —(अंकगणित में) प्रश्न। ಇಚ್ಚಂಕೆ इच्चंके-(अंकगणित में) एक आकस्मिक अंक। ಇಚ್ಚಟ್ಟವಣೆ इच्चट्टवणे—मनमाना अंक डालकर जोड़ना।

ಇಚ್ಚಕ इच्चक, ಇಚ್ಚೆಗ इच्चेग (तद्) वि.— स्तुति के द्वारा दूसरों के मन को संतुष्ट करनेवाला; दूसरों की बातों को मनानेवाला; विनम्र, विनयशील। —ತನ तन (तद्) सं.— मिथ्या प्रशंसा, चापलूसी, खुशामद।

ಇಚ್ಚಗಾರ್ತಿ इच्चगार्ति, ಇಚ್ಚೆಗಾರ್ತಿ इच्चेगार्ति (तद्) सं.—इच्छा करनेवाली (स्त्री·लिं.)।

ಇಚ್ಚಟ इचट, (क) वि.—दुगुना। सं.— बड़ा चोर।

ಇಚ್ಚಡಿ इचडि (क) वि.— दो दलवाला।

ಇಚ್ಚಯಿಸು इचयिसु (तद्) क्रि.— इच्छा कर, कामना कर।

ಇಚ್ಚೆ इच्चे (तद्) सं.— इच्छा (तत्)। —ಕಾರ कार, ಗಾರ गार (तद्) सं.— इच्छा करनेवाला, अपनी रुचि के अनुसार करनेवाला। —ಗಾತಿ गाति (तद्) सं.— दे. ಇಚ್ಚಗಾರ್ತಿ.

ಇಚ್ಛಕ इच्छक (क) सं.— दे. ಇಚ್ಚಕ.

ಇಚ್ಛಯ್ಸು इचय्सु (सम्) क्रि. — दे. ಇಚ್ಚಯಿಸು.

ಇಚ್ಛಾನುಡಿ इचानुडि (सम्) सं.— दूसरों की इच्छा के अनुसार बोलना; ऐसे शब्द या वचन जो अन्य लोग पसंद करें; मधुर बोली।

ಇಚ್ಛಾನುಸಾರ इच्छानुसार (सम्) अ.—स्वेच्छा से, अपने मन के अनुसार।

ಇಚ್ಛಾಯಿತ इच्छायित (सम्) वि.—इच्छित, अभिलषित, वांछित।

ಇಚ್ಛಾವತಿ इच्छावति (सम्) सं.— अनेक कामनाएँ करनेवाली स्त्री।

ಇಚ್ಛಾವಂತ इच्छावंत (सम्) सं.— अनेक कामनाएँ करनेवाला पुरुष।

ಇಚ್ಛಿತ इच्छित (सम्) वि.— वांछित, अभिलषित।

ಇಚ್ಛಿಸು इच्छिसु (सम्) क्रि.— इच्छा कर, कामना कर। —ಸಿಕೆ सिके (सम्) सं.— कामना करना।

ಇಜಾಫೆ इजाफ़े (अ.दे.) सं.—इज़ाफ़ा (अरबी); वृद्धि; उन्नति।

ಇಜಾರ इजार, ಇಜಾರು इजारु (अ.दे.) सं.— इज़ार (फ़ारसी); पायजामा।

ಇಜಾರದಾರ इजारादार (अ.दे.) सं.—ठेकेदार; एकाधिकारी।

ಇಜಾರೆ इजारे (अ.दे.) सं.—ठेका; एकाधिकार; कृषि क्षेत्र।

ಇಜ್ಜಲು इज्जलु, ಇದ್ದಲು इद्दलु (क) सं.— कोयला।

ಇಜ್ಯಾ इज्या, ಇಜ್ಯೆ इज्ये (सम्) सं.— यज्ञ, आराधना; दान, पुरस्कार; मूर्ति, प्रतिमा; कुटिनी; गाय।

ಇಟ इट, ಇಟು इटु,, ಇಷ್ಟು इष्टु (क) अ.— इतना, इस परिमाण में।

ಇಟಕು इटकु, ಇಟುಕು इटुकु, ಇಡಕು इडकु (क) सं.— तंगी, संकीर्णता, संकुचितता, नैकट्य।

ಇಟ್ಟ इट्ट (क) वि.—छोटा।—ಬಟ್ಟಲ್ बट्टल् ವಟ್ಟಲ್ वट्टल् (क) सं.—छोटा प्याला।

ಇಟ್ಟಣಿ इट्टणि (क) क्रि.—जुड़ जा, संयुक्त हो, निविड़ हो। सं.—समूह, समुदाय, गिरोह, भीड़।

ಇಟ್ಟಣೆ इट्टणे, ಇಟ್ಟಳೆ इट्टळे (क) सं.—समूह समुदाय, गिरोह, भीड़, विघ्न, बाधा, अड़चन।

ಇಟ್ಟಂಗಿ इट्टंगि, ಇಟ್ಟಗೆ इट्टगे, ಇಟ್ಟಿಗೆ इट्टिगे (तद्) सं.—इष्टिका (तत्); ईंट।

ಇಟ್ಟಣಿಸು इट्टणिसु, ಇಟ್ಟಳಿಸು इट्टलिसु (क) क्रि.— दे. ಇಟ್ಟಣಿ.

ಇಟ್ಟಳ इट्टल (क) सं.—भीड़, गिरोह; समूह; आधिक्य।

ಇಟ್ಟಿ इट्टि (क) सं.—एक वृक्ष विशेष, कासारक, कासनी।

ಇಟ್ಟಿ इट्टि (तद्) सं.=ಈಟಿ ईटि—[यष्टि (तत्?)]—खड्ग, बरछा, भाला। —ಯರು यरु (क) सं.— खड्गधारी योद्धा।

ಇಟ್ಟು इट्टु (क) वि.— संकीर्ण, सकरा, तंग। कृ.— रखकर, धरकर, थामकर। सं.— आटा; शब्दांत में, जैसे — ಉಪ್ಪಿಟ್ಟು उप्पिट्टु—उपमा (तमिळ्), एक खाने की वस्तु जो सूजी से बनाई जाती है।

ಇಟ್ಟೆಡೆ इट्टेड़े, ಇಟ್ಟಡೆ इट्टड़े (क) सं.— तंगी, संकुचितता; भीड़, संकीर्णता।

ಇಡ इड, ಇಳ इळ (सम्) सं.— पृथिवी; वाणी; अन्न, आहार; एक देवी का नाम, मनु की पुत्री; स्वर्ग।

ಇಡಕು इडकु (क) क्रि.— दबा, कुचल, नोच; पीट, मार, काट। सं.-संकीर्णता, संकुचितता, तंगी; तकलीफ़, कष्ट, संकट।

ಇಡಂಕು इडंकु (क) सं.-संकीर्णता, संकुचितता, तंगी; कष्ट, तकलीफ़।

ಇಡರು इडरु (क) सं.—विघ्न, बाधा, अड़चन; कष्ट, तकलीफ़; शत्रुता, वैर।

ಇಡರ್ಉ इडरु (क) क्रि.— ठोकर खा, धीरे से चल, टक्कर खाकर गिर पड़।

ಇಡಾ इडा, ಇಡೆ इड़े (सम्) सं.— दे. ಇಡ.

ಇಡಿ इडि (क) क्रि.— भर, पूर्ण कर, ठूँस, संयुक्त हो, जुड़ जा; चूर्ण या पुड़िया बना, काट, पीट। वि.— पूरा, सारा, समूचा।

ಇಡಿಕು इडिकु (क) क्रि.— दे. ಇಡಕು.

ಇಡಿಕಿರಿ इडिकिरि (क) क्रि.— पूर्ण हो, समृद्ध हो, जुड़ जा, मिल जा, सघन हो।

ಇಡಿಗೆ इडिगे, ಇಡುಗೆ इडुगे, ಇಡು इडु (क) सं.— रखने या फेंकने की क्रिया; गहना, धरोहर, बंधक।

ಇಡಿರ್ इडिर्, ಇಡಿಱ್ इडिऱ् (क) सं.— टेढ़ापन।

ಇಡಿಸು इडिसु (क) क्रि.— पुड़िया या चूर्ण बनवा, रखवा, (प्रे.), खड़ा कर, रोप।

ಇಡು इडु (क) क्रि.— रख, धर; फेंक, पटक; मार, पीट; छिपा; खाना परोस (या दे)।

ಇಡುಕು इडुकु, ಇಡುಂಕು इडुंकु (क) क्रि.— पटक, फेंक, दूर फेंक, मुक्त कर; दबा, कुचल, नोच, ठूस; काट, मार, पीट।

ಇಡುಕು इडुकु (क) सं.—संकीर्णता, संकुचितता, तंगी; स्वतंत्रता, आज़ादी; पशुओं की एक बीमारी।

ಇಡುಗು इडुगु (क) सं.— संकीर्णता, तंगी। —ತೊಡಗು तोडगु—(अनुरणन शब्द)—अनेक विघ्न, बाधाओं का आधिक्य। क्रि.— भर, व्याप्त हो।

ಇಡುಗಾಯಿ इडुगायि (क) सं.— भगवान् को समर्पित नारियल।

ಇಡುಗೆ इडुगे, ಇಡುಗಂಟು इडुगंटु (क) सं.— धरोहर, न्यास, थाती, बंधक।

ಇಡುಪು इडुपु (क) सं.— राशि, ढेर; रंध्र, छेद, बिल; गड्ढी, तह पर तह।

ಇಡುಮುಡುಕು इडुमुडुकु (क) सं.—तंग रास्ता, छोटा टेढ़ा रास्ता।

ಇಡುವಿಕೆ इडुविके (क) सं.— रखने, डालने, उत्पादन करने आदि की क्रिया।

ಇಡುವು इडुवु (क) सं.— धरोहर; राशि; बंधक।

ಇಡೆ इडे (क) सं.— स्थान, जगह, रिक्तस्थान।

ಇಡೆ इडे, ಇಳೆ इळे (सम्) सं.— पृथिवी; स्वर्ग; अन्न, हवि; गाय; वाणी; इडा देवी —मनु की पुत्री, बुध की स्त्री और पुरूरवा की माता; शरीर की एक नाड़ी जो दाहिनी तरफ़ रहती है।

ಇಡ್ಡಲಿ इड्डलि, ಇಡ್ಡಲಿಗೆ इड्डलिगे, ಇಡ್ಡಳಿಗೆ इड्डळिगे, ಇಡ್ಲಿ इड्लि (क) सं.— इडली—एक खाने की चीज़ जो चावल के रवा और उडद से बनाई जाती है।

ಇಡ್ವರ इड्वर, ಇಟ್ಚರ इट्चर (सम्) सं.—साड या बैल जो स्वतंत्र रूप से चरने के लिए छोड़ दिया गया हो।

ಇಣಚಿ इणचि (क) सं.— गिलहरी।

ಇಣಿ इणि (क) सं.— (बैल या साँड) की पीठ पर का डील, कूबड।

ಇಣಿಕು इणिकु, ಇಣುಕು इणुकु (क) क्रि.— झाँक, झुककर देख। —ನೋಡು नोडु (क) क्रि.— झाँक कर देख।

ಇಣೆ इणे (क) सं.— दे. ಇಣಿ.

ಇತಬಾರಿ इतबारि (अ. दे.) सं.— [एतबार (अरबी) से] —विश्वासपात्र।

ಇತರ इतर (सम्) अ.—पृथक, भिन्न, अन्य; खराब, तुच्छ, हेय।

ಇತರತ್ರ इतरत्र (सम्) अ.— अन्यत्र, दूसरी तरफ़।

ಇತರೇತರ इतरेतर (सम्) वि.— अन्योन्य, परस्पर, आपस में।

ಇತರೇದ್ಯುಃ इतरेद्युः (सम्) अ.— अन्य दिन, दूसरे दिन।

ಇತಿ इति (सम्) अ.— इस प्रकार, यों; समाप्ति।

ಇತಿ इति, ಇತ್ತಿ इत्ति (क) प्र.— स्त्री वाचक प्रत्यय; उदा.— ಬೀಗಿತಿ बीगिति = ಬೀಗಿತ್ತಿ बीगित्ति—समधिन, ಅಗಸಗಿತ್ತಿ अगसगित्ति—धोबिन।

ಇತಿಹಾಸ इतिहास (सम्) सं.— वह ग्रंथ जिसमें अतीत काल की प्रसिद्ध घटनाओं और तत्कालीन पुरुषों का वर्णन हो, तवारीख। —ಕಾರ कार, ಗಾರ गार (सम्) सं.—इतिहास लिखनेवाला, इतिहास-लेखक।

ಇತು इतु (क) प्र.— सामान्य भूतकाल का अन्य पुरुष ए. व. का प्रत्यय; उदा.— ಆಯಿತು ('ಆಗು' धातु से) आयितु—हुआ, ಮುಟ್ಟಿತು (ಮುಟ್ಟು मुट्टु—पहुँच) मुट्टितु—पहुँचा, ಉಳಿಯಿತು उळियितु या ಉಳೀತು उळीतु (ಉಳಿ उळि—बच) बचा।

ಇತ್ತ इत्त (क) अ. = ಇತ್ತಲ್ इत्तल्, ಇತ್ತಲು इत्तलु, ಇತ್ಲು इत्लु (क) अ.— इधर, यहाँ, इस तरफ़, इस दिशा में; अब; इसके पश्चात्, तत्पश्चात्, फिर। उदा.—ಇತ್ತಿಂದ ಅತ್ತ ಅತ್ತಿಂದ ಇತ್ತ ಹಕ್ಕಿ ಹಾರುತಿದೆ ನೋಡು इत्तिंद अत्त अत्तिंद इत्त हक्कि हारुतिदे नोडु—इधर से उधर, उधर से इधर चिड़िया उड़ रही है, देख!

ಇತ್ತಟ इत्तट, ಇತ್ತಡ इत्तड, ಇತ್ತಡಿ इत्तडि (क) सं.— दोनों ओर, दोनों किनारे।

ಇತ್ತಂಡ इत्तंड (क) सं.—दो समूह या गिरोह; तंगी, धर्म-संकट।

ಇತ್ತರ इत्तर, ಇತ್ತೆರ इत्तेर (क) सं.— दो पंक्तियाँ, दो रीतियाँ, दो मार्ग।

ಇತ್ತಾಳೆ इत्ताळे (क) सं. = ಹಿತ್ತಾಳೆ हित्ताळे पीतल (व्या. भा.)।

ಇತ್ತಿ इत्ति (क) प्र.— स्त्रीवाचक प्रत्यय। उदा.— ಕೋಮಟಿಗಿತ್ತಿ कोमटिगित्ति—बनिये की स्त्री, ಗಾಣಿಗಿತ್ತಿ गाणिगित्ति—तेली की स्त्री।

ಇತ್ತಿಗ इत्तिग (क) सं.— दे. ಇತ್ತಟ.

ಇತ್ತಿಲ್ಲೆ इत्तल्ले (अ. दे.) सं.—इत्तला (अरबी); समाचार, खबर।

ಇತ್ತು इत्तु (क) क्रि.— था, थी (न. लिं., ए. व.—भूतकाल) उदा. — ಪುಸ್ತಕ ಅಲ್ಲೇ ಇತ್ತು पुस्तक अल्ले इत्तु—पुस्तक वहीं थी। ಬೆಲ್ಲ ಚೆನ್ನಾಗಿತ್ತು बेल्ल चेन्नागित्तु=गुड़ अच्छा था।

ಇತ್ಥಂ इत्थं (सम्) अ.— इस प्रकार, इस प्रकार से, ऐसे।

ಇತ್ಯರ್ಥ इत्यर्थ (सम्) सं.— निर्णय, निश्चय, फ़ैसला।

ಇತ್ಯಾದಿ इत्यादि (सम्) अ.— आदि, वगैरह।

ಇತ್ವರ इत्वर (सम्) सं.— गमन, यात्रा; यात्री; ग़रीब, पामर; नीच, अधम; कमी, न्यूनता। —ಇ इ (सम्) सं.— व्यभिचारिणी।

ಇದ इद, ಇದಕೊ इदको (क) वि.बो.— अहा देख!, इधर देख।

ಇದನ್ನಿಮಿತ್ತ इदन्निमित्त (सम्) अ.— इस कारण से, इसलिए।

ಇದಾ इदा (क) वि.बो.— दे. ಇದ.

ಇದಾನೀಂ इदानीं (सम्) अ.— संप्रति, अब, अब भी।

ಇದಾನೆ इदाने, ಇದ್ದಾನೆ इद्दाने (क) क्रि.— है (पु.लिं., ए.व.—वर्तमानकाल); उदा.— ಅವನು ಇದಾನೆ अवनु इदाने—वह है।

ಇದಿಗೋ इदिगो (क) वि.बो.— दे. ಇದ.

ಇದಿರ್ इदिर्, ಇದಿರು इदिरु (क) अ. = ಇದರು इदरु, ಇದುರು इदुरु, ಎದರು एदरु, ಎದಿರ್ एदिर्, ಎದುರ್ एदुर्, ಎದುರು एदुरु—सामने, आगे, सम्मुख; विरोध में। —

ಅಯ್ಯ್ अय् (क) क्रि.— सामने जाना या मिलने जाना। —ಆಗು आगु (क) क्रि.— सामने जा; सामना कर। —ಆನ್ आन् (क) क्रि.— सामने जा; सं.—पुष्पमाला। —ಇಕ್ಕು इक्कु, ಇಡು इडु (क) क्रि.— सामना कर, स्पर्धा कर, विरोध कर। —ಉತ್ತರ उत्तर (क) सं.— विरुद्ध उत्तर, प्रतिकूल वचन। —ಎತ್ತು एत्तु (क) क्रि.— आक्रमण कर, चढ़ाई कर। —ಎರಿಸು एरिसु (क) क्रि.— सामना करा, विरोध करा। —ಎೞ್ एळ्, ಎೞು एळु (क) क्रि.- सामने खड़े हो या उठ खड़े हो; स्वागत कर। — ಕೊಳ್ कोळ्, ಗೊಳ್ गोळ् (क) क्रि.— सामने जाकर स्वागत कर, सुस्वागत कर। —ಕೊಳಿಸು कोळिसु, ಗೊಳಿಸು गोळिसु (क) क्रि· — भेंट करा, मुलाकात करा (प्रे.)।

ಇದಿರಿಲಿ इदिरिलि (क) सं.— जिसका सामना न हो, तुलना न हो, अद्वितीय, अतुल्य।

ಇದಿರಿಸು इदिरिसु, ಇದಿರ್ಚು इदिर्चु (क) क्रि.- सामना कर, विरोध कर; रोक।

ಇದು इदु (क) सर्व.— यह (न.लिं., ए.व)। (बोलते समय कभी-कभी ಇದು इदु (यह), ಅದು अदु (वह) का प्रयोग तकिया-कलाम के रूप में होता है।)

ಇದುಕೊ इदुको, ಇದುಗೊ इदुगो (क) वि. बो.— दे. ಇದ.

ಇದುರು इदुरु (क) अ.— सामने; दे. ಇದಿರ್.

—ವಾದಿ वादि (क) सं.—विरोध करनेवाला; प्रतिवादी, मुद्दआलह। —ವಾದಿಸು वादिसु (क) क्रि.— मुँहजोरी कर, बड़ों के सामने उनकी अवज्ञा करते हुए बोल; प्रतिवाद कर।

ಇದೆ इदे (क) क्रि.— है (न. लिं., ए. व.— वर्तमानकाल)।

ಇದೆ इदे (क) वि· बो.— दे. ಇದ.

ಇದೋ इदो (क) वि.बो.— दे. ಇದ.

ಇದ್ದಲ್ इद्दल्, ಇದ್ದಲು इद्दलु, ಇದ್ದಲಿ इद्दलि (क) सं.— कोयला।

ಇದ್ದಾನು इद्दानु, ಇದ್ಧಾನು इद्धानु (क) क्रि. रू.—संदेह या संदिग्धता का बोधक-'होगा' (पु.लिं., ए.व.)। उदा.— ಅವನು ಅಲ್ಲೇ ಇದ್ದಾನು अवनु अल्ले इद्दानु-वह (आदमी) वहीं होगा।

ಇದ್ದಾನೆ इद्दाने, ಇದ್ಧಾನೆ इद्धाने (क) क्रि.— (निश्चय बोधक) है (पु.लिं., ए.व.)।

ಇದ್ದೆಸೆ इद्देसे (क) सं.— दो दिशाएँ, दो छोर, दो किनारे।

ಇದ್ಧ इद्ध, ಇಧ್ಯ इध्य (सम्) वि.— जलता हुआ, उज्वल, प्रदीप्त।

ಇನ್ इन् (क) वि.— दो की संख्या का बोधक उदा.— ಇನ್ನೂರು इन्नूरु-दो सौ; मधुर, सुंदर; उदा.—ಇಂದುಟಿ इंदुटि-मधुर अधर, ಇಂದೋಳ್ इदोळ्-सुंदर भुजा।

ಇನಂ (क) अ.—तक, पर्यंत।

ಇನಕುಮಾರ इनकुमार (सम्) सं.—शनिग्रह; यम; कर्ण; सुग्रीव।

ಇನಕುಲ इनकुल (सम्) सं.— सूर्यवंश।

ಇನಜ इनज (सम्) सं.— दे. ಇನಕುಮಾರ.

ಇನಜಾತ इनजात (सम्) सं.— यम।

ಇನರಿಪು इनरिपु (सम्) सं.— सूर्य के शत्रु- राहु-केतु।

ಇನವಿರಹಿಣಿ इनविरहिणि (सम्) सं.—विरहिणी स्त्री।

ಇನಾನ್ವಯ इनान्वय (सम्) सं.- दे. ಇನಕುಲ.

ಇನಾಮ इनाम, ಇನಾಮು इनामु (अ.दे.) सं.- इनाम (अरबी); पुरस्कार, पारितोषक; मुफ्त में दी गयी ज़मीन या मुफ्त में दी गयी वस्तु।

ಇನಾಮತಿ (अ.दे.) सं.— दान में दी गयी भूमि, भूमि-कर से मुक्त भूमि।

ಇನಾಯತು इनायतु (अ.दे.) सं.— इनायत (अरबी); दया, कृपा, राजा या अधिकारी से प्राप्त पुरस्कार।

ಇನಿ इनि (क) सं· — मधुरता, सुंदरता, मनोहरता, प्रियता।

ಇನಿತು इनितु, ಇನಿತ್ತು इनित्तु, ಇನಿಸು इनिसु (क) अ.— इतना, यह सब; थोड़ा, थोड़ा भी; सारा।

ಇನಿತುಟು इनितुटु (क) अ.— दे. ಇಂತುಟು.

ಇನಿದು इनिदु (क) वि.—मधुर, सुंदर, मनोहर, रुचिकर।

ಇನಿದುಕಂಪು इनिदुकंपु (क) सं.— सुगंध, खुशबू।

ಇನಿಬರ್ इनिबर्, ಇನಿಬರು इनिबरु (क) सर्व.— इतने (लोग), ये सब।

ಇನಿಯ इनिय, ಇನೆಯ इनेय (क) सं.— पति, प्रियतम, प्रेमी।

ಇನಿಯಳ್ इनियळ्, ಇನಿಯಳು इनियळु (क) सं.— प्रेमिका, प्रिया।

ಇನಿವಣ್ इनिवण् (क) सं.— मधुर फल, मीठा फल।

ಇನಿವಾತು इनिवातु (क) सं.— मधुर वचन, मीठी बोली।

ಇನಿವರಿ इनिवरि (क) सं.— हर्ष, संतोष; कल्याण, मंगल।

ಇನಿವಿರಿದು इनिविरिदु (क) वि.— इतना बड़ा।

ಇನಿವಿಲ್ इनिविल् (क) सं.— इक्षु-चाप, ईख का धनुष।

ಇನಿವಿಲ್ಲ इनिविल्ल (क) सं.— कामदेव।

ಇನ್ಕಾರ್ इन्कार (अ.दे.) सं.— दे. ಇಂಕಾರ್.

ಇನ್ನಂ इन्नं (क) वि.— ऐसा, इस प्रकार का।

ಇನ್ನು इन्नु (क) अ.— और, और भी, फिर, पश्चात्, बाद में, आगे; अब।

ಇನ್ನುಣಿಸು इन्नुणिसु (क) सं.— मधुर भोजन, सुस्वाद भोजन।

ಇನ್ನೆಗಂ इन्नेगं (क) अ.— इतने में, इस बीच।

ಇನ್ನೆಬರಂ इन्नेबरं, ಇನ್ನೆವರಂ इन्नेवरं (क) अ.— अब तक।

ಇಪ್ इप् (क)वि.— दो की संख्या का सूचक, उदा.—ಇಪ್ಪತ್ತು इप्पत्तु—बीस, ಇಪ್ಪತ್ತೊಂದು इप्पत्तोंदु—इक्कीस।

ಇಪ್ಪ इप्प (क) कृ. = ಇರುವ इरुव, ಇರ್ಪ इर्प, ಇಹ इह— ('ಇರ್' धातु से)—रहने- वाला, रहने का। ಧನದನ್ ಇಪ್ಪ ಆಲಯಂ ಕೈಲಾಸಂ ಅಕ್ಕುಂ धनदन् इप्प आलयं कैलासं अक्कुं-धनद के रहने का आलय कैलास है (ह.क.)।

ಇಪ್ಪುದು इप्पुदु (क) क्रि· — है (न· लिं·, ए.व.)।

ಇಪ್ಪೆ इप्पे (क) क्रि·—हो (मध्यमपुरुष ए.व.)। सं·—मधूक ; महुआ ; लोध्र पुष्प ; चबाना।

ಇಬಡಿ इबडि, ಇಬ್ಬಡಿ इब्बडि (क) सं·— एक वृक्ष विशेष जिसकी लकड़ी काली होती है (Dalbergia latifolia)।

ಇಬ್ಬದಿ इब्बदि (क) सं·— दोनों ओर, दोनों तरफ़।

ಇಬ್ಬನಿ इब्बनि (क) सं· = ಇಬ್ಬನ್ನಿ इब्बन्नि- हिम, तुषार, कोहरा।

ಇಬ್ಬರು इब्बरु (क) सं·—दो व्यक्ति (या जन)।

ಇಬ್ಬುಡ್ಲು इब्बुड्लु (क) सं·— खरबूजे का पौधा।

ಇಭ इभ (सम्) सं·— हाथी, गज। —ಗತಿ गति, ಗಮನೆ गमने (सम्) सं·— हाथी के समान मंद गति वाली (स्त्री)। —ಪುರ पुर, ನಗರ नगर (सम्) सं·— हस्तिनापुर। —ದೈತ್ಯ दैत्य, ಸುರ सुर (सम्) सं·—गजासुर। —ಮುಖ मुख, ವಕ್ತ್ರ वक्त्र (सम्) सं·— गणेश। —ವಾಹನ वाहन, (सम्) सं·— इंद्र। —ವೈರಿ वैरि, (सम्) सं·— सिंह, शेर। —ಹಸ್ತ हस्त (सम्) सं· — हाथी की सूँड।

ಇಭೀ इभी (सम्) सं·— हथिनी।

ಇಭ್ಯ इभ्य (सम्) वि· — धनवान, संपन्न, अमीर।

ಇಮರಿಸು इमरिसु (क) क्रि·— बुझा ; सुखा ; निरस बना ; बाष्प बना।

ಇಮರು इमरु (क) क्रि.— सूख, शुष्क हो ; बुझ ; बाष्प हो।

ಇಮಾರತಿ इमारति, ಇಮಾರತು इमारतु (अ.दे.) सं.— इमारत (अरबी), भवन; महल ; गोपुर।

ಇಮಿರು इमिरु, ಇಮುರು इमुरु (क) क्रि·— दे. ಇಮರು.

ಇಮ್ಮಡಿ इम्मडि (क) वि·— दुगुना, द्वितीय, दूसरा।

ಇಮ್ಮನೆ इम्मने, ಇಂಬನೆ इंबने, ಇಮ್ಮೆನೆ इम्मेने (क) अ· — भली भाँति, सुंदर ढंग से।

ಇಮ್ಮಾವು इम्मावु (क) सं.— रसाल, आम।

ಇಮ್ಮಿದಳ್ इम्मिदळ् (क) सं.— सुंदर स्त्री।

ಇಮ್ಮು इम्मु (क) सं.— दे ಇಂಬು.

ಇಮ್ಮೆ इम्मे, ಇರ್ಮೆ इर्मे (क) अ.— दो बार।

ಇಮ್ಮೆಯ್ इम्मेय् (क) सं.— दो शरीर, दो अंग ; दुधारी तलवार।

ಇಮ್ಮೆಯ್‌ಗಾಣಿಕೆ इम्मेय्गाणिके (क) सं.— शरीर के दो अंगों का दिखावा।

ಇಮ್ಮೆಯ್‌ಜೋಡು इम्मेय्जोडु (क) सं.— कवच, जिसमें दो ओढ़ना या तह हो।

ಇಯತ್ इयत् (सम्) वि.— इतना, इतना बड़ा, इतने विस्तार का।

ಇಯತ್ತಾ इयत्ता (सम्) सं· = ಇಯತ್ತೆ, इयत्ते —सीमा, परिमाण, माप ; वर्ग, श्रेणी।

ಇರ್ इर् (क) क्रि.— हो, विद्यमान हो, रह, बच, ठहर ; हिच किचा, देर कर। प्र.—स्त्री लिंग शब्दों के अंत में लगनेवाला ब. व. प्रत्यय ; उदा.—ಪೆಣ್ಣಿರ್ पेण्णिर् - स्त्रियाँ ತೊಳ್ತಿರ್ तोळ्तिर् - दासियाँ।

ಇರ इर, ಇರಾ इरा (क) प्र.— संबोधन में शब्दों के अंत में लगता है, जैसे— ಮುನಿಗಳಿರ (रा)! मुनिगळिर (रा)!— मुनियो!, ದೇವಿಯರಿರ (ರಾ)! देवियरिर (रा)! —देवियो।

ಇರಕು इरकु (क) क्रि.— दबा, ज़ोर से पकड़ या बांध ; दुविधा में पड़। सं.— दुविधा, संकट। —ಇಸು इसु (क) क्रि.— दुविधा में डाल, कष्ट में फँसा।

ಇರಚು इरचु, ಇರಿಚು इरिचु, ಇರುಚು इरुचु, ಇರ್ಚೆ इर्चे, ಇರ್ಚು इर्चु (क) सं.— धुरी, (गाड़ी की) लोहे की छड़ या लकड़ी।

ಇರಚಲು इरचलु (क) सं.— बूँदाबूँदी, वर्षा की बूँद जो आड़ न रहने पर घर के अंदर पड़ जाती है।

ಇರಟು इरटु, ಇರಳು इरळु, ಇರುಳ್ इरुळ्, ಇರುಳು इरुळु, ಇರ್ಳು इर्ळु (क)सं.—रात्रि, रात, निशा (ಇರವು इरवु-तमिळ्)।

ಇರಣಿ इरणि, ಇರಿಣಿ इरिणि (सम्) सं.— लुनही ज़मीन ; मरुभूमि, मरुस्थल।

ಇರವು इरवु, ಇರವು इरवु (क) सं.— स्थिति, अधिष्ठान, आश्रय।

ಇರಲ್ इरल् (क) क्रि.—रह, जीवित हो।

ಇರವಂತಿ इरवंति, ಇರವಂತಿಗೆ इरवंतिगे, ಇರುವತಿಗೆ इरुवतिगे, ಇರುವಂತಿಗೆ इरुवंतिगे ಇರುವಂತಿ इरुवंति (क) सं.— नवमालिका, नवमल्लिका।

ಇರಮ್ಮದ इरम्मद (सम्) सं.— बिजली की कौंध, वज्राग्नि।

ಇರಸಾಲು इरसालु, ಇರಸಾಲ इरसाल, ಇರುಸಾಲು इरुसालु, ಇಸಾಲು इसालु (अ.दे.) सं.— खज़ाने में रक़म जमा करना।

ಇರಾದಾ इरादा (अ.दे.) सं.— इरादा (अरबी); इच्छा, विचार, अभिप्राय।

ಇರಾದೆ इरादे (अ.दे.) सं.— दे ಇರಾದಾ.

ಇರಾ इरा (सम्) सं.— पृथिवी ; वाणी ; सरस्वती ; जल ; अन्न, भोज्य पदार्थ ; मद्य, शराब। —ಈಶ ईश (सम्) सं.— वरुण, विष्णु, गणेश। —ಚರ चर (सम्) सं.— उपलवृष्टि, ओला।

ಇರಿ इरि (क) क्रि.—चुभ, भोंक, ठोंक ; मार, पीट ; मार डाल ; लड़। प्र.— मध्यम पुरुष ब.व.—आज्ञार्थ का बोधक ; जैसे—ತೊಲಗಿರಿ तोलगिरि–हट जाइए, ಕುಳ್ಳಿರಿ कुळ्ळिरि– बैठिए, ನೋಡಿರಿ नोडिरि–देखिए ; आदर-सूचक प्रत्यय जैसे-ಬನ್ನಿರಿ बन्निरि-आइएगा, ಏನಿರಿ एनिरि–क्या है, जी ?, ಹೌದಿರಿ हौदिरि– जी हाँ।

ಇರಿಕುಳಿ इरिकुळि (क) सं. — वह, जिसमें चुभने या भोंकने का गुण हो।

ಇರಿಕೆ इरिके (क) सं.—लपेट, साँप का चक्राकार बनना।

ಇರಿಂಕು इरिंकु (क) क्रि.— ठूस, नोच, कुचल, दबा।

ಇರಿಚಲು इरिचलु, ಇರಿಸಲು इरिसलु (क) सं.– दे. ಇರಚಲು.

ಇರಿತ इरित (क) सं.— चुभने या ठोंकने की क्रिया।

ಇರಿವಿಟ್ಟು इरिविट्टु (क) सं.— सेवा, नौकरी।

ಇರಿವಿಡು इरिविड्डु (क) क्रि.— दूध की धारा या बूँद का धीरे-धीरे गिराना।

ಇರಿಸಿಲು इरिसिलु (क) सं.— हाथी, शेर आदि जानवरों को पकड़ने का स्थान, गड्ढा।

ಇರಿಸು इरिसु (क) क्रि.— रख, स्थापित कर, ठहरा; मरवा डाल; लीख को कंघी करके निकालना।

ಇರಿಸುಹ इरिसुह (क) क्रि.— रखवा, थमा, ठहरवा (प्रे.)।

ಇರು इरु, (क) क्रि.—रह, विद्यमान या वर्तमान रह, निवास कर, जीवित रह।

ಇರುಕು इरुकु, ಇರುಂಕು इरुंकु (क) क्रि.— दबा, नोच, कुचल, पकड़। सं.— तंगी; तकलीफ़, कष्ट; छेद, फटा।

ಇರುಗುಂಡಿ इरुगुंडि (क) सं.— दे. ಇಬಡಿ.

ಇರುಪೆ इरुपे, ಇರುಂಪೆ इरुंपे (क) सं.— चींटी।

ಇರುಬು इरुबु, ಇರುಂಬು इरुंबु (क) सं.— गड्ढा, दे. ಇರಿಸಿಲು.

ಇರುಬೆ इरुबे (क) सं.—समूह, गिरोह, भीड़।

ಇರುಂಬು इरुंबु (क) सं.— संकीर्ण स्थान, तंग जगह, गली; रूक्षता, शुष्कता; संकट। —ಕೊಳ್ಳು कोळ्ळु (क) क्रि.— संकट या दुःख में पड़।

ಇರುವಾರ इरुवार (क) सं.— दो भाग, उपज के दो सम भाग जो भूस्वामी और कृषक को प्राप्य हैं।

ಇರುವಿಕೆ इरुविके (क) सं. — विद्यमानता, उपस्थिति, वर्तमानता।

ಇರುಹ इरुह (क) सं.— दे. ಇರುವಿಕೆ.

ಇರುಳ್ इरुळ्, ಇರುಳು इरुळु (क) सं.— दे. ಇರಟು.

ಇರೆ इरे (सम्) सं.— दे. ಇಳಾ.

ಇಱ इऱ (क) सं.— संकीर्णता, तंगी; कष्ट, संकट।

ಇಱಕು इऱकु (क) सं.— दे. ಇರಕು.

ಇಱಚಲು इऱचलु (क) सं.— दे. ಇರಚಲು.

ಇಱತ इऱत (क) सं.— चुभने, भोंकने, ठोंकने आदि की क्रिया।

ಇಱವೆ इऱवे, ಇಱಿವೆ इऱिवे (क) सं.— चींटी।

ಇಱಿ इऱि (क) क्रि.— दे. ಇರಿ.

ಇಱಿಕೊಳ್ಳು, इऱिकोळ्ळु, ಇಱಿದುಕೊಳ್ಳು इऱिदुकोळ्ळु (क) क्रि. — अपने आपको छुरा भोंक, आत्महत्या कर।

ಇಱಿತ इऱित (क) सं.— दे. ಇಱತ. —ಇಱಿತಕಾರ इऱितकार-मारने, पीटने, चुभने, भोंकने-वाला मनुष्य।

ಇಱಿಪು इऱिपु, ಇಱಿವು इऱिवु (क) सं.— दे. ಇಱತ.

ಇಱಿಸಿಲ್ इऱिसिल्, ಇಱುಬು इऱुबु, ಇಱುಸಲ್ इऱुसल्, ಇಱುಸುಲ್ इऱुसुल् (क) सं.— दे. ಇರಿಸಿಲು.

ಇಱಿಸು इऱिसु (क) क्रि.— रख, स्थापित कर।

ಇಱು इऱु (क) क्रि.—रह, ठहर, हिचकिचा।

ಇಱುಕು इऱुकु, ಇಱುಂಕು इऱुंकु (क) क्रि.— दे. ಇರುಕು.

ಇಱುಪೆ इऱुपे, ಇಱುವು इऱुवु, ಇಱುವೆ इऱुवे (क) सं.— चींटी। ಇಱುವೆಯ ಭಾರ ಇಱುವೆಗೆ, ಆನೆಯ ಭಾರ ಆನೆಗೆ इऱुवेय भार इऱुवेगे, आनेय भार आनेगे—चींटी का भार चींटी को हाथी का भार हाथी को (कह.)।

ಇಱಸಲ್ इऱसल्, ಇಱುಸುಲ್ इऱुसुल् (क) सं.— दे. ಇರಿಸಿಲು.

ಇಱುಹೆ इऱुहे (क) सं.— चींटी, पिपीलिका।

ಇರ್ಕಟ್ಟು इर्कट्टु (क) सं. — दे. ಇಕ್ಕಟ್ಟು.

ಇರ್ಕಿಸು इर्किसु (क) क्रि.—फँसा, रखा; मार, वध कर।

ಇರ್ಕು इर्कु (क) क्रि.—फँस, रख; मार, पीट; वध कर, नाश कर।

ಇರ್ಕೆ इर्के (क) सं. — रहने का स्थान, रहना; स्थान, ज़मीन।

ಇರ್ಚಲು इर्चलु (क) सं.— दे. ಇರಚಲು.

ಇರ್ಚಿಡಿ इर्चिडि (क) क्रि.— दोनों ओर फैल; दोनों ओर खींच।

ಇರ್ಚು इर्चु (क) क्रि.— रख, धर, स्थापित कर।

ಇರ್ತಂಡ इर्तंड (क) सं.— दे. ಇತ್ತಂಡ.

ಇರ್ತರ इर्तर (क) सं.— दो श्रेणियाँ, दो पंक्तियाँ।

ಇರ್ತೆರ इर्तेर (क) सं. — दो रीतियाँ, दो पद्धतियाँ, दो प्रकार।

ಇರ್ಪು इर्पु (क) सं.— रहना; रस; माधुर्य, मिठास।

ಇರ್ಪುಕುಂದು इर्पुकुंदु, ಇರ್ಪೊಱಡು इर्पोऱ्ड (क) क्रि —सूख जा, शुष्क हो, निरस हो।

ಇರ್ಬಲ इर्बल (क) सं.— दोनों तरफ़ की सेनाएँ।

ಇರ್ಮೆ इर्मे (क) सं = ಈರ್ಮೆ ईर्मे-घाव।

ಇರ್ಮೆಕಾರ इर्मेकार (क) सं.— नाई, हजाम।

ಇರ್ಮೆ इर्मे (क) सं.— सौंदर्य, रमणीयता, इच्छा; दो बार।

ಇರ್ವರ್ इर्वर्, ಇರ್ವರು इर्वरु (क) वि.— दो (पु.लिं., स्त्री.लिं.)।

ಇಲ್ इल्, ಇಲ इल (क) सं.— घर, स्थान, जगह।

ಇಳಾ इला (सम्) सं.—भूमि, पृथिवी; धन; शब्द। —ಅಧಿಪ अधिप (सम्) सं.—भूमि के अधिपति, राजा। —ತಲ तल (सम्) सं.— भूतल, भूमि। —ಪುತ್ರಿ पुत्रि (सम्) सं.— सीता।

ಇಳಾಭೃತ್ इलाभृत (सम्) सं. — राजा, पर्वत।

ಇಳಾವೃತ इलावृत (सम्) सं.—पुराण युग में प्रसिद्ध भूखंड।

ಇಳಾವೃಂದಾರಕ इलावृंदारक (सम्) सं.— ब्राह्मण।

ಇಲಿ इलि (क) सं.— चूहा, चुहिया। प्र.— रहित।

ಇಲಿಕು इलिकु (क) क्रि.— दब जा, कुचला जा।

ಇಲಿಚಿ इलिचि (क) सं.— बेर।

ಇಲಿದೇರ इलिदेर (क) सं.— गणेश।

ಇಲಿಮಿಂಚಿ इलिमिंचि (क) सं.— नींबू, नींबू का पेड़।

ಇಲುಕು इलुकु (क) क्रि.— सिकोड़, मरोड़, ऐंठ।

ಇಲುವು इलुवु (क) सं.— हड्डी, अस्थि।

ಇಳೆ इळे (सम्) सं.— दे. ಇಳಾ. ಇಳೇಶ इळेश (सम्) सं.— राजा, नृपति।

ಇಲ್ಲ इल्ल (क) अ.क्रि.— नहीं, न (निषेध सूचक अ.क्रि.)।

ಇಲ್ಲಣ इल्लण (क) सं.— छत पर की काली गंदी वस्तु (Soot), धुआँ।

ಇಲ್ಲದತನ इल्लदतन (क) सं.— अभाव, हीनता; ग़रीबी, दरिद्रता।

ಇಲ್ಲಮೆ इल्लमे, ಇಲ್ಲವೆ इल्लवे (क) सं.— अभाव, नहीं की स्थिति; समाप्ति। ಇಲ್ಲವೆ ಇಲ್ಲ इल्लवे इल्ल—बिलकुल नहीं।

ಇಲ್ಲಾ इल्ला (क) अ.क्रि.— नहीं, न। —ಮಲ್ಲಿ मल्लि (क) सं.— चुगली, निंदा, आक्षेप। —ಮಲ್ಲಿತನ मल्लितन (क) सं.— चुगली, आक्षेप या निंदा करने की प्रकृति।

ಇಲ್ಲಿ इल्लि (क) अ.— यहाँ, इधर, इस स्थान में। —ಯವನು यवनु (क) सं.— यहाँ का आदमी। —ತನಕ तनक, ವರಂ वरं (क) अ.— यहाँ तक।

ಇಲ್ವಲ इल्वल (सम्) सं.— एक राक्षस।

ಇವ इव (क) सर्व.— यह (निश्चय वाचक सर्वनाम पु.लिं., ए.व.— अन्यपुरुष)

ಇವ इव (सम्) अ.— जैसा, गोया, कुछ-कुछ, थोड़ा, शायद, कदाचित्।

ಇವಳ್ इवळ्, ಇವಳು इवळु (क) सर्व.— यह स्त्री.लिं., ए.व.— अन्य पुरुष)।

ಇವು इवु, ಇವುಗಳು इवुगळु (क) सर्व.— ये (न.लिं., ब.व,-अन्यपुरुष) ಇದು इदु (यह) —ಇವು इवु या ಇವುಗಳು इवुगळु (ये)।

ಇವೆ इवे (क) क्रि.— हैं (ब.व.)।

ಇಶಾರೆ इशारे, ಇಷಾರೆ इषारे (अ.दे.) सं.— इशारा (अरबी); संकेत, सैन; सूचना, पहचान।

ಇಶೀಕೆ इशीके, ಇಷೀಕೆ इषीके (सम्) सं.— नरकुल, सींक; बाण।

ಇಷು इषु (सम्) सं.—बाण, अस्त्र। —ಆಸನ आसन (सम्) सं.— धनुष।

ಇಷುಧಿ इषुधि (सम्) सं.— तरकस, तूणीर।

ಇಷ್ಟ इष्ट (सम्) वि.— इच्छित, वांछित। सं.— इच्छा, वांछा; प्रियतम, पति।

ಇಷ್ಟಕೆ इष्टके (सम्) सं.— ईंट।

ಇಷ್ಟಗಂಧ इष्टगंध (सम्) वि.— सुगंधित, खुशबूदार।

ಇಷ್ಟದೇವತೆ इष्टदेवते (सम्) सं.— कुलदेवता, आराध्य देव।

ಇಷ್ಟಮಿತ್ರ इष्टमित्र (सम्) सं.— बंधु-मित्र।

ಇಷ್ಟರು इष्टरु (सम्) सं.— मित्र, बंधु, आप्त जन।

ಇಷ್ಟಲಿಂಗ इष्टलिंग (सम्) सं.— वह लिंग, जिसे वीरशैव लोग धारण करते हैं।

ಇಷ್ಟವ इष्टव (सम्) सं.— उपद्रव, उत्पात।

ಇಷ್ಟಸಿದ್ಧಿ इष्टसिद्धि (सम्) सं.— मन की इच्छा की पूर्ति।

ಇಷ್ಟಾನಿಷ್ಟ इष्टानिष्ट (सम्) सं.—अभीलाषा-अनभिलाषा।

ಇಷ್ಟಾಪತ್ತಿ इष्टापत्ति (सम्) सं.— मनोरथ की पूर्ति, उद्देश्य की साधना।

ಇಷ್ಟಾರ್ಥ इष्टार्थ (सम्) सं.— मन की वांछा, वांछित वस्तु।

ಇಷ್ಟಿ इष्टि (सम्) सं.— अभिलाषा, कामना; प्रवृत्ति; यज्ञ, दर्श-पौर्णमास; गड़बड़ी; आमंत्रण; आज्ञा, अनुमति। —ತ त (सम्) वि.— इच्छित, वांछित; यज्ञ किया हुआ।

ಇಷ್ಟು इष्टु (क) वि.— इतना, इतने परिमाण का, थोड़ा। सं.— अस्त्र, बाण।

ಇಷ್ಟೆ इष्टे (सम्) सं— प्रिया, प्रियतमा।

ಇಷ್ಟೊತ್ತು इष्टोत्तु (क) अ.—(ಇಷ್ಟು+ಹೊತ್ತು) —इतना समय, इतनी देर।

ಇಷ್ಮ इष्म, ಇಷ್ಯ इष्य (सम्) सं.— वसंत ऋतु; कामदेव।

ಇಷ್ವಾಸ इष्वास, ಇಷ್ವಾಸನ इष्वासन (सम्) सं.— शरासन, धनुष।

ಇಸ್ इस् (क) वि.बो.— छिः! छिः!, छिः।

ಇಸ इस (क) वि.— दे. ಇಷ್ಟು.

ಇಸಬು इसबु (क) सं.—एक प्रकार का चर्म-रोग।

ಇಸಬುಗೋಲು इसबुगोलु (अ.दे.) सं.— इसबगोल, एक दवाई विशेष।

ಇಸಮು इसमु (अ.दे.) सं.— व्यक्ति।

ಇಸವಿ इसवि (अ.दे.) सं.— ईसवी।

ಇಸಿಕೊಳ್ इसिकोळ्, ಈಸಿಕೊಳ್ ईसिकोळ् (क) क्रि.— ले, खींच ले, छीन ले।

ಇಸು इसु (क) क्रि.— तीर चला, बाण-प्रयोग कर। प्र.— प्रेरणार्थक प्रत्यय। उदा.— ಮಾಡು माडु (कर)— ಮಾಡಿಸು माडिसु (करा)।

ಇಸುವೆಸ इसुवेस (क) सं.— आज्ञप्त कार्य।

ಇಸ್ತಕಬಾಲು इस्तकबालु (अ.दे.) सं.—स्वागत-सत्कार, आदर-सत्कार।

ಇಸ್ತರಿ इस्तरि, ಇಸ್ತ್ರಿ इस्त्री (अ.दे.) सं.— इस्तिरी (हि.)।

ಇಹ इह (क) वि.— रहनेवाला, विद्यमान, वर्तमान। ಇಹುದು इहुदु—है, वर्तमान है।

ಇಹ इह (सम्) अ.— यहाँ, इस स्थान में, इस समय। —ಲೋಕ लोक (सम्) सं.— यह लोक, यह भूमि।

ಇಹಗೆ इहगे, ಇಹಂಗೆ इहंगे, ಇಹಿಗೆ इहिगे, ಹೀಗೆ हीगे, ಹೀಂಗೆ हींगे (क) अ.— इस प्रकार, इस भाँति।

ಇಹತ್ರ इहत्र (सम्) अ.—यहाँ, इस लोक में।

ಇಹೆನು इहेनु (क) क्रि.— हूँ (उत्तम पुरुष ए.व.)।

ಇಳ್ इळ् (क) क्रि.— खींच।

ಇಳಕಲು इळकलु, ಇಳುಕಲು इळुकलु (क) सं.—फिसलन; जल, पानी।

ಇಳಾನಾಡಿ इळानाडि (सम्) सं.— दाईं तरफ़ की नाक, नथना।

ಇಳಿಕ್ಕೆಯ್ इळिक्केय् (क) क्रि.—तिरस्कार कर, नीचा दिखा।

ಇಳಿಕೆ ಪಡೆ इळिके पड़े (क) क्रि.—तिरस्कृत हो, हीन हो, अपमानित हो।

ಇಳಿಕೆ इळिके, ಇಳುಕೆ इळिके, ಇಳಿಂಕೆ इळिंके, ಇಳುಂಕೆ इळिंके, (क) सं.—हीनता, क्षीणता, अवनति, अपमान, ग़रीबी।

ಇಳಿತ इळित, ಇಳುತ इळित (क) सं. = ಇಳತ इळत, ಇಳುತ इळत— उतराई, अवनति, कमी।

ಇಳಿದು इळिदु (क) कृ.— नीचे उतर कर। वि.— क्षीण, खराब।

ಇಳಿಮುಳುಗು इळिमुळुगु (क) क्रि·— पूरा-पूरा डूब, निमज्जित हो ; नष्ट हो, बरबाद हो।

ಇಳಿಪು इळिपु, ಇಳುಪು इऴिपु, ಇಳಿಸು इळिसु, ಇಳುಸು इऴिसु, ಇಳಿಹು इळिहु, ಇಳುಹು इऴिहु, ಇಳುಹು इळुहु, ಇಳುಹು इऴुहु, (क) क्रि — नीचे उतार, उतार दे, क्षीण या हीन कर, निंदा कर।

ಇಳಿಹೊತ್ತು इळिहोत्तु (क) सं.— अपराह्न, तीसरा प्रहर।

ಇಳು इळु (क) क्रि.— चुभ, भोंक।

ಇಳೆ इळे (सम्) सं.— भूमि, पृथिवी। —ಆಣ್ಮ आण्म (तद्) सं.— राजा, भूपति।

ಇಳ್ಕಲ್ इळ्कल् (क) सं.— दे. ಇಳ್ಕಳ.

ಇಳ್ದುವರಿ इळ्दुवरि (क) क्रि.— खींचकर जा, बह।

ಇಳ್ಕುಳಿ इळ्कुळि (क) सं.— खिंचाव, आकर्षण।

## ಈ ई

ಈ ई—कन्नड वर्णमाला का चौथा अक्षर; सर्व.— निर्देशवाचक ; उदा.— ಈ ಪುಸ್ತಕ ई पुस्तक-यह पुस्तक, ಈ ಹುಡುಗ ई हुडुग-यह बालक ಈ ಹೆಂಗಸು ई हेंगसु-यह औरत ; मध्यम पुरुष ब.व. प्रत्यय-आज्ञार्थ में ; उदा.— ನಡೀರಿ नडीरि-चलिए, ಹೊಡೀರಿ होडीरि-मारिए।

ಈ ई, ಈಯು ईयु (क) क्रि.— दे ; सौंप दे ; अनुमति दे ; करने दे ; जन्म दे (पशुओं का बच्चों को जन्म देना)।

ಈ ई (सम्) क्रि.— जाना ; चमकना, व्याप्त होना ; इच्छा करना ; फेंकना ; रवाना होना ; माँगना ; गर्भवती होना। स.— कामदेव ; दुःख, पीड़ा, दर्द ; उदासी ; क्रोध ; विवेक ; आह्वान ; आवाहन।

ಈಂ ईं (क) वि.— मीठा, मधुर।

ಈಂಗಡಲ್ ईंगडल् (क) सं.— क्षीर-समुद्र।

ಈಂಚರ ईंचर (क) सं.— सुंदर स्वर, मधुर ध्वनि।

ಈಂಟಿಸು ईंटिसु (क) क्रि·— पिला।

ಈಂಟು ईंटु (क) क्रि.—पी।

ಈಕೆ ईके (क) सर्व.— यह (आदर सूचक शब्द—स्त्री· लिं·, ब. व.) उदा.— ಈಕೆ ಯಾರು ईके यारु—यह स्त्री कौन है ?

ಈಕ್ಷಕ ईक्षक (सम्) सं.—देखनेवाला, प्रेक्षक।

ಈಕ್ಷಣ ईक्षण (सम्) सं.— दृष्टि, दृश्य, नेत्र। —ಕ (सम्) सं.— भविष्य-कथन करनेवाला। —ಇಕೆ इके (सम्) सं.— भविष्य-कथन करनेवाली स्त्री।

ಈಕ್ಷಣ ईक्षण (क) अ.—अभी, तुरंत, फौरन।

ಈಕ್ಷಿತ ईक्षित (सम्) वि. — देखा हुआ, ग्रहण किया हुआ।

ಈಕ್ಷಿಸು ईक्षिसु (सम्) क्रि.—देख, अवलोकन कर ; ध्यान दे।

ಈಕ್ಷೆ ईक्षे, ಈಕ್ಷಾ ईक्षा (सम्) सं·— दृष्टि, चितवन ; विचार, ज्ञान।

ಈಕ್ಷ್ಯ ईक्ष्य (सम्) वि.= देखा जानेवाला, देखने योग्य, ध्यान देने योग्य।

ಈಗ ईग, ಈಗಡು ईगडु (क) अ.— अब, इस समय, इस वक्त।

ಈಗಲ್ ईगल्, ಈಗಲು ईगलु (क) अ.— अभी, तुरंत।

ಈಗಳ್ ईगळ् (क) अ.— अब, इस समय।

ಈಗಳು ईगळु (क) अ.— अब, इस समय।

ಈಗೆ ईगे (क) क्रि·— दे, प्रदान कर, दया करे (विधि या आज्ञार्थ)।

ಈಗ್ಗೆ ईग्गे, ಈಗಿಗೆ ईगिगे (क) अ.— अब, इस समय, संप्रति।

ಈಗ್ಯೆ ईग्ये (क) अ.— दे. ಈಗ್ಗೆ.

ಈಚಲ್ ईचल्, ಈಚಲು ईचलु (क) सं.— एक ताल वृक्ष विशेष जिसके फल खजूर के जैसे होते हैं और जिससे मदिरा निकाली जाती है ; पंखोंवाली दीमक।

ಈಚಲ ईचल (क) सं.— दे. ಈಚಲ್.

ಈಚಲುಗಾರ ईचलुगार (क) सं.— ताड़ी बनाने और बेचनेवाला।

ಈಚಲೆ ईचले, ಈಚಿಲ್ ईचिल् (क) सं.— दे. ಈಚಲ್.

ಈಚು ईचु, ಈಂಚು ईंचु, ಈಸು ईसु (क) वि.— रूखा, सूखा, मुरझाया हुआ, झड़ा हुआ। सं.—हल की लकड़ी या छड़ी, गाड़ी का अग्र भाग (मै.प्र.)।

ಈಚುವೋಗು ईचुवोगु (क) क्रि·— रसहीन हो, सूख जा।

ಈಚೆ ईचे (क) अ.— इस तरफ, इस ओर, इस किनारे पर। —ಕಡೆ कड़े—इस किनारे पर। ಈಚಿಗೆ ईचिगे, ಈಚೆಗೆ ईचेगे—इस तरफ, इस किनारे पर। ಈಚೀಚೆಗೆ ईचीचेगे —आजकल ; आगे चलकर। ಈಚೆದಂಡೆ ईचेदंडे—इस तरफ़ या इधर का किनारा।

ಈಜಿಸು ईजिसु (क) क्रि.— तैरा (प्रे.)।

ಈಜು ईजु (क) क्रि.=ಈಸು ईसु, ಹೀಜು हीजु—तैर। —ಬೀಳು बीळु (क) क्रि.— तैरना प्रारंभ करना। —ಆಟ आट (क) सं.— तैरना। — ಈಜಾಡು ईजाडु (क) क्रि.— तैर, ಈಜಾಡಿಸು ईजाडिसु (क) क्रि.- तैरा।

ಈಟಂಗಿ ईटंगि, ಈಟಿ ईटि (क) सं.— भाला, बरछा, नोकदार आयुध।

ಈಟಂಗಿ ईटंगि (तद्) सं.— इष्टिका (तत्) ; ईंट।

ಈಟು ईटु (क) वि.— इतना, इतने परिमाण का, थोड़ा (ग्रा.)।

ಈಡಾಗು ईडागु (क) क्रि·— पड़, बन। उदा.- ಅವನು ಎಲ್ಲರ ಕಾರುಣ್ಯಕ್ಕೆ ಈಡಾದನು अवनु एल्लर कारुण्यक्के ईडादनु—वह सभी की करुणा का पात्र बना। ನೀನು ಅಸೂಯೆಗೆ ಈಡಾಗಬೇಡ नीनु असूयेगे ईडागबेड—तुम असूया में न पड़।

ಈಡಾಡು ईडाडु (क) क्रि.—फेंक, फैला, विकीर्ण कर, त्याग।

ಈಡಿ ईडि (क) सं.— ताड़ी, मदिरा।

ಈಡಿಗ ईडिग (क) सं.— ताड़ी बनानेवाला पुरुष।

ಈಡಿಗಿತ್ತಿ ईडिगित्ति (क) सं.— 'ईडिग' स्त्री।

ಉನ್ಮೀಲನ उन्मीलन (सम्) सं.— (नेत्रों का) खोलना, जागना ; विकसित होना, खिलना ।

ಉನ್ಮೀಲಿತ उन्मीलित (सम्) वि.— खुला, मुक्त, विकसित ।

ಉನ್ಮುಕ್ತಿ उन्मुक्ति (सम्) सं.—मोक्ष, खोलना, छोड़ना ।

ಉನ್ಮುಖ उन्मुख (सम्) वि.— ऊपर मुँह किए, ऊपर ताकता हुआ ; घमंडी, अभिमानी, उत्कंठित, उत्सुक, उद्यत, तैयार ।

ಉನ್ಮೂಲನ उन्मूलन (सम्) सं.—जड़ सहित निकालना, निर्मूलन ।

ಉನ್ಮೇಷಣ उन्मेषण (सम्) सं.— खुलन, (नेत्रों का) खोलना, जागृति ; विकसित होना, खिलना ।

ಉಪ उप (सम्) अ.— निम्नांकित अर्थों का बोधक उपसर्ग— सामीप्य, नैकट्य ; बल, योग्यता ; व्याप्ति ; उपदेश ; मृत्यु, नाश ; थोड़ा, कुछ ; त्रुटि, दोष ; उद्योग, क्रिया ; अध्ययन ; सम्मान, पूजन ; सादृश्य ; वशत्व ।

ಉಪಕಂಠ उपकंठ (सम्) सं.— सामीप्य, पड़ोस में, गर्दन के ऊपर ।

ಉಪಕಥೆ उपकथे (सम्) सं.— छोटी कहानी, गल्प ।

ಉಪಕರಣ उपकरण (सम्) सं.— सामान, सामग्री, साधन, उपस्कर ।

ಉಪಕರಿಸು उपकरिसु (सम्) क्रि.— उपकार कर, सहायता कर ।

ಉಪಕಾರ उपकार, ಉಪಕೃತಿ उपकृति (सम्) सं.—सहायता, हित, मदद ; अनुग्रह, कृपा, सहानुभूति ।

ಉಪಕಾರಿಕೆ उपकारिके (सम्) सं.— उपकार करनेवाली स्त्री ; महल, राजप्रसाद ।

ಉಪಕುರ್ವಾಣ उपकुर्वाण (सम्) सं.—ब्रह्मचर्य से गृहस्थाश्रम में प्रवेश करनेवाला ।

ಉಪಕುಲ್ಯೆ उपकुल्ये (सम्) सं.— नहर, खाई, गंदे पानी का नाला ।

ಉಪಕ್ರಮ उपक्रम (सम्) सं.— प्रारंभ, आरंभ, श्रीगणेश ।

ಉಪಕ್ರಮಿ उपक्रमि (सम्) सं. — आरंभ

ಉಪಕ್ರೋಶ उपक्रोश (सम्) सं.— फटकार, डाँट-डपट, भर्त्सना ।

ಉಪಕ್ಷಮ उपक्षम (सम्) सं.— सहनशीलता, क्षमा ।

ಉಪಖ್ಯಾತ उपख्यात (सम्) सं.— देखा हुआ, प्रसिद्ध ।

ಉಪಗತ उपगत (सम्) वि.— गया हुआ, समीप आया हुआ; घटित, प्राप्त ।

ಉಪಗಮ उपगम, ಉಪಗಮನ उपगमन (सम्) सं.— गमन, समीप गमन, परिचय, ज्ञान, प्राप्ति ।

ಉಪಗಿರಿ उपगिरि (सम्) सं.—पर्वत के समीप का टीला, पर्वत की तलहटी ।

ಉಪಗೃಹ उपगृह (सम्) सं.— घर का कमरा ।

ಉಪಗ್ರಹ उपग्रह (सम्) सं.— बड़े ग्रह से संबंधित छोटा ग्रह ; ग्रहण ; बंदी ; अनुग्रह ।

ಉಪಗ್ರಹಣ उपग्रहण (सम्) सं.— कैद करना, वेदों का अध्ययन ।

ಉಪಗ್ರಾಮ उपग्राम (सम्) सं.— ग्राम, बस्ती ।

ಉಪಗ್ರಾಹ್ಯ उपग्राह्य (सम्) सं. — स्वीकार्य, स्वीकार करने योग्य ; अत्यंत पूज्य ।

ಉಪಘ್ನ उपघ्न (सम्) सं,— आश्रय, आधार, सहारा, संरक्षण ।

ಉಪಘಾತ उपघात (सम्) सं.— चोट, घाव ; नाश ।

ಉಪಚಯ उपचय (सम्) सं.— संचय, संग्रह; वृद्धि, उन्नति ।

ಉಪಚರಣ उपचरण, ಉಪಚಾರ उपचार, ಉಪಚರ್ಯೆ उपचर्ये (सम्) सं.— समीप गमन, अतिथि-सेवा, आदरोपचार, चिकित्सा, इलाज ।

ಉಪಚರಿಸು उपचरिसु (क) क्रि.— आदर प्रकट कर, सत्कार कर, विनय प्रकट कर, करुणा कर ।

ಉಪಚಿತ उपचित (सम्) वि.— संग्रहीत, जमा किया हुआ, उन्नत ।

ಉಪಜಿಹ್ವೆ उपजिह्वे (सम्) सं.— और एक जिह्वायुक्त, सांप ।

ಉಪಜೀವಕ उपजीवक (सम्) सं.— दूसरे के आधार पर रहनेवाला, परतंत्र, अनुचर ।

ಉಪಜೀವನ उपजीवन (सम्) सं.— जीविका, रोज़ी, जीविकासाधन, निर्वाह ।

ಉಪಜೀವಿ उपजीवि (सम्) सं.— अनुचर, सेवक ।

ಉಪಜೋಷ उपजोष, ಉಪಜೋಷಣ उपजोषण (सम्) सं. – स्नेह ; भोगविलास, तृप्ति ; मौन । अ.— मौन रूप से, शांति से ।

ಉಪಜ್ಞ उपज्ञ (सम्) वि.—स्वतंत्र ज्ञानवाला । — ತೆ ते (सम्) सं.—स्वतंत्र विचारशीलता, प्रतिभा ।

ಉಪಟಳ उपटळ (क) सं.— कष्ट, तकलीफ़, पीड़ा ; उपद्रव ।

ಉಪತಂಡ उपतंड (क) सं.— छोटी टोली ।

ಉಪತಾಪ उपताप (सम्) सं.— दर्द; पीड़ा ; रोग, बीमारी ; विपदा, उपद्रव ।

ಉಪತ್ಯಕ उपत्यक, ಉಪತ್ಯಕಾ उपत्यका, ಉಪತ್ಯಕೆ उपत्यके (सम्) सं.— पहाड़ के नीचे की भूमि, तलहटी ।

ಉಪದಂಶ उपदंश (सम्) सं.— प्यास या भूख को भड़कानेवाली वस्तु ; डसना, डंक मारना ; गर्मी की बीमारी, मेद रोग ।

ಉಪದಾನ उपदान, ಉಪದಾನಕ उपदानक (सम्) सं.— दान, बलि, चढ़ावा, रिश्वत ।

ಉಪದೃಷ್ಟ उपदृष्ट (सम्) सं.— उदाहरण, देखा हुआ ।

ಉಪದೇಶ उपदेश (सम्) सं.—शिक्षा, नसीहत, हितवचन ; दीक्षागुरुमंत्र, सविशेष विवरण । ಉಪದೇಶ ಕೇಳಿದರೂ ಉಪದ್ರವ ತಪ್ಪಲಿಲ್ಲ उपदेश केळिदरू उपद्रव तप्पलिल्ल—उपदेश सुनने के बाद भी उपद्रव कम नहीं हुआ (कह.) । —ಮಾಡುವವನು माडुववनु (सम्) सं.— उपदेश देनेवाला ।

ಉಪದ್ರ उपद्र (तद्) सं.— उपद्रव (तत्) ।

ಉಪದ್ರವ उपद्रव (सम्) सं.—उत्पात, बाधा, संकट, कष्ट, विपदा, हिंसा, दुःख ।

ಉಪದ್ವೀಪ उपद्वीप (सम्) सं.— द्वीप; छोटा द्वीप ।

ಉಪಧಾನ उपधान (सम्) सं.— जिस पर रखकर सहारा लिया जाय, तकिया; विशेपता; व्यक्तित्व ; धार्मिक अनुष्ठान ; विष, ज़हर । —ಉಪಧಾನೀಯ उपधानीय (सम्) सं.— तकिया ।

ಉಪಧಿ उपधि (सम्) सं.— धोखेबाज़ी, बेईमानी, कपट, छल ; भय, धमकी ; पहिया या पहिये का विशेप स्थान ।

ಉಪಧೃತಿ उपधृति (सम्) सं.— शोभा, कांति. चमक, रश्मि ।

ಉಪಧೆ उपधे (सम्) सं.— कपट, छल, सत्य का अपलाप ; सच्चाई की परीक्षा ।

ಉಪಧ್ಮಾನ उपध्मान (सम्) सं.— अधर, होंठ । —ಉಪಧ್ಮಾನೀಯ उपध्मानीय (सम्) सं.— होंठ से उच्चरित होनेवाले अक्षर ।

ಉಪನಗರ उपनगर (सम्) सं.—उपपुर, नगर, प्रांत ; नगर का बाहरी भाग ।

ಉಪನತ उपनत (सम्) वि.— झुका हुआ, नमस्कृत, अवलंबित, आया हुआ, प्राप्त ।

ಉಪನದಿ उपनदि (सम्) सं.— छोटी नदी, बड़ी नदी की शाखा ।

ಉಪನಂದನ उपनंदन (सम्) सं.— उद्यान, आराम, बाग़ ।

ಉಪನಯನ उपनयन (सम्) सं.—यज्ञोपवीत धारण करना, यज्ञोपवीत-संस्कार, गुरु के पास ले जाना ।

ಉಪನಾಮ उपनाम (सम्) सं. — कल्पित नाम, संक्षिप्त नाम, चिढ़ाने का नाम ।

ಉಪನಾಹ उपनाह (सम्) सं.— बीटा, बंडल, मलहम, लेप ; सितार की खूँटी ।

ಉಪನಿಧಿ उपनिधि (सम्) सं.— मुहर लगाकर रखी हुई अमानत, गिरवी रखी हुई वस्तु, धरोहर, बंधक ।

ಉಪನಿಷತ್ उपनिषत् , ಉಪನಿಷತ್ತು उपनिषत्तु (सम्) सं.— उपनिषद् , वेद की शाखा के ब्राह्मणों के वे अंतिम भाग, जिनमें आत्मा-परमात्मा का विचार तत्व है, वेदों के गुह्यार्थ प्रकाशक ग्रंथ, ज्ञान, रहस्य, ब्रह्मज्ञान ।

ಉಪನಿಷ್ಕುರ उपनिष्कर (सम्) सं.— राजमार्ग, प्रधान मार्ग ।

ಉಪನೀತ उपनीत (सम्) वि.— समीप लाया हुआ, यज्ञोपवीत धारण कराया हुआ ।

ಉಪನ್ಯಾಸ उपन्यास (सम्) सं.— भाषण, सूचना, विवरण ; परिचय प्राप्त करना, चर्चा; धरोहर, बंधक, अमानत ; शासन, नियम ।

ಉಪಪತಿ उपपति (सम्) सं.— जार ।

ಉಪಪತ್ತಿ उपपत्ति (सम्) सं.— उत्पत्ति, प्राप्ति, सिद्धि, प्रतिपादन ; संगति, युक्ति ; हेतु, प्रमाण ; योग्यता, उपयुक्तता ।

ಉಪಪತ್ನಿ उपपत्नि (सम्) सं.— जारिणी ।

ಉಪಪದ उपपद (सम्) सं.— प्रधान शब्द के साथ अर्थांतर उत्पन्न करनेवाला दूसरा शब्द, उपाधि, प्रशस्ति ।

ಉಪಪನ್ನ उपपन्न (सम्) वि.— लब्ध, प्राप्त, मिला हुआ, उपयुक्त, उचित, योग्य, पर्याप्त, उदाहृत, उत्पन्न ।

ಉಪಪಾತಕ उपपातक (सम्) सं.— छोटा पाप, पंच महापातकों के अतिरिक्त पातक ।

ಉಪಪಾದನ उपपादन (सम्) सं.— सिद्धि, निश्चय, ठहराव, निर्णय, परीक्षा, अवगति ।

ಉಪಪಾದಿತ उपपादित (सम्) वि.— सिद्ध किया हुआ, साबित ।

ಉಪಪುರಾಣ उपपुराण (सम्) सं.— अठारह महापुराणों के अतिरिक्त अन्य छोटे पुराण ।

ಉಪಪ್ಲವ उपप्लव (सम्) सं.— कष्ट, संकट, विपत्ति, क्लेश ; अशुभ घटना, सूर्य या चंद्र-ग्रहण, उल्कापात ; राज्यक्रांति ।

ಉಪಬರ್ಹ उपबर्ह, ಉಪಬರ್ಹಣ उपबर्हण, ಉಪವರ್ಹ उपवर्ह (सम्) सं.— तकिया ।

ಉಪಭಕ್ತಿ उपभक्ति (सम्) सं.— भक्ति से संबंधित व्रत-नियम ।

ಉಪಭಾಗ उपभाग (सम्) सं.— उपशाखा, छोटा भाग ; नगर का समीप भाग ।

ಉಪಭೋಗ उपभोग (सम्) सं.—भोगविलास, सुख का अनुभव, आनंद, संतोष । —ಇಸು इसु (सम्) क्रि.— आनंद का अनुभव कर, मज़ा कर ।

ಉಪಮ उपम, ಉಪಮಾ उपमा (सम्) सं.— समानता, सादृश्य, तुलना ; एक अलंकार विशेष ।

ಉಪಮರ್ದ उपमर्द, ಉಪಮರ್ದನ उपमर्दन (सम्) सं.— रगड़, कुचलन, निचोड़ ; दर्द, पीड़ा ; भर्त्सना, गाली ।

ಉಪಮಾತೃ उपमातृ (सम्) सं.— सौतेली माँ, दाई माँ ।

ಉಪಮಾನ उपमान (सम्) सं.— वह वस्तु जिससे उपमा दी जाय, समानता का सूचक ; छोटी माप ।

ಉಪಮಿತ उपमित (सम्) वि.— जिसके साथ तुलना की गई हो, तुलना किया हुआ । —ಉಪಮಿಸು उपमिसु (सम्) क्रि.— तुलना कर, समानता का अवलोकन कर ।

ಉಪಮೇಯ उपमेय (सम्) सं.— मापने की वस्तु ; तुलना करने की वस्तु ।

ಉಪಯಮ उपयम, ಉಪಯಾಮ उपयाम (सम्) सं.— विवाह, परिणय ।

ಉಪಯುಕ್ತ उपयुक्त (सम्) वि.— योग्य, ठीक, उचित, उपयोगी ।

ಉಪಯೋಗ उपयोग (सम्) सं.— काम, व्यवहार, प्रयोग, इस्तेमाल ।

ಉಪರಕ್ತ उपरक्त (सम्) वि.— पीड़ित, संतप्त, ग्रस्त, रंगीन, अंधकार से पूर्ण । सं.— राहु-केतु ग्रस्त, चंद्र-सूर्य ।

ಉಪರತ उपरत (सम्) वि.—बंद किया हुआ, मारा हुआ, मृत ।

ಉಪರತಿ उपरति (सम्) सं.— बंद करना, समाप्ति, विरति, त्याग, वैराग्य ; स्त्री-संभोग, सुरत ; उदासीनता ।

ಉಪರಮ उपरम, ಉಪರಮಣ उपरमण (सम्) सं.— स्त्री-संभोग से विरति, विराम ।

ಉಪರಾಗ उपराग (सम्) सं.— सूर्य या चंद्र का ग्रहण ।

ಉಪರಿ उपरि (सम्) अ.— ऊपर, पश्चात् , बाद में ।

ಉಪರಿಮ उपरिम (सम्) सं.— ऊँचा स्थान ।

ಉಪರಿಲೋಕ उपरिलोक (सम्) सं.— ऊपर का लोक, स्वर्ग ।

ಉಪರೋಚಿ उपरोचि (सम्) सं.— रहस्य, गुप्त बात, बंद करना ।

ಉಪರೋಧ उपरोध (सम्) सं.— रोकटोक, बाधा, अड़चन, विरोध; उत्पात, आफ़त। —ಇಸು इसु (सम्) क्रि.— रोक, बाधा डाल।
ಉಪಲ उपल (सम्) सं.— पत्थर, चट्टान; रत्न।
ಉಪಲಕ್ಷಣ उपलक्षण (सम्) सं.—अवलोकन, ईक्षण; पहचान, चिह्न; पदवी।
ಉಪಲಕ್ಷ್ಯ उपलक्ष्य (सम्) सं.— लक्ष्य, ध्येय, गम्यस्थान।
ಉಪಲಬ್ಧ उपलब्ध (सम्) वि. — प्राप्त; ज्ञात; कल्पित।
ಉಪಲಂಭ उपलंभ (सम्) सं.— प्राप्ति, उपलब्धि, पहचान, खोज।
ಉಪಲಾಲನ उपलालन, (सम्), ಉಪಲಾಲನೆ उपलालने (सम्) सं.— आलिंगन, दुलार, करना; प्रशंसा करना।
ಉಪಲೆ उपले (सम्) सं.— मिश्री, शुद्ध चीनी।
ಉಪಲೇಪನ उपलेपन (सम्) सं.— मालिश, लेप, उबटन, मलहम।
ಉಪವನ उपवन (सम्) सं.— उद्यान, बाग, पार्क।
ಉಪವರ್ತನ उपवर्तन (सम्) सं.— प्रांत, प्रदेश, राज्य।
ಉಪವಸ್ತ್ರ उपवस्त्र (सम्) सं.— उपवास, निराहार-व्रत।
ಉಪವಾಸ उपवास (सम्) सं.— ಉಪಾಸ उपास (तद्)— निराहार रहना, व्रत, उपोषण।
ಉಪವಾಹ್ಯ उपवाह्य (सम्) सं.— राजा की सवारी—हाथी, घोड़ा, रथ आदि।
ಉಪವಿಷ್ಟ उपविष्ट (सम्) वि.— बैठा हुआ, विद्यमान।
ಉಪವೀತ उपवीत (सम्) सं.— यज्ञोपवीत, जनेऊ।
ಉಪವೃತ್ತಿ उपवृत्ति (सम्) सं.— छोटा काम, प्रधान नौकरी के अतिरिक्त अन्य नौकरी।
ಉಪವೇದ उपवेद (सम्) सं.— वे विद्याएँ जिनका मूल वेद में है, वे चार हैं—धनुर्वेद, गंधर्ववेद, आयुर्वेद, स्थापत्य।
ಉಪವೇಶ उपवेश, ಉಪವೇಶನ उपवेशन (सम्) सं. — बैठना, जमना, स्थित होना, एकाग्रता।
ಉಪವೇಷ್ಟಿತ उपवेष्टित (सम्) वि.— आवृत्त, घिरा हुआ, वस्त्र-भूषित।
ಉಪಶಮ उपशम, ಉಪಶಮನ उपशमन (सम्) सं.— निस्तब्धता, शांति, विराम, अवसान, निवृत्ति; इंद्रियनिग्रह।
ಉಪಶಲ್ಯ उपशल्य (सम्) सं.—नगर या ग्राम का बाहरी मैदान।
ಉಪಶಾಖೆ उपशाखे (सम्) सं.—छोटी शाखा, डाली, विभाग।
ಉಪಶಾಂತ उपशांत (सम्) वि.— शांत, बुझा हुआ, निस्तब्ध, निवृत।
ಉಪಶಾಂತಿ उपशांति (सम्) सं.— विराम, शांति; ह्रास, बुझना।
ಉಪಶ್ರುತ उपश्रुत (सम्) वि.—कानों से सुना हुआ, वचन दिया हुआ। ಉಪಶ್ರುತಿ उपश्रुति (सम्) सं.— प्रतिज्ञा, वचन, स्वीकृति।
ಉಪಸಂವ್ಯಾನ उपसंव्यान (सम्) सं.—भीतरी पहनावा, कुर्ता, बनियन आदि।
ಉಪಸಂಹಾರ उपसंहार (सम्) सं.— समाप्ति, अंत; नाश, मृत्यु। —ಇಸು इसु (सम्) क्रि.—समाप्त कर, वापस ले ले, नष्ट कर, अंत कर।
ಉಪಸನ್ನ उपसन्न (सम्) वि.— मिला हुआ, जुड़ा हुआ, लगा हुआ, समीप आया हुआ।
ಉಪಸಂಪನ್ನ उपसंपन्न (सम्) वि.— प्राप्त, आगत, कमाया हुआ।
ಉಪಸರ उपसर (सम्) सं.— समीप जाना, फूल के खिलने का समीप-काल, गौ का प्रथम गर्भ।
ಉಪಸರ್ಗ उपसर्ग (सम्) सं.— सामीप्य, मिलना; विपत्ति, संकट; दुर्दैव, अपशकुन, उत्पात; उपसर्ग; शब्दों के पूर्व आनेवाला अक्षर-समुदाय।
ಉಪಸರ್ಜನ उपसर्जन (सम्) सं.— विपत्ति, संकट, दैवी उत्पात; विसर्जन; ग्रहण; हिंसा; शुभाशुभ शकुन; वह शब्द, जो दूसरे शब्द के साथ रहने पर अपनी स्वतंत्रता खोकर दूसरे का अर्थबोध करता है।
ಉಪಸರ್ಪ उपसर्प, ಉಪಸರ್ಪಣ उपसर्पण, ಉಪಸರ್ಪಣೆ उपसर्पणे (सम्) सं.— समीप जाना, आगे बढ़ना।
ಉಪಸಾಕ್ಷಿ उपसाक्षि, ಉಪಸಾಕ್ಷ್ಯ उपसाक्ष्य (सम्) सं.— सहायक साक्षी, छोटे साक्षी।
ಉಪಸ್ಕರ उपस्कर (सम्) सं.— उपकरण, सामान, मसाला; अधूरी वस्तु को पूर्ण करना, पूर्ति।
ಉಪಸ್ಥ उपस्थ (सम्) वि. — समीप का, निकट का। सं.— स्त्री की योनि, पुरुष का लिंग।
ಉಪಸ್ಥಿತ उपस्थित (सम्) वि.— प्राप्त, प्रस्तुत, विद्यमान।
ಉಪಸ್ಪರ್ಶನ उपस्पर्शन (सम्) सं.— मज्जन, स्नान; स्पर्श करना; कुल्ला करना; आचमन।
ಉಪಹತಿ उपहति (सम्) सं.— हत्या, वध; प्रहार; चोट; कष्ट, संकट, विपत्ति।
ಉಪಹಸಿತ उपहसित (सम्) वि.— चिढ़ाया हुआ, मज़ाक उड़ाया हुआ, हास्य का कारण भूत।
ಉಪಹಾರ उपहार (सम्) सं.— भेंट, चढ़ावा; दान, पुरस्कार; पूजा, बलिदान।
ಉಪಹಾಸ उमहास (सम्) सं.—हँसी, दिल्लगी, मज़ाक; तिरस्कार, निंदा।
ಉಪಾಂಶು उपांशु (सम्) अ.— गुप्त रूप से, रहस्य रूप से।
ಉಪಾಕರಣ उपाकरण (सम्) सं.— उपक्रम, तैयारी, अनुष्ठान, समीप बुलाना।
ಉಪಾಕರ್ಮ उपाकर्म (सम्) सं.— संस्कार, विशेष, प्रतिवर्ष यज्ञोपवीत धारण करने का पर्व, जो श्रावण पूर्णिमा के दिन होता है; तैयारी, प्रारंभ।
ಉಪಾಕೃತ उपाकृत (सम्) वि.—समीप लाया हुआ, आरंभ किया हुआ, बलिदान किया हुआ;
ಉಪಾಖ್ಯಾನ उपाख्यान (सम्) सं.— पुरानी कहानी, किसी मूल कथा से संबंधित अन्य कथा।

ಉಪಾಗಮ उपागम (सम्) सं. — समीप आगमन, पहुँचना ; संभावना, घटित होना ; प्रतिज्ञा, स्वीकृति ।

ಉಪಾಗ್ರ उपाग्र (सम्) वि. — निम्न श्रेणी का, हीन, अंतिम ।

ಉಪಾಂಗ उपांग (सम्) सं. — छोटे छोटे अंग, अवयव, उपभाग ।

ಉಪಾತ್ತ उपात्त (सम्) वि. — प्राप्त, स्वीकृत, पाया हुआ, लिया हुआ ।

ಉಪಾತ್ಯಯ उपात्यय (सम्) सं. — सीमा का अतिक्रमण, मर्यादा का उल्लंघन ; तिरस्कार ।

ಉಪಾದಾನ उपादान (सम्) सं. — ग्रहण करना, भिक्षा ।

ಉಪಾದೇಯ उपादेय (सम्) वि. — अंगीकार करने योग्य, स्वीकार योग्य, अत्युत्तम, उपयुक्त ।

ಉಪಾಧಿ उपाधि (सम्) सं. — पदवी, प्रतिष्ठा-सूचक शब्द ; धोखा, जल, चालाकी ; कपट ; विघ्न । —ವಂತ वंत (सम्) सं. — सदा काम करनेवाला, माननीय, पदवी प्राप्त ।

ಉಪಾಧ್ಯ उपाध्य, ಉಪಾಧ್ಯಾಯ उपाध्याय (सम्) सं. — पुरोहित, गुरु, शिक्षक, उपदेशक ।

ಉಪಾಧ್ಯಾಯಿನಿ उपाध्यायिनि (सम्) सं. — शिक्षिका, पुरोहित या गुरु की पत्नी ।

ಉಪಾಧ್ಯಾಯಿ उपाध्यायि, ಉಪಾಧ್ಯಾಯೀ उपाध्यायी, ಉಪಾಧ್ಯಾಯೆ उपाध्याये (सम्) सं. — दे. ಉಪಾಧ್ಯಾಯಿನಿ.

ಉಪಾನತಿ उपानति, ಉಪಾನತ್ उपानत्, ಉಪಾನಹ उपानह (सम्) सं. — चप्पल, पादुका, खडाऊ ।

ಉಪಾಂತ उपांत, ಉಪಾಂತ್ಯ उपांत्य (सम्) अ. — समीप का, निकट का, अंत्य अक्षर के समीप का अक्षर ; दृष्टिकोण ।

ಉಪಾಯ उपाय (सम्) सं. — साधना, युक्ति, तंत्र, विधान ; राजनैतिक तंत्र ।

ಉಪಾಯನ उपायन (सम्) सं. — समीप गमन, धर्मानुष्ठान ; भेंट, पुरस्कार ।

ಉಪಾರ್ಜನ उपार्जन (सम्) सं. — प्राप्ति, कमाई, उपलब्धि । —ಇಸು इसु (सम्) क्रि. — प्राप्त कर, कमा ।

ಉಪಾರೂಢ उपारूढ (सम्) वि. — चढ़ा हुआ, ऊपर गया हुआ, अधिक हुआ, बढ़ा हुआ ।

ಉಪಾಲಂಭ उपालंभ, ಉಪಾಲಂಭನ उपालंभन (सम्) सं. — प्राप्त करना, प्राप्ति ; उलाहना, निंदा, तिरस्कार ।

ಉಪಾಶ್ರಯ उपाश्रय (सम्) सं. — आधार, आश्रय, विश्वास पात्र ; तकिया ।

ಉಪಾಸಂಗ उपासंग (सम्) सं. — समीपता, नैकट्य ; तरकस ।

ಉಪಾಸನ उपासन, ಉಪಾಸನೆ उपासने (सम्) सं. — पूजा, सेवा, आराधन ; धनुर्विद्या, बाण चलाने का अभ्यास, समीप उपस्थित रहना ।

ಉಪಾಸಿತ उपासित (सम्) वि. — पूजित, अर्चित ।

ಉಪಾಸ್ತಿ उपास्ति (सम्) सं. — पूजा, सेवा, शुश्रूषा, ध्यान ।

ಉಪಾಹಾರ उपाहार (सम्) सं. — अल्प आहार, जलपान, थोड़ा खाना खाना ।

ಉಪಾಹಿತ उपाहित (सम्) वि. — स्थापित, जमा कराया हुआ, संबंधयुक्त, संयोजित । सं. — टूटता तारा, उल्कापात ।

ಉಪೇಕ್ಷೆ उपेक्षे, ಉಪೇಕ್ಷಾ उपेक्षा (सम्) सं. — तिरस्कार उदासीनता, लापरवाही, विरक्ति ।

ಉಪೇತ उपेत (सम्) वि. — युक्त, संपन्न, संबंधित, उपस्थित ।

ಉಪೇಂದ್ರ उपेंद्र (सम्) सं. — इंद्र का छोटा भाई, वामन या विष्णु भगवान् ; राजा, सर्प ।

ಉಪೋದ್ಘಾತ उपोद्घात (सम्) सं. — प्रारंभ, आरंभ, भूमिका ; उदाहरण, नमूना ।

ಉಪೋಷಣ उपोषण, ಉಪೋಷ್ಯ उपोष्य (सम्) सं. — उपवास, निराहार रहना, व्रत ।

ಉಪ್ತ उप्त (सम्) वि. — बीज बोया हुआ ।

ಉಪ್ತಿ उप्ति (सम्) सं. — बीज बोना ।

ಉಪ್ತೆ उप्ते (सम्) सं. — रात ।

ಉಪ್ಪಗಚಿ उप्पगचि, ಉಪ್ಪಗಚೆ उप्पगचे ಉಪ್ಪಚ್ಚಿ उप्पच्चि, ಉಪ್ಪೆಗಚಿ उप्पेगचि (क) सं. — एक काँटेदार वृक्ष ।

ಉಪ್ಪಡ उप्पड (क) सं. — नमक में लगाकर सुखायी गयी तरकारी । (तद्) सं. — उत्पट (तत्) —वस्त्र ।

ಉಪ್ಪಯಣ उप्पयण (क) सं. — निर्याण ; यात्रा रोकना ।

ಉಪ್ಪರ उप्पर (तद्) वि. — उपरि (तत्) ; उच्च, ऊँचा, ऊपर का । —ಕುಡಿ कुडि, ಗುಡಿ गुडि (तद्) सं. — ऊपर उठाया गया झंडा । —ಮಾಡು माडु (तद्) क्रि. — ऊँचा (दीवार आदि को) उठाना ।

ಉಪ್ಪರಸು उप्परसु, ಉಪ್ಪರಿಸು उप्परिसु (तद्) क्रि. — छलांग मार, कूद, ऊपर जा, चढ़, अधिक हो ; जाग, आवरण निकाल ; जगा ; विस्तार कर ।

ಉಪ್ಪರಪಟ್ಟ उप्परपट्ट (तद्) सं. — ऊपर का वस्त्र, उत्तरीय ।

ಉಪ್ಪರವೊಯ್ಲು उप्परवोय्लु (तद्) सं. — ऊपर का आघात, प्रहार ।

ಉಪ್ಪರಿಗೆ उप्परिगे (तद्) सं. — उपकारिके (तत्) ; महल, अट्टालिका, सौध, मंज़िल ।

ಉಪ್ಪಲಿಗ उप्पलिग (क) सं. — नमक बनानेवाला ; मछुआ ।

ಉಪ್ಪಲಿಗೆ उप्पलिगे (क) सं. — एक छोटा वृक्ष (Macaranga Indica.)

ಉಪ್ಪವಡ उप्पवड (क) सं. — उदयराग, राजा आदि को प्रातःकाल जगाने का गीत । —ಇಸು इसु (क) क्रि. — जगा, जागृत कर ।

ಉಪ್ಪಳ उप्पळ (तद्) सं. — उत्फल (तत्) ; विशालता, फैलाव ।

ಉಪ್ಪಾರ उप्पार (क) सं. — राज, घर-मकान बनानेवाला ।

ಉಪ್ಪಾಱ उप्पाऱ (क) सं. — दे. ಉಪ್ಪಾರ ; नमक बनानेवाला, जो तरकारी भी उत्पन्न करता है ।

ಉಪ್ಪಾಱತಿ उप्पाऱति (क) सं. — राज की स्त्री, नमक बनानेवाले की स्त्री ।

ಪ್ಪಾಟಿಕೆ उप्पारिके (क) सं.— ईंट-पत्थर उठाने का काम, नमक बनाने का पेशा।

ಉಪ್ಪು उप्पु (क) सं.— नमक, लवण ; प्रेम, प्रीति, ममता ; उपकार, कृतज्ञता ; रक्षण, संरक्षण ; एक प्रकार का खेल। ಉಪ್ಪು ತಿಂದವ ನೀರು ಕುಡಿದಾನು उप्पु तिंदव नीरु कुडिदानु—जो नमक खाता है, वह पानी पीता है (कह.)। ಉಪ್ಪಿಟ್ಟು उप्पिट्टु (—ಇಟ್ಟು→ಹಿಟ್ಟು =आटा) (क) सं.— एक खाने की चीज़ जो चावल या गेहूँ के रवा से बनाया जाता है, उप्पुमा। ಉಪ್ಪಿನ ಕಟ್ಟೆ उप्पिन कट्टे (क) सं.— नमक की दूकान, नमक का भंडार। ಉಪ್ಪಿನಕಾಯಿ उप्पिनकायि (क) सं.—अचार। ಮಾತಿಗೆ ಮೊದಲು ಗಾದೆ ಊಟಕ್ಕೆ ಮೊದಲು ಉಪ್ಪಿನಕಾಯಿ मातिगे मोदलु गादे ऊटक्के मोदलु उप्पिनकायि—बात का आदि कहावत है, भोजन का आदि अचार है (कह.)।

ಉಪ್ಪುಕಾರ उप्पुकार (क) सं.— नमक-मिर्च ; तीक्ष्ण वचन। —ಹಚ್ಚು हच्चु (क) क्रि.— नमक-मिर्च मिलाकर बोल, चुगली खा (लाक्ष.)।

ಉಪ್ಪುಮಾ उप्पुमा (तमिल्) सं.—दे. ಉಪ್ಪಿಟ್ಟು (ಉಪ್ಪು)।

ಉಪ್ಪುರ उप्पुर (तद्) वि. =ಉಪ್ಪರ उप्पर, दे. ಉಪ್ಪರ.

ಉಫ್ उफ् (क) अ.— मुँह से निकलनेवाली हवा जो 'उफ्' ध्वनि निकलती है, चूल्हे को फूँकते समय 'उफ् उफ्' किया जाता है, संपेरा सांप को नचाते समय इस प्रकार की ध्वनि करता है ताकि वह दर्शकों को आकर्षित कर सके। —ಗಾಳಿ गालि (क) सं.—'उफ्' की हवा।

ಉಫಿ उफि (क) अ.— दे. ಉಫ್.

ಉಬಿಕು उबिकु (क) क्रि.— उमड़, उभर, उफन अधिक हो।

ಉಬ್ಬಟ್ಟೆ उब्बट्टे (क) सं. =ಉಬ್ಬಟೆ उब्बटे, ಉರ್ಬಟೆ उर्बटे—उमड़ना, उफ़ान, अधिक होना ; महानता ; साहस ; शक्ति ; बहादुरी ; वीरता ; गर्जन।

ಉಬ್ಬಡಿಗ उब्बडिग, ಉಬ್ಬರಿಗ उब्बरिग, ಉಬ್ಬುದಿಗ उब्बुदिग (क) सं.— आधिक्य, वृद्धि ; महानता।

ಉಬ್ಬಣ उब्बण (क) सं.— एक आयुध विशेष, गदा ; दरवाजे की किल्ली।

ಉಬ್ಬರ उब्बर (क) सं.— उमड़ना, उभरना, उफ़ान, आधिक्य, महानता; साहस; वीरता। —ಇಸು इसु (क) क्रि.— दे. ಉಬಿಕು.

ಉಬ್ಬಲು उब्बलु (क) सं.— धान का भूसा ; शरीर से गिरनेवाले बाल या रोम।

ಉಬ್ಬಸ उब्बस (तद्) सं.— ऊर्ध्वश्वास (तत्) ; श्वास, दमा, साँस की बीमारी; रगड़, कुचलन ; मात्सर्य, ईर्ष्या ; संकुचितता, संकीर्णता ; कष्ट, संकट।

ಉಬ್ಬಳ उब्बल, ಉಬ್ಬಳಿಕೆ उब्बळिके (क) सं.— वमन, उलटी।

ಉಬ್ಬಳಿಸು उब्बळिसु (क) क्रि.— वमन कर।

ಉಬ್ಬಿಕೆ उब्बिके, ಉಬ್ಬುವಿಕೆ उब्बुविके (क) सं.— दे. ಉಬ್ಬರ.

ಉಬ್ಬಿರಿತ उब्बिरित (क) सं.— उत्साह से किया हुआ प्रहार या आघात।

ಉಬ್ಬಿಸು उब्बिसु (क) क्रि.— उभाड़, अधिक कर ; वृद्धि कर ; ऊपर उठा।

ಉಬ್ಬು उब्बु (क) क्रि.—उमड़, उफ़न, अधिक हो, बड़ा हो, प्रसन्न हो, फूले न समा। सं.— उमड़ना, उफ़ान ; ऊँचाई, ऊँचा स्थान ; गर्व, अभिमान ; आनंद, हर्ष। —ಇಸು इसु (क) क्रि. — उभाड़, उकास, उत्तेजित कर। —ತಗ್ಗು तग्गु (क) सं.— असमता, विषमता, पहाड़ और गड्ढा। —ಹಲ್ಲು हल्लु (क) सं.— दीर्घ दांत, आगे निकला हुआ दाँत।

ಉಬ್ಬು उब्बु (क) सं.— चिल्लाहट, चिल्लाना।

ಉಬ್ಬು उब्बु (तद्) सं.=ಹುಬ್ಬು हुब्बु—भौंहे।

ಉಬ್ಬು ಕೊಬ್ಬು उब्बु कोब्बु (क) सं.—अत्यधिक गर्व, दर्प, अत्यधिक अभिमान।

ಉಬ್ಬುದಿಗ उब्बुदिग (क) सं. = ಉಬ್ಬಡಿಗ उब्बडिग।

ಉಬ್ಬುಸ उब्बुस, ಉಬ್ಬುಸು उब्बुसु (क) सं.— दे. ಉಬ್ಬಸ.

ಉಬ್ಬುಳಿಸು उब्बुळिसु (क) क्रि.—ಉಬ್ಬಳಿಸು.

ಉಬ್ಬೆ उब्बे (क) सं.—गरमी, उष्णता ; भाफ, वाष्प ; वर्षा, बरसात। —ಮನೆ मने (क) सं.— वह घर या स्थान जहाँ धोबी गंदे कपड़ों को भाफ में डालता है।

ಉಬ್ಬೆ उब्बे (तद्) सं.—एक नक्षत्र, दे. ಹುಬ್ಬೆ.

ಉಬ್ಬೆಗ उब्बेग (तद्) सं.— उद्वेग ; विकलता, व्याकुलता, भय ; दुःख।

ಉಭಯ उभय (सम्) वि.— दो, दोनों। —ಕರ್ಮ कर्म (सम्) सं.— दो पाप। —ತ್ರ त्र (सम्) अ.— दोनों ओर, दोनों जगह, दोनों लोकों में, इह तथा पर में। —ಸಂಕಟ संकट (सम्) सं.—धर्मसंकट, दोनों ओर का संकट।

ಉಭಯಕವಿ उभयकवि (सम्) सं.— कन्नड और संस्कृत दोनों भाषाओं में कविता करनेवाला कवि।

ಉಭಯಾನುಮತ उभयानुमत (सम्) वि.— दोनों पक्षों के लिए मान्य।

ಉಮ್ उम् (क) क्रि. = ಉಣ್—उण्-खा, उपभोग कर।

ಉಮದಾ उमदा (अ. दे.) वि.— उमदा (अरबी) ; श्रेष्ठ, उत्कृष्ट, सुंदर, अच्छा।

ಉಮರಾವು उमरावु (अ.दे.) सं.— उमराव (अरबी) ; प्रतिष्ठित व्यक्ति।

ಉಮರು उमरु (क) सं.— गरमी, उमस।

ಉಮಾ उमा (सम्) सं.— पार्वती। —ಧವ धव, ಪತಿ पति (सम्) सं.— शिव। —ಪುತ್ರ पुत्र, ಸುತ सुत (सम्) सं.— षण्मुख, गजानन। —ಪ್ರವರ प्रवर (सम्) सं.— शिव। —ಮಹೇಶ್ವರ महेश्वर, ರಮಣ रमण, ವರ वर, ವಲ್ಲಭ वल्लभ (सम्) सं.— शिव।

ಉಮಿ उमि, ಉಮ್ಮಿ उम्मि (क) सं.— धान, का भूसा।

ಉಮು उमु (क) अ.— और, तथा, एवं।

ಉಮೆ उमे (क) प्र.—संज्ञार्थक प्रत्यय ; उदा. ತಕ್ಕುಮೆ तक्कुमे—योग्यता, उपयुक्तता।

ಉಮೆ उमे (सम्) सं.— दे. ಉಮಾ.-ದೇವಿ देवि (सम्) सं. — पार्वती। —ಯಾಳ್ಮ याळ्म, ಯಿನಿಯ यिनिय, ಯೊಡೆಯ योडेय (क) सं.— शिव।

ಉಮೇದ उमेद, ಉಮೇದು उमेदु (अ. दे.) सं.— उम्मीद (फ़ारसी) ; विश्वास, भरोसा, आशा ; इच्छा। —ವಾರ वार (अ.दे.) सं.— उम्मेदवार (फ़ारसी) ; नौकरी पाने की आशा करनेवाला। वि.— आशादायक, विश्वासपूर्ण। —ವಾರಿ वारि (अ.दे.) सं.—आशादायकता, प्रतीक्षा करना ; उम्मीदवार होना।

ಉಮೇಶ उमेश, ಉಮೇಶ್ವರ उमेश्वर (सम्) सं.— शिव।

ಉಮ್ಮಚ್ಚ उम्मच्च, ಉಮ್ಮತ್ತ उम्मत्त, ಉಮ್ಮತ್ತು उम्मत्तु (तद्) वि.— उन्मत्त (तत्); उन्मत्त, मदमत्त, घमंडी, अभिमानी। सं.— धतूरे का पौधा।

ಉಮ್ಮದ उम्मद (तद्) वि.— मदमत्त, अधिक घमंडी।

ಉಮ್ಮಲು उम्मलु, ಉಮ್ಮುಲು उम्मुलु (क) सं.— कफ़, श्लेष्मा ; साँस लेने में कठिनाई, दमा।

ಉಮ್ಮಳ उम्मळ, ಉಮ್ಮಳಿಕೆ उम्मळिके (तद्) सं.— उष्मन् (तत्) ; गरमी ; दुःख ; दर्द ; संकट, व्याकुलता। —ಇಸು इसु (तद्) क्रि.— गरम हो ; व्याकुल हो, चिंतित हो, दुःखी हो, मचेत हो।

ಉಮ್ಮಾದ उम्माद (तद्) सं —उन्माद (तत्)।

ಉಮ್ಮಿಗೆ उम्मिगे, ಉಮ್ಮುಗೆ उम्मुगे (क) सं.- गेहूँ या जौ का रसपूर्ण दाना।

ಉಮ್ಮು उम्मु (क) क्रि.— बाहर निकल, उमड़, उभर, ऊपर आ। सं.—चावल, भात (बच्चे साधारणतया इसका प्रयोग करते हैं); चुंबन (मै.प्र.)।

ಉಮ್ಮೆ उम्मे, ಉಮ್ಮೆಕಲ್ उम्मेकल् (क) सं.— रस निकालने के लिए उपयुक्त पत्थर।

ಉಮ್ಮೆ उम्मे (तद्) सं.—उष्मः (तत्) ; गरमी; भाफ, वाष्प।

ಉಮ್ಯ उम्य (तद्) सं.— उमा (तत्) ; सन।

ಉರ್ಚ್ उर्च् (क) क्रि. — ढो, उठा, एक स्थान से दूसरे स्थान ले जा ; प्रतिबंध कर, दबा, रोक। सं.— धान या अनाज का भूसा, सूखा पत्ता ; पशुओं को चलाते समय कहा जानेवाला शब्द।

ಉಯ್ಯಲ್ उय्यल्, ಉಯ್ಯಲು उय्यलु, ಉಯ್ಯಲೆ उय्यले, ಉಯ್ಯಾಲು उय्यालु, ಉಯ್ಯಾಲೆ उय्याले, ಉವಾಲೆ, उवाले, ಉವ್ವಾಲೆ उव्वाले (क) सं.—झूला, हिंडोला, पालना, डोली।

ಉರ उर (क) सं.— दोष ; हिंसा, क्रूरता ; चिल्लाना, चिल्लाहट।

ಉರ उर, ಉರಸ್ उरस् (सम्) सं. — छाती, वक्षस्थल ; धैर्य, शौर्य।

ಉರಕು उरकु (क) सं. = ಹುರುಕು हुरुकु— खुजली।

ಉರಗ उरग (सम्) सं.— उर से जानेवाला, साँप। —ಅಂಗನೆ अंगने (सम्) सं.— सर्पिणी ; नागकन्या। —ಅಶನ अशन (सम्) सं.— साँप को खानेवाला, गरुड, मोर। —ಆಭರಣ आभरण (सम्) सं.— शिव। —ಪತಿ पति, ರಾಜ राज (सम्) सं.— आदिशेष, वासुकी। —ಭೂಷಣ भूषण (सम्) सं.— शिव। —ಭೋಜಿ भोजि (सम्) सं.— गरुड, मोर, न्योला। —ಶಯನ शयन, ಶಾಯಿ शायि (सम्) सं.— विष्णु।

ಉರಗಾದ್ರಿ उरगाद्रि (सम्) सं.— तिरुपति के पास का एक पहाड़।

ಉರಗೇಂದ್ರ उरगेंद्र (सम्) सं.— उरगपति।

ಉರಟ उरट, ಉರಟು उरटु, ಉರ್ಟು उर्टु (क) सं.—गोलाई, मोटाई, मोटापन (वस्त्र,धागा आदि का)। —ಕೂದಲು कूदलु—मोटे बाल, ತೊಗಲು तोगलु—मोटी खाल, ದಾರ दार— मोटा धागा।

ಉರಟಣಿ उरटणि (क) सं.= ಉರುಟಣಿ उरुटणि, ಉರುಟಾಣಿ उरुटाणि, ಉರ್ಟಣಿ उर्टणि, ಉರ್ಟಾಣಿ उर्टाणि— विवाह के समय वर-वधू का नारियल या गेंद (फूल का) से क्रीड़ा करना।

ಉರಟಾ उरटा, ಉರಟಿ उरटि, ಉಲಟಾ उलटा, ಉಲ್ಟಾ उल्टा, ಉಲ್ಲಟ उल्लट, ಉಳ್ಟಾ उळ्टा (अ.दे.) वि.— उल्टा, क्रम विरुद्ध, औंधा, विपरीत।

ಉರಟಾಯಿಸು उरटायिसु, ಉರುಟಾಯಿಸು उरुटायिसु, ಉರ್ಟಾಯಿಸು उर्टायिसु (अ.दे.) क्रि.—उल्टा कर ; अस्वीकार कर ; धोखा दे (बातों से)।

ಉರಟಿ उरटि, ಉರುಟಿ उरुटि (क) सं.— सस्ता होना, थोड़ा दाम।

ಉರಟು उरटु (क) क्रि.— गोल कर, लुढ़का, घुमा। सं.— दे ಉರುಟ

ಉರಣ उरण, ಉರಣಿ उरणि (सम्) सं.— मेष, भेड़।

ಉರಣಿ उरणि, ಉರುಟಾಣಿ उरुटाणि, ಉರುಟು (क) सं — लकड़ी के लट्ठों को उठाने का रोलर या बेल।

ಉರತ उरत, ಉರಿತ उरित (क) सं.— जलना, लौ, ज्वाला।

ಉರಪಾಶ उरपाश (सम्) सं.— बैल की पीठ पर सामान बांधने के लिए उपयोग में लायी जानेवाली रस्सी।

ಉರಪು उरपु, ಉರಿಪು उरिपु, ಉರುಪು उरुपु, ಉರುವು उरुवु, ಉರ್ಪು उर्पु (क) सं.— जलना, उत्तेजित होना। क्रि.— जला, उत्तेजित कर, आग लगा (प्रे.)।

ಉರಭ್ರ उरभ्र (सम्) सं.—भेड़, मेष।

ಉರರೀಕೃತ उररीकृत (सम्) वि.—वचन दिया हुआ, मान्य, स्वीकृत ; विस्तृत, फैला हुआ।

ಉರಲ್ उरल्, ಉರಲು उरलु, ಉರಿಲ್ उरिल्, ಉರುಲ್ उरुल्, ಉರುಳ್ उरुळ्, ಉರುಳು उरुळु, ಉರ್ಲು उर्लु, ಉರ್ಳು उर्ळु (क) सं.— जाल, फंदा, फाँसी की रस्सी।

ಉರವಣಿ उरवणि, ಉರವಣಿಗೆ उरवणिगे ಉರವಣೆ उरवणे (क) सं.—शीघ्रता, उतावलापन, गड़बड़ी, झपटना : रोष, क्रोध ; निष्ठुरता।

ಉರವಣಿಗೆ उरवणिगे (क) सं.— दे. ಉರವಣಿ ; गर्जन, जोर से चिल्लाना ; गर्व, घमंड।

ಉರವಣಿಸು उरवणिसु (क) क्रि.—शीघ्रता कर, उतावला हो, झपट ; निष्ठुर हो ; क्रुद्ध हो ।

ಉರವಣಿಕಾರ್ತನ उरवणिकार्तन (क) सं.— शीघ्रता करना या उतावला होना ।

ಉರವಲ उरवल (क) सं. = ಉರುವಲ उरुवल, ಉರುವಲು उरुवलु—समिधा, ईंधन ।

ಉರಸಿಜ उरसिज (सम्) सं.— छाती पर उत्पन्न, स्तन ।

ಉರಸಿರುಹ उरसिरुह (सम्) सं.— दे. ಉರಸಿಜ.

ಉರಸಿಲ उरसिल (सम्) सं.— चौड़ी छाती-वाला ।

ಉರಸು उरसु, ಉರಿಸು उरिसु (क) क्रि.— जला, आग लगा, उत्तेजित कर ।

ಉರಸ್ಯ उरस्य (सम्) वि.— वक्षस्थल का, सर्वोत्कृष्ट । सं.— पुत्र ।

ಉರಸ್ವತ್ उरस्वत् (सम्) वि.— चौड़ी छाती-वाला ।

ಉರಃಸೂತ್ರಿಕೆ उर:सूत्रिके (सम्) सं.— उर पर पहनने का मुक्ताहार, मोतियों की माला ।

ಉರಳಿ उरलि, ಉರುಳಿ उरुलि, ಉರ್ಳಿ उर्लि, ಉಳ್ಳ उळ्ल, ಉಳ್ಳಿ उळ्लि, ಉಳ್ಳೆ उळ्ले, ಒಳ್ಳಿ ओळ्लि (क) सं.— मिट्टी या आटे का गोला, गोलाकार पिंड ; मिट्टी या धातु का गोलाकार बर्तन । ಉರಳಿಗಡ್ಡೆ उरलिगड्डे, ಉಳ್ಳಿಗಡ್ಡೆ उळ्लिगड्डे (क) सं.— प्याज़ ।

ಉರುಳಿ उरलि,, ಉಳ್ಳಿ उळ्लि, ಉರ್ಳಿ उर्लि (क) सं. = ಹುರುಳಿ हुरुलि—कुलथी ।

ಉರಳು उरलु (क) क्रि.— लुढ़क, चक्कर खा । —ಇಸು इसु (क) क्रि.— लुढ़का, गिरा, गोल कर, घुमा ।

ಉರಿ उरि (क) क्रि.— जल, दह, दग्ध हो, प्रज्वलित हो, प्रकाशित हो ; व्यथित कर, चिंतित कर । सं.— आग, ज्वाला ; ज्वर, बुखार ; चिंता, व्यथा । —ಕೆಂಡ केंड (क) सं. — जलनेवाला कोयला, अंगारा । —ಕಣ್ कण्, ಗಣ್ गण् (क) सं.— दहनेवाली आँख, लाल आँख । —ಗಾಳಿ गालि (क) सं.— गरम हवा, लू । —ಕಿಚ್ಚು किच्चु, ಗಿಚ್ಚು गिच्चु (क) सं.— प्रज्वलित वह्नि । —ಕೆದರು केदरु, ಗೆದರು गेदरु (क) क्रि.— आग फैला, आग लगा । —ಕೈಯ್ಯ कैय्य, ಗೈಯ್ಯ गैय्य (क) सं.— जिसके हाथ में आग हो, भस्मासुर । —ಕೊಳ್ कोळ्, ಗೊಳ್ गोळ् (क) क्रि.— आग का लगना, आग का जलना । —ಕೊಳಿಸು कोळिसु, ಗೊಳಿಸು गोळिसु (क) क्रि.— आग जला· प्रज्वलित कर । —ಗೇಸ गेस (क) सं.— ताम्रकेश, भूरे बाल । —ಚೇಳು चेळु (क) सं.— लाल या बहुत विषैला विच्छू । —ನಂಜು नंजु (क) सं.— शीत ज्वर, ज्वर की विशेष पीड़ा । —ನಾಲಿಗೆ नालिगे (क) सं.— अग्निशिखा, ज्वाला, आग । —ಪು पु (क) सं.—जलना, 'धग् धग्' जलना । —ಮಾತು मातु (क) कठोर वचन, ईर्ष्यापूर्ण वचन । —ಮಾರಿ मारि (क) सं.— दुर्गा, भयंकर स्त्री । —ಮೂತ್ರ मूत्र (क) सं.— बार-बार पेशाब करने की बीमारी । —ವೆಣ್ಣೆ वेण्णे (क) सं.— गरम तेल । —ವಾತು वातु (क) सं.— दे. ಉರಿಮಾತು.— ಬಿಸಿಲ್ विसिल्, ವಿಸಿಲ್ विसिल् (क) सं.— बहुत धूप, निदाघ का दाघ । —ಶಿತ शित (क) सं.—ज्वर के कारण हुआ जुकाम । —ಸಿಂಗಿ सिंगि (क) सं.— डुंडुभ, सर्प विशेष ; क्रूर मनुष्य । —ಹತ್ತು हत्तु (क) क्रि.— आग का लगना, जलना, ज्वलित होना । —ಹಚ್ಚು हच्चु, ಹತ್ತಿಸು हत्तिसु (क) क्रि.— आग लगा, आग जला ।

ಉರಿ उरि (क) सं.— एक वृक्ष विशेष ; धागा । क्रि. — भूँज, झुलस, सूख । —ಗಾಳು गालु= ಹುರಿಗಾಳು हुरिगालु—भुने हुए मसाले दार चने, मूँग आदि ।

ಉರಿಕ उरिक (क) सं.— आग से उपभोग करनेवाला, वह जो जलाया गया हो ; निष्ठुर या क्रुद्ध पुरुष ।

ಉರಿಕೆ उरिके (क) सं.—जलना, ज्वाला ।

ಉರಿಚು उरिचु, ಉರ್ಚು उर्चु (क) क्रि.— छिलका निकाल (फल आदि का), (सड़े-गले को) फेंक, शिथिल हो ।

ಉರಿತ उरित (क) सं.— दे. ಉರತ.

ಉರಿಮೇಷ उरिमेष (सम्) सं.— सागवान का वृक्ष ।

ಉರಿಲ್ उरिल् (क) सं.— दे. ಉರಲ್.

ಉರಿಸು उरिसु (क) क्रि.— जला, प्रज्वलित कर ।

ಉರೀಕೃತ उरीकृत (सम्) वि.—विस्तृत, फैला हुआ ; स्वीकृत वचन दिया हुआ ।

ಉರು उरु (सम्) वि.— बड़ा, श्रेष्ठ, अधिक, अमूल्य, उत्तम, प्रख्यात, प्रसिद्ध, योग्य, उपयुक्त, विस्तृत ।

ಉರುಕು उरुकु (क) क्रि.— स्थिर रह, अविचल रह, खड़ा रह । —ಇಸು इसु (क) क्रि.— विस्तृत कर, टेढ़ा-मेढ़ा कर (प्रे.) । —ಕೊಳ್ कोळ् (क) क्रि.— पीछे हट ।

ಉರುಗ उरुग (क) सं.— क्रोधी पुरुष । ಉರುಗಿ उरुगि (स्त्री.लिं.) ।

ಉರುಗು उरुगु (क) सं.— रोष, क्रोध, कोप ।

ಉರುಟ उरुट, ಉರುಟು उरुटु (क) वि.— मोटा, शुष्क ; असभ्य ।

ಉರುಟಣಿ उरुटणि, ಉರುಟಣೆ (क) सं.— दे. ಉರಟಣೆ—ಇಡು इडु (क) क्रि.—सुगंधित तेल से शरीर को मल, मालिश कर ।

ಉರುಟಿಸು उरुटिसु (क) क्रि.— दे. ಉರಳಿಸು (ಉರಳು).

ಉರುಟು (क) सं.—गर्व, अभिमान ; मोटापन, गोलाई ; निष्ठुर, शुष्क ; असभ्य । क्रि.— अतिक्रमण कर, लाँघ, लुढ़क । ಉರುಟಾದುದು ಉರುಳದೇ ಇರದು. उरुटादुदु उरुलदे इरदु— जो गोला है, वह लुढ़के बिना न रहे (कह.) । —ತನ तन (क) सं.— निष्ठुरता धृष्टता, घमंड ।

ಉರುಡು उरुडु (क) क्रि.— रक्षा कर ; लुढ़क सं.—गोलाकार बर्तन । —ಇಸು इसु (क क्रि.—लीप, पोत ।

ಉರುಂಟು उरुंटु (क) क्रि — लुढ़क, गोल हो सं.— गोला ।

ಉರುತಂತಿ उरुतंति (सम्) सं.— रस्सी ।

ಉರುತರ उरुतर (सम्) वि.— बहुत बड़ा, विस्तृत, बहुत श्रेष्ठ।

ಉರುಪು उरुपु (क) सं.— दे. ಉರ್ಪು.

ಉರುಬು उरुबु, ಉರುಂಬು उरुंबु (क) क्रि.— चढ़ आ, आक्रमण कर। सं.— बलात्कार; शीघ्रता।

ಉರುಬೆ उरुबे (क) सं.— आधिक्य; राशि, समृद्धि; बलात्कार; भीषणता।

ಉರುಮಿಕೆ उरुमिके, ಉರುಮಿಗೆ उरुमिगे (क) सं.— आधिक्य, अधिकता।

ಉರುರುಥ್ಯ उरुरुथ्य (सम्) सं — घोड़ा।

ಉರುಲು उरुलु (क) सं.— दे. ಉರಲ್.

ಉರುಲುಗೊಳೆ उरुलुगोळे, ಉರುಲುಬಲೆ उरुलुबले (क) सं.— फाँसी।

ಉರುವ उरुव (क) वि.—श्रेष्ठ, अधिक, उत्तम, बलशाली।

ಉರುವಣಿಸು उरुवणिसु (क) क्रि.— दे ಉರವಣಿಸು.

ಉರುವಲು उरुवलु (क) सं.— ईंधन, समिधा।

ಉರುವು उरुवु (क) सं.— दे. ಉರವು; राशि, समूह, शोभा, बड़प्पन।

ಉರುಸು उरुसु (क) क्रि.— दे. ಉರಸು.

ಉರುಳ್ उरुळ्, ಉರುಳು उरुळु (क) क्रि.— लुढ़क, गोल हो, घूम, चक्कर काट, गिर, उल्टा हो। सं. दे. ಉರಲ್; धुरी। —ಇಸು इसु (क) क्रि.— गिरा, घुमा, गोल कर। —ಕೆಡಹು केडहु (क) क्रि.— फाँसी पर लटका, संकट में डाल। —ಚು चु (क) क्रि.— दे. ಉರುಳಿಸು.

ಉರುಳಿ उरुळि (क) सं.— गोला, गोलाकार पिंड, काँसे का बर्तन; मैना। —ಕೊಳ್ कोळ् (क) क्रि.— गोलाकार हो, वृत्त हो। —ಕೆ के (क) सं.— गोल या वृत्त होना, लपेट।

ಉರುಳುಕ उरुळुक (क) सं.—लपेटने की चीज़, बेलन।

ಉರೆ उरे, ಉರೇ उरे (क) अ.— वि.बो.— अच्छा हुआ!, शबास!, बहुत अच्छा!

ಉರೋಜ उरोज (सम्) सं.— स्तन, पयोधर।

ಉರೋರುಹ उरोरुह (सम्) सं.— दे. ಉರೋಜ

ಉಱಡೆ उऱडे, ಉಟ್ಲಾಟ उट्लाट, ಉಟ್ಲುಬಡಿ उट्लुबडि, ಉಱೊಡೆ उऱोड़े, ಉಲ್ಲಡೆ उऴड़े (क) सं.— एक क्रीड़ा जिसमें नारियल, फल आदि ऊपर लटकाकर खेलनेवाले व्यक्ति गोपों का वेष धारण कर उन्हें पाने का प्रयास करते हैं—यह खेल साधारणतया श्रीकृष्णजन्माष्टमी के बाद के दिन मनाया जाता है।

ಉಱಳಿ उऱळि (क) सं.— राशि, ढेर, पुंज।

ಉಱಿ उऱि (क) सं.— ताक, आला, ताखा। क्रि.—ಉಱಿತ उऱित—सूँघ; चूस, सोख।

ಉಱಿಸು उऱिसु (क) क्रि.— खड़ा कर, रोक; सह, सहन कर, बर्दाश्त कर।

ಉಱ್ उऱ्, ಉಱು उऱु (क) क्रि.— हो, विद्यमान हो, रह; रुक; हिचकिचा; डगमगा, लहरा, आगे-पीछे हिल; जुड़ जा।

ಉಱುಕು उऱुकु (क) सं.— खड़े रहना, रुकना, स्थिरता।

ಉಱುಗಿಸು उऱुगिसु (क) क्रि.— वक्र कर, तिरछा कर, मोड़।

ಉಱುಗು उऱुगु (क) क्रि.— वक्र हो, तिरछा हो, झुक, मुड़। सं.— वक्रता। —ಕಾಲು (क) सं.— वक्र पद, टेढ़ा पैर। —ಬೆರಲು बेरलु (क) सं.— टेढ़ी उँगली।

ಉಱುಪು उऱुपु (क) सं.—रुकना, स्थिर रहना; स्थायी भाव।

ಉಱುವು उऱुवु (क) सं.— संयुक्तता; राशि, ढेर, पुंज; आधिक्य, अधिकता; बड़ा होना, बड़प्पन, महानता; सुंदरता, मनोहरता।

ಉಱೆ उऱे (क) वि.— अधिक, बहुत, पूर्णतः, सुंदर, अच्छा। सं.— राशि, समूह, ढेर; आधिक्य, बड़ा होना।

ಉರ್ಕು उर्कु (क) क्रि.—अधिक हो, (बर्तन से) बाहर निकल, उमड़, उभर। सं.— गर्व, अभिमान; औद्धत्य; शूरता। —ಆಳ್ಗಳ್ आळ्गळ् (क) सं.— पराक्रमी योद्धा, शूर सैनिक। —ಉಡಿ उडि (क) क्रि.— हिम्मत हार, अधीर हो।

ಉರ್ಕಕ್ಕೆ उर्कक्के (क) सं.— विरोध, प्रतिकूलता।

ಉರ್ಚು उर्चु (क) क्रि.— खींच (किसी को अपनी ओर खींचना, तलवार को म्यान से निकालना आदि), बाहर निकाल; शिथिल कर; शुद्ध कर; शिथिल हो, ढीला हो; शुद्ध हो (अक. क्रि.)।

ಉರ್ಟಣಿ उर्टणि, ಉರ್ಟಾಣಿ उर्टाणि (क) सं.— दे. ಉರಟಣಿ.

ಉರ್ತು उर्तु (क) क्रि.— लगा, डाल, जुड़ा, मिला, संयुक्त कर।

ಉರ್ದಿಕೆ उर्दिके (क) सं.— रगड़, घिसाव।

ಉರ್ದು उर्दु (क) क्रि.— रगड़, घिस। सं.— उड़द।

ಉರ್ದ್ಧಿ उर्द्धि (तद्) सं.— वृद्धि (तत्)।

ಉರ್ಪು उर्पु (क) क्रि.— दे. ಉರುಪು और ಉರಪು.

ಉರ್ಬರ उर्बर (क) सं.— दे. ಉಬ್ಬರ.

ಉರ್ಬಸ उर्बस (क) सं=दे. ಉಬ್ಬಸ. —ಗೊಳಿಸು गोळिसु (क) क्रि.— दूसरों की साँस में बाधा डाल।

ಉರ್ಬಿನಂ उर्बिनं (क) वि.— बड़ा, महान्, अच्छा, सुंदर।

ಉರ್ಬಿಸು उर्बिसु (क) क्रि.— दे. ಉಬ್ಬಿಸು. (प्रे.)।

ಉರ್ಬು उर्बु (क) क्रि.— दे. ಉಬ್ಬು. (अक्. क्रि.)।

ಉರ್ಮೆ उर्मे (क) सं.— आधिक्य, बहुतायत।

ಉರ್ಲು उर्लु (क) सं.— दे. ಉರಲ್ और ಉರುವಲು.

ಉರ್ವ उर्व (क) वि.— श्रेष्ठ, महान, अधिक।

ಉರ್ವರೆ उर्वरे, ಉರ್ವರಾ उर्वरा (सम्) सं.— उपजाऊ भूमि।

ಉರ್ವಿ उर्वि, ಉರ್ವೀ उर्वी (सम्) सं.— भूमि, पृथिवी; मैदान; एक छंद का नाम।

—ಜ ज (सम्) सं.— भूमिजा ; पेड़ । —ತಲ तल (सम्) सं.— भूतल । —ಧ್ರ ध्र (सम्) सं.— राजा ; पर्वत । —ಪ प, ಪತಿ पति (सम्) सं.— राजा ; नृपति । —ರುಹ रुह (सम्) सं.— वृक्ष, पौधा, लता ।

ಉರ್ವಿನಂ उर्विनं (क) वि.— दे. ಉರ್ಬಿನಂ.

ಉರ್ವಿಸು उर्विसु (क) क्रि.— दे. ಉರ್ಬಿಸು.

ಉರ್ವೀಂದ್ರ उर्वींद्र (सम्) सं.— भूपति, राजा ।

ಉರ್ವು उर्वु (क) क्रि.— उभर, उमड़, अधिक हो ।

ಉಲ್ उल् (क) क्रि.— गरम हो ।

ಉಲಕ उलक, ಉಲಕೆ उलके (तद्) सं.— उल्का (तत्) ।

ಉಲಕು उलकु (क) क्रि.— उठ ; हिल ; निकल ; विचार कर ; कंप, कंपित हो ; मन को गोचर हो, स्फुरण हो (अक्. क्रि.) । सं.—मरोड़, ऐंठ ।

ಉಲಟಾ उलटा (अ.दे.) सं.— दे. ಉರಟಾ.

ಉಲಿ उलि (क) क्रि — ध्वनि कर, चिल्ला, कह, बोल । सं.— रव, ध्वनि, शब्द, चिल्लाहट, चिल्लाना, चहचहाना ।

ಉಲಿಪ उलिप, ಉಲಿಪು उलिपु, ಉಲಿವು उलिवु, ಉಲುವು उलुवु, ಉಲುಹು उलुहु (क) सं.— दे. ಉಲಿ.

ಉಲಿವ उलिव (क) सं.— एक छोटी चिड़िया जिसकी पूँछ लंबी होती है, उच्चपुच्छ ।

ಉಲುಕು उलुकु (क) क्रि. और सं.— दे. ಉಲಕು.

ಉಲುಟು उलुटु (क) क्रि.— दे. ಉರಳು.

ಉಲೂಕ उलूक (सम्) सं.— उल्लू ।

ಉಲೂಖಲ उलूखल (सम्) सं.— ओखली ।

ಉಲೂಪಿ उलूपि (सम्) सं.— नागराज की एक कन्या का नाम, जो अर्जुन को ब्याही थी ।

ಉಲ್ಕ उल्क, ಉಲ್ಕಾ उल्का (सम्) सं.—नक्षत्र; लुक, प्रकाश, तेज ; अग्नि, अंगारा । —ಪಾತ पात (सम्) सं.— नक्षत्र का गिरना ।

ಉಲ್ಕು उल्कु (क) क्रि. और सं.— दे. ಉಲಕು.

ಉಲ್ಕೆ उल्के (तद्) सं.— दे. ಉಲ್ಕ.

ಉಲ್ಬಣ उल्बण, ಉಲ್ಬಣೆ उल्बणे, ಉಲಬಣೆ उलबणे, ಉಲುಬಣೆ उलुबणे, ಉಲ್ವಣ उल्वण (सम्) वि.— गाढ़ा, गांठोंदार ; अधिक, विपुल ; दृढ़, बड़ा ।

ಉಲ್ಮುಕ उल्मुक (सम्) सं.— मशाल, दीवट ।

ಉಲ್ಲಂಗಿ उल्लंगि (क) सं.— टिट्टिभ पक्षी, टिटहरी चिड़िया ।

ಉಲ್ಲಂಘನ उल्लंघन, ಉಲ್ಲಂಘನೆ उल्लंघने (सम्) सं.— अतिक्रमण, लाँघना ; विरुद्धाचरण ।

ಉಲ್ಲಡೆ उल्लडे (क) सं.— दे. ಉಲಡೆ.

ಉಲ್ಲಸ उल्लस, ಉಲ್ಲಾಸ उल्लास (सम्) सं.— हर्ष, आनंद ; चमक, आभा, दीप्ति ।

ಉಲ್ಲಸತ್ उल्लसत् (सम्) वि.— चमकदार, प्रकाशमान ; रोमांचकर ।

ಉಲ್ಲಸನ उल्लसन (सम्) सं.— हर्ष, आनंद ; रोमांच ।

ಉಲ್ಲಸಿತ उल्लसित (सम्) वि.— चमकीला, दमकदार, उत्फुल्लित ; हर्षित ।

ಉಲ್ಲಾಘ उल्लाघ (सम्) वि.— चतुर, कुशल, शुद्ध ; रोग से छूटा हुआ ; संतुष्ट ।

ಉಲ್ಲಾಪ उल्लाप (सम्) सं.— वाणी, शब्द ; अपमानकारक शब्द, आक्षेप ।

ಉಲ್ಲಾರ उल्लार (क) सं. = ಉಲಾರ उलार— सावधानी से बैठने का आसन ; छोटी खिड़की, गवाख ।

ಉಲ್ಲಿ उल्लि (क) अ.— स्थान का सूचक, वहाँ, बीच में, मध्य ।

ಉಲ್ಲು उल्लु (तद्) सं.— उलूक (तत्) ; उल्लू (हि.), मूर्ख, बेवकूफ़ ।

ಉಲ್ಲುಂಠನ उल्लुंठन, ಉಲ್ಲುಂಠೆ उल्लुंठे (सम्) सं.— श्लेष वाक्य, व्यंग्योक्ति, विपरीतार्थक वाक्य ।

ಉಲ್ಲುಳಿತ उल्लुळित (सम्) वि.— चलित, हिलता हुआ, घूमता हुआ ।

ಉಲ್ಲೇಖ उल्लेख (सम्) सं.— वर्णन, चर्चा ; ज़िक्र, लेख ; एक अलंकार विशेष । —ಇಸು इसु (सम्) क्रि.— लिख ।

ಉಲ್ಲೇಖನ उल्लेखन (सम्) सं.—वर्णन, चर्चा, लेख, चित्रण ; खुदाई, छीलन, खुरचन, रगड़ ।

ಉಲ್ಲೋಚ उल्लोच (सम्) सं.— राजछत्र, मण्डप ; जंभाई ।

ಉಲ್ಲೋಲ उल्लोल (सम्) सं.— लहर, तरंग, हिलोर, ऊर्मि ।

ಉಲ್ವಣ उल्वण (सम्) वि.— दे. ಉಲ್ಬಣ.

ಉಲ್ಹಾಸ उल्हास (तद्) सं.— उल्लास (तत्)।

ಉವ उव (क) सर्व.—बीच का, यह (आदमी) प्र.— वाला या योग्य अर्थसूचक प्रत्यय उदा.— ಆಗುವ आगुव—होनेवाला, ತಿನ್ನುವ तिन्नुव — खाने योग्य, ಕೊಳ್ಳುವ कोळ्ळुव खरीदने योग्य ।

ಉವನು उवनु (क) सर्व.— बीच का (आदमी)

ಉವಳು उवळु (क) सर्व.— बीच की (स्त्री) यह स्त्री ।

ಉವಾಲೆ उवाले (क) सं.— दे. ಉಯ್ಯಾಲ್.

ಉವ್ವಾಲೆ उव्वाले (क) सं.— दे. ಉಯ್ಯಾಲ್.

ಉಶನ उशन, ಉಶನಸ್ उशनस् (सम्) सं. शुक्राचार्य, शुक्र ग्रह ।

ಉಶೀರ उशीर (सम्) सं.—खस, वीरनमूल

ಉಶ್ವಾಸ उश्वास (तद्) सं.—उच्छ्वास (तत्)

ಉಷ उष, ಉಷಸ್ उषस्, ಉಷಾ उषा (सम्) सं.— प्रातः, सवेरा, सुबह ।

ಉಷಃಕಾಲ उषःकाल (सम्) सं.— उषःकाल सवेरा ।

ಉಷಣ उषण (सम्) सं.— काली मिर्च सोंठ ।

ಉಷರ್ಬುಧ उषर्बुध (सम्) सं.— अग्नि आग : बच्चा ।

ಉಷಾಪತಿ उषापति (सम्) सं.— उषा के अनिरुद्ध ।

ಉಷಿತ उषित (सम्) वि.— जला हुआ बसा हुआ ।

ಉಷ್ಟ उष्ट (सम्) वि.— प्रकाशमान, कांति युक्त ; रहनेवाला ।

ಉಷ್ಟ್ರ उष्ट्र (सम्) सं.— ऊँट ।

ಉಷ್ಟ್ರಪಕ್ಷಿ उष्ट्रपक्षि (सम्) सं.— आफ्रीका क एक बड़ा पक्षी ।

ಉಷ್ಣ उष्ण (सम्) सं. — गरमी, ताप; ग्रीष्म ऋतु, घाम।

ಉಷ್ಣರಶ್ಮಿ उष्णरश्मि (सम्) सं.— सूर्य।

ಉಷ್ಣೀಷ उष्णीष (सम्) सं.— पगड़ी, फेंटा, साफ़ा।

ಉಷ್ಣೋದಕ उष्णोदक (सम्) सं.— गरम पानी।

ಉಷ್ಮ उष्म, ಉಷ್ಮನ್ उष्मन्, ಉಷ್ಮೆ उष्मे (सम्) सं.— गरमी, ताप; ग्रीष्म ऋतु।

ಉಸ್ उस् (क) अ.— थकावट के समय निकलने वाली ध्वनि 'उस्'; जानवरों को चलाते समय उच्चरित करनेवाली ध्वनि।

ಉಸಕನೆ उसकने, ಉಸಿಕನೆ उसिकने (क) अ.— चुपचाप, मौन रूप से; गुप्त रूप से।

ಉಸಕ್ಕನೆ उसक्कने (क) अ.— तुरंत, फ़ौरन, शीघ्रता से।

ಉಸಕು उसकु, ಉಸಿಗೆ उसिगे, ಉಸಬು उसबु, ಉಸುಕು उसुकु, ಉಸುಪು उसुपु, ಉಸುಬು उसुबु, ಉಸುವು उसुवु (क) सं.— सैकत, रेत।

ಉಸಿರ್ उसिर्, ಉಸುರು उसुरु, ಉಸುರ್ उसुर्, (क) क्रि.— ध्वनि करना, कहना, बोलना; (साँस लेना)।

ಉಸಿರ್ उसिर्, ಉಸಿರು उसिरु, ಉಸಲು उसलु, ಉಸುರ್ उसुर्, ಉಸುರು उसुरु (क) सं.— साँस, श्वास, जीवन; साँस लेना, यति, विराम।

ಉಸುಗುಡು उसुगुडु (क) क्रि.— बक बक कर।

ಉಸುಳಿ उसुळि, ಉಸುಲಿ उसुलि (क?) सं.— भीगे अनाज (चना, मूँग आदि) से बनाई गई रसोई, उबाला गया अनाज (विशेषकर चना या मूँग) जिसमें नमक, मिर्च मिलाकर खाया जाता है।

ಉಸ್ರ उस्र (सम्) सं.— प्रकाश, किरण; सांड़।

ಉಸ್ರೆ उस्रे (सम्) सं.— गाय।

ಉಹು उहु (क) अ.— संबोधन और निषेध सूचक अव्यय।

ಉಹುಹು उहुहु (क) अ.— सर्दी के कारण ठिठुरते समय निकलनेवाली आवाज़।

ಉಹೂ उहू (क) अ.— दे. ಉಹುಹು; पशुओं को चलाते समय कहा जानेवाला शब्द।

ಉಳ್ उळ् (क) क्रि.— हो, रह, वर्तमान रह, युक्त हो; हल चला। अ.— अंदर, भीतर में, अच्छी तरह। —ಅಂಜಿಸು अंजिसु (क) क्रि.— मन को डरा। —ಅಲರ್ अलर् (क) क्रि.— भीतर में खिल।

ಉಳಕ उळक (क) सं.— काठ की गुड़िया जो पहियों के सहारे चल सकती हो।

ಉಳಿ उळि (क) क्रि.— छिप जा, गुप्त रह; बंद हो; छोड़; अधिक हो; पार हो। सं.— छिपना, चोर के छिपने का स्थान, ताक में बैठी रहनेवाली सेना, शिकारियों की झोंपड़ी; छेनी, रुखानी।

ಉಳಿಕೆ उळिके, ಉಳಿತ उळित (क) सं.— बचत, बची रक़म, लाभ।

ಉಳಿಗ उळिग (क) सं.— छिपनेवाला मनुष्य।

ಉಳಿಪು उळिपु, ಉಳಿಮೆ उळिमे, ಉಳಿವು उळिवु, ಉಳಿಹು उळिहु (क) सं.— बचना, बचत, कमाई, लाभ।

ಉಳು उळु (क) क्रि.— हल चला, जोत; रह। —ಮೆ मे (क) सं.— हल चलाना, जोताई; विद्यमानता, लाभ; संपन्नता।

ಉಳುಕು उळुकु (क) सं.— दे. ಉಲುಕು.

ಉಳುಕಲು उळुकलु (क) सं.— शेष, बचत; बासी भात।

ಉಳುಡಿಗೆ उळुडिगे (क) सं.— अच्छे वस्त्र।

ಉಳ್ಕು उळ्कु (क) क्रि.— प्रकाशित हो, चमक। —ಮುಳ್ಕು मुळ्कु (क) क्रि.— छिप, अगोचर हो।

ಉಳ್ಕೆ उळ्के (क) सं.— जोताई, हल चलाना।

ಉಳ್ದು उळ्दु (क) सं.— उड़द।

ಉಳ್ಮೆ उळ्मे (क) सं.— संपन्नता, रहने की स्थिति।

ಉಳ್ವು उळ्वु (क) सं.— चमक, दीप्ति; समझना।

ಉಳ್ಳ उळ्ळ (क) कृ.— युक्त, सहित, रहनेवाला, जिसके पास हो। —ವ व (क) सं.— धनवान।

ಉಳ್ಳಿ उळ्ळि (क) सं.— प्याज़।

ಉಳ್ಳುಡೆ उळ्ळुडे (क) सं.— भीतरी उपसंव्यान।

ಉಳ್ಳುಳ್ಕು उळ्ळुळ्कु (क) क्रि.— डर, हिम्मत हार।

ಉಳ್ಕೊಳ उळ्ळोळ (क) सं.— वडवाग्नि, समुद्र की आग।

ಉೞ್ उऴ् (क) क्रि.— हल चला, जोत।

ಉೞ उऴ (क) वि.— बचा हुआ, शेष, अवशिष्ट; छोड़, त्याग, चला जा, निकल।

ಉೞಕಿ उऴकि (क) वि.— शेष, बचा हुआ, अवशिष्ट। —ಜನರು जनरु (क) सं.— शेष लोग।

ಉೞತ उऴत (क) सं.— जोताई; बचत, जो बचा हो।

ಉೞತಾಯ उऴताय (क) सं.— जो बचा हो (चावल, धान आदि या पैसा), लाभ।

ಉೞತೆ उऴते (क) सं.— बचत, अवशेष; लाभ।

ಉೞಮೆ उऴमे (क) सं.— जोताई।

ಉೞಲ್ उऴल् (क) सं.— जोताई। क्रि.— घूम, चक्कर काट, चंचल हो, मुक्त होकर उड़।

ಉೞವು उऴवु (क) सं.— जो बचा हुआ, अवशेष।

ಉೞವೆ उऴवे (क) वि.— बचा हुआ, अवशिष्ट।

ಉೞಸು उऴसु, ಉೞಿಸು उऴिसु (क) क्रि.— जोताई करना; बचाना।

ಉೞಹು उऴहु (क) सं.— दे. ಉೞವು. (मै.प्र.)।

ಉೞಹು उऴहु, ಉೞುಹು उऴुहु, ಉೞಿಪು उऴिपु, ಉೞುಪು उऴुपु (क) क्रि.— बचा, रक्षित कर।

ಉೞಿ उऴि (क) क्रि— दे. ಉಳಿ; मुक्त हो, जीवित हो; बच, रक्षित हो; पीछे रह। वि.— छोड़ा हुआ, अलग किया हुआ, बचा हुआ, अवशिष्ट।

उलि (क) सं.— अवशेष, बचत, बचा
…श ; एक तपस्या-विधि, एक व्रत ।
…ಕಿ उळिकि (क) सं.— दे. ಉಟಕಿ.
…ಗು उळिगु. ಉಟುಗು उळुगु (क) क्रि.—
…न लगा, प्रसन्न हो, प्रेम कर । सं.—
…मुकता, वासना ।
…ತ उळित (क) सं.— दे. ಉಟತ.
…ತಾಯ उळिताय (क) सं.— दे. ಉಟ…
…ಯ.
…ಮೆ उळिमे (क) सं.— दे. ಉಟಮೆ.
…ಸು उळिसु (क) क्रि — जोताई करा ;
…चा, रक्षा कर, जीवित रख, मुक्त कर ।
…ು उळु (क) क्रि.— दे. ಉಳು.
…ುಮೆ उळुमे, ಉಟುವಿಕೆ उळुविके (क) सं.—
…जोताई, हल चलाना ।
…ುಸು उळुसु (क) क्रि.— दे. ಉಟಿಸು.
…ಕ್ಕೆ उळके (क) सं.— जोताई ।
…ಗೆ उळगे (क) सं.— एक प्रकार की तपस्या,
एक व्रत ।
…ಗು उळगु (क) सं.= ಉಟುಗು उळुगु—
मन लगा, प्रसन्न हो, प्रेम कर ।
…ಗೆ उळगे (क) सं.— प्रेम, प्रीति, स्नेह ।

## ಊ ऊ

ಊ ऊ—कन्नड वर्णमाला का छठा अक्षर ।
अ.— और, तथा, एवं ; उदा.— ರಾಮನೂ ಗೋಪಾಲನೂ रामनू गोपालनू—राम और गोपाल.... ।
ಊಂಕೆ ऊंके (क) सं.— ताना-बाना, बुनाई ।
ಊಕಾರ ऊकार— ಊ ऊ अक्षर ।
ಊಕೆ ऊके (क) सं.— दे. ಊಂಕೆ । सर्व.— यह (स्त्री.लिं.), यह (बीच की) स्त्री ।
ಊಖ್ಯ ऊख्य (सम्) वि.= ಉಖ್ಯ उख्य— बटलोई या मिट्टी में उबाला हुआ ।
ಊಗಾಡು ऊगाडु (क) क्रि.— हिल, हिल-डुल; लटक ; चिल्ला ; पुकार ।

ಊಚ ऊच, ಊಚು ऊचु (तद्) वि.— उच्च (तत्) ।
ಊಚನೀಚ ऊचनीच (तद्) वि.— उच्च-नीच, ऊँचा-नीचा ।
ಊಚಿ ऊचि (क) सं.= ಊಚಿಹುಲ್ಲು ऊचिहुल्लु —एक प्रकार की घास जिससे झाड़ू बनाया जाता है ।
ಊಚು ऊचु (क) सं.— गिरना, पतन (जैसे बीमारी के कारण बालों का गिरना) ।
ಊಜು ऊजु (क) क्रि.— चाट, रसास्वाद ले । सं.— रसास्वाद लेने की वस्तु ।
ಊಜೆ ऊजे (क) सं.— अनाज को खराब करनेवाला एक कीड़ा ।
ಊಟ ऊट (क) सं.— भोजन, खाना, भक्षण ; भोजन करना । ಊಟಕ್ಕೆ ಇಲ್ಲದ ಉಪ್ಪಿನಕಾಯಿ ಯಾತಕ್ಕೂ ಬೇಡ ऊटक्के इल्लद उप्पिनकायि यातक्कू बेड—जो अचार भोजन के समय नहीं होता, वह (और) किसी काम का नहीं (कह.) । —ಗೀಟ गीट (क) सं.— खाना-वाना । —ಮಾಡು माडु (क) क्रि.— खाना खा । —ಮಾಡಿಸು माडिसु (क) क्रि.— खाना खिला ।
ಊಟಗಾರ ऊटगार, ಊಟಗಾಱ ऊटगार (क) सं.— खूब खानेवाला । ಊಟಗಾರ್ತಿ ऊटगार्ति (स्त्री.लिं.) ।
ಊಟಲೆ ऊटले (क) सं — गर्व, घमंड, अभिमान ।
ಊಟೆ ऊटे, ಊಟೆ ऊटे (क) सं.— सोता ; फव्वारा, फुहार ।
ಊಡಕ ऊडक (क) सं.— बहरा ; खाऊ, बेकार मनुष्य ।
ಊಡಲು ऊडलु (तद्) सं.— आमंड (तत्) ; रेंडी का वृक्ष ।
ಊಡಿಕೊಳ್ಳು ऊडिकोळ्ळु (क) क्रि.— विकीर्ण कर, फैला, फेंक ।
ಊಡಿಸು ऊडिसु (क) क्रि.— खाने को दो, खाना दिला ।

ಊಡು ऊडु (क) क्रि.—खाना खा, भोजन कर, आहार लो ; लगा, संयुक्त कर, मिला, लेपन कर ; साहाय्य कर, सहारा दे ।
ಊಡುಗು ऊडुगु (क) सं.— अंकोल, पिश्ते का पेड़ ।
ಊಡೆ ऊडे (क) सं.— केले के पेड़ की हिलती हुई जड़ ।
ಊಢ ऊढ (सम्) वि.— ढोया हुआ, ढोकर ले जाया गया, लिया गया ; विवाहित ।
ಊಢೆ ऊढे (सम्) सं.—वधू, विवाहिता स्त्री, प्रौढ़ा ।
ಊಣ ऊण वि.— (तद्) उन (तत्) ; कम, न्यून ।
ಊಣತೆ ऊणते (तद्) सं.— ऊनता, न्यूनता, कमी ।
ಊಣು ऊणु (क) क्रि. = ಹೂಣು हूणु— गाड़, मिट्टी में छिपा ।
ಊಣೆಯ ऊणेय (सम्) सं.— न्यूनता, कमी, ऊनता ।
ಊಣ್ಡು ऊण्डु (क) क्रि.— बड़ा हो, भारी हो ।
ಊತ ऊत (क) सर्व.—यह (बीच का) मनुष्य । सं.—दृढ़ता, स्थिरता, दृढ़चित्तता ; फूंकना ।
ಊತ ऊत (सम्) वि.— बुना हुआ ।
ಊತಿ ऊति (सम्) सं.— बुनना, सीना ; गति ।
ಊತು ऊतु (क) सं.— आधार, सहारा, अवलंब ।
ಊದ ऊद (क ?) सं.— धूप, गुग्गुल, अगर । —ಕಡ್ಡಿ कड्डि (क) सं.— अगरबत्ती ।
ಊದರೆ ऊदरे (क) सं.— धान और गेहूँ के खेत में उगनेवाली एक प्रकार की घास ।
ಊದಲು ऊदलु (क) सं.— उभर, उमड़, उफन ; फूंकना ।
ಊದಾ ऊदा, ಊದಿ ऊदि (क?) सं.— भूरा रंग ; बैंगनी रंग ; लाल और नीले रंग का मेल ; श्यामवर्ण ।
ಊದಿಕೆ ऊदिके (क) सं.— दे. ಊದಲು.
ಊದಿಸು ऊदिसु (क) क्रि.— उमड़ा, उभार, उभाड़, हवा भर (प्रे.) ।

ಊದು ऊदु (क) क्रि.— फूंक, हवा भर; उभार, श्वास छोड़, (श्वास छोड़कर किसी बाजे को) बजा। सं.—फूँकना; अगर बत्ती; —ಕಿವಿ किवि (क) क्रि.— शिकायत कर, चुगली खा। —ಕಾಮಾಲೆ कामाले (क) सं.— एक रोग। —ಕೊಳವೆ कोळवे (क) सं.— हवा फूँकने की नाली। —ಬತ್ತಿ बत्ती (क) सं.— अगरवत्ती।

ಊಧ ऊध, ಊಧಸ್ ऊधस् (सम्) सं—थन। ಊಧಸ್ಯ ऊधस्य—दूध, क्षीर।

ಊನ ऊन (सम्) वि.— दे. ಊಣ.

ಊನತೆ ऊनते (सम्) सं.— दे. ಊಣತೆ.

ಊಬಲು ऊबलु, ಉಬ್ಬಲು उब्बलु (क) सं.— उभर, बड़ा होना।

ಊಬು ऊबु (क) क्रि.— फूंक, हवा भर, पंखा झल। सं.— जौ के बाल, कांटेदार घास।

ಊಮ್ ऊम् (क) वि.बो.— क्रोध का सूचक।

ಊಮ ऊम, ಊಮೆ ऊमे (क) सं.— बहरा; मूर्ख मनुष्य; चुप रहनेवाला मनुष्य (मे.प्र)। स्त्री.लिं.— वही।

ಊಯಿಸು ऊयिसु, ಊಹಿಸು ऊहिसु (तद्) क्रि.— ('ऊहा' से) — कल्पना कर, अंदाज़ कर।

ಊರ್ ऊर्, ಊರು ऊरु (क) सं.— रहने का स्थान, ग्राम, नगर, वस्ती।

ಊರವ್ಯ ऊरव्य (सम्) सं.— वैश्य।

ಊರಿಕೆ ऊरिके (क) सं.— टेकने का साधन, टेकने की लकड़ी, टेकना।

ಊರಿಸು ऊरिसु (क) क्रि.—टिका, झुका, लगा; चला, हटा।

ಊರು ऊरु (क) क्रि.— टेक, लगा, थाम। सं.—दे. ಊರ್. ಊರಿಗೆ ಹೋದವರ ಮನಸ್ಸು ದೇವರು ಬಲ್ಲ. ऊरिगे होदवर मनस्सु देवरु बल्ल—जो (अन्य) गाँव गये हुए हैं, उनका मन भगवान ही जानता है (कह.)

ಊರು ऊरु (सम्) सं— जांघ, जंघा।

ಊರುಗ ऊरुग (क) सं.— ग्रामीण; मूर्ख।

ಊರುಜ ऊरुज (सम्) सं.— क्षत्रिय।

ಊರುಪರ್ವ ऊरुपर्व (सम्) सं.— घुटना।

ಊರುಂಬಳಿ ऊरुंबळि (क) सं.—ग्रामों को मुफ्त में देना या दान।

ಊಱಿ ऊरि, ಊಱಿಕೆ ऊरिके (क) सं.—टेक, सहारा।

ಊಱಿಸು ऊरिसु (क) क्रि.— लगा, टिका, झुका. नीचे रखा; सुखा, सूखने दे।

ಊಱು ऊरु (क) क्रि.—हो. रह, वर्तमान हो, स्थिर रह; रख, स्थिर कर, लगा, थाम।

ಊಱು ऊरु (क) क्रि.— फूट, बाहर निकल (जैसे पानी का सोता); सूख, शुष्क हो; टिके रह। वि.— टिका हुआ। —ಕೋಲು कोलु, ಗೋಲು गोलु (क) सं.— टेकने की लकड़ी।

ಊರ್ಕಾವಲಿಗ ऊर्कावलिग (क) सं.— ग्राम का रक्षक, संतरी।

ಊರ್ಜ ऊर्ज (सम्) सं.— शक्ति, बल; प्रयत्न. कोशिश; कार्तिकमास।

ಊರ್ಜಸ್ವಲ ऊर्जस्वल (सम्) वि.—शक्तिमान, बलवान्।

ಊರ್ಜಸ್ವಿ ऊर्जस्वि (सम्) सं.— बलशाली, बलवान पुरुष।

ಊರ್ಜಿತ ऊर्जित (सम्) वि.— प्रसिद्ध, श्रेष्ठ, अधिक, बढ़ा हुआ, प्रचलित।

ಊರ್ಣ ऊर्ण, ಊರ್ಣಾ ऊर्णा, ಊರ್ಣೆ ऊर्णे (सम्) सं.— ऊन, ऊनी वस्त्र।

ಊರ್ಣನಾಭ ऊर्णनाभ (सम्) सं.— मकड़ी; जाल विछानेवाला। —ಜಾಲ जाल (सम्) सं.— मकड़ी का जाल।

ಊರ್ಣನಾಭಿ ऊर्णनाभि (सम्) सं.— मकड़ी।

ಊರ್ಣಾಯು ऊर्णायु (सम्) सं.— मेष, मेढ़ा; मकड़ी; कंबल, ऊनी वस्त्र।

ಊರ್ಧ್ವ ऊर्ध्व (सम्) वि.— ऊपर का, उठा हुआ, उन्नत। —ಗತ गत (सम्) वि.— ऊपर गया हुआ। —ಗತಿ गति (सम्) सं.- मोक्ष, मुक्ति। —ಗಾಮಿ गामि (सम्) सं.- ऊपर जानेवाला, मोक्षकामी। —ಪುಂಡ್ರ पुंड्र (सम्) सं.— सीधा लगाया गया तिलक। —ರೇತ रेत, ರೇತಸ್ रेतस् (सम्) सं.— संयमी, इंद्रिय निग्रह करनेवाला, जितेंद्रिय, संन्यासी। —ಶ್ವಾಸ श्वास (सम्) सं.— दमा. एक बीमारी।

ಊರ್ಮಿ ऊर्मि (सम्) सं.— लहर, तरंग; धार. प्रवाह; गति, गति की शीघ्रता।

ಊರ್ಮಿಕಾ ऊर्मिका. ಊರ್ಮಿಕೆ ऊर्मिके (सम्) सं. — लहर. तरंग; अंगूठी; खेद, शोक।

ಊರ್ಮಿಳೆ ऊर्मिळे (सम्) सं.— लक्ष्मण की पत्नी का नाम। —ಪತಿ पति (सम्) सं.— लक्ष्मण।

ಊರ್ವ ऊर्व (सम्) सं.— बडवाग्नि।

ಊರ್ವಶಿ ऊर्वशि (सम्) सं.=ಉರ್ವಶಿ उर्वशि—एक अप्सरा. देवलोक की नर्तकी।

ಊಷ ऊष (सम्) सं.— लवण-भूमि, क्षार।

ಊಷರ ऊषर (सम्) सं.— लवणमय भूमि, ऊसर भूमि।

ಊಷ್ಮ ऊष्म, ಊಷ್ಮೆ ऊष्मे (सम्) सं.— गरमी, ग्रीष्म ऋतु, घाम; भाफ।

ಊಸರವಳ್ಳಿ ऊसरवळ्ळि (क) सं.— गिरगिट, छिपकली की जाति का एक प्राणी।

ಊಹ ऊह, ಊಹಾ ऊहा, ಊಹೆ ऊहे (सम्) सं.— कल्पना, अनुमान, अटकल; समझ, युक्ति; विचार, तर्क।

ಊಹಾಕಾರ ऊहाकार (सम्) सं.—ऊहा करनेवाला, कल्पना या विचार करनेवाला।

ಊಹಾಪೋಹೆ ऊहापोहे (सम्) सं.— तर्क-वितर्क, सोच-विचार।

ಊಹಿತ ऊहित (सम्) वि.— कल्पित, तर्क किया हुआ।

ಊಹಿನಿ ऊहिनि, ಊಹಿನೀ ऊहिनी (सम्) सं.— समूह, समुदाय; सेना।

ಊಳ್ ऊळ् (क) क्रि.—पुकार, बुला; चिल्ला, गर्जन कर। सं.— चिल्लाहट, गर्जन।

ಊಳಮೆ ऊळमे, ಊಳವೆ ऊळवे (क) सं.— जोर की चिल्लाहट, सियार की पुकार।

ಊಳಗ ऊळग, ಊಳಿಗ ऊळिग, ಊಳಿಗತನ ऊळिगतन (क) सं.—काम, नौकरी, व्यवहार, सेवा।

ಊಳಿಗಿತ್ತಿ ऊळगित्ति, ಊಳಿಗಗಿತ್ತಿ ऊळिगगित्ति (क) सं.— सेविका, दासी।

ಊಳಿಗ ऊळिगि (क) सं.— सेवक, नौकर।

ಊಳು ऊळु (क) क्रि. = ಹೂಳು हूळु — गाड़, मिट्टी में बंद कर।

## ಋ ऋ

ಋ ऋ—कन्नड-वर्णमाला में सातवाँ अक्षर।

ಋಕ್ ऋक्, ಋಕ್ಕು ऋक्कु, ಋಚೆ ऋचे (सम्) सं.— वेदमंत्र, ऋग्वेद।

ಋಕ್ಥ ऋक्थ (सम्) सं.— संपत्ति, ऐश्वर्य।

ಋಕ್ಷ ऋक्ष (सम्) सं.—रीछ, भालू; नक्षत्र, तारा; एक पर्वत का नाम; राशिचक्र की एक राशि। —ಪತಿ पति (सम्) सं.— जांबवान; चंद्रमा। —ರಾಜ राज (सम्) सं.— चंद्रमा; जांबवान; रीछों के राजा।

ಋಗ್ವೇದ ऋग्वेद (सम्) सं.— ऋग्वेद, वेदों में पहला वेद। —ಇ इ (सम्) सं.— ऋग्वेद माननेवाले, ऋग्वेद पढ़े हुए व्यक्ति।

ಋಚ್ಛೆ ऋच्छे (सम्) सं.— इच्छा, चाह, अभिलाषा।

ಋಜು ऋजु (सम्) वि.—सीधा, सच्चा, ईमानदार, सरल, सहज, अनुकूल।

ಋಣ ऋण (सम्) सं.—उधार, कर्ज़, एहसान।

ಋಣತ್ರಯ ऋणत्रय (सम्) सं.— तीन ऋण— देव ऋण, ऋषि ऋण और पितृ ऋण।

ಋಣಮುಕ್ತ ऋणमुक्त (सम्) वि.— उधार से मुक्त।

ಋಣವಿಮೋಚನೆ ऋणविमोचने (सम्) सं.— उधार से मुक्त करना।

ಋಣಾನುಬಂಧ ऋणानुबंध (सम्) सं.— पूर्व जन्म के ऋण का संबंध।

ಋಣಿ ऋणि, ಋಣಿಕ ऋणिक (सम्) सं.— कर्ज़दार, वह जिसने उधार लिया हो।

ಋತ ऋत (सम्) वि.— सरल; सच्चा, सीधा; ठीक, उचित; पूज्य, सम्मानित। सं.— सत्य, प्रिय वचन; दानों को चुनना या जमा करना; सूर्य, चंद्रमा, हंस, मराल, जल, पानी, अंधकार।

ಋತಿ ऋति (सम्) सं.—गमन, मार्ग; गाली; उन्नति।

ಋತು ऋतु (सम्) सं.— मौसम, वसंतादि छे ऋतुएँ, छे की संख्या का संकेत; प्रकाश; योग्य समय, निश्चित समय; रजस्, स्त्रियों का मासिक धर्म।

ಋತುಪರ್ಣ ऋतुपर्ण (सम्) सं.— एक राजा का नाम।

ಋತುಮತಿ ऋतुमति (सम्) सं.— रजस्वला।

ಋತುರಾಜ ऋतुराज (सम्) सं.— ऋतुओं में श्रेष्ठ, वसंत।

ಋತುಶಾಂತಿ ऋतुशांति (सम्) सं.—जब पहली बार स्त्री रजस्वला होती है तब किया जानेवाला एक धार्मिक समारोह।

ಋತುಸ್ನಾತೆ ऋतुस्नाते (सम्) सं.— रजोदर्शन के बाद स्नान की हुई स्त्री।

ಋತುಸ್ನಾನ ऋतुस्नान (सम्) सं.— रजोदर्शन के बाद का स्नान।

ಋತ್ವಿಕ್ ऋत्विक्, ಋತ್ವಿಜ್ ऋत्विज्, ಋತ್ವಿಕ್ಕು ऋत्विक्कु, ಋತ್ವಿಜ ऋत्विज, (सम्) सं.— यज्ञ-पुरोहित, यज्ञ-याग के कार्यों में भाग लेनेवाला।

ಋದ್ಧ ऋद्ध (सम्) वि.— बढ़ा हुआ, उन्नत। सं.— संपत्ति, धन-दौलत; समृद्धि, राशि।

ಋದ್ಧಿ ऋद्धि (सम्) सं.— वृद्धि, समृद्धि, अभिवृद्धि; कुशलता-क्षेम।

ಋಭು ऋभु (सम्) सं.— देव, देवता, स्वर्ग में उत्पन्न।

ಋಭುಕ್ಷ ऋभुक्ष, ಋಭುಕ್ಷಿನ್ ऋभुक्षिन् (सम्) सं.— इन्द्र।

ಋಶ್ಯ ऋश्य (सम्) सं.— सफ़ेद पैरों का बारहसिंगा।

ಋಶ್ಯಕೇತು ऋश्यकेतु (सम्) सं.— अनिरुद्ध।

ಋಷಭ ऋषभ (सम्) सं.— वृषभ, साँड; संगीत के सप्त स्वरों में से दूसरा; एक पर्वत; आदितीर्थंकर। —ಧ್ವಜ ध्वज (सम्) सं.— शिव। —ವಾಹನ वाहन (सम्) सं.— शिव।

ಋಷಿ ऋषि (सम्) सं.— तपस्वी, योगी, संन्यासी, वैदिक मंत्र-द्रष्टा। —ಪುತ್ರಿ पुत्रि (सम्) सं.— एक पुष्प, अजजटी (The flower Artemisia Indica).

ಋಷಿಕುಲ್ಯಾ ऋषिकुल्या (सम्) सं.— एक नदी विशेष।

ಋಷ್ಟಿ ऋष्टि (सम्) सं.— खड्ग, तलवार।

ಋಷ್ಯ ऋष्य, ಋಷ್ಯಕ ऋष्यक (सम्) सं.— मृगभेद, काले रंग का हिरन।

ಋಷ್ಯಮೂಕ ऋष्यमूक (सम्) सं.— एक पर्वत विशेष।

ಋಷ್ಯಶೃಂಗ ऋष्यशृंग (सम्) सं.— एक ऋषि का नाम, ये विभांडक ऋषि के पुत्र थे। रामायण में इनका उल्लेख मिलता है।

## ೠ ॠ

ೠ ॠ— कन्नड-वर्णमाला का आठवाँ अक्षर।

ೠಕಾರ ॠकार— ॠ अक्षर।

## ಎ ए

ಎ ए—कन्नड-वर्णमाला का नौवाँ अक्षर। इसका उच्चारण प्रायः 'ಯೆ ये या ಯ य' के रूप में होता है। कुछ संज्ञाओं, क्रियाओं और क्रियाविशेषणों के अंत में 'ए' होता है, उदा.—ಆನೆ आने—हाथी, ಮನೆ मने—घर, ತೆಗೆ तेगे—खोल; ಮೆಲ್ಲನೆ मेल्लने—धीरे-धीरे, ಮತ್ತೆ मत्ते-पुनः। संस्कृत आकारांत स्त्रीलिंग शब्द कन्नड में एकारांत होते हैं, उदा.— ಮಾಲಾ माला—ಮಾಲೆ माले, ಶಾಲಾ शाला— ಶಾಲೆ शाले; संबोधन में 'ಎ ए' का प्रयोग होता, उदा.— ಎ ರಾಮ ए राम— हे राम!, ಎ ಅಕ್ಕ ए अक्क—ऐ बड़ी बहन!; प्रत्यय, जिसका अर्थ साधारणतया 'पर, से' होता है, उदा.— ಗಾಯಕಂ ಪಾಡೆ, ದೇವಂ ಮೆಚ್ಚಿದಂ. गायकं पाड़े देवं मेच्चिदं— गायक के गाने पर प्रभु प्रसन्न हुए।

ಎಂ एं (क) प्र.— प्रथम पुरुष ए.व. और ब.व. का विधि, निषेध, भविष्यत् काल आदि का सूचक प्रत्यय, उदा.— ಮಾಡಿದೆಂ माडिदें —(मैंने) किया ; ಮಾಡುವೆಂ माडुवें—(हम) करेंगे ; ಮಾಳ್ಪೆಂ माळ्पें—करूँगा. ಮಾಡೆಂ माडें—नहिं करूँगा।

ಎಂಕಲು एंकलु (क) सं.—डाल, शाखा।

ಎಂಗಿ एंगि (क) सं.— नासमझ, मूर्ख, बेवकूफ आदमी। सं.— कपट, छल, वंचना, झूठ।

ಎಂಗೆ एंगे (क) अ.— कैसे (ग्रा.)।

ಎಂಜಲ್ एंजल्, ಎಂಜಲ एंजल, ಎಂಜಲು एंजलु (क) सं.— जूठन, जूठा, उच्छिष्ट। —ಊಟ ऊट = जूठा खाना. —ಹಾಲು हालु — जूठा दूध। ತುಪ್ಪದ ಆಶೆಗೆ ಎಂಜಲು ತಿಂದ तुप्पद आशेगे एंजलु तिंद—घी की चाह से जूठा खाया (कहा.)। — ಇಸು इसु (क) क्रि.— जूठा कर, उच्छिष्ट कर।

ಎಂಟಡಿ एंटडि (क) सं.— शरभ, बिच्छू ; आठ फुट। —ಪರಿಜ परिज (क) सं.— वीरभद्र।

ಎಂಟನೆ एंटने, ಎಂಟನೆಯ एंटनेय (क) वि.— आठवाँ।

ಎಂಟು एंटु (क) वि.— आठ की संख्या। सं.— गर्व, अभिमान, मद।

ಎಂಟೆರ್ದೆ एंटेर्दे (क) सं. — धैर्य, हिम्मत, साहस, गर्वीला मन या हृदय।

ಎಂಡೆ एंडे (क) सं. = ಹೆಂಡೆ हेंडे—गोबर।

ಎಂಡ್ರಕಾಯಿ एंड्रकायि (क) सं.— केकड़ा, कर्कट।

ಎಂತ एंत (क) अ.— कि। उदा.— ಅವನು ಬರುತ್ತೇನೆಂತ ಹೇಳಿದ अवनु बरुत्तेनेंत हेळिद —उसने कहा कि मैं आता हूँ। कृ.–कहते हुए, समझते हुए आदि ; उदा.— ಇಲ್ಲವೆಂತಲೇ ಇಳಿದು ಬರುತ್ತೇನೆ इल्लवेंतले इळिदु बरुत्तेने— 'नहीं है' कहते हुए ही मैं उतर आता हूँ।

ಎಂತ एंत, ಎಂತಾ एंता, ಎಂಥಾ एंथा (क) वि.— कैसा, किस प्रकार या तरह का।

ಎಂತು एंतु (क) अ.— कैसे, किस रीति से। क्रि.रू. = ಎಂದಿತು एंदितु—कहा (न.लिं.)।

ಎಂತುಟು एंतुटु (क) अ.— कैसे, किस प्रकार से। वि.— कितना, किस परिमाण का।

ಎಂಥ एंथ, ಎಂಥಹ एंथह (क) वि.—दे. ಎಂತ.

ಎಂದು एंदु (क) अ.— कब, किस समय। 'कि' का अर्थद्योतक, उदा.— ನಾನು ಮಾಡಲಾರೆ ಎಂದು ಅವನು ಹೇಳಿದನು. नानु माडलारे एंदु अवनु हेळिदनु।

ಎಂಬ एंब (क) कृ.— कहा जानेवाला।

ಎಂಬು एंबु (क) क्रि.— बोल, कह। उदा.— ಎಂಬೋಣ एंबोण— (हम) कहें, ಎಂಬುವ एंबुव–कहा जानेवाला।

ಎಂಬುವಿಕೆ एंबुविके (क) क्रि. सं.— कहना, बोल।

ಎಂಬುಕೆಯ್ एंबुकेय् (क) क्रि. — मान, स्वीकार कर, जैसा कहते हो (या वचन देते हो) वैसा कर।

ಎಕಲ್ಯಾರು एकल्यारु (अ.दे.) सं.— अधिकार, शक्ति, निग्रह, वश में रखने का उपाय।

ಎಕರಾರು एकरारु (अ. दे.) सं.— इक़रार (अरबी) ; स्वीकृति ; साक्षी।

ಎಕರೆ एकरे (अ.दे.?) सं.— एकड़।

ಎಕೋ एको (क) वि.बो.— देख !, यह देख !

ಎಕ್ಕ एक्क (तद्) सं.—अर्कः (तत्) ; अर्कवृक्ष, आकवृक्ष।

ಎಕ್ಕ एक्क (तद्) वि.—एक (तत्)।

ಎಕ್ಕಟ एक्कटि, ಎಕ್ಕಟಿ एक्कटे (तद्) वि.— अकेला, एकाकी, एकांतवासी। —ಕರೆ करे, ಗರೆ गेरे (क) क्रि.— एक ओर बुलाना ; स्वागत कहना।

ಎಕ್ಕಟಿಗ एक्कटिग (क) सं.— अच्छा या पुरुष।

ಎಕ್ಕಟೆ एक्कटे (क) सं.— महानता, विस्मय।

ಎಕ್ಕತಳ एक्कतळ (तद्) सं.—एकस्थल (तत्)।

ಎಕ್ಕತಾಳ एक्कताळ (तद्) सं. — एकताल (तत्)।

ಎಕ್ಕತಾಳಿ एक्कताळि, ಎಗತಾಳಿ, एगताळि. ಎಗತಾಳ एगताळ (क) सं.— उपहास, हँसी, ठट्टा।

ಎಕ್ಕರಿಸು एक्करिसु (क) क्रि.— उपहास कर, हँसी कर, मज़ाक कर।

ಎಕ್ಕಲ एक्कल (क) वि.— बड़ा, लंबा, ऊँचा। सं.— सूकर, जंगली सुअर।

ಎಕ್ಕವಡ एक्कवड, ಎಕ್ಕಡ एक्कड (क) सं.— चप्पल, पादुका, जूता।

ಎಕ್ಕಸಕ್ಕ एक्कसक्क, (क) सं. = ಎಕ್ಕಸೆಕ್ಕ एक्कसेक्क, ಎಕ್ಸುಕ್ಯ एक्सुक्य, ಎಗಚಿಗ एगचिग —भ्रम, संदेह, शंका।

ಎಕ್ಕಸಕ್ಕೆ एक्कसक्के (क) सं.— हठी स्त्री, ज़िद्दी स्त्री।

ಎಕ್ಕಸರ एक्कसर (तद्) सं.— एक स्वर (तत्)।

ಎಕ್ಕಸೆಕ್ಕ एक्कसेक (क) सं.— दे. ಎಕ್ಕಸಕ್ಕ.

ಎಕ್ಕಳ एक्कळ, ಎಗ್ಗಳ एग्गळ (क) सं.=ಯೆಗ್ಗಳ येग्गळ, ವೆಗ್ಗಳ वेग्गळ, ಹೆಗ್ಗಳ हेग्गळ— अधिकता, आधिक्य, बहुतायत।

ಎಕ್ಕಾವಳಿ एक्कावळि (तद्) सं.— एकावली (तत्)।

ಎಕ್ಕಿ एक्कि (क) सं.— काठ या बाँस का टुकड़ा।

ಎಕ್ಕಿಕೆ एक्किके (क) सं.— कपास या रूई को धुनना। —ಎಕ್ಕಿಸು एक्किसु (क) क्रि.— धुना (प्रे.)।

ಎಕ್ಕು एक्कु (क) क्रि.– बाँट, विभाग कर, पृथक

ಕಂಟಕಿ कंटकि (सम्) सं.— चुभनेवाली वस्तु, तंग करनेवाली स्त्री, एक पौधा विशेष ।

ಕಂಟಣೆ कंटणे, ಕಂಟಳೆ कंटळे (क) सं.— डरना, भीत होना, पीछे हटना ।

ಕಂಟಣಿಸು कंटणिसु, ಕಂಟಳಿಸು कंटळिसु (क) क्रि.—डर, भीत हो, हिम्मत हार, व्याकुल हो ।

ಕಂಟಿ कंटि (सम्) सं.—कांटेदार वृक्ष । (तद्) सं.— कंठिका (तत्); गले में पहनने का सोने का हार ।

ಕಂಟಿಕಫಲ कंटिकफल (सम्) सं.— दे. ಕಂಟಕ ಫಲ.

ಕಂಟಿಕೆ कंटिके, ಕಂಡಿಕೆ कंडिके, ಕಂಡು कंडु (क) सं.— लपेटा गया धागा, वेम, करघा ।

ಕಂಟಿಗೆ कंटिगे, ಕಂಟಿಕೆ कंटिके (तद्) सं.— कंठिका (तत्) ।

ಕಂಟಿಸು कंटिसु (क) क्रि.— दुःख दे, कष्ट दे ।

ಕಂಟು कंटु (क) सं.— कुएँ की दीवार पर लगा अँखुआ ; कुएँ की सीढ़ियों का नीचे उतरने का डंडा ; बर्तन का कोर या किनारा ; बर्तन का तल ।

ಕಂಠ कंठ (सम्) सं.— गला, गर्दन ; बर्तन का गर्दन ; लोहे की लेखनी ; स्वर, नाद, ध्वनि ; शरीर, देह ; सामीप्य, पड़ोस ; तट, किनारा । —ಗತ गत (सम्) वि.— गले में स्थित, गले में आया या अटका हुआ । —ಗರಳ गरल (सम्) सं.— शिव । —ಪಾಠ पाठ (सम्) सं.— कंठस्थ करना । —ಭೂಷೆ भूषे (सम्) सं.— गले में पहनने की छोटी माला । —ಮಾಲೆ माले (सम्) सं.— गले में पहनने का हार । —ಲಗ್ನ लग्न (सम्) वि.— गले में लगा हुआ, आलिंगित । —ಶೋಷ शोष (सम्) सं. = ಕಂಠಶೋಷಣ कंठशोषण— गला सूखना, निरर्थक बात, व्यर्थ की अभिव्यक्ति । —ಸೂತ್ರ सूत्र (सम्) सं.— मांगल्य, मंगलसूत्र ।

ಕಂಠಿ कंठि (सम्) सं.— गले में पहनने का हार ।

ಕಂಠಿಕೆ कंठिके (सम्) सं.— एकावली, गुंज ।

ಕಂಠೀರವ कंठीरव (सम्) सं.— कंठ से गर्जन करनेवाला. सिंह, शेर ; हाथी ; कबूतर । —ರಾಯ राय (सम्) सं.— मैसूर के एक राजा का नाम । ಕಂಠೀರಾಯ कंठीराय = ಕಂಠೀರವರಾಯ कंठीरवराय ।

ಕಂಠೀಸರ कंठीसर (सम्) सं.— दे. ಕಂಠಿ.

ಕಂಠೋಷ್ಠ್ಯ कंठोष्ठ्य (सम्) सं.— ಒ, ಓ और ಔ वर्ण ।

ಕಂಡ कंड (तद्) सं.— खंड (तत्), मांस-खंड ; टुकड़ा, काटना, काटना या तोड़ना । कांड दे. ಕಾಂಡ.

ಕಂಡ कंड (क) सं.— मांस, गोश्त । क्रि.रू.= ಕಂಡ್ಯ कंड्य, ಕಂಡ್ಯಾ कंड्या—देखा क्या (तूने या तुमने) ।

ಕಂಡಗ कंडग, ಕಂಡಿಗ कंडिग, ಕಂಡುಗ कंडुग (क) सं.— नापविशेष, लगभग २८ मन (एक मन = ४८ सेर) का परिमाण ।

ಕಂಡಣೆ कंडणे (क) सं.—अंतिम निर्णय, सुलह; संधि ।

ಕಂಡನೆ कंडने (क) सं.— दे. ಕಂಡಣೆ (मै-प्र.) ।

ಕಂಡಪಟ कंडपट (तद्) सं.— काण्डपट (तत्); कनात, पर्दा ।

ಕಂಡಪಡ कंडपड (तद्) सं.— कांडपट (तत्); दे. ಕಂಡಪಟ.

ಕಂಡರಣೆ कंडरणे (क) सं.— शिल्पकलाकृति, शिल्पकला का काम, नक्काशी ।

ಕಂಡರಿಸು कंडरिसु (क) क्रि.— अंकित कर, चित्रित कर, नक्काशी कर, काट, खंडित कर ।

ಕಂಡರೆ कंडरे (तद्) सं.— कंडरा (तद्) ; नस, कंठ की प्रधान नस ।

ಕಂಡಲಿ कंडलि (क) सं.— चीर फाड़ करने का आयुध विशेष, एक प्रकार का चिमटा ।

ಕಂಡಿ कंडि, ಕಿಂಡಿ किंडि, ಗಂಡಿ गंडि (क) सं.— छोटी खिड़की, रंध्र, छेद, खुला स्थान ।

ಕಂಡಿಕೆ कंडिके (क) सं.— टुकड़ा, खंड ; नाल, कांड ; वेम, करघा, वायदण्ड ।

ಕಂಡಿತ कंडित (क) अ. = ಖಂಡಿತ खंडित— बिलकुल, नितांत, सचमुच. दृढ़ रूप से ।—ವಾದಿ (क) सं.— वह, जो न्याय और सत्य की बात कहता है ।

ಕಂಡಿಸು कंडिसु (क) क्रि.— निश्चित कर (साधारणतया किसी वस्तु का मूल्य निश्चित करना) ।

ಕಂಡು कंडु (क) सं.— वेम, वायदण्ड, करघा । कृ.—('ಕಾಣ್ काण् अथवा ಕಾಣು काणु = देख' से) देखकर ।

ಕಂಡುಗ कंडुग (क) सं.— दे. ಕಂಡಗ.

ಕಂಡೂತಿ कंडूति (सम्) सं.—खुजलन, खुजली, खाज ।

ಕಂಡೂಯನ कंडूयन (सम्) सं.— मलना, खुजलना ; खुजली ।

ಕಂಡೂಯಮಾನ कंडूयमान (सम्) सं.— मलना, खुजलना ।

ಕಂಡೂಯೆ कंडूये (सम्) सं.—दे. ಕಂಡೂಯನ.

ಕಂಡೆಯ कंडेय (क) सं.— एक प्रकार का खड्ग ।

ಕಂಡೋಲ कंडोल (सम्) सं.— बाँस की टोकरी जिसमें अनाज रखा जाता है ; ऊँट ।

ಕಂತ कंत, ಕಂತು कंतु (क) सं.— किश्त (Instalment), ऋणभाग ।

ಕಂತಿ कंति (क) सं.— तेल और काली पुड़िया का मिश्रण जो शिवलिंग तथा नंदी पर लेपन करने के काम में आता है ।

ಕಂತಿ कंति (सम्) सं.— कन्नड की एक प्राचीन कवयित्रि का नाम ; संन्यासिनी, भिक्षुकी (भिक्षुणी) ।

ಕಂತು कंतु (क) सं.— दे. ಕಂತ. क्रि.—अस्त हो, डूब ।

ಕಂತು कंतु (सम्) सं.— प्रसन्नता ; कामदेव ; हृदय ; धान्यागार, खत्ती ।

ಕಂತುಕ कंतुक, ಕಂದುಕ कंदुक (सम्) सं.— गेंद ।

ಕಂತುಪಿತ (सम्) सं.— विष्णु।

ಕಂತುಮರ್ದನ कंतुमर्दन, ಕಂತುವೈರಿ कंतुवैरि, ಕಂತುಹರ कंतुहर (सम्) सं.— शिवजी।

ಕಂತೆ कंते (क) सं.— गठरी (घास आदि की)।

ಕಂತೆ कंते (तद्) सं.— कंथा (तत्); व्यर्थ की वस्तु या बात। —ಬಿಸಾಡು विसाडु (तद्) क्रि.—पुराने कपड़े फेंक; मर जा (मुह.)। =ಪುರಾಣ पुराण (तद्) सं.— निस्सार बात या विवरण।

ಕಂತೆಗ कंतेग (तद्) सं.— कंथाधारिन् (तत्); कथरी पहननेवाला, योगी, भिक्षुक।

ಕಂಥೆ कंथे (सम्) सं.— कंथा, कथरी, कथड़ी; दीवार। ಕಂಥೆಯಲ್ಲಿ ಕಲ್ಲಿನಾಥಯ್ಯ, कंथेयल्लि कल्लिनाथय्य — दीवार में कल्लिनाथय्या (भगवान्)! (कह.)।

ಕಂದ कंद (क) सं.— छोटा शिशु, मुन्ना, मुन्नी, लाल; एक वृत्त का नाम। ಕಂದಯ್ಯ, कंदय्य=ಕಂದ. (सम्) सं — कंदमूल, खाने योग्य जड़; मेघ, बादल, गाँठ, गुमड़ी; लहसन; गर्दन का निचला भाग।

ಕಂದಕ कंदक (अ.दे.) सं.— खंदक, गड्ढा, किले के चारों ओर की खाई।

ಕಂದಣಿಕೆ कंदणिके (क) सं.— खाली बोरा।

ಕಂದಮೂಲ कंदमूल (सम्) सं.— मूली, शकरकंद आदि जड़ें।

ಕಂದರ कंदर (सम्) सं.— गुफ़ा, घाटी, खुखाल।

ಕಂದರಿ कंदरि, ಕಂದರಾ कंदरा, ಕಂದರೆ कंदरे (सद्) सं.— गुफ़ा, घाटी।

ಕಂದರ್ಪ कंदर्प (सम्) सं.—कामदेव, मन्मथ। —ಜನಕ जनक (सम्) सं.— विष्णु। —ಜಾತ जात (सम्) सं.— एक वृत्त का नाम। —ರಿಪು रिपु (सम्) सं.— शिव। —ವೈರಿ वैरि, ಅರಿ अरि (सम्) सं.— शिव।

ಕಂದಲ್ कंदल्, ಕಂದಲು कंदलु, ಕಂದ್ಲು कंद्लु (क) सं.— मिट्टी का छोटा बर्तन।

ಕಂದಲ कंदल (सम्) सं.— गाल, गाल और कनपुटी; कपाल, खोपड़ी; अंकुर, अँखुआ; युद्ध, लड़ाई; सुवर्ण, सोना।

ಕಂದಲಿ कंदलि (सम्) सं.— एक जाति का हिरन; केले का पौधा; झंडा, ध्वज, पताका।

ಕಂದವಾಹನ कंदवाहन (सम्) सं.— मेघवाहन—इन्द्र।

ಕಂದಾಚಾರ कंदाचार (सम्) सं.— सेना, पुलिस, सिपाही।

ಕಂದಾಯ कंदाय (सम्) सं.— कर, लगान; मकान, भूमि आदि से संबंधित कर; (ज्योतिष में) चार मास का अंतर।

ಕಂದಿ कंदि (क) सं.— व्यायी गाय; बछड़ा। (सम्) सं.— सफ़ेद और भूरे रंग का मिश्रण, धूसर वर्ण।

ಕಂದಿಕೆ कंदिके (क) सं.— कांतिहीन होना, मंद पड़ना, सूखना, मुरझना।

ಕಂದಿಲ್ कंदिल्, ಕಂದೀಲ್ कंदील् (अ.दे. ?) सं.=ಕಂದೀಲ कंदील, ಖಂದೀಲ खंदील—लालटेन, दीपक, कंडील।

ಕಂದಿಸು कंदिसु (क) क्रि.— कांतिहीन कर, मंद कर, सुखा, मुरझा (प्रे.)।

ಕಂದು कंदु (क) क्रि.— मुरझ, सूख, कांति-हीन हो। सं.— पशुओं का बच्चा, बछड़ा; छोटे-छोटे केले के पौधे; पीसने का पत्थर। कलंक, कालिमा, आभाहीनता; निरुत्साह, दुःख, पीड़ा।

ಕಂದು कंदु (सम्) सं.— बटलोई; तंदूर चूल्हा; तवा।

ಕಂದುಕ कंदुक (सम्) सं.— गेंद।

ಕಂದುಗಾರ್ कंदुगार् [ಗಾರ गार] (क) सं.— वह जिसकी आँखें मंद हों।

ಕಂದೋಟಿ कंदोटि, ಖಂದೋಟಿ खंदोटि (अ.दे.?) सं.—धन को रक्षित रखने की वस्तु—थैली, पेटी आदि।

ಕಂಧ कंध (सम्) सं.—मेघ, बादल; गर्दन।

ಕಂಧರ कंधर (सम्) सं. — गर्दन; मेघ, बादल।

ಕಂಧರೆ कंधरे (सम्) सं.— गर्दन।

ಕಂಧಿ कंधि (सम्) सं.— समुद्र; गर्दन।

ಕಂಪ कंप (सम्) सं.— हिलना, काँपना, थरथराना।

ಕಂಪಣ कंपण (तद्) सं.— कंपन (तत्); एक आयुध विशेष।

ಕಂಪನ कंपन (सम्) सं.—दे. ಕಂಪ; ಕಂಪಣ.

ಕಂಪಣಿಗ कंपणिग (क) सं — रक्षक, द्वारपाल, नौकर।

ಕಂಪಾಡಗ कंपाडग (क) सं. — सागौन (Teak)।

ಕಂಪಾಯಮಾನ कंपायमान (सम्) वि.—हिलनेवाला, काँपनेवाला, थरथरानेवाला, डरा हुआ, भीत।

ಕಂಪಿತ कंपित (सम्) वि. — हिलता हुआ, कांपता हुआ।

ಕಂಪಿಲ कंपिल, ಕಂಪಿಲ್ಲ कंपिल्ल, ಕಾಂಪಿಲ್ಲ कांपिल्ल, ಕಾಂಪಿಲ್ಯ कांपिल्य (सम्) सं.— एक पौधा विशेष।

ಕಂಪಿಸು कंपिसु (सम्) क्रि.— कंपित हो, थरथरा, हिल-डुल। (क) क्रि.— सुगंधित हो, सुगंध फैला।

ಕಂಪು कंपु (क) सं.— दुर्गंध, बदबू; सौरभ, सुगंध, महक। —ಗಾತಿ गाति (क) सं.— सुगंध फैलानेवाली स्त्री।

ಕಂಪುಗು कंपुगु, ಕಂಪು ಬೀರು कंपु बीरु (क) क्रि.— सुगंध फैला, सुगंधित हो।

ಕಂಪ್ರ कंप्र (सम्) वि.— हिलता हुआ, डुलता हुआ, कांपता हुआ।

ಕಂಬ कंब, ಕಂಭ कंभ (तद्) सं.— स्तंभ (तत्); खंभा।

ಕಂಬನಿ कंबनि (क) सं — आँसू, अश्रु।

ಕಂಬಲ कंबल, ಕಂಬಳಿ कंबलि (सम्) सं.— ऊनी कंबल, कमरी, गलथ्था।

ಕಂಬಳ कंबळ (क) सं.— कूली, दैनिक पारि-श्रमिक (जो प्रायः अनाज के रूप में दिया जाता है)। —ಗಾರ್ गार् [ಗಾರ गार] (क) सं.— मज़दूर, कूली, श्रमिक।

ಕಂಬಳಿ कंबलि (तद्) सं.— दे. ಕಂಬಲ.

ಕಂಬಾರ कंबार (तद्) सं.=कम्मार—(कर्मकार) —लोहार । —ಗಿತ್ತಿ गित्ति (तद्) सं.— लोहार की स्त्री ।

ಕಂಬಾರಿಕೆ कंबारिके (सम्) सं.— लोहार का पेशा ।

ಕಂಬಿ कंबि (क) सं.— तार ; शलाका, लोहे की सलाई ; नाक की हड्डी ; धोती, साड़ी आदि में बीच-बीच में या अंत में लगनेवाली पट्टी ; भारयष्टि, भारी वस्तुओं को ढोने की (कंधे पर रखकर) बाँस की लकड़ी ; गदा, लाठी । सं.— चमच, कछली ; बाँस की शाखा या मिलाव ।

ಕಂಬಿಕಾರ कंबिकार [ಕಾಱ कार] (क) सं.— कंधे पर बाँस की लकड़ी रखकर उसके सहारे सामान ढोनेवाला, कहार ।

ಕಂಬಿಕೀಳು कंबिकीळु (क) क्रि.— भाग, चंपत हो ।

ಕಂಬಿಗ कंबिग (क) सं.— गदाधारी, द्वारपाल, द्वाररक्षक ।

ಕಂಬು कंबु (सम्) सं.—शंख ; रंगबिरंगा रंग, सफ़ेद रंग ; कंकण, वलय ; गज, हाथी ; जल, पानी ; गर्दन ; एक अनाज । —ಕಂಠಿ कंठि (सम्) सं.— शंख जैसी गर्दनवाली स्त्री ।

ಕಂಬುಕ कंबुक (सम्) सं.— शंख ; कंकण, वलय ; नीच या तुच्छ पुरुष ।

ಕಂಬುಗೆ कंबुगे (क) सं.— रथगुप्ति, वरूथ, रथ के किनारे या चारों ओर लगा हुआ काठ या लोहे का ढाँचा जो रथ को दूसरे रथ से टकराने से बचाता है ।

ಕಂಬುಕಂಠ कंबुकंठ, ಕಂಬುಗಲ कंबुगल, ಕಂಬುಗ್ರೀವ कंबुग्रीव (सम्) सं.—शंख के समान गर्दन ।

ಕಂಭ कंभ (तद्) सं.— दे. ಕಂಬ.

ಕಂಯಿ कंयि (क) सं.=ಕಯ್ कय्—कडुआपन, कटुः ।

ಕಂಸ कंस (सम्) सं.— काँसा ; धातु का बर्तन, जल पीने का पात्र, गिलास, घंटी, कटोरा ; मथुरा का राजा कंस, जिसे श्रीकृष्ण ने मारा था । —ಜಿತ್ जित् (सम्) सं.— श्रीकृष्ण । —ತಾಲ ताल (सम्) सं.— काँसे का झांझ या मंजीरा । —ಹರ हर (सम्) सं.— श्रीकृष्ण ।

ಕಂಸಾಂತಕ कंसांतक, ಕಂಸಾರಾತಿ कंसाराति, ಕಂಸಾರಿ कंसारि (सम्) सं.— श्रीकृष्ण ।

ಕಂಸಾಳ कंसाळ (तद्) सं.—कांस्यताल (तत्); एक प्रकार का झांझ या मंजीरा ।

ಕಂಸಾಳಕ कंसाळक (सम्) सं.— सोना-चांदी का काम करनेवाला, सोनार । (ಕಂಸಾಲವಾಡು कंसालवाडु—तेलुगु) ।

ಕಂಸಾಳಗಿತ್ತಿ कंसाळगित्ति (सम्) सं.—सोना-चांदी का काम करनेवाली, सुनारिन ।

ಕಕ್ कक् (क) सं.= ಕಾ का—जंगल, वन । ಕಕ್ಕವಾಡೇಕಾಯಿ कक्कवाड़े कायि—इंद्रवारुणि (colocynth) ।

ಕಕಲಾತೆ ककलाते, ಕಕುಲತೆ ककुलते, ಕಕುಲಾತೆ ककुलाते, ಕಕುಳತೆ ककुळते, ಕಕ್ಕಲಾತೆ कक्लाते, ಕಕ್ಕುಲತೆ कक्कुलते, ಕಕ್ಕುಲಿತೆ कक्कुलिते (क) सं.— प्रेम, प्रीति ; इच्छा, कामना, व्यर्थ की कामना ।

ಕಕುಸ್ಥ ककुस्थ (सम्) सं.— इक्ष्वाकु वंश का एक राजा ।

ಕಕುಸ್ಥಜ ककुस्थज (सम्) सं.— राम ।

ಕಕುದ್ ककुद्, ಕಕುದ ककुद (सम्) सं.— चोटी, शिखर ; बैल का कुब्ब ; सींग ; सांड ; प्रधान, मुख्य ; राजकीय चिह्न ; कृपाण, खड्ग ; बैल या सांड का थूथुन ; आकाश, गगन ।

ಕಕುದ್ಮ ककुद्म, ಕಕುದ್ಮತ್ ककुद्मत् (सम्) सं.— बैल, सांड ।

ಕಕುದ್ಮತಿ ककुद्मति (सम्) सं.— जघन, कूल्हा ।

ಕಕುಭ್ ककुभ्, ಕಕುಭ ककुभ (सम्) सं.— दिशा ; चोटी, शिखर ; कांति, सौंदर्य ; प्रधान, मुख्य, श्रेष्ठ ; वीणा की झुकी हुई लकड़ी ; अर्जुनवृक्ष ; गीत, गीतविधि ।

ಕಕುಲತೆ ककुलते, ಕಕುಲಾತೆ ककुलाते, ಕಕುಳತೆ ककुळते (क) सं.— दे. ಕಕಲಾತೆ.

ಕಕೋಕ ककोक, ಕಕ್ಕೋಕ कक्कोक, ಕಕುಫ ककुफ, ಕೋಕ कोक (सम्) सं.— एक पंडित का नाम ।

ಕಕ್ಕ कक्क (अ.दे.) सं.— काका (हिं); चाचा ।

ಕಕ್ಕ कक्क, ಕಕ್ಕರಿ कक्करि, ಕೊಕ್ಕರಿ कोक्करि, ಕೊಂಗ कोंग, ಕೊಗ್ಗ कोग्ग, ಕೊಂಗು कोंगु, ಕೊಂಗರಿ कोंगरि (क) वि.— वक्र, टेढ़ा । ಕಕ್ಕಬಿಕ್ಕರಿ कक्कबिक्करि, ಕಕ್ಕರಿ ಬಿಕ್ಕರಿ कक्करि-बिक्करि—टेढ़ा-मेढा ।

ಕಕ್ಕಡ कक्कड (क?) सं.— दीवट, मशाल ।

ಕಕ್ಕಡೆ कक्कड़े (क) सं.— एक आयुध विशेष, खड्ग, बरछी ।

ಕಕ್ಕಲಾತೆ कक्कलाते (क) सं.— दे.— ಕಕಲಾತೆ.

ಕಕ್ಕಸ कक्कस (तद्) सं.— कर्कश (तत्); थकावट, साँस लेने में कठिनाई का अनुभव, दमा ; दर्द, पीड़ा ; कठिनता, क्रूरता ।

ಕಕ್ಕಸಗಾಱ कक्कसगार [ಗಾರ गार] (क) सं.— क्रूर पुरुष ।

ಕಕ್ಕಸತೆ कक्कसते (तद्) सं.— कर्कशता (तत्) ।

ಕಕ್ಕಸು कक्कसु, ಕಕ್ಕೋಸು कक्कोसु, ಕಕ್ಕೂಸ್ कक्कूस् (क?) सं.— संडास, शौचगृह, पायखाना ।

ಕಕ್ಕಾ कक्का (क) वि.— घबराया हुआ, कातर, भीरु । —ಬಿಕ್ಕ बिक्क (क) सं.— भीरु या कातर पुरुष । —ಬಿಕ್ಕರಿ बिक्करि, ಬಿಕ್ಕಿ बिक्कि, ಬಿಕ್ಕು बिक्कु (क) सं.— घबराहट, कातरता, भीरुता ; भयध्वनि ।

ಕಕ್ಕಿ कक्कि (क) सं. = ಕಕ್ಕೆ कक्के—वृक्ष विशेष, राजतरु, सुवर्ण पुष्पी ।

ಕಕ್ಕಿ कक्कि (अ.दे.) सं.— काकी (हिं.) ।

ಕಕ್ಕಿಸು कक्किसु (क) क्रि.— वमन करा, उगला, (पेट के अंदर से) बाहर निकलवा ; बुरी रीति से खायी गयी किसी चीज़ (पैसा आदि) को बाहर निकलवा दे या वापस ले ले ।

ಕಕ್ಕು कक्कु (क) क्रि.— वमन कर, उगल, (पेट के अंदर से) बाहर निकाल । सं.—

=ಕಡಿಕು कडिकु, ಕಡುಕು कडुकु, ಕಱಕು करकु, ಕರ್ಕು कर्कु, ಗರಕು गरकु—किसी आयुध का नुकीला भाग, तीक्ष्णता, आरे की धार या नोंक ; नुकीलापन, असम (टेढ़ा-मेढ़ा) सतह या भाग ; कठोरता, अकोमलता; खण्ड, टुकड़ा ; औकाई, वमन की हुई चीज़ । वि. = ಕಕ್ಕ कक्का— दे. ಕಕ್ಕು. ಕಕ್ಕು ಬಿಕ್ಕು कक्कुबेक्कु = ಕಕ್ಕಾಬಿಕ್ಕಿ कक्का बिक्कु ।

ಕಕ್ಕುದರಿ कक्कुदरि (क) सं.— दाँतोंवाला आयुध विशेष, आरे जैसा आयुध ।

ಕಕ್ಕುಲ कक्कुल (सम्) सं.— बकुल वृक्ष ।

ಕಕ्कುಲತೆ कक्कुलते, ಕಕ್ಕುಲಿತೆ कक्कुलिते (क) सं.— दे. ಕಕ್ಕುಲಾತಿ.

ಕಕ್ಕುಲಿತೆಕಾರ कक्कुलितेकार (क) सं.— प्रेम-करनेवाला पुरुष ।

ಕಕ್ಕೋಲಕ कक्कोलक (सम्) सं.— एक सुगंध द्रव्य ।

ಕಕ್ಕೋಸು कक्कोसु (क) सं.— दे. ಕಕ್ಕಸು.

ಕಕ್ಖಟ कक्खट (सम्) वि.— सख्त, कड़ा, कठोर, ठोस ।

ಕಕ್ಷ कक्ष (सम्) सं.— ಕಚ್ಚ कच्च, ಕಚ್ಚೆ कच्चे (तद्)— धोती का छोर, काछनी, कछवा ; कौपीन ; कमरबंद, कांची ; घास, सूखी घास ; लता, बेल विशेष ; राजा का अंतःपुर, प्रांगण ; काँख, बगल ; कांतार, जंगल का भीतरी भाग ; (तर्क-वितर्क में) आपत्ति उठाना ; दलदलवाली ज़मीन ; भैंस ; फाटक; तारा ; पाप ; कक्षा, कमरा । —ಪಾಲ पाल, ಪಾಲಿಕೆ पालिके, ಪುಟ पुट (सम्) सं.— काँख या बगल में दबाने की थैली । —ಅಂತರ अंतर (सम्) सं.— प्रकोष्ठ ।

ಕಕ್ಷಾಪಟ कक्षापट (सम्) सं.— ಕಚ್ಚಟ कच्चट, ಕಚ್ಚುಟ कच्चुट (तद्)— काछनी, धोती बांधना, कछवा ; लंगोट ।

ಕಕ್ಷಿ कक्षि (क) सं.— विरोधी पक्ष ; विरोध, आपत्ति । —ಗಾರ गार या ಗಾಱ गार= वकील के पास मुकद्दमा ले जानेवाला ।

ಕಕ್ಷೆ कक्षे, ಕಕ್ಷಾ कक्षा (सम्) सं.— दे. ಕಕ್ಷ.

ಕಕ್ಷೇಸು कक्षेसु (सम्) सं.— एक प्रकार का बाण ।

ಕಕ್ಷ್ಯೆ कक्ष्ये, ಕಕ್ಷ್ಯಾ कक्ष्या (सम्) सं.— हाथी या घोड़े का कमरा ; मकान के सामने की खाली जगह ; प्रांगण ; हाता ।

ಕಗ್ कग् (क) वि = ಕಡು कडु, ಕಸ कस— कठोर, कठिन, कड़ा, बलवान, अधिक, घना, उलझा हुआ । ಕಗ್ಗಂಟು कग्गंटु, (क) सं. = ಕಡು ಗಂಟು कडु गंटु, ಕಡಿಗಂಟು कडिगंटु— बहुत उलझी हुई गांठ । ಕಗ್ಗತ್ತಲೆ कग्गत्तले (क) सं.— घना अंधकार, गाढांधकार । ಕಗ್ಗಲ್ಲು कग्गल्लु, ಕಡುಗಲ್ಲು कडुगल्लु— बहुत कठोर पत्थर (Granite) । ಕಗ್ಗಾಡು कग्गाडु (क) सं.— घना या घोर जंगल, निबिड अरण्य । ಕಗ್ಗಾಯಿ कग्गायि (क) सं.— बिलकुल कच्चा फल । ಕಗ್ಗಾರು कग्गारु (क) सं.— मूसलधार वर्षा, अतिवृष्टि । ಕಗ್ಗಾಱು कग्गारु (क) सं.— अधिक सूखापन, अनावृष्टि । ಕಗ್ಗಾಲ कग्गाल (क) सं.— अकाल । ಕಗ್ಗು ಕುಂಬಳ कग्गु कुंबळ (क) सं =कड़ी तुंबी या कड़ा कद्दू ।

ಕಗ್ಗ कग्ग (क) सं.— लंबा, नीरस भाषण ; नीरस साहित्यिक रचना ।

ಕಗ್ಗನೆ कग्गने (क) अ.— दे. ಕಂಗನೆ.

ಕಗ್ಗು कग्गु (क) सं.— दे. ಕಂಗು (१)

ಕಚ कच (सम्) सं.— सिर के केश, बाल ; जटा ; जूड़ा ; सूखा और पूरा हुआ घाव ; बादल ; बृहस्पति के पुत्र का नाम ; बांधना, नत्थी करना ; चमकना ; शब्द करना, चिल्लाना, शोर मचाना ; कपड़े का किनारा (अंचल) ।

ಕಚಕ್ಕನೆ कचक्कने (क) अ.— अचानक, जल्दी, तेज़ी से ; वह ध्वनि जो पत्थर के मिट्टी पर गिरने से निकलती है ।

ಕಚಪ कचप (सम्) सं.— घास, पत्ता ।

ಕಚಪಕ್ಷ कचपक्ष (सम्) सं.— केशराशि, अलकावलि, अलंकृत केश या बाल ।

ಕಚಪಾಶ कचपाश (सम्) सं.— दे. ಕಚಪಕ್ಷ.

ಕಚಪು कचपु (क) सं.— पकाकर नमक-मसाला मिलाया हुआ चावल ।

ಕಚಬಂಧ कचबंध (सम्) सं.— बालों का जूड़ा ।

ಕಚಮಾಲ कचमाला (सम्) सं.— धुआँ, धूम ।

ಕಚರಾ कचरा (अ.दे.) सं.— कचरा, गंदगी ; बुरा काम ।

ಕಚವಾಯಿಸು कचवायिसु (अ.दे.?) क्रि.— थक जा, श्रांत हो ।

ಕಚಾಯಿಸು कचायिसु (अ.दे.?) क्रि.— साव-धान रह, होशियार रह, ठीक प्रकार से काम कर, तेज़ हो ।

ಕಚೂರ कचूर, ಕಚೋರ कचोर, ಕಚ್ಚೂರ कच्चूर, ಕಚ್ಚುರೆ कच्चुरे, ಕಚ್ಚೋರ कच्छोर ಕಚರ್ೂರ कर्चूर (तद्) सं.— खर्जूरः (तत्), खजूर ।

ಕಚ್ಚ कच्च, ಕಚ್ಚೆ कच्चे (तद्) सं.— कक्ष (तत्) दे. ಕಕ್ಷ.

ಕಚ್ಚ कच्च, ಕಚ್ಚಾ कच्चा (अ.दे.) वि.— कच्चा (हि.), अपक्व, अधूरा, मोटा, कड़ा ; कोमल ।

ಕಚ್ಚಟ कच्चट, ಕಚ್ಚುಟ कच्चुट, ಕಂಚಡಿ कंचडि (तद्) सं.—कक्षपट, (तत्) ; दे. ಕಕ್ಷಾಪಟ.

ಕಚ್ಚಡ कचड (अ.दे.) सं.— कचड़ा, कचरा, गंदगी ।

ಕಚ್ಚಡಿ कचडि (क) सं.— एक प्रकार का व्यंजन या साग ।

ಕಚ್ಚರ कचर (अ.दे.) सं.— दे. ಕಚರಾ.

ಕಚ್ಚರಿ कचरि (क) सं.— व्यंजन विशेष, साग, चटनी ।

ಕಚ್ಚನೆ कच्चने (क) अ.— दे. ಕಚಕ್ಕನೆ.

ಕಚ್ಚಳಿ कच्चळि (क) सं.— उपाधि का सूचक कंकण ।

ಕಚ್ಚಿಕೆ कच्चिके (क) सं.— (दांतों से) काटना, काट ।

ಕಚ್ಚಿರಿ कच्चिरि, ಕಚ್ಚಿಱಿ कच्चिरि (क) क्रि.— मिला, जोड़, दो वस्तुओं को किसी धातु के सहारे एक कर ।

ಕಚ್ಚಿಸು कच्चिसु (क) क्रि.— (दाँतों से) कटा, कटवा (प्रे.); जुड़वा, संयुक्त करा (प्रे.)।

ಕಚ್ಚು कच्चु, ಕಚ್ಚ್ कच्चुं (क) क्रि.— (दांतों से) काट, (दातों से) पकड़, लग; कष्ट दे, पीड़ा दे, दर्द कर (जैसे पेट का दर्द); तीखा लग, कडुआ लग; मिला, जोड़। सं.— (दांतों से) काटना, काट, घाव, कटाव, दांता; धोना· साफ़ करना; चावल को साफ़ किया हुआ पानी, यूष।

ಕಚ್ಚುಗಾಲಿ कच्चुगालि (क) सं.— दांतोंवाला पहिया।

ಕಚ್ಚೆ कच्चे, ಕಚ್ಚಿ कच्चि (क) सं.— गाय-बैलों की जननेंद्रिय, योनि।

ಕಚ್ಚೆ कच्चे (तद्) सं.— दे. ಕಚ್ಛ. ಕೈ ಬಾಯ್ ಕಚ್ಚೆ ಇವು ಮೂರು ಶುದ್ಧವಾಗಿದ್ದರೆ ಎತ್ತ ಹೋದರೂ ಭಯವಿಲ್ಲ कै बाय् कच्चे इवु मूरु शुद्धवागिद्दरे एत्त होदरू भयविल्ल—हाथ, मुँह और कछवा ये तीनों ठीक हों तो कहीं भी जावें भय नहीं (कह.)। ಕಚ್ಚೆಹರಕ कच्चेहरक [ಹರಕ हरक] (क) सं.— कामुक या लंपट पुरुष। ಕಚ್ಚೆಹರಕಿ कच्चेहरकि [ಹರಕಿ हरकि] (क) सं.— कामुक स्त्री।

ಕಚ್ಚೇರಿ कच्चेरि, ಕಚೇರಿ कचेरि, ಕಛೇರಿ कछेरि (अ.दे.) सं.— कचहरी, कार्यालय, आफ़िस।

ಕಚ್ಛ कच्छ (सम्) सं.— कछवा, लंगोट; तट, सीमा, हाशिया; दलदल; नाव या जहाज़ का एक हिस्सा; एक प्रदेश का नाम; कछुए का शरीरांग विशेष; एक वृक्ष विशेष जिसकी लकड़ी से मेज़-कुरसी आदि बनाते हैं (Cedrela Toona)।

ಕಚ್ಛಪ कच्छप (सम्) सं.— कछुआ; कुबेर की नवनिधियों में एक; मल्लयुद्ध-विद्या।

ಕಚ್ಛಪಿ कच्छपि (सम्) सं.— कछवी, छोटा कछुआ; सरस्वती की वीणा, वीणा विशेष; एक बीमारी।

ಕಚ್ಛಶುದ್ಧಿ कच्छशुद्धि (सम्) सं.— धोती या काछनी की शुद्धता, पवित्र चरित्र।

ಕಚ್ಛು कच्छु (सम्) स.— खाज, खुजली।

ಕಚ್ಛುರ कच्छुर (सम्) सं.— खाज, खुजली; लंपट, विषयी।

ಕಜಾಕ್ कजाक् (अ.दे.) सं.— सिपाहियों के पहनने का कामदार रूमाल, पटका, कटिवस्त्र।

ಕಜಾನಿ कजानि, ಕಜಾನೆ कजाने, ಖಜಾನೆ खजाने (अ.दे.) सं.— खज़ाना (अरबी)।

ಕಜಿಕ कजिक, ಕಜಾಕ कजाक (अ.दे.) सं.— दे. ಕಜಾಕ್.

ಕಜೂರ कजूर (तद्) सं.— दे. ಕರ್ಜೂರ. [खर्जूरः (तत्)]।

ಕಜ್ಜ कज्ज (तद्) सं.— कार्य (तत्); काम; उत्साह; उद्योग।

ಕಜ್ಜಲ कज्जल (सम्) सं. = ಕಜ್ಜಳ कज्जळ (तद्)—काजल, अंजन, मसी।

ಕಜ್ಜಾಯ कज्जाय, ಕಜ್ಜ कज्ज (क?) सं.— एक प्रकार की मिठाई जो चावल से बनाई जाती है, मीठी रोटी।

ಕಜ್ಜಿ कज्जि, ಗಜ್ಜಿ गज्जि (तद्) सं.— खर्जुः (तत्); एक चर्मरोग, खुजली, खुजलन। ಕಜ್ಜಿ ಇದ್ದವನಿಗೆ ಲಜ್ಜೆ ಇಲ್ಲ ಅಜ್ಜಿ ಇದ್ದವನಿಗೆ ಯೋಚನೆ ಇಲ್ಲ कज्जि इद्दवनिगे लज्जे इल्ल अज्जि इद्दवनिगे योचने इल्ल—जिसको खुजली (की बीमारी) हो गई हो उसको लज्जा नहीं, जिसकी नानी हो उसको चिंता (सोच) नहीं (कहा.)। —ಬುರುಕ बुरुक (तद्) सं.— खुजली से पीड़ित पुरुष। ಬುರುಕಿ बुरुकि (तद्); सं.— खुजली से पीड़ित स्त्री।

ಕಜ್ಜೂರ कज्जूर (तद्) सं.— खर्जूरः (तत्); खजूर।

ಕಟ್ कट् (क) सं.— एक निरर्थक ध्वनि। क्रि. — ಕಡಿದು कडिदु = 'काटकर' का अर्थ सूचक। —ಕಟ್ कट् (क) सं. — दाँत पीसने की ध्वनि।

ಕಟ್ कट्, ಕಟು कटु (सम्) सं.—कडुआपन, तीखापन।

ಕಟ कट (सम्) सं. — चटाई; श्मशान; समय, काल; कमर और पृष्ठ; हाथी का गण्डस्थल; शव, लाश; शव-वाहन-शिविका, समाधि-मंडप; काष्ठफलक, तख्ता; एक पौधा, खट घास; आधिक्य, अतिरिक्त होना; तीर, बाण; रीति, रिवाज़।

ಕಟ कट (क) वि.— (समस्त-पदों में) छोर, किनारा, कोना, ओर। वि. बो.—दुःख, खेद आदि प्रकट करने का शब्द (दुहराकर), जैसा— ಕಟಕಟ कटकट या ಕಟಕಟಾ कटकटा —हाय! हाय!

ಕಟಕ कटक (क) सं. = ಕಟಿಕ कटिक, ಕಟಿಗ कटिग, ಕಟುಕ कटुक, ಕಡಿಕ कडिक, ಕಡಿಗ कडिग— काटने या मारनेवाला, कसाई, मांसविक्रेता।

ಕಟಕ कटक (सम्) सं.— ಕಡಗ कडग, ಕಡಗು कडगु (तद्)—कड़ा, हस्तभूषण, वलय; जंजीर की कड़ी; मेखला, कमरबंद; डोरी; चढ़ाई; सेना; सेंधा नमक; पर्वत पार्श्व, उपत्यका; राजधानी; घर, मकान; समुद्र, अंबुधि; नितंब, पृष्ठ; आधिक्य, विपुलता; दंत, हाथी का दांत; हाथी के दाँत पर अलंकार के लिए रखी जानेवाली कड़ी (ring); आतप, धूप; पहिया, चक्र; अभिनय की एक भंगिमा।

ಕಟಕಟೆ कटकटे (क) सं. — कठघरा, जंगला।

ಕಟಕನೆ कटकने (क) अ — किसी कठोर वस्तु को दाँतों से काटते समय निकलनेवाली ध्वनि।

ಕಟಕರಿಸು कटकरिसु (क) क्रि.— धागा तोड़, (वस्त्रादि) फाड़।

ಕಟಕಿ कटकि (क) सं.— कटाव, दाँता; निर्दयता, निर्मोहकता; ताना, उपहास; कर्कशता। —ವಾತು वातु [ಮಾತು मातु] (क) सं.— कठोर या कर्कश वचन।

ಕಟಕು कटकु (क) सं.— सफ़ेद या लाल भूमि या मिट्टी; रूखापन, सूखापन (रोटी आदि खाने की वस्तुओं के लिए प्रयुक्त होता है)।

ಕಟಕು कटकु (तद्) सं. = ಕಡಕ कडक, ಕಡಕು कडकु, ಕಡುಕ कडुक, ಕಡುಕು कडुकु—(कटक—तत्)—रत्नकुंडल, कर्णाभरण विशेष जिसके बीच में रत्न जड़े रहते हैं।

ಕಟಕೋಲ क़टकोल (?) सं.— पीकदानी ।
ಕಟಂಕಟ कटंकट (सम्) सं.— अग्नि ; सोना; गणेश जी का नाम ।
ಕಟಲ್ಲೆ क़टल्ले (क) अ.— दे. ಕಟಕನೆ.
ಕಟವಾಯಿ कटवायि (क) सं — मुँह का अंतिम भाग, मुँह की ओर ।
ಕಟಾಕಟಿ कटाकटि, ಕಡಾಕಡಿ कडाकडि (क) अ.— ठीक-ठीक, सटीक, बराबर ।
ಕಟಾಕ್ಷ कटाक्ष (सम्) सं.— वीक्षण, देखना, एक दृष्टि; करुणा, सहानुभूति । —ಇಸು इसु (सम्) क्रि.— एक दृष्टि डाल; करुणा कर, सहानुभूति प्रदर्शित कर ।
ಕಟಾಂಜನ कटांजन (क) सं.— कटघरा, जंगला ।
ಕಟಾಯಿಸು कटायिसु (अ.दे.) क्रि.— (फसल) कटवा ।
ಕಟಾರಿ कटारि (अ.दे.) सं.= ಕಠಾರಿ कठारि— कटार, कटारी ।
ಕಟಾವು कटावु (अ.दे.) सं.— फसल काटना, कटाव ।
ಕಟಾಹ कटाह (सम्) सं.= ಕಡಾಯ कडाय, ಕಡಯಿ कडयि—कडाह, बड़ी कडाही; खप्पर; अर्धगोल; सूप, बाँस की छड़ी, बाँस का तल; मिलन, मिलना; सामीप्य; अवसर, समय, मौसम; कूप, कुआँ; कद्दू; नरक; टूटा खपरा; छोटी भैंस जिसके सींग नये-नये प्रकट हो रहे हों ।
ಕಟಿ कटि, ಕಟೆ कटे (क) क्रि.— छेनी (या टाँकी) से पत्थर तोड़ । सं.— कुरकुरापन । —ಕಟಿ कटि (दुहराना) ।
ಕಟಿ कटि (सम्) सं.— कमर, नितंब; हाथी का गंडस्थल ।
ಕಟಿಕ कटिक (क) सं.— कसाई, मांस विक्रेता ;
ಕಟಿಕು कटिकु (क) क्रि.= ಕಡಿಕು कडिकु— टूट जा (वीणा के तार का टूटना), कटकर अलग हो ।
ಕಟಿಗ कटिग (क) सं.— दे. ಕಟುಕ ; हत्यारा ।
ಕಟಿಬಂಧ कटिबंध (सम्) सं.— कमरबंद, इजारबंद, नारा, मेखला; शीतोष्ण वृत्त ।
ಕಟಿಲ್ಲಕ कटिल्लक (सम्) सं.—ಕಠಿಲ್ಲಕ कटिल्लक —करेला ।
ಕಟಿವಾತ कटिवात (सम्) सं. कटिवेदना, कमर का दर्द ।
ಕಟಿಸೂತ್ರ कटिसूत्र (सम्) सं.— दे. ಕಟಿಬಂಧ.
ಕಟೀರ कटीर (सम्) सं.—कटि, गुफ़ा, कूल्हा ।
ಕಟು कटु (सम्) सं.— दे. ಕಟ್.
ಕಟುಕ कटुक (क) सं.— ಕಟಿಕ.
ಕಟುಕ कटुक (सम्) सं.— ಕಟ್.
ಕಟುಕರೋಹಿಣಿ कटुकरोहिणि (सम्) सं. = ಕಟಂಬರೆ कटंबरे—एक पौधा जो दवाई के काम में आता है ।
ಕಟುಕು कटुकु (क) वि.— थोड़ा, कुछ, कम, अल्प, महीन । सं.— (रोटी आदि खाने की वस्तुओं का) रूखापन, सूखापन ।
ಕಟುತುಂಬಿ कटुतुंबि (सम्) सं. कडुआ कद्दू या तुम्बी ।
ಕಟುರ क़टुर (तद्) सं.— कठोर (तत्) ।
ಕಟುರೋಹಿಣಿ कटुरोहिणि (सम्) सं.— दे. ಕಟುಕರೋಹಿಣಿ
ಕಟೂಕ್ತಿ कटूक्ति (सम्) सं.— कटोर वचन या बात ।
ಕಟೆ कटे (क) सं.— छेनी । क्रि.— छेनी या टाँकी से पत्थर तोड़ना ।
ಕಟ್ಟ कट्ट (क) सं.— दाँत 'कट्ट कट्ट' करना; 'कट्ट-कट्ट' करते हुए लकड़ी तोड़ना ।
ಕಟ್ಟ कट्ट (क) वि.— 'ಕಡೆ कडे = अंतिम, आखिर' का दूसरा रूप । ಕಟ್ಟ ಕಡೆ कट्ट कडे—बिलकुल अंतिम, आखिरी; अंत में, आखिरकार । ಕಟ್ಟುತ್ತರ कट्टुत्तर—अंतिम उत्तर या बात । ಕಟ್ಟುವಂಜರ [ಪಂಜರ पंजर] कट्टुवंजर [= ಕಟಾಂಜನ कटांजन] कठघरा, जंगला ।
ಕಟ್ಟಗೆ कट्टगे (क) अ.— तेजी से, तीक्ष्ण रूप से, तीखा ।
ಕಟ್ಟಚ್ಚರಿ कट्टच्चरि (क) सं.— अत्यंत आश्चर्य ।
ಕಟ್ಟಡ कट्टड (क) सं.— भवन, इमारत ।
ಕಟ್ಟಣ कट्टण, ಕಟ್ಟಣ कट्टण (क) सं.— दे. ಕಟ್ಟಡ.
ಕಟ್ಟಣಿ कट्टणि (क) सं.—सुंदरी, सौंदर्यवती ।
ಕಟ್ಟಪ್ಪಣೆ कट्टप्पणे (क) सं.— कठोर आज्ञा, अनिवार्य रूप से पालन करने योग्य आज्ञा ।
ಕಟ್ಟಯ್ಸು कट्टय्सु (क) क्रि.— आलिंगन कर, गले मिल ।
ಕಟ್ಟರಿಕೆ कट्टरिके (क) सं.— यश, कीर्ति, प्रसिद्धि, ख्याति ।
ಕಟ್ಟಲ್ कट्टल्, ಕಟ್ಟಲು कट्टलु (क) वि.— बद्ध, बंधा हुआ, स्थित ।
ಕಟ್ಟಲೆ कट्टले, ಕಟ್ಟಳೆ कट्ळे, ಕಟ್ಳೆ कट्ळे—आज्ञा, आदेश; मूल्य; तौल; मट्टा; नियम, क़ायदा । अ.— की संख्या में, जैसे ಲಕ್ಷಗಟ್ಟಲೆ लक्षगट्टले— लाखों की संख्या में ।
ಕಟ್ಟವಾಳಿ कट्टवाळि, ಕಟ್ಟವಾಳೆ कट्टवाळे (क?) सं.— बुरी या दुष्ट स्त्री या गाय ।
ಕಟ್ಟಳೆ कट्ळे (क) सं.— आज्ञा, आदेश; मूल्य, तौल; मट्टा; नियम, क़ायदा ।
ಕಟ್ಟಿಗೆ कट्टिगे (तद्) सं.— काष्ठिका (तत्); लकड़ी, काष्ठ, काठ; ईंधन, जलने की लकड़ी; लाठी, छड़ी । —ಕಾರ कार [ಕಾರ कार], ಗಾರ गार [ಗಾರ गार] (तद्) सं.— लकड़हारा; लाठी धारी, द्वारपाल, प्रतीहारी ।
ಕಟ್ಟಿದಿರ್ कट्टिदिर्, ಕಟ್ಟಿದಿರು कट्टिदिरु (क) अ.— बिलकुल सामने, ठीक-ठीक सामने, सीधे, सम्मुख ।
ಕಟ್ಟಿರುವೆ कट्टिरुवे (क) सं.— बड़ी काली चींटी, काटनेवाली चींटी ।
ಕಟ್ಟಿಸು कट्टिसु (क) क्रि.—बनवा, बंधन करा, रचा (प्रे.) ।
ಕಟ್ಟು कट्टु (क) क्रि.— बाँध, बंधित कर; (घाव पर) पट्टी लगा या बाँध; बना, रच; निर्माण कर; रोक; व्यवस्थित कर; (दरवाज़ा आदि) बंद कर, (मुँह) बंद कर । सं.— बंधन, उद्दान, रोक, टोक, विघ्न, प्रतिरोध, बाधा; गठरी, गट्ठा; बांध, पुल; सीमा; चक्र की परिधि; ढाँचा, बनावट आकार; बनी हुई चीज़ जैसे भवन, इमारत; रचना, निर्माण, गठन; लुभाना, मोहित करना । ಕಟ್ಟುಡಕ कट्टुडक (क) सं.—आपसी समझौता । ಕಟ್ಟನ್ನ कट्टन्न (क) सं.— यात्रा में ले जाया जानेवाला भात । ಕಟ್ಟುಗಾ

कट्टागु (क) क्रि.— नियम के अनुसार हो, ठीक हो ; ಕಟ್ಟಾಗಿ कट्टागि—नियमबद्ध होकर, ठीक प्रकार से, ठीक-ठीक। ಕಟ್ಟಾಣಿ कट्टाणि (क) सं.— सोने का (मणियों का) हार। ಕಟ್ಟುಗೊಳಿಸು कट्टुगोळिसु (क) क्रि.— दृढ़ या स्थिर कर। ಕಟ್ಟುಪಡು कट्टुपडु (क) क्रि.— बंधित हो, नियमबद्ध हो। ಕಟ್ಟುಮಾಡು कट्टुमाडु (क) क्रि.—दे. ಕಟ್ಟುಗೊಳಿಸು. ಕಟ್ಟುಬೀಳು कट्टुबीळु (क) क्रि.— दे. ಕಟ್ಟುಪಡು. ಕಟ್ಟುಮಿಣಿ कट्टुमिणि (क) सं.—चमड़े की रस्सी जो बांधने के काम में आती है। ಕಟ್ಟುಮುಟ್ಟು कट्टुमुट्टु (क) सं.— अधिक आवश्यकता ; बल (मै.प्र)। ಕಟ್ಟುವಡೆ [ಪಡೆ पड़े] कट्टुवड़े (क) क्रि.— मन का निरोध या निग्रह कर। ಕಟ್ಟೊಡೆ कट्टोड़े (क) क्रि.— नियम तोड़, वचन भंग कर ; किसी संघ या संस्था को विसर्जित या भंग कर। वि.— बंधा हुआ, रोका हुआ ; घोर, घना, गाढा ; बना हुआ ; कल्पित, रचित ; बड़ा, अधिक। ಕಟ್ಟಂಕ कट्टंक (क) सं.— घोर युद्ध। ಕಟ್ಟಡವಿ कट्टडवि (क) सं.— घना जंगल। ಕಟ್ಟಣಕ कट्टणक (क) सं.— बड़ी शक्ति या सामर्थ्य। ಕಟ್ಟರಣ್ಯ कट्टरण्य (क) सं.— दे. ಕಟ್ಟಡವಿ। ಕಟ್ಟರಸು कट्टरसु (क) सं.— सम्राट, अभिषिक्त राजा। ಕಟ್ಟಲೆ कट्टळे (क) सं.— दे. ಕಟ್ಟಳೆ. ಕಟ್ಟಳ್ಕೆ कट्टळ्के (क) सं. — गाढालिंगन। ಕಟ್ಟಲಲಿಕೆ कट्टळलिके (क) सं.—अत्यंत दुःख, वियोग। ಕಟ್ಟಲ್ಕರ್ कट्टळ्कर् (क) सं.— बहुत प्रेम या आनंद। ಕಟ್ಟಾಜ್ಞೆ कट्टाज्ञे (क) सं.— कड़ी आज्ञा। ಕಟ್ಟಾಯ कट्टाय (क) सं.— दृढ़ता, स्थिरता, दृढ़ निर्णय या शासन, अनिवार्यता; हिंसा। ಕಟ್ಟುಕಥೆ कट्टुकथे (क) सं.— कल्पित कहानी, झूठी कथा। ಕಟ್ಟುಮುಡಿ कट्टुमुडि (क) सं.— बंधे हुए बाल, गुथी हुई चोटी, जूड़ा, कबरी। ಕಟ್ಟುಮೊಸರು कट्टुमोसरु (क) सं.— दही, जो छानकर कपड़े में बांधकर लटकाया हुआ हो। ಕಟ್ಟುಹಾವು कट्टुहावु (क) सं.—एक सांप विशेष (Ophiophagus elaps)।

ಕಟ್ಟು कट्टु (क) सं.— अनाज या तरकारी पकाते समय निकाला जानेवाला पानी या रस (decoction), पक्वधान्य रस।

ಕಟ್ಟುಕ कट्टुक (क) सं.— बांधनेवाला, झूठी कल्पना करनेवाला, झूठ बोलनेवाला ; झूठी कथा, कल्पित कथा, झूठा।

ಕಟ್ಟುಕಡಿ कट्टुकडि (क) क्रि.— नियम का उल्लंघन कर, सीमा पार कर; व्याकुलचित्त हो।

ಕಟ್ಟುವಾಸ कट्टुवास (क) सं.— ऊपर धारण करने का वस्त्र, ओढ़नी।

ಕಟ್ಟುವಿಕೆ कट्टुविके (क) सं.—बांधना, बनाना, रचना, बंधन, बनावट, निर्माण।

ಕಟ್ಟುಶಬ್ದ कट्टुशब्द (क) सं.—सांकेतिक बात, रहस्य वचन।

ಕಟ್ಟುಹ कट्टुह (क) सं.— दे. ಕಟ್ಟುವಿಕೆ.

ಕಟ್ಟೆ कट्टे (क) सं.— मिट्टी या पत्थर का बना ऊँचा (स्थान), आसन या बेंच जिसपर बैठा जाता है, टीबा, टीला ; रक्षा का स्थान ; तालाब या कुएँ के चारों ओर की (मिट्टी या पत्थर की) दीवार, जगत ; बांध, पुल, सेतु; आलवाल, थाला ; (भोजन की थाली या पत्तल पर) भात से बीच में बनाया गया छोटा गड्ढा जिसमें रस, संबार आदि डाला जाता है; गड्ढा, ताल, तलैया; झाडू, बुहारी; बाँस की वह स्थिति जब कि वह सूख जाता है, बाँस का वृद्धत्व।

ಕಟ್ಟೆಸಕ कट्टेसक (क) सं.— महत्वपूर्ण कार्य ; सौंदर्य, कांति।

ಕಟ್ಟೆಸುಗೆ कट्टेसुगे (क) सं.— बाणों की वर्षा या बौछार।

ಕಟ್ಟೇಕಾಂತ कट्टेकांत (क) सं.— अत्यंत रहस्य, अति गोप्य विषय।

ಕಟ್ಟೇಳ್ಗೆ कट्टेळ्गे (क) सं.— अधिक प्रगति, बहुत विकास।

ಕಟ್ಟೊರಲಿಕೆ कट्टोरलिके (क) सं.— बहुत कराहना, बहुत पीड़ा।

ಕಟ್ಟೊಲ್ಮೆ कट्टोल्मे (क) सं.— बहुत ममता या प्रेम।

ಕಟ್ಣ कट्ण (क) सं.— भवन, इमारत, महल ; स्वाद, रस, सुस्वाद।

ಕಟ್ಲೆ कट्ले (क) सं.— दे. ಕಟ್ಟಳೆ.

ಕಟ್ವರ कट्वर (सम्) वि.— घृणास्पद, घृणा के योग्य।

ಕಠ कठ (सम्) सं.— एक मुनि का नाम जो वैशंपायन के शिष्य थे ; एक उपनिषद् का नाम—कठोपनिषद्।

ಕಠಾಣಿ कठाणि (क) सं.— बहुत सुंदर या मूल्यवान होने की स्थिति ; बढ़िया, श्रेष्ठ पदार्थ।

ಕಠಾರಿ कठारि (अ.दे.) सं.— दे. ಕಟಾರಿ.

ಕಠಿಂಜರ कठिंजर (सम्) सं.— तुलसी का पौधा।

ಕಠಿಣ कठिण (तद्) वि.—कठिन (तत्); कड़ा, सख्त, कठोर।

ಕಠಿಣತೆ कठिणते (तद्) सं.— कठिनता।

ಕಠಿಣತ್ವ कठिणत्व (तद्) सं. — कठिनत्व, कठोरता।

ಕಠಿನ कठिन (सम्) वि.— दे. ಕಠಿಣ. ಕಠಿನತೆ कठिनते—दे. ಕಠಿಣತೆ. ಕಠಿನತ್ವ कठिनत्व—दे. ಕಠಿಣತ್ವ.

ಕಠಿನಹೃದಯ कठिनहृदय (सम्) वि.— कठोर हृदयवाला, क्रूर, दयारहित। सं.— कठोर हृदय।

ಕಠಿನಿ कठिनी (सम्) सं. — कनिष्ठिका, छिगुनिया ; चॉक (chalk), खड़िया मिट्टी।

ಕಠೀಣ कठीण (तद्) वि.— कठिन (तत्); दे. ಕಠಿಣ.

ಕಠೋರ कठोर (सम्) वि.— ಕಟುರ कटुर (तद्)— कड़ा, सख्त, ठोस ; निष्ठुर, निर्मम, दयाहीन, क्रूर ; तीक्ष्ण, तेज़, पैना ; पूरा, पूरा-पूरा। —ತನ तन (सम्) सं.— कठोरता, क्रूरता, तीक्ष्णता, कर्कशता। —ತರ तर (सम्) वि.— असाधारण रूप से कठोर, निर्दयी, क्रूर।

ಕಡ कड (क) सं.— क़र्ज़ा, उधार, ऋण। —ಗೊಳ್ गोळ्, ಗೊಳ್ गोळ् (क) क्रि.— क़र्ज़ा या उधार ले ; नदी का छिछला भाग, घाट। वि.—(समस्त-पदों में) (ಕಟು कट)—

कोना, छोर, किनारा, ओर ; ಕಡಗಣ್ಣು कड-गण्णु (क) सं.—आँख का कोना। ಕಡತೇರಿಸು कडतेरिसु क्रि.—मुक्त कर, बचा ; समाप्त कर। ಕಡತೇರು कडतेरु, ಕಡೆತೇರು कडेतेरु (क) क्रि.-किनारे पहुँच, पार आ, (कष्ट आदि से) मुक्त हो ; वि.— मथने का ; ಕಡಗೋಲು कडगोलु (क) सं.— मथानी ; काटनेवाला, काटने का ; ಕಡಕತ್ತಿ कडकत्ति—बड़ा चाकू, काटने की छुरी, एक प्रकार की कुल्हाड़ी।

ಕಡ कड (सम्) वि.— मूक, गूँगा ; अज्ञानी, मूर्ख ; रूखा (स्वर)।

ಕಡಕ कडक (सम्) सं.— दे. ಕಟಕ (सम्)।

ಕಡಕಡ कडकड (सम्) सं.— वज्रपात के समय उत्पन्न होनेवाली ध्वनि।

ಕಡಕಲ್ कडकल् (क) सं.—दीवार या झाड़ियों के बीच की गली या तंग रास्ता जो केवल मनुष्यों के आने-जाने के लिए उपयोगी हो ; चोर-मार्ग।

ಕಡಕು कडकु (अ.दे.) वि.— अच्छा, सुंदर, मधुर।

ಕಡಗ कडग (तद्) सं.— कटक (तत्) ; पहुँची, कड़ा, छल्ला, वलय। ಕಡಗ ಇದ್ದವಳು ಕಡಗೋಲು ಹಿಡಿಯಲಾರಳೇ कडग इद्दवलु कडगोलु हिडियलारळे ?—जिसके हाथ में वलय हो, वह क्या मथानी नहीं पकड़ सकती ? (कह.)।

ಕಡಗಾರ कडगार, ಕಡಗಾಱ कडगार (क) सं.— वह जिसने ऋण लिया हो, कर्ज़दार।

ಕಡಗು कडगु, ಕಡಂಗು कडंगु, ಕಡುಗು कडुगु (क) सं.— खाई, छोटा नाला, छोटी नहर। क्रि.— व्यग्र हो, उतावला हो, उत्साहित हो।

ಕಡಂಕರ कडंकर, ಕಡಂಗರ कडंगर (सम्) घास-फूस, तृण, तिनका ; अनाज का भूसा।

ಕಡಂಗಾಯ್ತ कडंगाय्त (क) सं.— राजा का सेवक, वह सेवक जो सद्यः राजा की इच्छा-अभिलाषा के अनुसार काम करता हो।

ಕಡಂಗು कडंगु (क) सं.— दे. ಕಡಗು ; इच्छा, अभिलाषा, चाह। क्रि.— दे. ಕಡಗು क्रि.।

ಕಡಚೆ कडचे (क) सं.— शिरीष या सिरस का पेड़।

ಕಡಜ कडज (क) सं. = ಕಣಜ कणज—वरट, बर्रे, हड्डा।

ಕಡಜೀರಿಗೆ कडजीरिगे, ಕರ್ಜೀರಿಗೆ कर्जीरिगे, ಕಡಜೀರಿಗೆಹುಳ कडजीरिगे हुळ [ಹುೞ हुऴ] (क) सं.— दे. ಕಡಜ.

ಕಡತ कडत (क) सं. = ಕಡಿತ कडित—खुजलन, काट खाना, काटकर टुकड़े करना, पेट में दर्द होना (लाक्ष.) ; चोट, घाव ; हिसाब या स्मरणीय बातें लिखने की श्यामपटवाली (मसीदार) पुस्तक जिसके लिए चॉक जैसी पेंसिल (ಬಳಪ) का उपयोग किया जाता है।

ಕಡದು कडदु (क) सं.— वह जो बहुत ढालुआँ (खड़ा) हो, वह जो सीधा हो, सीधापन, सीधा होना; कठोरता, सख्ती, दृढ़ता, स्थिरता, मोटापन। ಕಡದಾಳು कडदाळु (क) सं.— दृढ़काय या बलशाली पुरुष। ಕಡದುಳ್ಳವ कडदुळ्ळव = ಕಡದಾಳು.

ಕಡದುಗಾರ [ಗಾಱ गार] कडदुगार (क) सं.— बलशाली पुरुष ; कठोर या निष्ठुर पुरुष।

ಕಡಂದುಱು (ಱ रु) कडंदुरु, ಕಡಂದುಱುತೆ (ಱತೆ रुते) कडंदुरुते (क) सं.— दे. ಕಡಜ.

ಕಡಬ कडब, ಕಡಬೆ कडबे, (ಕಡವ कडव), ಕಡವು कडवु, ಕಡವೆ कडवे, ಕಡಹ कडह (क) सं.— हिरन की एक जाति, कुरंग, बारहसिंगा।

ಕಡಬು कडबु, ಕಡುಬು कडुबु, ಕಡುಂಬು कडुंबु (क) सं.— इडली, एक खाने की वस्तु जो चावल और उडद की दाल को पीसकर बनाई जाती है।

ಕಡಮೆ कडमे, ಕಡಿಮೆ कडिमे (क) वि.—कम, थोड़ा, अल्प ; छोटा, न्यून ; शेष, बचा हुआ।

ಕಡಂಬ कडंब (सम्) सं.— डंठुल, डंठा ; कदंब वृक्ष।

ಕಡಯ कडय (तद्) सं.— दे. ಕಡಗ.

ಕಡಯಿಸು कडयिसु (क) क्रि.— मंथन करा ; जाने दे, आगे जाने दे, बढ़ा।

ಕಡಲ್ कडल् (क) सं.— वह जो दृढ़ हो — पत्थर, चट्टान, नदी के बीच की सैकत राशि या टीला।

ಕಡಲ್ कडल्, ಕಡಲು कडलु (क) सं.— समुद्र, जलधि। —ಕುವರಿ कुवरि (क) सं.— लक्ष्मी। ಕಡಲಣುಗ कडलणुग (क) सं.— चंद्रमा। —ನಾಲಗೆ नालगे, ನಾಲಿಗೆ नालिगे (क) सं.— समुद्र का फेन। —ಪಯಣ पयण (क) सं.— समुद्र-यात्रा। ಕಡಲಿಡು कडलिडु (क) क्रि.— समुद्र बहाना (आँसुओं का समुद्र बहाना)। ಕಡಲುದೆರೆ कडलुदेरे (क) सं.— समुद्र की तरंग। ಕಡಲುರಿ कडलुरि (क) सं.— बडवानल। ಕಡಲ್ಗಿಚ್ಚು कडल्गिच्चु (क) सं.— बडवानल।

ಕಡಲೆ कडले, ಕಡ್ಲೆ कड्ले (क) सं.— चना, चणक ; हरिमंथक, छोटी मटर। —ಬೇಳೆ बेळे (क) सं.— चने की दाल। —ಮಸಾಲೆ मसाले (क) सं.— मसालेदार (भुना हुआ) चना। —ಹುಳಿ हुळि (क) सं.— चने का सांवार।

ಕಡವ कडव (क) सं.— दे. ಕಡಬ.

ಕಡವ कडव (तद्) सं.— कदम्ब (तत्) ; कदंब वृक्ष।

ಕಡವರ कडवर (क) सं.— सोना ; खज़ाना ; इच्छा, चाह।

ಕಡವಲ್ कडवल्, ಕಡವಲು कडवलु, ಕಡವಾಲ कडवाल, ಕಡಹ कडह (तद्) सं. = ಕಡವ कडव—कदंब वृक्ष।

ಕಡವಸ कडवस [या ಪಸ पस] (क) सं.— त्वचा, चर्म, चमड़ा, बैठने का चमड़े का आसन—कृष्णाजिन।

ಕಡವಳ್ कडवळ्, ಕಡವಳು कडवळु (क) सं.— भगवान, देवता। [ಕಡವುಳ್ कडवुळ्—तमिळ्]।

ಕಡವಾಲ कडवाल (तद्) सं.— दे. ಕಡವಲ್.

ಕಡವು कडवु (क) सं.— दे. ಕಡಬ.

ಕಡವು कडवु (तद्) सं.— कदम्ब (तत्)।

ಕಡವೆ कडवे (क) सं.— दे. ಕಡಬ.

ಕಡವೊಡ कडवोड (तद्) सं.— कदंब (तत्)।

ಕಡಸಿಗೆ कडसिगे, ಕಡಸೀಗೆ कडसीगे (क) सं.— पौधा विशेष, शृंगी।
ಕಡಸು कडसु (क) सं.— वह गाय या भैंस जो ब्यानेवाली हो, बड़ी बछड़ी। क्रि.— दे. ಕಡಯಿಸು.
ಕಡಹ कडह (क) सं.— मंथन, मथना; दे. ಕಡಬ.
ಕಡಹ कडह (तद्) सं.— कदंब।
ಕಡಾಕಡಿ कडाकडि (क) अ.—ठीक, ठीक-ठीक, बराबर।
ಕಡಾಣಿ कडाणि (क) सं. = ಕಡಿಯಣ कडियण— लगाम, संयम, गाड़ी की धुरी (की खूँटी)।
ಕಡಾಯ कडाय, ಕಡಾಯಿ कडायि (तद्) सं.— कटाह (तत्)—कडाह, बड़ी कड़ाही (पीतल, काँसे या लोहेकी)।
ಕಡಾಯಿಸು कडायिसु (क) क्रि.— ಚಡಾಯಿಸು चडायिसु, ಜಡಾಯಿಸು जडायिसु— (खूँटी) ठोक, मार, पीट, लगा; शोर कर, बड़ी आवाज़ कर, गर्जन कर।
ಕಡಾರ कडार (सम्) वि.— साँवला, धौला, पिंगल; अकड़बाज़, क्रोधी, अहंकारी, घमंडी।
ಕಡಾವಿಗೆ कडाविगे, ಕಡಾವು कडावु ಕಡಾವುಗೆ कडावुगे (अ.दे.?) सं.— खड़ाऊ, पादुका।
ಕಡಾಸ कडास (अ.दे.) सं.— फटे रहने की स्थिति; थैला।
ಕಡಾಸು कडासु (क) सं.— दे. ಕಡವಸ.
ಕಡಿ कडि (क) क्रि.— काट, दांतों से काट, काट दे, काट मार, डँक मार, डस; खुजली या खुजलन हो; दर्द कर या पीड़ा दे, (दांतों में) कड़कड़ा हो; गिरा; काटकर गिरा, खंडन कर, खोद, बना; मार, पीट, खींच; मथ, मंथन कर (जैसे दही को मथना)। ಕಡಿದಾಟ कडिदाट (क) सं.— परस्पर मारना या काटना, झगड़ा। ಕಡಿದಾಡು कडिदाडु (क) (क) सं.— परस्पर मार-पीट कर, लड़-झगड़। वि.— बड़ा, मोटा, अधिक, बहुत, कठोर। ಕಡಿಕೋಪ कडिकोप (क) सं.— अत्यधिक क्रोध। ಕಡಿಗಂಡ कडिगंड (क) सं.— बड़ा खतरा। ಕಡಿನುಡಿ कडिनुडि (क) सं.— कठोर वचन। ಕಡಿಯಂ कडियं (क) सं.— बड़ा बलवान पुरुष। सं.— छोर, किनारा, कोना; खंड, अंश, टुकड़ा, कटा हुआ पदार्थ; कढ़ी, दही में नमक-मिर्च आदि मिलाकर बनाया गया एक व्यंजन (जो भात में मिलाकर खाया जाता है); लच्छा, पेचक, तागे की गोली।
ಕಡಿಕ कडिक, ಕಡಿಗ कडिग (क) सं.— मारनेवाला, कसाई, हत्यारा।
ಕಡಿಕು कडिकु, ಕಡುಕು कडुकु (क) सं.— खण्ड, टुकड़ा, अंश।
ಕಡಿಕು कडिकु (क) क्रि.— दे. ಕಟಕು.
ಕಡಿಕೆ कडिके (क) सं.— खलियान, धान्य-संग्रह।
ಕಡಿತ कडित (क) सं.— दे. ಕಡತ.
ಕಡಿತಲೆ कडितले (क) सं.— खड्ग, चमड़े का ढाल; साहस का काम। —ಕಾಱ कार [ಕಾರ कार] ಗಾಱ गार [ಗಾರ गार] (क) सं. — सिपाही, योद्धा।
ಕಡಿತಿ कडिति (क) सं.— हिरन विशेष, सांब नामक हिरन।
ಕಡಿದು कडिदु (क) सं.— दे. ಕಡಮು.
ಕಡಿಪು कडिपु (क) सं = ಕಡುಪು कडुपु, ಕಡುಹು कडुहु—दृढ़ता, स्थिरता, तेज़ी, वेग, तीव्रता; उत्साह; पराक्रम, बल, साहस; गर्व, घमंड।
ಕಡಿಮೆ कडिमे (क) वि.— दे. ಕಡಮೆ. —ಮಾಡು माडु (क) क्रि.— कम कर। —ಬೀಳು बीळु (क) क्रि.— कम हो, घाटा हो।
ಕಡಿಯ कडिय, ಕಡಿಯಂ कडियं (क) वि.— दृढ़, स्थिर, सीधा, कठोर।
ಕಡಿಯಣ कडियण, ಕಡಿಯಾಣ कडियाण, ಕಡಿವಣ कडिवण, ಕಡಿವಾಣ कडिवाण (क) सं. — लगाम; संयम।
ಕಡಿಯಾಲ कडियाल (क) सं.— पौधा विशेष, शंखिनी या चोरपुष्पी (Andropogon aciculatum)।
ಕಡಿಯಿಸು कडियिसु (क) क्रि.— दे. ಕಡಿಸು.
ಕಡಿಯುವಿಕೆ कडियुविके (क) सं.— काटना; काट, डंक; खुजलन; छेदन।
ಕಡಿಲ್ कडिल् (क) अ.— दृढ़ता से, ज़ोर से, कठोरता से।
ಕಡಿವಣ कडिवण, ಕಡಿವಾಣ कडिवाण (क) सं.— दे. ಕಡಿಯಣ.
ಕಡಿಸು कडिसु (क) क्रि.— कटा, (दांतों से) कटा, कटवा, डसा; मंथन करा (प्रे.)।
ಕಡು कडु (क) वि.— स्थिर, दृढ़, बली, कठोर, कर्कश; मोटा, गाढ़ा; तेज, तीक्ष्ण, तीखा; चपल, वेगवान; बड़ा, ज्यादा, बहुत, अति, अधिक, महान। ಕಡುಕಂಗೆಡು कडुकंगेडु (क) क्रि.— बहुत डर, अधिक भीत हो। ಕಡುಕರುಣಿ कडुकरुणि (क) सं. — अधिक दयावान। ಕಡುಕಾರ್ಪಣ್ಯ कडुकार्पण्य (सम्) सं.— बहुत दरिद्रता। ಕಡುಕಾವಲಿ कडुकावलि (क) सं.— बड़ी कड़ाही। ಕಡುಕೈಯು कडु कै (क) क्रि.— तीव्रता कर, जल्दी कर। ಕಡುಕೋಪ कडुकोप, ಕಡುಗೋಪ कडुगोप (क) सं.— अत्यधिक क्रोध; ಕಡುಕೋಪ ಬಂದಾಗ ತಡಕೊಂಡವನೇ ಜಾಣ कडुकोप बंदाग तडकोंडवने जाण—जब अत्यधिक क्रोध आता है तब जो उसका संयम कर लेता है वही बुद्धिमान है (कह.)। ಕಡುಕತ್ತಲೆ कडुकत्तले = ಕಗ್ಗತ್ತಲೆ कगत्तले (क) सं.— गाढांधकार। ಕಡುಗಾಯ್ कडुगाय् [ಕಾಯ್ काय्] (क) क्रि.— बहुत अधिक गरम हो या उबल। ಕಡುಗಾಸಿ कडुगासि (क) सं.— बड़ा संकट। ಕಡುಗಾಳಿ कडुगाळि (क) सं.— तेज़ हवा, अधिक हवा। ಕಡುಗುಜ್ಜ कडुगुज्ज (क) वि.— बहुत छोटा। ಕಡುಗುದುರೆ कडुगुदुरे [ಕುದುರೆ कुदुरे] (क) सं.— तेज़ दौड़नेवाला घोड़ा। ಕಡುಗೆಂಪು कडुगेंपु (क) सं.—बिलकुल लाल रंग। ಕಡುಗೆಯ್ कडुगेय् (क) क्रि.— दे. ಕಡುಕೆಯ್. ಕಡುಗೆಲಸಿ कडुगेलसि (क) सं.— कठोर परिश्रम करनेवाला। ಕಡುಗೇಡುಗ कडुगेडुग [ಕೇಡುಗ केडुग] (क) सं.— बड़ा नटखट या दुष्ट पुरुष। ಕಡುಗೊಬ್ಬು कडुगोब्बु (क) क्रि.— बहुत मोटा हो। ಕಡುಗೋಪ कडुगोप (क) सं.— दे. ಕಡುಕೋಪ. ಕಡುಗೋಪಿ कडुगोपि (क) सं.— बड़ा क्रोधी पुरुष। ಕಡುಚೆಲುವ कडुचेलुव (क) सं.—

बहुत सुंदर पुरुष । ಕಡುಚೆಲ್ವ कडुचेल्व (क) सं.= ಕಡುಚೆಲುವ. ಕಡುತವಕ कडुतवक (क) सं.— अतिशीघ्रता, बहुत जल्दबाज़ी, बहुत उतावलापन । ಕಡುದರ್ಪ कडुदर्प (सम्) सं.— अत्यंत गर्व । ಕಡುದಿಟ್ಟ कडुदिट्ट (क) सं.— बहुत साहसी पुरुष । ಕಡುದುರುಳ कडुदुरुळ (क) सं.— बहुत दुष्ट पुरुष । ಕಡುದೊಡ್ಡಿತು कडुदोड्डितु [ದೊಡ್ಡದು दोड्डदु] (क) सं.— बहुत बड़ी चीज़ । ಕಡುನಾಲಿಗೆ कडुनालिगे (क) सं.— लंबी जिह्वा अर्थात् अधिक बोलनेवाली जिह्वा । ಕಡುನೀಱು कडुनीऱु (क) सं.— अत्यंत प्यारा या प्रिय व्यक्ति, अधिक सौंदर्य । ಕಡುನೀರೆ कडुनीरे (क) सं.— अधिक सौंदर्य, बहुत सुंदरी । ಕಡುನೊ कडुनो, ನೋವು नोवु (क) सं.— अत्यधिक पीड़ा । ಕಡುಪಾಪಿ कडुपापि (सम्) सं.— बड़ा पापी । ಕಡುಬಡವ कडुबडव (क) सं.— बहुत ग़रीब आदमी, ಕಡುಬಡತನ कडुबडतन (क) सं.— बहुत ग़रीबी । ಕಡುಬಿನ್ನಣ कडु-बिन्नण (क) सं.—अधिक कौशल या चातुरी ಕಡುಬೆಳೆ कडुबेळे (क) सं.— अधिक उपज या फसल होना । ಕಡುಮುಪ್ಪು कडुमुप्पु (क) सं. — बहुत बुढ़ापा । ಕಡುಮುಳಿ कडुमुळि (क) सं.— बहुत गुस्से में आ । ಕಡುಮೆಚ್ಚು कडुमेच्चु (क क्रि.— अधिक पसंद कर, अधिक प्रसन्न हो । ಕಡುರಾಗ कडुराग (सम्) सं.— अधिक प्रेम । ಕಡುರುತು कडुरुतु (सम्) सं.—रजोदर्शन का निश्चित समय । ಕಡುರುತುವಿನವಳು कडुरुतुविनवळु ऋतुमती, पुष्पवती । ಕಡುಲಾಗು कडुलागु (क) सं.— अधिक उछाल । ಕಡುಲೇಸು कडुलेसु (क) वि.— अधिक अच्छा, बहुत अच्छा । ಕಡುವಿಲ್ಲ कडुविल्ल (क) सं.— अच्छा धनुर्धारी, अद्वितीय धनुर्धारी । ಕಡುವಿಷ कडुविष (तद्) सं.— तेज विष । ಕಡುವಿಸಿಲ್ कडुविसिल्, ವಿಸಿಲು विसिलु (क) सं.— कड़ी धूप । ಕಡುಶಿಶು कडुशिशु (सम्) सं.—नन्हा बच्चा । ಕಡುಸಡಲು कडुसडलु (क) सं. — बहुत शिथिलता या ढिलाई । ಕಡುಶೌರ್ಯ कडुशौर्य (सम्) सं.— अत्यंत साहस या पराक्रम । ಕಡುಸೊಂದಿ कडुसोंदि (क) सं. — बड़ी भ्रष्टा या दुराचारिणी स्त्री । ಕಡುಹೆಡ್ಡ कडु-हेड्ड (क) सं.—बड़ा मूर्ख पुरुष । ಕಡುಹೇಡಿ कडुहेडि (क) सं.— बड़ा भीरु या डरपोक; तिरछा, टेढ़ा, वक्र, झुका हुआ; ಕಡುಬಿಲ್ कडुबिल्, ಕಡುವಿಲ್ कडुविल् (क) सं.— वक्र या झुका हुआ धनुष । सं.— तंग रास्ता या गली; वह जो सीधा हो या खड़ा हुआ हो; नदी को पार करने का स्थान; विष, ज़हर । (तद्) सं.—कटुः (तत्); कडुवापन; खडी (तत्); खड़िया मिट्टी, चॉक (chalk) ।

ಕಡುಕು कडुकु (क) सं. — काटना, कटा हुआ पदार्थ; टुकड़ा, अंश, खण्ड (दे. ಕಡಿಕು); कबंध, रुंड; पेड़ की डाली या शाखा; एक पौधे का नाम ।

ಕಡುಕು कडुकु (तद्) सं.— कटकः (तत्); रत्नकुंडल, कर्णाभरण विशेष ।

ಕಡುಗ कडुग (तद्) सं.— खड्ग (तत्); तलवार ।

ಕಡುಗು कडुगु (क) क्रि.— दे. ಕಡಗು; सख्त, कठोर, ठोस या सघन हो ।

ಕಡುಪು कडुपु (क) सं.— दे. ಕಡಿಪು

ಕಡುಬು कडुबु, ಕಡುಂಬು कडुंबु (क) सं.— दे. ಕಡಬು.

ಕಡುಮೆ कडुमे, ಕಡುಹು कडुहु (क) सं — दे. ಕಡಿಪು. ಕಡುಹುಕಾಱ कडुहुकाऱ [ಕಾರ कार] (क) सं.— साहसी या पराक्रमी पुरुष ।

ಕಡೆ कड़े (क) क्रि.— मथ, मंथन कर; रगड़; घोल, हिला; जा, पार हो, स्थान बदल, आगे बढ़; घटित हो; नीचे गिर, फ़िसल, डूब । सं.— अंत, अवसान, छोर, सीमा, अंतिम स्थान या स्थिति, स्थान, दिशा, (एक) ओर, गया बीता या न्यून; रंगोली, घर के अंदर और बाहर (द्वार के सामने) सफ़ेद मुलायम पत्थर के चूर्ण या आटे से खींचे जानेवाले अलंकृत चित्र (ಕೋಲಂ कोलं—तमिल, ಮುಗ್ಗು मुग्गु—तेलुगु) । ಇವನು ಅವನಿಗಿಂತಲೂ ಕಡೆ इवनु अवनिगिंतलू कड़े—यह व्यक्ति उस व्यक्ति से भी गया बीता है । ಕಡೆಕಣ್ಣು कड़ेकण्णु, ಕಡೆಗಣ್ಣು कड़ेगण्णु (क) सं.—आँख का कोना या छोर; कटाक्ष; अर्द्ध दृष्टि, तिरछी दृष्टि । ಕಡೆಗಂತಿ कड़ेगंति, ಕಡೆಗಂದಿ कड़ेगंदि (क) सं.— वह गाय जो अंतिम बार व्याती है; अंतिम बछड़ा । ಕಡೆಗಾಣು कड़ेगाणु (क) क्रि —तिरस्कार या उपेक्षा की दृष्टि से देख । ಕಡೆಗಾಲ कड़ेगाल [ಕಾಲ काल] (क) सं.— अंतिम समय, मृत्यु का समय । ಕಡೆಗೀಲು कड़ेगीलु [ಕೀಲು कीलु] (क) सं.— अक्ष, धुरी । ಕಡೆಗೂಸು कड़ेगूसु (क) सं.— (सबसे) अंतिम बच्चा । ಕಡೆವೀಳು कड़ेवीळु (क) क्रि.— बाहर आ, बाहर हो । ಕಡೆಗೆ ಮಾಣಿಸು कड़ेगे माणिसु (क) क्रि. — निकाल, तुड़ा । ಕಡೆಗೊಳಿಸು कड़े-गोळिसु (क) क्रि.— अंत कर, समाप्त कर । ಕಡೆನೋಟ कड़ेनोट (क) सं.— एक दृष्टि, झाँकी । ಕಡೆಯಣಂ कड़ेयणं (क) सं.— अंतिम मनुष्य; किसी एक पक्ष का मनुष्य । ಕಡೆವಗಲ್ कड़ेवगल् [ಪಗಲ್ पगल्] (क) सं.— सायंकाल, सूर्यास्त का समय । ಕಡೆವಡು कड़ेवडु [ಪಡು पडु] (क) सं.— अंत में हो । ಕಡೆವಳ್ಳಿ कड़ेवळ्ळि [ಹಳ್ಳಿ हळ्ळि] (क) सं.— अंतिम ग्राम । ಕಡೆವಾಯ್ कड़ेवाय् [ಹಾಯ್ हाय्] (क) सं.— एक तरफ़ हो जा, (किसी के ज़रिए) जा, पार कर । ಕಡೆವೆಳಗು कड़ेवेळगु [ಬೆಳಗು बेळगु] (क) सं.— दे. ಕಡೆವಗಲ್. ಕಡೆಸರಿ कड़ेसरि, ಕಡೆಸಾರ್ कड़ेसार् (क) क्रि.— एक तरफ़ हो । ಕಡೆಹಾಯಿಸು कड़ेहायिसु (क) क्रि.— पार करा, जाने दे, रक्षित कर, बचा ।

ಕಡೆ कड़े (सम्) सं.— पहुँची, कंगन ।

ಕಡೆಗೋಲ್ कड़ेगोल्, ಕಡೆಗೋಲು कड़ेगोलु (क) सं.— मथानी ।

ಕಡೆಚಲು कड़ेचलु (क) सं.—मथने का साधन ।

ಕಡೆತ कड़ेत (क) सं.— मथना; मथने का साधन ।

ಕಡೆಯ कड़ेय (क) सं.— दे. ಕಡೆ (क) । (तद्) सं.— कटक (तत्); शिंजिनी, पैर का आभूषण विशेष ।

ಕಡ್ಡು कड्डु (क) सं.— साहस, हिम्मत, धैर्य ; असभ्य, गँवार, मूर्ख पुरुष ; गड्ढा, हाथियों को पकड़ने के लिए बनाया जानेवाला गड्ढा ; मात्सर्य, ईर्ष्या, वैर । —ಮಾಡು माडु (क) क्रि.—मूर्ख बना ; सर्वनाश कर, हानि पहुँचा (मुह.) ।

ಕಡ್ಡಣ कड्डुण, ಕಡ್ಡಣಿಗೆ कड्डुणिगे (क) सं.— केशबंधन, जूड़ा ।

ಕಡ್ಡಾಯ कड्डाय (क) सं. = ಕಟ್ಟಾಯ कट्टाय— अनिवार्यता, अनिवार्य करना, बलात्कार ; अनुचित माँग, न्याय विरुद्ध माँग ।

ಕಡ್ಡಾಯಗಾಱ कड्डायगार् (क) सं.—अत्याचारी, उपद्रवी पुरुष ।

ಕಡ್ಡಿ कड्डि (क) सं.= ಕರಡಿ करडि—भल्लूक, भालू, रीछ ।

ಕಡ್ಡಿ कड्डि (तद्) सं.— तिनका, तृण, लकड़ी की छोटी टुकड़ी, रेशा, पत्ते का शिरा, छोटी लकड़ी (लेखनी) जो लिखने के काम में आती है ।

ಕಡ್ಡೆ कड्ड़े (क) सं.— साहसी स्त्री ।

ಕಡ್ಲೆ कड्ले (क) सं.— दे. ಕಡಲೆ.

ಕಣ್ कण्, ಕಣು कणु, ಕಣ್ಣು कण्णु (क) सं.- चक्षु, नेत्र, नयन, आँख; मोर के पंखों का नेत्रचिह्न, आँख के आकार का कोई अंश ; रंध्र, छेद ; नख और उसके नीचे के माँस के बीच की छोटी खुली जगह, नखरंध्र, जालरंध्र, झंझरी । ಕಣ್ಕದಡು कण्कदडु (क) सं.—आँख का प्रकाश कम होना । ಕಣ್ಕಪ್ಪು कण्कप्पु (क) सं.— काजल । ಕಣ್ಕಾಡಿಗೆ कण्काडिगे (क) सं.= ಕಣ್ಕಪ್ಪು. ಕಣ್ಕಿಡಿ कण्किडि (क) सं. — आँखों की चिनगारी । ಕಣ್ಕಿಸು कण्किसु (क) सं.— आँख का लाल रंग या लाल होना । ಕಣ್ಕುಣಿಕೆ कण्कुणिके, ಕಣ್ಕುಳಿಕೆ कण्कुळिके (क) सं.— आँखों का कोया । ಕಣ್ಗಾಣ್ कण्गाण्, ಕಂಗಾಣ್ कंगाण्, ಕಣುಗಾಣ್ कणुगाण्, ಕಣ್ಣುಕಾಣ್ कण्णुकाण्, ಕಣ್ಣುಗಾಣ್ कण्णुगाण् (क) क्रि.—आँख दीख (आँखों का दीखना), देख । ಕಣ್ಗೆವರ್ कण्गेवर् [ಬರ್ बर्], ಕಣ್ಣಿಗೆ ಬರ್ कण्णिगे बर् (क) सं.— आँखों को गोचर हो, दिखाई पड़, मनोहर हो । ಕಣ್ಗೊಳಿಸು कण्गोळिसु (क) क्रि.—दे. ಕಂಗೊಳಿಸು (ಕಂ में) । ಕಣ್ಚಕ್ರ कण्चक्र (क) सं. — आँख जो चक्र के समान हो । ಕಣ್ಜೋಡರ್ कण्ज़ोडर् [ಸೊಡರ್ सोड़र्] (क) सं.— आँख जो दीपक की भाँति हो, आँखों की चमक । ಕಣ್ಣ कण्ण (क) सं.— आँखों-वाला, वह जिसकी आँखें दीखें । ಕಣ್ಣಡಿಗ कण्णडिग (क) सं.— विष्णु ; शिव । ಕಣ್ಣಪ್ಪು कण्णप्पु (क) सं.— आँखों का पानी, आँसू । ಕಣ್ಣಾರ कण्णार, ಕಣ್ಣಾರೆ कण्णारे (क) अ.— आँखों से ; ठीक-ठीक, साफ़, भली-भांति । ಕಣ್ಣಾಲಿ कण्णालि (क) सं.— आंखों की पुतली । ಕಣ್ಣಿಲಿ कण्णिलि (क) सं.— आंखों का न दीखना ; ಕಣ್ಣಿಲಿಮೊಗ कण्णिलिमोग (क) सं.— अंधा । ಕಣ್ಣೀರ್ कण्णीर् (क) सं.— आंसू । ಕಣ್ಣುರು कण्णुरु (क) सं.— आंखों की ज्वाला, आंखों की जलन ; शत्रु ; ईर्ष्या । ಕಣ್ಣೆಸೆ कण्णेसे, ಕಣ್ಣೆವೆ कण्णेवे (क) सं.— पलक, वर्त्मन् ; बरौनी । ಕಣ್ತುಂಬ कण्तुंब (क) अ.— आंखें भर जायँ इस प्रकार, आंखें भरकर । ಕಣ್ದಣಿವು कण्दणिवु (क) सं.— आंखों की तृप्ति, आंखों के द्वारा (देखने से) प्राप्त तृप्ति । ಕಣ್ತುದಿ कण्तुदि (क) सं.— आंखों का कोया । ಕಣ್ದೆಗೆ कण्देगे (क) क्रि.— आंखे खोल । ಕಣ್ದೆಱವಿಗೆಯ್ कण्देरविगेय् (क) क्रि. — आंखें खोल ; प्रकाश दे, दिखा, प्रकट करा । ಕಣ್ದೊಡವು कण्दोडवु (क) सं.— आंखों का आभारण । ಕಣ್ಪರೆ कण्परे (क) सं.— आखों का माड़ा । ಕಣ್ಬೇಟ कण्बेट (क) सं.—परस्पर अवलोकन से प्राप्त मिलन-सुख । ಕಣ್ಬೇನೆ कण्बेने (क) सं.—आंखों की जलन, आंखों की बीमारी । ಕಣ್ಮರಲ್ कण्मरल्, ಕಣ್ಮಲರ್ कण्मलर् (क) सं — नेत्र जो फूल माना गया हो, नेत्र जो फूल के समान हो । ಕಣ್ಮರೆ कण्मरे, ಕಣ್ಮಱೆ कण्मरे (क) क्रि.— आंखों से ओझल हो । आंखों के लिए पर्दा हो । ಕಣ್ಸಯ್ಗೆ कण्सय्गे, ಕಣ್ಸನ್ನೆ कणसन्ने (क) सं.— आंखों का इशारा ।

ಕಣ कण (क) सं.— छड़ी, डंडा ; बाण ; जाकट या चोली का कपड़ा (प्रायः एक गज़ का) ; एक अनुकरण—ध्वनि (जैसे ಕಣಕಣ कणकण=कण्कण्) ।

ಕಣ कण (सम्) सं.— अनाज, अणु, स्वल्प परिमाण ; रत्तीभर धूल ; पानी की बूंद, अनाज की बाल ; अंगारा ; (तद्) सं.— खलः (तत्) खलिहान, अनाज को भूसे से अलग करने के लिए पीटने की ज़मीन ; भूमि, युद्ध भूमि ; (तद्) सं.—क्षण (तत्) ; पल, एक बार पलक मारने तक का समय, ४/५ सेकेंड ।

ಕಣಕ कणक, ಕಣಿಕ कणिक, ಕಣುಕ कणुक (क) सं.—गीला आटा (विशेषकर गेहूँ का) ।

ಕಣಕಪ್ಪಡಿ कणकप्पडि, ಕಣುಕಪ್ಪಟೆ कणुकप्पटे, ಕಣ್ಕಪ್ಪಟೆ कण्कप्पटे, ಕಣ್ಕಪ್ಪಡೆ कण्कप्पडे, ಕಣ್ಣಕಪ್ಪಡಿ कण्णकप्पडि, ಕಣ್ಣುಕಪಟೆ कण्णुकपटे, ಕಣ್ಣುಕಪ್ಪಟ कण्णुकप्पट, ಕಣ್ಣುಕಪ್ಪಟೆ कण्णुकप्पटे (क) सं.— चमगादड़ पक्षी ।

ಕಣಗಲ कणगल, ಕಣಗಿಲ್ कणगिल्, ಕಣಗಿಲ कणगिल, ಕಣಗಿಲು कणगिलु, ಕಣಗಿಲೆ कणगिले, ಕಣಲಿಗೆ कणलिगे, ಕಣಿಗಲ್ कणिगल्, ಕಣಿಗಿನು कणिगिनु, ಕಣಿಗಿಲ್ कणुगिल्, ಕಣಿಗಿಲ कणिगिल, ಕಣಿಗಿಲಿ कणिगिलि, ಕಣಿಗಿಲೆ कणिगिले, ಗಣಿಗಲು गणिगलु, ಗಣಿಗಲೆ गणिगले, ಗಣಿಗಿಲು गणिगलु, ಗನ್ನೇಱಲೆ गन्नेरले (तद्) सं.— करवीर (तत्)— कनेर का फूल, कनेर का का वृक्ष ।

ಕಣಗು कणगु (क) सं.— सुपारी का पेड़ ; लोध्र वृक्ष ।

ಕಣಜ कणज (क) सं.=ಕಡಜ कडज- दे. ಕಡಜ खत्ती, अनाज रखने का स्थान, अनाज रखने की बड़ी बेंत की टोकरी ।

ಕಣಂಜು कणंजु, ಕಣಜು कणजु (क) सं.— प्रवाल या मूँगे को तोलने का तौल विशेष ।

ಕಣಪ कणप, ಕಣಯ कणय, ಕಳೆಯ कळेय (सम्) सं.— भाला, साँग ।

ಕಣಬ कणब (क) सं.— सफ़ेद खुरवाला घोड़ा।

ಕಣಬೆ कणबे (क) सं. — लता विशेष, रौद्री नामक लता।

ಕಣಮೆ कणमे, ಕಣಿಮೆ कणिमे, ಕಣವೆ कणवे, ಕಣಿವೆ कणिवे (क) सं.— घाटी, पहाड़ों के बीच का तंग रास्ता।

ಕಣಯ कणय (क) सं.—नीवी, नारा, उच्चय। (तद्) सं.—दे. ಕಣಪ.

ಕಣಲಿಗೆ कणलिगे (क) सं.— दे. ಕಣಗಲ.

ಕಣವೆ कणवे (क) सं.— दे. ಕಣಮೆ.

ಕಣಸು कणसु (क) सं.— देखना, अवलोकन, दृष्टि।

ಕಣಾ कणा, ಕಾಣಾ काणा (क) क्रि. रू.—नहीं क्या, देखा नहीं ?

ಕಣಾದ कणाद (सम्) सं.—एक ऋषि का नाम जो वैशेषिक दर्शन के प्रवर्तक हैं। सोनार (कलाद)।

ಕಣಿ कणि (क) सं.— चर्मवाद्य विशेष, डफ, डफली ; गाँठ, बंधन ; दृष्टि, भविष्य-दृष्टि, दिव्य-दृष्टि, शुभाशुभ शकुन, सत्य, यथार्थता; पत्थर, शिला, स्थान, जगह।

ಕಣಿ कणि (तद्) सं.—कण, अणु ; खनि (तत्); खान, आकर, गड्ढा, छिछली कटोरी या तश्तरी।

ಕಣಿಕ कणिक (क) सं.— दे. ಕಣಕ.

ಕಣಿಕೆ कणिके, ಕಣುಕು कणुकु (क) सं.—अनाज अलगाया हुआ डाँठ, डंठल। (तद्) सं.— कण, अणु, स्वल्प परिमण; बूँद; एक पौधा विशेष।

ಕಣಿಗಲ್ कणिगल्, ಕಣಿಗಲು कणिगलु (क)— दे. ಕಣಗಲ.

ಕಣಿಗಾರ್ತಿ कणिगार्ति (क) सं.—भविष्य कहने वाली स्त्री।

ಕಣಿಗಿಸು कणिगिसु, ಕಣಿಗಿಲ್ कणिगिल् (क) सं.— दे. ಕಣಗಲ.

ಕಣಿಗಿಲ कणिगिल, ಕಣಿಗಿಲಿ कणिगिलि, ಕಣಿಗಿಲೆ कणिगिले (क) सं.—दे. ಕಣಗಲ.

ಕಣಿತಲೆ कणितले (क) सं.— कनपटी।

ಕಣಿತಿ कणिति (क) सं.— दे. ಕಣಿಗಾರ್ತಿ.

ಕಣಿಮೆ कणिमे, ಕಣಿವೆ कणिवे (क) सं. —दे. ಕಣಮೆ.

ಕಣಿಶ कणिश (सम्) सं.—अनाज की बाल।

ಕಣಿಸ कणिस (क) सं.—उचित तौल या माप।

ಕಣಿಸು कणिसु, ಕಣ್ಚು कण्चु, ಕಳಿಸು कळिसु (क्रि.)—(दिखाई पड़), देख, विचार कर।

ಕಣೀಯಂಸ್ कणीयंस्, कणियस् (सम्) वि.— बहुत छोटा, छोटा।

ಕಣು कणु (क) सं.— आँख, दे. ಕಣ್.

ಕಣುಕ कणुक (क) सं.— दे. ಕಣಕ.

ಕಣುಕಪ್ಪಟೆ कणुकप्पटे (क) सं.—दे. ಕಣಕಪ್ಪಡಿ.

ಕಣುಕು कणुकु (क) सं.— दे. ಕಣಿಕೆ.

ಕಣೆ कणे (क) सं. — छड़ी, डंडा ; बाण ; नीवी, नारा, इज़ारबंद ; कोल्हू का बड़ा रोलर या बेलन; शक्कर की मिल में काम आनेवाले इस प्रकार के रोलर का जोड़ा, यष्टि; पीपल।

ಕಣೆಗಿಲೆ कणेगिले (क) सं.=ಕಣಗಲ कणगल — दे. ಕಣಗಲ.

ಕಣೆಯ कणेय (क) सं.— कथा, कहानी, उपकथा; प्रारंभ; न्याय।

ಕಣ್ಕಪ್ಪಟೆ कण्कप्पटे ಕಣ್ಕಪ್ಪಡೆ कण्कप्पड़े (क) सं.— दे. ಕಣಕಪ್ಪಡಿ

ಕಣ್ಚು कण्चु (क) क्रि.— दे. ಕಣಿಸು.

ಕಣ್ಣಕಪ್ಪಡಿ कण्णकप्पडि (क) सं.— दे. ಕಣಕಪ್ಪಡಿ.

ಕಣ್ಣಿ कण्णि (क) सं.— रस्सा, रस्सी, डोरी।

ಕಣ್ಣು कण्णु (क) सं.— दे. ಕಣ್.

ಕಣ್ಣುಕಪ್ಪಟೆ कण्णुकप्पटे, ಕಣ್ಣುಕಪ್ಪಟ कण्णुकप्पट, ಕಣ್ಣುಕಪ್ಪಟೆ कण्णुकप्पटे (क) सं.— दे. ಕಣಕಪ್ಪಡಿ.

ಕಣ್ಣೆ कण्णे (क) सं.=ಕರಣೆ करणे—थक्का, पिंड।

ಕಣ್ವ कण्व (सम्) सं.— एक ऋषि का नाम ; अपराध, पाप (मै.प्र.)। —ಸುತಾ सुता (सम्) सं.— शकुंतला।

ಕತ್ कत् (क) सं.—पत्थर, शिला। ಕತ್ತಾಳೆ कत्ताळे (क) सं.—एक पौधा विशेष जिसका रस कड़ुआ होता है, बोल, मुसब्बर।

ಕತ कत (क) सं.— कारण, हेतु (कृत-तत् ?) एक अनुकरण-ध्वनि, जैसे — ಕತಕತಕತ್ कतकतकत्—जल के उबलते समय उत्पन्न होनेवाली ध्वनि।

ಕತಕ कतक (सम्) सं.— निर्मली वृक्ष जिसके फल से पानी साफ़ किया जाता है। (तद्) वि. कृतक— (तत्)।

ಕತಬಾ कतबा (अ. दे.) सं.— क़तब, अंगीकार पत्र, कनूनी स्वीकृति पत्र।

ಕತರ್ಚೆ कतर्चे, ಕದರ್ಚೆ कदर्चे (अ.दे.?) सं.— विवाह, झगड़ा, कलह।

ಕತಿ कति [या ಖತಿ खति] (क) सं.—क्रोध, रोष, गुस्सा।

ಕತಿಪಯ कतिपय (सम्) वि.— कुछ, थोड़ा, कुछेक।

ಕತೆ कते (तद्) सं —कथा (तत्)। —ಗಾರ गार (क) सं.—कथा कहनेवाला।

ಕತ್ತಗಾಲಿನ ಹಂಬು कत्तगालिन हंबु (क) सं.— अटरूष, अडूसा।

ಕತ್ತರಿ कत्तरि (तद्)सं.—कर्त्री या कर्तनी, (तत्) कैंची, चाकू, छोटी तलवार। —ಕಳ್ಳ कळ्ळ, ಗಳ್ಳ गळ्ळ (तद्) सं.— गिरहकट, ठग। — ಕೋಲು कोलु, ಗೋಲು गोलु (क) सं.— कैंची। — ಬಾವುಲಿ बावुलि (तद्) सं.— कान के ऊपरी भाग में पहनने का आभूषण विशेष। ಕತ್ತರಿಸು कत्तरिसु (तद्) क्रि.— काट, टुकड़े कर।

ಕತ್ತಲ್ कत्तल्, ಕತ್ತಲ कत्तल ಕತ್ತಲು कत्तलु, ಕತ್ತಲೆ कत्तले (क) सं.— अंधेरा, अंधकार। — ಇಸು इसु (क) क्रि.—अंधेरा या अंधकार हो। — ಗವಿ गवि (क) क्रि.— अंधेरा छा। — ಮಣಿ मणि (क) सं.— अंधेरे की मणि, चंद्रमा।

ಕತ್ತಳ कत्तळ (अ. दे.) सं.— क़तल (अरबी); हत्या; हिंसा।

ಕತ್ತಿ कत्ति (तद्) सं.—कर्त्री (तत्) ; तलवार, छोटी तलवार, चाकू, छुरी। ಬಂಗಾರದ ಕತ್ತಿಯಾದರೆ ರಕ್ತ ಬಾರದೆ बंगारद कत्तियादरे रक्त बारदे — सोने की तलवार हो तो क्या रक्त (खून) नहीं आएगा (कह०)।

ಕತ್ತಿಗೆ कत्तिगे (तद्) सं.—कर्त्रिका (तत्); खड्ग, तलवार, छुरी; कैंची ।

ಕತ್ತಿಸು कत्तिसु (क) क्रि.— (दिया) जला, प्रज्वलित कर ।

ಕತ್ತು कत्तु (क) — कंठ, गला । क्रि. उत्तेजित कर, प्रज्वलित कर, जला, (दिया) जला, चिल्ला, चीख, ज़ोर से पुकार; रेंक, काँव काँव कर आदि ।

ಕತ್ತು कत्तु (अ. दे.) सं.—ख़त (अरबी); पत्र, लेख, लिखी हुई चीज़; एक प्रकार का हस्तलेख ।

ಕತ್ತುಪೆನ कत्तुपेन (क) सं.— झगड़ा, कलह ।

ಕತ್ತುರಿ कत्तुरि, ಕತ್ತೂರಿ कत्तूरि (तद्) सं.—कस्तूरी (तत्); मृगनाभि, मुश्क । —ಮಿಗ मिग (तद्) सं.— कस्तूरीमृग (तत्) ।

ಕತ್ತೆ कत्ते, ಕಱ್ತೆ कऱ्‌ते (क) सं.— गधा, गर्दभ । ಕತ್ತೆಗೆ ಕುದುರೆ ಸೊದರಮಾವನೇ कत्तेगे कुदुरे सोदरमावने ! —क्या घोड़ा गधे का मामा है ! (कह.) ; ಕಿರುಬ किरुब, ಕುರುಬ कुरुब, ಗಿರುಬ गिरुब, ಗುರುಬ गुरुब(क)सं.—लकड़बाघा ; एक जाति का हिरन ।

ಕತ್ಥನ कत्थन (सम्)सं.—प्रशंसा, आत्मस्तुति।

ಕತ್ರಿ कत्रि (तद्) सं. = ಕತ್ತರಿ.

ಕಥಂ कथं (सम्) अ.—कैसे ? किस प्रकार ?

ಕಥಾಪ್ರಸಂಗ कथाप्रसंग (सम्) सं.— भाषण या संलाप का संबंध; बोलना, संभाषण; कथा का प्रसंग, कथा ।

ಕಥಾಲಾಪ कथालाप (सम्) — संभाषण, वर्णन ।

ಕಥಿಯಿಸು कथियिसु, ಕಥಿಸು कथिसु (सम्) क्रि.— कह, वर्णन कर ।

ಕಥೆ कथे, ಕಥಾ कथा (सम्) सं.— कहानी, गाथा, किस्सा ।

ಕದ್ कद् (क) सं.— कालिमा, कालापन; ಕದ್ದಾಳೆ कद्दाळे (क) सं.—एक वृक्ष विशेष जिसका छाल काला होता है ।

ಕದ कद, ಕದವು कदवु, ಕದಹು कदहु (क) सं.— दरवाज़ा, द्वार, कपाट ।

ಕದಕ कदक (क) सं.—चोर, धोखेबाज़, कपटी पुरुष । (सम्) सं.—चंदवा, मंडप, वितान । —ತನ तन (क) सं.—चोरी ; छल ।

ಕದಡಿಸು कदडिसु (क) क्रि.— हिला, जगह बदल, मंथन कर, उत्तेजित करा, भ्रम में डाल, सता ; कलुषित कर, गंदा कर, पंकयुक्त कर ।

ಕದಡು कदडु (क) क्रि.— हिल, मथित हो; उत्तेजित कर, भ्रम में डाल, सता ; पंकिल हो, कलुषित हो, हिला, गंदलाकर । सं. — पंकिल या गंदा होना, कलुषितता, गंदलापन, उत्तेजना, हलचल, कोलाहल ।

ಕದಧ್ವ कदध्व (सम्) सं.—बुरा मार्ग ।

ಕದನ कदन (सम्) सं.—युद्ध, लड़ाई; नाश, हत्या ।

ಕದನ್ನ कदन्न (सम्) सं.—बुरा भोजन, अरुचिकर भोजन ।

ಕದಪು कदपु, ಕದಂಪು कदंपु (क) सं.—गाल, कपोल ।

ಕದಂಬ कदंब (सम्) सं.— कदम्ब वृक्ष, राशि, समूह ; सरसों ; हल्दी, हरिद्रा ; तरकारी, मिर्च-मसाला आदि मिलाकर पकाया गया चावल ।

ಕದಂಬಕ कदंबक (सम्) सं.— सरसों का पौधा ; राशि, समूह ।

ಕದಂಬದ್ರುಮ कदंबद्रुम (सम्) सं.—कदंब वृक्ष ।

ಕದರ कदर (सम्) सं— सफ़ेद लजाधुर या छुई मुई का पौधा ।

ಕದರಿಸು कदरिसु (क) क्रि.—दे. ಕದಡಿಸು.

ಕದರು कदरु (क) क्रि.—दे. ಕದಡು कदडु ; सं= ಕದರ್ कदर् — टेकुई ; चमक ; प्रकाश, कांति ।

ಕದರ್ಚೆ कदर्चे (अ.दे.?) सं—दे. ಕತರ್ಚೆ.

ಕದರ್ಥನ कदर्थन, ಕದರ್ಥನೆ कदर्थने (सम्) सं– तंग करना, सताना ; हल्का उपहास, मज़ाक, तिरस्कार ।

ಕದರ್ಯ कदर्य (सम्) वि.—नीच, तुच्छ, लोभी, कृपण ।

ಕದಲಿ कदलि (सम्) सं— केला, केले का वृक्ष ; पताका, ध्वज, ध्वजा जो हाथी की पीठ पर रखकर आगे बढ़ायी जाती है । एक जाति का हिरन ; एक वृक्ष (भूर्ज ?) ; शिव ; गगन, आकाश ; गज, हाथी ; जड़ी-बूटी को बेचनेवाला ; अंधेरा अंधकार, तम ; वनांतर, जंगल का मध्य भाग ।

ಕದಲಿಕೆ कदलिके (सम्) सं.—दे. ಕದಲಿ.

ಕದಲಿಕೆ कदलिके (क) सं— गति, हिलना, डुलना ; स्थान से अलग होना ; गंदलापन ।

ಕದಲಿಸು कदलिसु (क)क्रि.—हिला, डुला आदि, दे. ಕದಡಿಸು.

ಕದಲು कदलु (क) क्रि.—दे. ಕದಡು.

ಕದಲೆ कदले, ಕದಳಿ कदळि (क) सं—भीड़, समूह, झुंड, राशि, ढेर ।

ಕದವು कदवु, ಕದಹು कदहु (क) सं.—दे. ಕದ.

ಕದಾ कदा (सम्) अ.—कब, किस समय ।

ಕದಾಚಿತ್ कदाचित् (सम्) अ.— शायद; कभी ।

ಕದಾಪಿ कदापि (सम्) अ.— कभी, कभी भी।

ಕದಿ कदि (क) क्रि.—चोरी कर, चुरा । ಬೇಡಿಕೊಂಡು ತಿನ್ನಬಹುದು; ಕದ್ದುಕೊಂಡು ತಿನ್ನಬಾರದು बेडिकोंडु तिन्नबहुदु, कद्दुकोंडु तिन्न बारदु—माँगकर खा सकते हैं, पर चोरी कर नहीं खाना चाहिए (कह.) ।

ಕದಿಕೆ कदिकि (क) सं.—चोरी करनेवाली स्त्री ।

ಕದಿರ್ कदिर्, ಕದಿರು कदिरु (क) सं.—अनाज की बाल ; टेकुई ; किरण, रश्मि, कांति ।

ಕದೀಂ कदीं, ಕದೀಮು कदीम (अ. दे.) वि.—क़दीम (अरबी) ; पुराना, प्राचीन । सं.—गाँव का पुराना निवासी ; पुराना नौकर ।

ಕದುಕು कदुकु (क) क्रि.—दबा, मसल ; कुचल।

ಕದುಪು कदुपु (क) सं— भीड़, समूह, गिरोह, झुंड ।

ಕದುಬು कदुबु (क) क्रि.—दबा, कुचल, मसल, ज़ोर से पकड़ ; बलात्कार कर, कष्ट दे, सता, हिंसा कर ।

ಕದುರು कदुरु (क) सं.—दे, ಕದಿರ್.

कविता की रचना ; साहित्यिक रचना; विनोद —ಗಾಱ गार् [ಗಾರ गार] (क) सं.—कविता करनेवाला, कवि ।

ಕವಯರ कवयर, ಕಯಿವಾರ कयिवार, ಕೈವಾರ कैवार (क) सं.—परकाल (Compasses)।

ಕವರ್ कवर्, कवरु (क) क्रि.—बलात्कार पूर्वक ले, (किसी के पास से) खींच कर ले, छीन, पकड़, लूट, अपहरण कर; मुरझा, सूख, प्रकाशहीन हो ।

ಕವರ कवर, ಕವರಾ कवरा, ಕವರೀ कवरी (सम्) वि.—मिश्रित, मिला जुला ; जुड़ा हुआ, रंगबिरंगा ।

ಕವರ कवर, ಕವರು कवरु (अ.दे.) सं.—Cover (अंग्रेज़ी) लिफ़ाफ़ा ।

ಕವರು कवरु (क) क्रि.—दे. ಕವರ್.

ಕವರ್ತೆ कवर्ते (क) सं.—दे. ಕವತೆ.

ಕವಲ್ कवल्, ಕವಲು कवलु (क) क्रि—विभक्त हो, शाखा हो, शाखा या डाल फूट निकल । सं. = ಕವಡು कवडु, ಕವೆ कवे—दे. ಕವಡು.

ಕವಲ कवल (सम्) सं.—ಕಬಲ कबल—मुखभर, कौर ।

ಕವಳ कवळ (तद्) सं.—कवल (तत्); दे. ಕವಲ ; तांबूल ।

ಕವಳಿ कवळि, ಕವ್ವರೆ कव्वरे, ಕವ್ವಳೆ कव्वळे, ಕೌವರೆ कौवरे (क) सं.—मूर्छा, बेहोशी ; मन में आंदोलन, हलचल, भ्रम, क्षोभ ।

ಕವಳಿಗೆ कवळिगे (तद्) सं. – कपालिका(तत्); खपरा, खप्पर; एक प्रकार का बर्तन । (क?) सं.—पान या केले के पत्तों की गठरी या बंडल ।

ಕವಾಟ कवाट (तद्) सं.—कपाट (तत्); किवाड़, अलमारी ।

ಕವಾಡ कवाड (क) सं.—पशुओं का झुण्ड । —ಗಿತ್ತಿ गित्ति (क) सं.—गाय चरानेवाली स्त्री। ಕವಾಡಿಗ कवाडिग (क), सं —गोपालक, ग्वाला ।

ಕವಾಯಿತ कवायित, ಕವಾಯಿತು कवायितु, ಕವಾತು कवातु (अ. दे.) सं.—कवायद (अरबी) ; सैनिक-शिक्षा ।

ಕವಿ कवि (सम्) सं.—सर्वज्ञ ; विद्वान; बुद्धिमान, चतुर, प्रतिभावान; कविता करनेवाला, कवि, रचनाकार, शायर; शुक्राचार्य ; पानी, जल ; लगाम; जल-पक्षी । ಕವಿ ಕಂಡಷ್ಟು ರವಿ ಕಾಣ कवि कंडष्टु रवि काण—जितना कवि देखता है उतना रवि भी नहीं देखता (कह.)।

ಕವಿ कवि (क) क्रि.—घिर, आवृत्त हो, चारों ओर उमड़, भर; घेर, आक्रमण कर, आच्छादन कर, फैल व्याप्त हो । सं.—घेरना, आच्छादित होना, आक्रमण करना ।

ಕವಿಕ कविक, ಕವಿಕೆ कविके (सम्) सं—लगाम ।

ಕವಿಚು कविचु, ಕವುಚು कवुचु (क) क्रि. दे. ಕವಚು.

ಕವಿಂಜಳ कविंजळ, ಕವಿಂಜು कविंजु, ಕವುಜಗ कवुजग, ಕವುಜು कवुजु; ಕವುಜುಗ कवुजुग, ಗವುಜಲ್ गवुजल्, ಗವುಜಲ गवुजल, ಗವುಜು गवुजु (तद्) सं. कपिंजल: (तत्) चातक पक्षी ; तीतर पक्षी ।

ಕವಿತೆ कविते, ಕವಿತ್ವ कवित्व (सम्) सं.—कविता, पद्य रचना ।

ಕವಿದಿ कविदि (क) सं.—दे. ಕವದಿ.

ಕವಿಮಾರ್ಗ कविमार्ग (सम्) सं.—कविता करने की रीति, उत्तम काव्य-विधान ।

ಕವಿರಾಜಮಾರ್ಗ कविराजमार्ग (सम्) सं.—राष्ट्रकूट सम्राट नृपतुंग के नाम पर प्रचलित कन्नड का एक प्रसिद्ध काव्य-शास्त्र-ग्रंथ ।

ಕವಿಲ್ कविल्, ಕವಿಲ कविल, ಕವಿಲು कविलु (तद्) सं.—कपिल (तत्); कपिल वर्ण, भूरा रंग ।

ಕವಿಲೆ कविले (तद्) सं.— कपिला (तत्); गाय ।

ಕವಿಸಮಯ कविसमय (सम्) सं.—काव्य-समय, परंपरागत काव्य-पद्धति, कवियों की विशिष्ट जानकारी ।

ಕವಿಸು कविसु (क) क्रि.—ಕವಚು का प्रेरणार्थक रूप, दे. ಕವಚು.

ಕವು कवु (क) सं.—एक अनुकरण ध्वनि । ಕವುಕವೆನ್ನು कवुकवेन्नु—गाय का रंभाना ; कुत्ते का भूँकना ।

ಕವುಂಕುಳ್ कवुंकुळ्, ಕವುಂಕುಟ್ कवुंकुळ्, ಕವುಂಕುಳು कवुंकुळु, ಕವುಂಕುಟು कवुंकुळु (क) सं. = ಕಂಕುಳು कंकुळु—काँख, बगल ।

ಕವುಂಗು कवुंगु, ಕೌಂಗು कौंगु (तद्) सं.—क्रमुक: (तत्); सुपारी ।

ಕವುಚಿಮು कवुचिमु (क) सं.—रेती, नत्थी ।

ಕವಚು कवुचु (क) क्रि.—दे. ಕವಚು.

ಕವುಜಗ कवुजग, ಕವುಜು कवुजु, ಕವುಜುಗ कवुजुग (तद्) सं.—दे. ಕವಿಂಜಳ.

ಕವುಟು कवुटु (क) सं.—तेल, बाल आदि के जलने पर आनेवाली अरुचिकर गंध, दुर्गंध।

ಕವುಂಡೆ कवुंडे, ಕುಂಡಿನಿ कुंडिनि (क) सं.—एक पौधा विशेष ।

ಕವುದಿ कवुदि (क) सं.—दे. ಕವದಿ.

ಕವುರಿ कवुरि, ಕುರವಿ कुरवि (तद्) सं.—कुरव: (तत्); गुलशादाब का फूल ।

ಕವುರು कवुरु (क) सं.—दे. ಕವುಟು.

ಕವುಳು कवुळु (क) सं.—गाल, कपोल ।

ಕವುಳುಡೆ कवुळुडे (क) सं.—तकिया, उपधान; गद्दा, मसनद ।

ಕವೆ कवे (क) सं.—दे. ಕವಲ್.

ಕವೇರ कवेर (सम्) सं.—एक ऋषि का नाम । —ಕನ್ಯಾ कन्या (सम्) सं.—कावेरी नदी ।

ಕವೋಷ್ಣ कवोष्ण (सम्) वि.—कुछ कुछ गरम, गुनगुना ।

ಕವ್ಯ कव्य (सम्) सं.—पितरों को दिया हुआ अन्न, पिंड ।

ಕವ್ವನೆ कव्वने (क) अ.—रोष से, गुस्से से ।

ಕವ್ವರ कव्वर, ಕುವರ कुवर, ಕೊವ್ವರಿ कोव्वरि (क) सं.—पर्दा, जवनिका, यवनिका ।

ಕವ್ವರೆ कव्वरे (क) सं.—दे. ಕವಳಿ.

ಕವ್ವಲ್ कव्वल् (क) सं.— दुर्गंध, बदबू।

ಕವ್ವಳೆ कव्वळे (क) सं.—दे. ಕವಳಿ.

ಕಶಿಪು कशिपु (सम्) सं.—अन्न ; वस्त्र ; अन्न-वस्त्र ।

ಕಶೆ कशे [ಕಶ कश] (सम्) सं.—चाबुक ; कोड़ा ।

ಕಶೇರು कसेरु, ಕಸೇರು कसेरु (सम्) सं.— रीढ़ की हड्डी ; एक प्रकार का तृण ; जल में उत्पन्न होनेवाला फल विशेष जिसे कसेरु (Scirpus kysoor) कहते हैं ।

ಕಶೇರುಕೆ कशेरुके (सम्) सं.—रीढ़ की हड्डी ।

ಕಶ್ಚಿತ್ कश्चित्, ಕಶ್ಚಿದ್ कश्चिद् (सम्) सर्व.— कोई ।

ಕಶ್ಮಲ कश्मल (सम्) सं.—मोह, मूर्छा; गंदा, मैला, लजीला, घृणित ।

ಕಶ್ಯ कश्य (सम्) वि.—चाबुक लगाने योग्य । सं.—घोड़े की पीठ या कमर ; शराब, मद्य; सोमरस ।

ಕಶ್ಯಪ कश्यप (सम्) सं.—कछुआ ; एक प्रकार की मछली ; एक प्रकार का मृग (हिरन); एक ऋषि । —ನಂದನ नंदन (सम्) सं.—अरुण ; गरुड ।

ಕಷ कष (सम्) सं.— रगड़, कसौटी (का पत्थर) ।

ಕಷಾಯ कषाय (सम्) सं.— ಕಸಾಯ कसाय, ಕಸಾಯಿ कसायि (तद्) — लाल रंग ; काढ़ा ; कसैला या कड़ुआ स्वाद या रस, जड़ी-बूटी को पानी में उबालकर बनाया जानेवाला औषध विशेष ; सुगंधि ; चोर-मार्ग ।

ಕಷ್ಟ कष्ट (सम्) वि.— बुरा, खराब, गलत, दुष्ट, कठोर, कठिन । सं.— कठिनाई, विपत्ति, पीड़ा ; दुष्टता, पाप; अड़चन । ಕಷ್ಟ ಕೊಡು कष्ट कोडु (क) क्रि.— कष्ट या तकलीफ़ दे । ಕಷ್ಟ ಪಡಿಸು कष्ट पडिसु (क) क्रि.— कष्ट दे, सता । ಕಷ್ಟ ಪಡು कष्ट पडु (क) क्रि.— परिश्रम कर । ಕಷ್ಟ ಪಟ್ಟರೆ ಫಲ ಉಂಟು कष्टपट्टरे फल उंटु— परिश्रम करने से फल मिलेगा (कह.) ।

ಕಷ್ಟಚರ್ಮ कष्टचर्म (सम्) वि.— कुष्ठरोग से ग्रस्त ।

ಕಷ್ಟಾಲು कष्टालु, ಕಷ್ಟಾಳು कष्टालु (सम्) सं.— परिश्रमी या मेहनती पुरुष ।

ಕಷ್ಟೆ कष्टे (सम्) सं.— कष्ट देनेवाली या दुष्टा स्त्री ।

(१) ಕಸ कस, ಕಸಕು कसकु, ಕಸರು कसरु, ಕಸಿ कसि, ಕಸು कसु, ಕಸುರು कसुरु, ಕುಸುರಿ कुसुरि, ಕುಸುರು कुसुरु, [ಕಸಕಟ್ಟೆ कसकट्टे] (क) वि.—कड़ा, कच्चा, बिलकुल कच्चा, अपक्व । ಕಸಗಾಯಿ कसगायि [ಕಾಯಿ कायि] (क) सं.— अपक्व या कच्चा फल ।

(२) ಕಸ कस, ಕಸವು कसवु (क) सं.—कूड़ा-करकट, मैला-कुचला पदार्थ, तुच्छ पदार्थ, निस्सार द्रव्य ; शरीर के त्रिदोष (वात, पित्त, कफ) ; बेकार या खराब पौधा ; खेड़ी, नाल । ಕಸಕಡ್ಡಿ कसकड्डि (क) सं.—(दुहराना)—कूड़ा-करकट । ಕಸಗಣ್ಣು कसगण्णु (क) सं.—उत्तेजित या जलती हुई आँख । ಕಸ ಗುಡಿಸಲು ಕಟ್ಟೆ कस गुडिसलु कट्टे, ಕಸಬರಿಗೆ कसबरिगे, ಕಸಬೊರಿಗೆ कसबोरिगे, ಕಸಪುರ कसमर, ಕಸವರಿಗೆ कसवरिगे (क) सं.—झाड़ू, बुहारी । ಕಸ ಗುಡಿಸು कस गुडिसु (क) क्रि.—झाड़ू दे ।

(३) ಕಸ कस (क) सं.=ಕಸಾ कसा, ಕಸಿ कसि, ಗಸಿ गसि,—अशांति, थकावट, पेट में गड़बड़ी, मानसिक अशांति । ಕಸವಿಸಿ कसविसि (दुहराना) ।

ಕಸಕಸಿ कसकसि, ಕಸಕಸೆ कसकसे, ಗಸಗಸೆ गसगसे (अ.दे.) सं— खसखस (Poppy-Seed) ।

ಕಸಕಿಲ್ कसकिल्, ಕಸಕಿಲು कसकिलु (क) सं— झाड़ू, बुहारी ।

ಕಸಕು कसकु (क) वि.— दे. ಕಸ (१).

ಕಸಕೆ कसके (क) सं.— तृण विशेष ।

ಕಸಬ कसब, ಕಸಬು कसबु, ಕಸುಬು कसुबु (अ दे.) सं.— कस्ब (अरबी) ; पेशा, व्यापार, व्यवसाय । — ದಾರ दार (अ दे.) सं.— व्यापारी ।

ಕಸಬಾ कसबा, ಕಸಬೆ कसबे (अ.दे.) सं.— कसबा (अरबी); ज़िला या ताल्लुक (Taluq) का प्रधान नगर ; राजधानी ।

ಕಸರ್ कसर् (क) सं.— गले में खुरचन या गुदगुदी । क्रि.— गले में गुदगुदी या सुरसुरी पैदा हो ।

ಕಸರತ್ कसरत् (अ.दे.) सं.– कसरत (अरबी); किसी कला का अभ्यास ; व्यायाम ।

ಕಸರಿಕೆ कसरिके (क) सं.— सिकुड़ना ; सिकुड़न ; अपहास ; बुरा विनोद ।

(१) ಕಸರು कसरु (क) सं.— अपक्वता, कच्चा होना ; दुर्विनोद अपहास ; शरीर के दोष (वात, पित्त आदि) ; धूल, कूड़ा-करकट ।

(२) ಕಸರು कसरु, ಕಸುರು कसुरु (अ.दे.) सं.— कसर (अरबी) ; कमी, न्यूनता ; त्रुटि ; मुद्रा के विनिमय में लाभ या हानि ।

ಕಸಲೆ कसले, ಕಸಾಲೆ कसाले (क) सं. — कुछ अस्वस्थता ; एक पौधा ।

ಕಸವರ कसवर (क) सं.— सोना, हेम ।

(१) ಕಸವು कसवु (क) सं.— दे. ಕಸ (२).

(२) ಕಸವು कसवु, ಕಸುವು कसुवु (अ.दे.) सं.— बल, शक्ति ; (भूमि का) सार ।

ಕಸಾ कसा (क) सं.— दे. ಕಸ ; ಕಸಾವಿಸಿ कसाविसि=ಕಸವಿಸಿ.

ಕಸಾಬ कसाब, ಕಸಾಯ कसाय, ಕಸಾಯಿ कसायि (अ. दे.) सं.— क़साई (अरबी); मांस विक्रेता ।

ಕಸಾಯ कसाय, ಕಸಾಯಿ कसायि (तद्) सं.— कषायः ( तत् ) ; दे. ಕಷಾಯ.

ಕಸಾರಿಕೆ क़सारिके, ಕಸಾಲೆ कसाले (क) सं.— कुछ अस्वस्थता, शारीरिक अनारोग्य, तकलीफ़, कष्ट, क्लेश ।

ಕಸಿ कसि (क) क्रि.—नीचे गिर, खिसक, गिर पड़ ; सत्वहीन हो, सड़ ; टपक, बूँद-बूँद करके बह, रसकर बह, बह ; छीन, हड़प ले, हथिया, अपहरण कर । सं—कच्चा, कड़ा या अपक्व फल; पेड़-पौधों को काटना-छाँटना, काट-छाँट ; दे. ಕಸ (३).

ಕಸಿಕ कसिक (क) सं.— छीननेवाला, झपटकर लेनेवाला ।

ಕಸಿಗಿ कसिगि (क) सं.—जल में उत्पन्न होनेवाला एक पौधा जिसकी जड़ औषधि में काम आती है (Polygonum glabrum) ।

ಕಸಿತ कसित (सम्) वि.— हिला हुआ, गया हुआ ।

ಕಸಿಬಿ कसिबि (अ. दे. ) सं—दे. ಕಸಬದಾರ (ಕಸಬ में) ।

ಕಸೀದಿ कसीदि, ಕಸೂತಿ कसूति, ಕಸೂದಿ कसूदि

(अ. दे.) सं.—कसीदा (हिं.); कसीदे का काम ।

ಕಸು कसु (क) वि. — कच्चा, अपक्व ।— ಗಾಯಿ गायि (क) सं.— कच्चा या अपक्व फल ।

ಕಸುಕೊಳ್ಳು कसुकोळ्ळु (क) क्रि.=[ಕಸಕೊಳ್ಳು कसकोळ्ळु] — छीन, हड़प ले, हथिया, झपट कर ले, अपहरण कर ।

ಕಸುಕ कसुक (क) सं.—दे. ಕಸಿಕ.

ಕಸುರು कसुरु (क) सं.—दे. ಕಸರು (१) (अ. दे.) सं.—दे. ಕಸುರು (२).

ಕಸುವು कसुवु (अ. दे.) सं.— दे. ಕಸವು (२).

ಕಸೂತಿ कसूति, ಕಸೂದಿ कसूदि (अ. दे) सं.— दे. ಕಸೀದಿ.

ಕಸೆ कसे (तद्) सं.—कशा (तत्) ; डोरी, रस्सी, सुतली । — ಗೊಳ್ गोळ् (तद्) क्रि.—चाबुक पकड़ या छीन । — ಪಾವಾಡೆ पावाड़े (क) सं.—लहँगा जिसमें डोरी लगी हो ।

ಕಸೇರು कसेरु (तद्) सं.—दे. ಕಶೇರು.

ಕಸ್ತಿ कस्ति (अ. दे) सं.—हिंसा, जोर ; छेड़-छाड़ ।

ಕಸ್ತು कस्तु (अ. दे.) सं.—दर्द, पीड़ा, कष्ट; छीना-झपटी, औद्धत्य ।— ಗಾಱ गाऱ (अ. दे.) सं—कष्ट देनेवाला, सतानेवाला ।— ತಗಾದೆ तगादे (अ. दे.) सं—पैसे (ऋण) वापस देने की बार-बार माँग करना ।

ಕಸ್ತುರಿ कस्तुरि, ಕಸ್ತೂರಿ कस्तूरि (सम्) सं.—मुश्क; कस्तूरी । ಕನ್ನಡ ಕಸ್ತೂರಿ कन्नड कस्तूरि—कन्नड कस्तूरी (के समान सुगंधित) है (कह०) ।

ಕಸ್ವರ कस्वर (सम्) वि.—जानेवाला, चलित, सीमाहीन । सं.—संपदा, वित्त, धन ; परमात्मा, क्षेत्रज्ञ ।

ಕಹಕಹ कहकह (क) सं. — सारस पक्षी की ध्वनि ।

ಕಹಳಾರವ कहळारव (सम्)—सींगे (बाजा) की ध्वनि ।

ಕಹಳಾ कहळा, ಕಹಳೆ कहळे, ಕಾಳೆ काळे (तद्) सं.—काहला (तत्), सींगा, धातु का बना सींगा (भोंपा) । — कार, ಕಾಱ काऱ (तद्) सं.— सींगा बजानेवाला ।

ಕಹಿ कहि (क) सं. — कटुः, कडुआपन, तिक्तता ।

ಕಹಿಪು कहिपु (क) सं= ಕಹಿ (मे. प्र.) ।

ಕಹ್ಲಾರ कह्लार (सम्) सं. = ಕಲ್ಹಾರ कल्हार सफेद कमल ।

(१) ಕಳ್ कळ्, ಕಳು कळु, ಗಳ್ गळ्, ಗಳು गळु (क) प्र.—ब. व. प्रत्यय, उदा.— ಮಗು मगु (बच्चा— ಮಕ್ಕಳ್ मकळ् या ಮಕ್ಕಳು मकळु (बच्चे), ನಾಯಿ नायि (कुत्ता)— ನಾಯಿಗಳು (कुत्ते) ।

(२) ಕಳ್ कळ् (क) क्रि.—चोरी कर, चुरा, अपहरण कर । ಕಳ್ಳಂಗಡಲೆ कळंगडले [ಕಲ್ಲಂಗಡಲೆ कल्लंगडले]—(क) सं.—एक झाड़ीदार पौधा । ಕಳ್ಳಚ್ಚು कळळच्चु (क) सं.— झूठा साँचा (नमूना) । ಕಳ್ಳಾಟ कळ्ळाट (क) सं.—चोरी का खेल या व्यवहार । ಕಳ್ಳೊಡವೆ कळ्ळोडवे (क) सं.—चोरी के गहने या चोरी का माल ।

(३) ಕಳ್ कळ् (क) सं. = ಕಲ್ಲು कल्लु, ಕಳ್ಳು कळ्ळु, शराब, ताड़ी ; तागे का लच्छा ।

(१) ಕಳ कळ (क) सं.—कुछ निश्चित परिमाण, लगभग पाँच सेर (नाप) ; = ಕಳ್ಳ कळळ— चोर ; धूर्त, शठ ;= ಕಳವು कळवु—चोरी ; = ಕಳ कळ —प्रकाश, चमक ; ಕಳಕಳಿಸು कळकळिसु, ಕಳಕಳಿಸು कळकळिसु—प्रकाशमान हो, चमक ; = ಕಳವೆ कळवे, ಕಳೆ कळे—(राशि या ढेरे से) ले लेना ; ಕಳಗೂಟ कळगूळ, ಕಳವೆಗೂಳ್ कळवेगूळ् — पुलाक, कदन्न, भात (जो राशि या ढेर से निकाला गया हो) ।

(२) ಕಳ कळ (क) सं. — रुलाई के समय आनेवाली ध्वनि, सिसकी ; ಕಳಕಳ कळकळ (दुहराना) ; ಕಳಕಳನೆ ಅಳು कळकळने अळु (क) क्रि.—रो, सिसकी भर ; चावल के उबलते समय आनेवाली ध्वनि ; ಕಳಕಳ ಅನ್ನು कळकळ अन्नु (क) क्रि. — 'कळ् कळ्' कर ; व्यग्रता, व्याकुलता या मन की अशांति का सूचक शब्द ; ಕಳಕಳ कळकळ, ಕಳವಳ कळवळ (क) सं. —व्यग्रता, मानसिक अशांति, चिंता ಕಳವಳಗೊಳ್ಳು कळवळगोळ्ळु (क) क्रि.— व्यग्र हो, चिंतित हो, आकुल हो ; ಕಳವಳ ಪಡು (कळवळ पडु (क) क्रि. = ಕಳವಳಗೊಳ್ಳು ; ಕಳವಳಿಸು कळवळिसु, ಕಳವಳ ಪಡಿಸು कळवळपडिसु (क) क्रि.—व्यग्र कर, आकुल कर ; ज़ोर से हँसते समय निकलनेवाली ध्वनि ; ಕಳಕಳ ನಗು कळकळ नगु [ಕಲಕಲ ನಗು कलकल नगु] (क) क्रि.—'कलकल' करके अर्थात् ज़ोर से हँस ।

(३) ಕಳ कळ (तद्) सं. —खलः (तत्) ; खलिहान ; भूमि ; युद्धभूमि । (तद्) सं.— कड (तत्) ; मूक पुरुष गूँगा ।

ಕಳಕಳ कळकळ (तद्) सं.—कलकल (तत्) ; कलरव ; शोर गुल ; मधुर स्वर ; पक्षियों का स्वर ।

ಕಳಕಳಿಕೆ कळकळिके (क) सं.—व्यग्रता, आकुलता ।

ಕಳಕುಳ कळकुळ (क) क्रि.— डर, भीत हो । सं.—विकीर्ण होना ।

ಕಳಂಕ कळंक, ಕಳಂಕು कळंकु (तद्) सं.— कलंक (तत्) ; धब्बा, दाग़ ।

ಕಳಚು कळचु (क) क्रि.—निकाल ; मुक्त कर, छोड़, ढीला कर, अलग कर, गिरा ; हिला ; खींच ले, बाहर कर ; शिथिल हो, मुक्त हो, (अक. क्रि.) ।

ಕಳಂಜಿ कळंजि (सम् ?) सं—दे. ಕಲಂಜಿ.

ಕಳತನ कळतन, ಕಳ್ತನ कळतन, ಕಳ್ಳತನ कळळतन (क) सं—चोरी ।

ಕಳತ್ರ कळत्र (सम्) सं.—पत्नी, भार्या ।

ಕಳದಿಗೆ कळदिगे (क) सं.—एक पौधा विशेष जो औषधि में काम आता है, अशोकरोहिणी पौधा ।

ಕಳಮ कळम, ಕಳಮೆ कळमे (तद्) सं—कलमः (तत्) ; धान, चावल ।

ಕಳಂಬ कळंब (तद्) सं.— कलंब (तत्) ; तीर, बाण ।

ಕಳಱು कळऱु (क) क्रि.—बोल, कह ; सता, तंग कर ।

ಕಳವಂಜಳ कळमंजळ, ಕಳವಂಜಳ कळवंजल (क ?) सं.—एक प्रकार की हल्दी या हरिद्रा।

ಕಳವಳ कळवळ (क) सं.—व्यग्रता, चिंता, आकुलता।

ಕಳವಳಿಗೆ कळवळिगे (क) सं.—चोर ; धूर्त।

ಕಳವಿಗೆ कळविगे (क) सं. — एक प्रकार का सुगंधित पौधा।

ಕಳವು कळवु, ಕಳಹು कळहु (क) सं.— चोरी।

(१) ಕಳವೆ कळवे, ಕಳಿವಿ कळिवि (क) सं.— एक कांटेदार झाड़ी जिसमें छोटे-छोटे रसदार गोल फल फलते हैं।

(२) ಕಳವೆ कळवे (क) सं.—दे. ಕಳ (१).

ಕಳಶ कळश (सम्) सं.=ಕಲಶ.

ಕಳಸ कळस (तद्) सं —कलश (तत्)।

ಕಳಸಿಗೆ कळसिगे (तद्) सं.—कलशी, गगरी ; अनाज नापने का एक प्रकार का बर्तन।

ಕಳಸು कळसु (क) क्रि.=ಕಳಿಸು कळिसु—भेज, प्रेषित कर ; कम कर, घटा ; संकट से पार हो, बाल-बाल बच।

ಕಳಹ कळह (क) सं. —निकालना, दूर करना, हटाना, घटाना।

ಕಳಹು कळहु (क) क्रि.—भेज, प्रेषित कर। सं.—चोरी।

ಕಳಾಗಮ कळागम (क) सं.—वृद्धि, बढ़ना आगम।

ಕಳಾಭಾವ कळाभाव (सम्) सं —प्रेम, स्नेह, प्रेम की रीति ; कलाहीनता, कांतिहीनता।

ಕಳಾವಿದ कळाविद (सम्) सं= ಕಲಾವಿದ कलाविद्—कलाकार।

ಕಳಾಸ कळास (अ.दे.) सं.— ख़लास (अरबी) कुल, पूरा-पुरा ; समाप्ति ; =ಕಡಾಸ कडास —थैला।

ಕಳಿ (क) क्रि. — जाने दे, फेंक, निकाल, छोड़, अस्वीकार कर, खींच दे, एक ही छोड़, बच; घटा; खर्च कर, व्यय कर, समय बिता; पार कर; बाहर निकाल (जैसे तलवार को म्यान से निकालना) ; मुक्त कर, हटा; नाश कर; बुझा; गिरा, खिसका; शिथिल या ढीला कर; दुर्बल कर, अपूर्ण कर; पक, पक्व हो। सं. — पकना, अच्छी तरह पकने की स्थिति। ಕಳಿಯಡಿಕೆ कळियडिके (क) सं.— श्रेष्ठ सुपारी। ಕಳಿ ಹಣ್ಣು कळि हण्णु (क) सं.—पूर्ण रूप से पका फल। ; खट्टा माँड।

ಕಳಿಕ कळिक (सम्?) सं.—बाजरा।

*ಕಳಿಕಾ कळिका, ಕಳಿಕೆ कळिके (सम्) सं.— कलिका; कली; ज्वाला, लौ; चंद्रकला।

ಕಳಿಂಗ कळिंग (सम्)— चालक, बुरा मनुष्य।

ಕಳೀಜ कळीज, ಕಾಳಜ काळज, ಕಾಳಿಜ काळिज, ಕಾಳಿಜಿ काळिजि (अ.दे.) सं.— कलेजा (हिं.) ; यकृत्, जिगर।

ಕಳಿಪು कळिपु, ಕಳುಪು कळुपु, ಕಳಹು कळहु ಕಳುಹು कळुहु (क) क्रि.— भेज, प्रेषित कर।

ಕಳಿವೆ कळिवे (क) सं.— दे. ಕಳವೆ

ಕಳಿವು कळिवु, ಕಳೆವು कळेवु (क) सं — निकालना, मुक्ति, हिलाना, समाप्ति।

ಕಳಿಸು कळिसु (क) क्रि. — दे. ಕಳಸು ; =ಕಣಿಸು कणिसु, ಕಣ್ಣು कण्णु— दिख, प्रकट हो, दिखाई पड़।

ಕಳಿಹಿಸು कळिहिसु, ಕಳುಹಿಸು कळुहिसु (क) क्रि.— भेज ; भिजवा (प्रे.)।

ಕಳು कळु (क) सं.— चोरी; छल, झूठ। क्रि.— चोरी कर।

ಕಳುಕ್ कळुक् (क) सं.—एक अनुकरणात्मक शब्द ; किसी वस्तु को तोड़ते समय निकलने की ध्वनि ; ಕಳುಕ್ಕನೆ कळुक्कने — चटका करके; ಕಳುಕ್ಕೆನ್ನು कळुकेन्नु (क) क्रि.— चटकाकर तोड़ ; आश्चर्यचकित हो ; भय, चकित हो, मन में कंपित हो।

ಕಳುಪು कळुपु (क) क्रि.—दे ಕಳಿಪು.

ಕಳುಹಿಸು कळुहिसु (क) क्रि.— ಕಳಿಹಿಸು.

ಕಳುಹಿಸುವಿಕೆ कळुहिसुविके (क) सं—भेजना ; प्रेषण।

ಕಳುಹು कळुहु (क) क्रि.—दे. ಕಳಿಪು.

ಕಳೆ कळे (क) क्रि.—दे. ಕಳಿ ; शिथिल हो, मुक्त हो ; जा ; बीत। सं. =ಕಳೆಯ कळय—निकालना, हटाव, अपहरण ; खेत में उगनेवाली निरुपयोगी घास, कूड़ा-करकट।

ಕಳೆ कळे (तद्) सं. =ಕಳಾ कळा =ಕಲೆ कले —दे. ಕಲಾ.— ಏರು, एरु (तद्) क्रि.— चमक, प्रकाशमान हो।— ಕುಂದು कुंदु, ಗುಂದು गुंदु (क) क्रि.— प्रकाशहीन हो— ಕೆಡು केडु (क) क्रि.— कांतिहीन हो मुरझा, सूख, नीरस हो।— ಕೊಳ್ कोळ्, ಕೊಳು कोळु, ಗೊಳ್ गोळ् (क) क्रि.— प्रकाशमान हो।

ಕಳೆದುಕೊಳ್ कळेदुकोळ् (क) क्रि. — खो; दूर कर; मुक्त हो ; ले ; तकलीफ़ हो।

ಕಳೆಯುವಿಕೆ कळेयुविके (क) सं.— खोना ; दूर करना, जाने देना।

ಕಳೆವಂಜಳ कळेवंजळ (क?)सं.—दे. ಕಳವಂಜಳ.

ಕಳೆವು कळेवु (क) सं.— दे. ಕಳವು.

ಕಳ್ಗ कळ्ग (तद्) सं — खड्ग (तत्)।

ಕಳ್ತನ कळतन (क) सं.— दे. ಕಳ್ಳತನ

(१) ಕಳ್ಳ कळ्ळ (क) सं.— चोर, तस्कर; धूर्त, बुरा आदमी। ಕಳ್ಳನ ಹೆಂಡತಿ ಎಂದಿದ್ದರೂ ಮುಂಡೆ कळ्ळन हेंडति एंदिद्दरू मुंडे— चोर की पत्नी आज नहीं तो कल विधवा होगी ही (कह.)। ಮೈಗಳ್ಳ मैगळ्ळ (क) सं.— कामचोर। ಕಳ್ಳಗಂಟು कळ्ळगंटु (क) सं.— चोरी का माल ; वह गठरी जो देखने में अच्छी लगे पर उसमें कुछ सार न हो। ಕಳ್ಳಚೀಟು कळ्ळचीटु (क) सं.— जाली रसीद या कागज। ಕಳ್ಳಜನ कळ्ळजन (क) सं.— चोर लोग। ಕಳ್ಳದಾರಿ कळ्ळदारि (क) सं.— चोर-मार्ग, अपथ। ಕಳ್ಳಬಂಟ कळ्ळबंट (क) सं.— पक्का चोर। ಕಳ್ಳರುಜು कळ्ळरुजु (क) सं.— जाली हस्ताक्षर। ಕಳ್ಳವೇಷ कळ्ळवेष (सम्) सं — झूठा वेष ಕಳ್ಳ ಸಾಕ್ಷಿ कळ्ळसाक्षी (सम्) सं.— झूठा साक्षी। ಕಳ್ಳಹುಂಡಿ कळ्ळहुंडि (अ.दे.) सं.— जाली हुंडी या चेक Cheque।

(२) ಕಳ್ಳ कळ्ळ (क) सं—एक पौधे का नाम।

ಕಳ್ಳಂಗಡಲೆ कळ्ळंगडले (क) सं.— दे. ಕರ್ಲ(२)

ಕಳ್ಳತನ कळ्ळतन (क) सं.—दे. ಕಳತನ.

ಕಳ್ಳವಾಳ कळ्ळवाळ (तद्) सं — कल्यपाल (तत्) ; कलार, शराब खींचनेवाला।

(१) ಕಳ್ಳಿ कळ्ळि (क) सं — समंतदुग्धा, थूहर (Euphorbia tirukalli); बुरा आदमी।

(२) ಕಳ್ಳಿ, कळ्ळि, ಕಳ್ಳೆ, कळ्ळे (क) सं—चोरी-करनेवाली, चोर-स्त्री ।

ಕಳ್ಳು, कळ्ळु (क) सं.—ताड़ी, शराब ; = ಕರುಳ್ करुळ्—प्रेम, ममता ।

ಕಳ್ಳೆ, कळ्ळे (क) सं.— दे. ಕಳ್ಳಿ ; दे. (१) ಕವಳಿ.

ಕಳ್, कळ्, ಕಳು कळ् (क) सं.—हाथी के कान को छेदने का एक औज़ार ।

ಕಳ कळ (क) सं — दे. ಕಳ ; = ಕಳು कळु—व्याकुलता (स्थान या पद की) ; ಕಳ ಕುಳ कळकुल, ಕಳುಕುಳ कलुकुळ — (दुहराना) —स्थान-व्याकुलता, पहले रूप या स्थिति की हानि ।

ಕಳತ कळत (क) सं.—अतिसार रोग ।

ಕಳಮ, कळमा, ಕಳಮೆ कळमे, ಕಳವೆ कळवे तद्) सं—कलमः (तत) ; धान, चावल ।

ಕಳಲ್ कळल् (क) क्रि,=कृश हो, पतला हो, महीन हो, तेजोहीन हो ; निराश हो ; व्यग्र हो ; घबड़ा ; चू पड़ ; टपक ; फिसल ; नीचे गिर, शिथिल हो ; ढीला हो ; फेंक दे, हटा । सं. — कृशता, पतला या महीन होना ; निराशा ; दही, मट्ठा, छाँछ ; मंजीर, पायल, नूपुर ।

ಕಳಲು कळलु (क) क्रि.— शिथिल कर, ढीला कर ; निकाल, बाहर निकाल, (जैसे म्यान से तलवार को निकालना) । सं.— ईख का टुकड़ा ; ईख का अरोचक (या वेस्वाद का) ऊपरी अंश ।

ಕಳಲೆ कळले (क) सं.— एक छोटी कँटेदार डाल या टहनी ; = ಕಳಿಲೆ कळिले = बाँस के वृक्षों के बीच में उगनेवाला छोटा पौधा या अंकुर, वंशांकुर ।

ಕಳಲ್ಚು कळल्चु ಕಳಲಿಸು कळलिसु (क) क्रि.= अलग कर, पृथक कर, निकाल, हटा; दूर, कर ; ढीला हो, मुक्त हो ; अंत हो ।

ಕಳವೆ कळवे (तद्) सं—दे. ಕಳಮ.

ಕಳಿ कळि (क) क्रि —दूर हट, बहुत दूर जा ; चल बस, अंत हो, मर ; हाथ से निकल जा ; अधिक हो ; मुक्त हो ; मुक्त कर ; पार करा, गमन करा ; शुद्ध कर, पाप हटा (मैं. प्र.) । सं—बहुत दूरी, बहुत दूर जाना ; माँड, काँजी ।

ಕಳಿಲೆ कळिले (क) सं.—दे. ಕಳಲೆ.

ಕಳಿವು कळिवु (क) सं. — अंत, समाप्ति, मुक्ति ।

ಕಳಿಹ कळिह (क) सं.—अधिक होना, अधिकता, वृद्धि ।

ಕಳು कळु (क) सं.- दे. ಕಳ್ और ಕಳ.

ಕಳ್ಕನೆ कळकने (क) अ.=ಗಕ್ಕನೆ गकने—अकस्मात्, अचानक, सहसा ।

ಕಳ್ಕು कळकु (क) क्रि.—वमन कर, ओकाई कर, ओक ।

ಕಳ್ಗು कळगु (क) क्रि.=ಕರ್ಗು कर्गु—काला हो ।

ಕಳ್ತಲಿಸು कळतलिसु (क) क्रि.—तम हो, अंधेरा छा ।

ಕಳ್ತಲೆ कळतले (क) सं.— अंधकार, तम । — ವಣಿ वणि (क) सं.— चंद्रमा ।

ಕಳ್ತೆ कळते (क) सं.= ಕತ್ತೆ कत्ते—गधा, गर्दभ ।

(१) ಕಾ का (क) क्रि = ಕಾಯ್ काय्—रक्षा कर, बचा, रख, पहरा दे, चौकसी कर । सं. — =ಕಕ್ कक्, ಕಾಡು काडु— वन, जंगल ; कौए का 'का का' करना ।

(२) ಕಾ का (सम्) उ.— बुरा, खराब, कुत्सित ।

ಕಾಂಕೆ कांके (क) सं.— (किसी प्रकार की) गरमी, उष्णता ।

ಕಾಂಕ್ಷಿತ कांक्षित (सम्) वि.— इच्छित, अभिलषित । सं.— इच्छा, अभिलाषा । — ಇಸು इसु (सम्) क्रि— इच्छा या अभिलाषा कर, कामना कर ।

ಕಾಂಕ್ಷೆ कांक्षे (सम्) सं.— कामना, इच्छा, अभिलाषा ; आँख की एक बीमारी । — ತೀರಿಸಿಕೊಳ್ಳು तीरिसिकोळ्ळु (सम्) क्रि.— अभिलाषा पूर्ण कर ।

ಕಾಂಚಣ कांचण (तद्) सं.—(तत्) ; कांचन सोना ; धन । ಕಾಂಚನ ಪ್ರಸರ कांचन प्रसर (सम्) सं.— वकुल ; नागकेसर वृक्ष ।

ಕಾಂಚನಮಂಚ कांचनमंच (सम्) सं.— सोने का पलंग ।

ಕಾಂಚನಮಾಲೆ कांचनमाले (सम्) सं.— एक वृत्त का नाम ।

ಕಾಂಚನವರ್ಣ कांचनवर्ण (सम्) सं.— सोने का रंग, हेमवर्ण ।

ಕಾಂಚನವಾದ कांचनवाद (सम्) सं.— सुवर्णवाद, अच्छा वाद या रपट ।

ಕಾಂಚನಾದ್ರಿ कांचनाद्रि (सम्) सं.— सोने का पर्वत (मै.प्र.) ।

ಕಾಂಚನಾರಕ कांचनारक (सम्) सं.— कोविदार या कचनार का पेड़ ।

ಕಾಂಚನಾಲ कांचनाल (सम्) सं.— दे. ಕಾಂಚನಾರಕ.

ಕಾಂಚನಿ कांचनि (सम्) सं.— हरिद्रा, हलदी ।

ಕಾಂಚಾಣ कांचाण (तद्) सं.— कांचन (तत्); धन ।

ಕಾಂಚಾಳ कांचाळ, (ಕಂಚಿವಾಳ कंचिवाळ), ಕಾಂಚಿವಾಳ कांचिवाळ (तद्) सं.— कांचनाल (तत्); दे. ಕಾಂಚನಾರಕ.

(१) ಕಾಂಚಿ कांचि (क) सं.— मालातृण, एक सुगंधित तृण विशेष ।

(२) ಕಾಂಚಿ कांचि, ಕಾಂಚೀ कांची (सम्) सं. — करधनी ; एक पौधा विशेष (Abrus Precatorius) ; दक्षिण भारत का प्रसिद्ध नगर कांची नगर ।

ಕಾಂಚಿಕ कांचिक, ಕಾಂಜಿ कांजि, ಕಾಂಜಿಕ कांजिक, ಗಂಜಿ गंजि (सम्) सं.— खट्टी महेरी या काँजी ।

ಕಾಂಚಿತ कांचित (सम्) वि.— अर्चित, समादृत ।

ಕಾಂಚಿವಾಳ कांचिवाळ (तद्) सं.— दे. ಕಾಂಚನಾರಕ.

ಕಾಂಚೀಪದ कांचीपद (सम्) सं.— कूल्हा और कमर ।

ಕಾಂಜಿ कांजि, ಕಾಂಜಿಕ कांजिक (सम्) सं.— दे. ಕಾಂಚಿಕ.

ಕಾಂಜಿರ कांजिर, ಕಾಂಜೀರಗೆ कांजीरगे (क) सं.— कुचला नामक पौधा (Nux Vomica)

ಕಾಂಜು कांजु (तद्) सं.— काचः (तत्), काँच, शीशा ।

ಕಾಂಡ कांड (सम्) सं.— भाग, अंश, एक पोरुए से दूसरे पोरुए तक का (पौधे का) भाग; बाण, तीर; पुस्तक का भाग, परिच्छेद या अध्याय; तना, डंठल, डाली, शाखा; समूह, गुच्छा, गट्ठा; मौका, अवसर; पानी, जल; गगन, आसमान, नभ; निंदा, गाली; पर्दा; रहस्य स्थान; मिलन, संयोग; वेग, गति; बेंत, नरकुल; छड़ी, डंडा; बुरा, दुष्ट, पापी (समस्त-पदों में); घोड़ा। —ಜ ज (सम्) सं.— कमला। —ಧಿ धि (सम्) सं.— समुद्र। —ಪಟ पट (सम्) सं.— पर्दा, डेरे का कपड़ा। — ಪೃಷ್ಠ पृष्ठ (सम्) सं.— सैनिक, बाण ले जानेवाला।

ಕಾಂಡವ कांडव (तद्) सं.—खांडव (तत्); खाण्डव नामक वन।

ಕಾಂಡವತ್ कांडवत्, ಕಾಂಡವಂತ್ कांडवंत् (सम्) सं - बाणधारी, सैनिक।

ಕಾಂಡಸ್ಪೃಷ್ಟ कांडस्पृष्ट (सम्) सं.—योद्धा, सिपाही; वह ब्राह्मण जो सैनिक वृत्ति पर जीवित है।

ಕಾಂಡಾಲ कांडाल (सम्) सं.—नरकुल की बनी टोकरी, अनाज रखने की टोकरी।

ಕಾಂಡೀರ कांडीर (सम्) सं. —धनुषधारी, सैनिक।

ಕಾಂತ कांत (सम्) वि.— इच्छित, प्रिय, प्यारा; सुंदर, मनोहर, निर्मल, आकर्षक। सं.—प्रेमी प्रेमपात्र, पति; पत्थर, शिला; घर, मकान, लोहा; चंद्रमा; कृष्ण, स्कंद; रत्नविशेष; कविता-रचना का एक गुण। ಅಯಸ್ಕಾಂತ अयस्कांत, ಲೋಹಕಾಂತ लोहकांत (सम्) सं—चुंबक (Magnet)।

ಕಾಂತಲಕ कांतलक (सम्) सं. — तुन का वृक्ष (Credela Toona)।

ಕಾಂತಾ कांता, ಕಾಂತೆ कांते (सम्) सं.— प्रेमिका, प्रेमपात्री स्त्री, पत्नी, भार्या; प्रियंगु लता; पृथिवी; बड़ी इलायची।

ಕಾಂತಾರ कांतार (सम्) सं. = जंगल, बडा वन; दुर्गम पथ; खराब रास्ता; एक प्रकार की ईख। —ಚರಿಗೆ चरिगे (सम्) सं.— जंगल या जंगलों में घूमना।

ಕಾಂತಾರಕ कांतारक (सम्) सं.—एक प्रकार की ईख।

ಕಾಂತಿ कांति (सम्) सं.—मनोहरता, सौंदर्य; आभा, प्रकाश, चमक; कामना, इच्छा, चाह; व्यक्तिगत शृंगार। ವಂತ वंत (सम्) सं.—सुंदर या प्रकाशमान पुरुष। ಸ್ತಂಭ स्तंभ (सम्) सं.—दीपस्तंभ, दीप।

ಕಾಂತೆ कांते (सम्) सं.—दे. ಕಾಂತಾ.

ಕಾಂದವಿದ कांदविद (सम्) सं.— हलवाई (baker)।

ಕಾಂದಿಶೀಕ कांदिशीक (सम्) वि.— भगोड़ा, भागनेवाला; भयभीत, डरा हुआ।

ಕಾಂಪಿಲ್ಯ कांपिल्य, ಕಾಂಪಿಲ್ಲ कांपिल्ल (सम्) सं.— गुंडारोचना नामक लता।

ಕಾಂಬಲ कांबल (सम्) सं.— कंबल या ऊनी वस्त्र से ढका हुआ, कंबल या ऊनी वस्त्र से ढकी हुई गाड़ी।

ಕಾಂಬವಿಕ कांबविक (सम्) सं.—शंख का व्यापारी।

ಕಾಂಬ कांब, ಕಾಂಬುವ कांबुव (क) वि.— (ಕಾಣ್ काण् = प्रकट हो)— प्रकट होनेवाला, प्रकटित, व्यक्त।

ಕಾಂಬೋಜ कांबोज (सम्) सं. — कंबोडिया देशवासी; पुन्नाग वृक्ष; कांबोज देश की घोड़ों की एक जाति विशेष।

ಕಾಂಬೋಜಿ कांबोजि (सम्) सं. —दे. ಕಾಂಬೋಜ.

ಕಾಂಬೋದಿ कांबोदि (सम्) सं.— एक (कर्नाटक) राग का नाम।

ಕಾಂವು कांवु (सम्) सं.— तना; डाँठ, डंठल; दस्ता, मुठिया।

ಕಾಂಸುಳಿ कांसुळि (सम्?) सं.— तेजस्वी नामक पौधा (The Plant Sida indica)।

ಕಾಂಸ್ಯ कांस्य (सम्) सं. —, काँसा; काँसे का घड़ियाल; पीतल का जलपात्र, गिलास।

ಕಾಂಸ್ಯತಾಲ कांस्यताल (सम्) सं.— (ಕಂಸಾಳ कंसाळ (तत्)— मंजीरा, झांझ।

ಕಾಂಸ್ಯತೋರಣ कांस्यतोरण (सम्) सं.— काँसे का बना तोरण।

ಕಾಕ काक (सम्) सं.— कौआ; नीच, बुरा आदमी; एक राक्षस का नाम; एक वृक्ष का नाम। — ಜ್ವರ ज्वर (सम्) सं.— एक प्रकार का ज्वर जिसके कारण शरीर काला हो जाता है। — ಪೋಕ पोक (सम्) सं.— कामुक या लंपट। — ತಾಳಿನ್ಯಾಯ ताळिन्याय (सम्) सं.— अचानक या अकस्मात् होनेवाली घटना (कथा यह है — एक बटोही एक ताल वृक्ष के नीचे पड़ा था। वृक्ष पर एक कौआ भी बैठा था। कौआ ज्यों ही वृक्ष को छोड़कर उड़ा त्यों ही वृक्ष से एक पका फल गिरा। यद्यपि कौए के उड़ने और वृक्ष से फल के गिरने में कोई संबंध नहीं था, तथापि संबंध की कल्पना की गई)। —ತಿಂದುಕ— तिंदुक (सम्) सं.— कोविदार, आबनूस। — ತುಂಡ तुंड (सम्) सं.— कौए का मुख; एक राक्षस; एक पौधा विशेष। — ತುಂಡಿ तुंडि, ದೊಂಡಿ दोंडि (सम्) सं. — तमाल वृक्ष। — ತುಂಡಿಕೆ तुंडिके (सम्) सं—तमाल वृक्ष, तापिच्छ।— ಪಕ್ಷ पक्ष (सम्) सं.— एक प्रकार की जुल्फें, पट्टे, शिखा, शिखंडिका।— ಪೀಲುಕ पीलुक (सम्) सं.— एक प्रकार का कोविदार। — ಬಲಿ बलि (सम्) सं.— कौओं को दिया जानेवाला अन्न। ಬುದ್ಧಿ बुद्धि। (सम्) सं. — नीच बुद्धि, तुच्छता। — ಭಾಜನ भाजन (सम्) सं.— कौए को दिया जानेवाला अन्न, पिंड; खराब, व्यर्थ। — ಭೀರು भीरु (सम्) सं.— उल्लू।

ಕಾಕಂಬಿ काकंबि, ಕಾಕವಿ काकवि (सम्) सं.— ईख का रस, खाँड, गुड़।

ಕಾಕಲಿ काकलि (सम्) वि.— धीमा मधुर स्वर, कोमल मधुर स्वर।

ಕಾಕವಿ काकवि (सम्) सं.— दे. ಕಾಕಂಬಿ.

ಕಾಕಲಿಪಿ काकलिपि (सम्) सं.— अस्पष्ट लिखावट।

ಕಾಕವಂಧ್ಯ काकवंध्य (सम्) सं.— वह स्त्री जिसके केवल एक ही संतान होता है।

(१) ಕಾಕಾ काका (अ.दे.) सं. = ಚಿಕ್ಕ कक्क— काका, पिता का छोटा भाई।
(२) ಕಾಕಾ काका (क) सं.— बिच्छू की पूंछ; भाजी; लाल लाक्षा (लाख); एक झाड़ी जिसमें छोटे-छोटे रसदार गोल काले या लाल फलते हैं।
ಕಾಕಾರಿ काकारि (सम्) सं.—उल्लू; काकासुर के शत्रु राम।
(१) ಕಾಕಿ काकि (तद् ?) सं.—काक (तत्); कौआ।
(२) ಕಾಕಿ काकि (सम्) सं—मादा कौआ।
ಕಾಕಿಣಿ काकिणि (सम्) सं.—कौड़ी; सिक्का विशेष जो चौथाई पण या २० कौड़ियों के बराबर होता है; चौथाई माशा; माप का एक अंश विशेष।
(१) ಕಾಕು काकु (क) सं.—दे. ಕಾಂಕ; प्याज़ बड़ी तीखी गंध।
(२) ಕಾಕು काकु (सम्) सं.—वक्रोक्ति; भय, शोक, क्रोध के समय की स्वर-विकृति; अस्वीकारोक्ति जो इस प्रकार कहना कि सुननेवाले को स्वीकारोक्ति जान पड़े; गुनगुनाहट; ज़ोर देकर कहना; बोली, बोलचाल का शब्द; जिह्वा।
ಕಾಕುದ काकुद (सम्) सं.—तालु।
ಕಾಕುತ್ಸ್ಥ काकुत्स्थ (सम्) सं.—राम लक्ष्मण आदि।
ಕಾಕೆ काके (तद् ?) सं.— कौआ।
ಕಾಕೇಂದು काकेंदु (सम्) सं—एक प्रकार का कोविदार।
ಕಾಕೊಡುಂಬರಿಕೆ काकोडुंबरिके (सम्) सं.—अंजीर, गूलर।
ಕಾಕೋದರ काकोदर (सम्) सं.— साँप, सर्प।—ಶಾಯಿ शायि (सम्) सं. — विष्णु, शेषशायी।
ಕಾಕೋಲ काकोल (सम्) सं.— कौआ, काला कौआ; शत्रुता, विरोध; एक प्रकार का विष, ज़हर; दावाग्नि।— ಧರ धर (सम्) सं.—शिवजी।
ಕಾಕೋಲಿ काकोलि (सम्) सं.—एक प्रकार के पौधे का रस जो औषधि के रूप में काम में लाया जाता है, स्वादु रस।
ಕಾಗ काग (सम्) सं—कौआ।
ಕಾಗಜ कागज, ಕಾಗದ (अ. दे.) सं.—कागज़ (फ़ारसी)।
ಕಾಗಡಿ कागडि, ಕಾವಡಿ कावडि (क) सं.— ताक़; एक प्रकार का हिंडोला जो छत से नीचे की ओर लटकाया जाता है (मै. प्र.) पयाहार, विवध, जुआठा।
ಕಾಗಿ कागि (तद्?) कौआ। — ಕಣ್ಣು कण्णु (क) सं.— छोटी आँख जो कौए की आँख जैसी हो। ಬಣ್ಣ बण्ण (क) सं.— बिलकुल काला रंग।
ಕಾಗಿದ कगिद, [ಕಾಗದ कागद] (अ.दे.) सं.— कागज़ (फारसी)
ಕಾಗು कागु (क) सं.— बिलकुल काला या नीला रंग।
ಕಾಗುಣಿತ कागुणित (क) सं.— बारहखड़ी। ಕಾಗುಣಿತ ಬಾರದವನಿಗೆ ಕಾವ್ಯ ಹೇಳುವುದು ಹೇಗೆ ? कागुणित बारदवनिगे काव्य हेळुवुदु हेगे ?— जिसको बारहखड़ी मालूम नहीं उसको काव्य कैसे पढ़ावें? (कह.)।
ಕಾಗೆ कागे (तद्?) सं.— कौआ; एक पौधा विशेष।
ಕಾಚ काच, ಕಾಜು काजु, ಕಾಂಜು कांजु, ಕಾಸು कासु, ಗಾಜು, ಗಾಸ गास (तद्) सं.— दे. ಕಾಂಜು; ताक़; एक नेत्ररोग।
ಕಾಚಭೂಷಣ काचभूषण (सम्) सं.— चूड़ी।
ಕಾಚಮಣಿ काचमणि (सम्) सं.= ಗಾಜುಮಣಿ गाजुमणि— काँच की मणि, स्फटिक।
ಕಾಚವಲಯ काचवलय (सम्) सं.— दे. ಕಾಚಭೂಷಣ.
ಕಾಚಾ काचा (अ.दे.) सं.— काछ (हिं.), कूल्हे पर बांधने का कपड़ा।
ಕಾಚಿ काचि, ಕಾಂಚಿ कांचि, ಕಾಮಂಚ कामंच, ಕಾಮಂಚಿ कामंचि, ಕಾವಂಚಿ कावंचि (क) सं.—दे. ಕಾಂಚಿ (१)- ಗಿಡ गिड (क) सं.— एक पौधा जिसमें छोटे-छोटे रसदार गोल (लाल या काले) फल फलते हैं।
ಕಾಚು काचु (क) सं.— खदिरसार, कत्था।
(१) ಕಾಜವಾರ काजवार, ಕಾಜಿವಾರ काजिवार, ಕಾಂಜಿರ कांजिर, ಕಾಸರ कासर, ಕಾಸರ್ಕ कासर्क, ಕಾಸರಿಕೆ कासरिके, ಕಾಸಾರಕ कासारक, ಕಾಸ್ರ कास्र (क) सं.— दे ಕಾಂಜಿರ.
(२) ಕಾಜವಾರ काजवार (तद्) सं.— कासारः (तत्); भैंसा।
ಕಾಜಿ काजि (अ.दे.) सं.— क़ाज़ी (अरबी); फ़कीर; जज, न्यायाधीश।
ಕಾಜಿವಾರ काजिवार (क) सं. — दे. ಕಾಂಜಿರ.
ಕಾಜು काजु (तद्) सं.— काचः (तत्); काँच, शीशा।
ಕಾಟ काट (क) सं — कष्ट, पीड़ा, तंग करना, सताना ;= ಕಾಟಕ काटक, ಕಾಡು काडु— वनचर, शिकारी; लाल मिर्च, तमाखू आदि की तीखी गंध।
ಕಾಟಕ काटक (क) सं.— दे. ಕಾಟ; तंग करने या सतानेवाला पुरुष; लुटेरा (मै.प्र.); कष्ट, पीड़ा, सताना।
ಕಾಟಕತನ काटकतन (क) सं.— सताना, पीड़ा देना।
ಕಾಟಕಾಯ काटकाय, ಕಾಟಕಾಯಿ काटकायि, ಕಾಟಗಾಯಿ काटगायि (क) सं. लूट-मार, लूट।
ಕಾಟಿ काटि (क) सं.— बाजरा विशेष; बाजरे या रागी की काँजी (बाजरे या रागी को भूनकर आटा बनाया जाता है, उसमें मट्ठा डालकर पिया जाता है)।
ಕಾಟು काटु (क) सं.—दाँत काटने का चिह्न, तलवार, चाकू आदि की चोट का चिह्न।
ಕಾಟೆ काटे (क) सं.—दे. ಕಾಟ
ಕಾಠಿನ್ಯ काठिन्य (सम्) सं.— ಕಾಠಿಣ್ಯ काठिण्य (तद्); कठिनता, कठोरता कड़ापन, सख्ती; कष्ट तकलीफ़।
ಕಾಡ್ काड् ಕಾಡು काडु (क) सं.—जंगल, वन। ಕಾಡ್ಗಿಚ್ಚು काड्गिच्चु, ಕಾಡುಗಿಚ್ಚು काडुगिच्चु (क) सं.— दावाग्नि। ಕಾಡ್ಕೋಣ कड्कोण, ಕಾಡುಕೋಣ काडुकोण (क) सं.— जंगली भैंसा। क्रि.— सता, पीड़ा दे, कष्ट दे, तंग कर, दिक़ कर; सख्ती कर, अनादर कर।
ಕಾಡ काड (क) वि.— जंगल का, वन का।

ಕಾಡಗಿಚ್ಚು काडगिच्चु (क) सं.— दावाग्नि ।

ಕಾಡವೆ काडवे (क) सं.= (ಕಡವೆ कडवे) —एक प्रकार का बड़ा बारहसिंगा ।

ಕಾಡಾಡಿ काडाडि (क) सं. — जंगल का निवासी, चेंचु नामक जाति के लोग ।

ಕಾಡಿ काडि (क) सं.—जंगल में रहनेवाली स्त्री, चेंचु जाति की स्त्री ।

ಕಾಡಿಕೆ काडिके (क) सं.—सताना, पीड़ा देना, दिक् करना ; पीड़ा, सख्ती ।

ಕಾಡಿಗ काडिग (क) सं.—सतानेवाला, पीड़ा देनेवाला ; जंगल का निवासी ।

ಕಾಡಿಗೆ काडिगे (क) सं.—काजल, कज्जल ।

ಕಾಡಿಸು काडिसु (क) क्रि.—सता, दिक् कर ।

ಕಾಡು काडु (क) क्रि., सं. — दे. ಕಾಡ್ ; काला, कालापन ; स्याही. अंधकार ; बादल ।

ಕಾಡುಹ काडुह (क) सं.—दे. ಕಾಡಿಕೆ.

(१) ಕಾಡೆ काड़े (क सं.— दे. ಕಾಟ.

(२) ಕಾಡೆ काड़े (क) सं. — काढ़ा (हिं.) ; क्वाथ (Decoction) )

(३) ಕಾಡೆ काड़े (तद्) सं. — काण्ड (तत्) ; तना, डंठल ।

ಕಾಣ್ काण् (क) क्रि.—देख, अवलोकन कर, दर्शन कर ; दिख, दिखाई पड़, प्रकट हो । ಕಾಣ್ಬರು काण्बरु (क) वि. — दिखनेवाला ; प्रकटित । ಕಾಣಬಹುದು काणबहुदु (क) क्रि. रू.—देखा जा सकता है । ಕಾಣಬಾಹ काण बाह (क) वि.—दिखाई पड़नेवाला, गोचर होनेवाला ಕಾಣಲ್ಬರ್ काणल्बर् (क) क्रि.— देख सक ; दिख ।

(१) ಕಾಣ काण (क) सं.—वह जो देख नहीं सकता, अंधा ।

(२) ಕಾಣ काण (सम्) सं.—काना ; कौआ ।

(१) ಕಾಣಿ काणि (क) सं.—किसी सिक्के का १/६४ भाग ; २४ भू-परिमाण ; पुरस्कार, उपहार ; संपत्ति, अधिकार ।

(२) ಕಾಣಿ काणि (क?) सं — तराज़ू की असमता, तौल में कमी, समतोल करना ।

ಕಾಣಿಕೆ काणिके, ಕಾಣ್ಕೆ कण्के (क) सं — देखना, दृष्टि ; दर्शन ; उपहार, भेंट, उपायन ।

ಕಾಣಿಸು काणिसु (क) क्रि.— दिखा, दर्शन करा, प्रकट करा ; व्यक्त हो, प्रकट हो ; मन को गोचर हो ।

ಕಾಣು काणु (क) क्रि.— दे. ಕಾಣ್. ಕಾಣಗೊಡು काणगोडु (क) क्रि.— देखने दे ; दिखा । ಕಾಣಬರು काणबरु (क) क्रि.— दिखाई पड़, दृष्टि में आ, प्रकट हो । ಕಾಣು ಕಾಣು काणु काणु (क) क्रि.— देख ! देख !

ಕಾಣುವಿಕೆ काणुविके (क) सं.— देखना ; दिखाई पड़ना ।

ಕಾಣ್ಕೆ काण्के (क) सं.— दे. ಕಾಣಿಕೆ.

ಕಾಣ್ಮೆ काण्मे (क) सं.— बड़ी बहादुरी, बड़ी वीरता ।

ಕಾತರ कातर (सम्) वि.— भीरु, डरपोक ; उत्साहहीन, दुःखित, शोकान्वित, भीत ; व्याकुल, आकुल, घबड़ाया हुआ ।—ತೆ ते (सम्) सं.— विह्वलता, व्याकुलता ; भय ।

ಕಾತರಿ कातरि (अ.दे.) सं.—ख़ातिरी (अरबी); भरोसा. विश्वास, दृढ़ता ।

ಕಾತಳ कातळ (तद्) सं.— कातर (तत्) ; दे. ಕಾತರ.

ಕಾತಳಿಗ कातळिग (तद्) सं.— व्याकुल या भीत पुरुष ।

ಕಾತಿ काति (क) सं.— क्रोध, रोष ; नारियल की जटा जो रस्सी, चटाई आदि बनाने के काम में लायी जाती है, ऐसी रस्सी या डोरी ।

ಕಾತ್ಯಾಯನಿ कात्यायनि (सम्) सं.— दुर्गा. पार्वती ; मध्य वयस्का विधवा ।

ಕಾತ್ಯಾಯನಿಕೆ कात्यायनिके (सम्) सं.- दे. ಕಾತ್ಯಾಯನಿ.

ಕಾತ್ಯಾಯನೀಪುತ್ರ कात्यायनीपुत्र (सम्) सं.— गणेश ; कार्तिकेय ।

ಕಾದಂಬ कादंब (सम्) सं.— कलहंस ; कदंब वृक्ष, कदंब के फूल ।

ಕಾದಂಬಕ कादंबक (सम्) सं.— दे. ಕಾದಂಬ

ಕಾದಂಬರಿ कादंबरि (सम्) सं — कदंब के फूलों से खींची गई मदिरा, शराब ; बाणभट्ट का प्रसिद्ध संस्कृत गद्य-ग्रंथ ।

ಕಾದಂಬಿನಿ कादंबिनि (सम्) सं.— मेघमाला, बादलों की पंक्ति ।

ಕಾದಲ್ कादल् ಕಾದಲ್ಮೆ कादल्मे (क) सं.—प्रेम, स्नेह ।

ಕಾದಿ कादि (अ. दे.) सं.— खादी (हिं.) ।

ಕಾದಿಸು कादिसु (क) क्रि.— लड़ा, युद्ध कर, समर कर. जूझ ।

ಕಾದುಹ कादुह (क) सं.— युद्ध करना, युद्ध, लड़ाई ।

ಕಾದ್ರವೇಯ काद्रवेय (सम्) सं.— सांप, सर्प ।

(१) ಕಾನ कान (क) सं.— लड़कों का एक खेल (एक लड़का दूसरे के चरणों के पास कूदता है और इस प्रकार खेल होता है) ।

(२) ಕಾನ कान (तद्) सं.— कर्ण (तत्) ; ಕಾನಬಾವುಲಿ कानबावुलि (तद्) सं.— कानों की बालियाँ ।

ಕಾನಕ कानक (सम्) वि.— कनक का, सोने का ।

ಕಾನಗು कानगु (क) सं.— एक वृक्ष विशेष जिसकी लकड़ी उपयोगी होती है (Dalbergia arborea) ।

ಕಾನನ कानन (सम्) सं.— वन, जंगल ।—ಚರ चर (सम्) सं.— शिकारी, व्याध ।

ಕಾನೀನ कानीन (सम्) सं.— अविवाहिता स्त्री से उत्पन्न पुत्र ।

ಕಾನೂ कानू, ಕಾನೂನ कानून (अ.दे.) सं.— क़ानून (अरबी) ; क़ायदा, नियम, धर्म ।

ಕಾನೆ काने (अ. दे.) सं.— ख़ाना (फ़ारसी) ; घर, कमरा, विभाग ।

ಕಾನ್ಮಿಗ कान्मिग (क?) सं.— काननमृग, जंगली हिरन ।

ಕಾಪಟಿಕ कापटिक (सम्) वि — ('कपट' से) कपटी, झूठा, धोखेबाज़, अविश्वासी ; परनिर्भर ; चापलूस (मै.प्र.) ।

ಕಾಪಟ್ಯ कापट्य (सम्) सं.— कपट, धोखा, छल ।

ಕಾಪಥ कापथ (सम्) सं.— बुरा मार्ग, बुरी सड़क ।

ಕಾರ್ಪಾಟಿಕ कार्पाटिक (तद्) सं.— कार्पाटिक (तत्); धोखेबाज, कपटी; बाजीगर।

ಕಾಪಾಲಿಕ कापालिक (सम्) सं.— कपाल या खोपड़ी से संबंधित; संन्यासी; वामाचारी, एक उपसंप्रदाय (जो शैव- संप्रदाय के अंतर्गत है)— इस उप संप्रदाय के लोग अपने पास खोपड़ी रखते हैं और उसी में रींध कर या रखकर खाते हैं।

(१) ಕಾಪಿ कापि ಕಾಫಿ काफ़ि (अ.दे.) सं.— (Coffee) (अंग्रेज़ी), काफ़ी, कहवा।— ಗಿಡ गिड=कहवा का पौधा।

(२) कापि (अ. दे.) सं.— Copy (अंग्रेज़ी); नक़ल। — ಮಾಡು माडु (अ. दे.) क्रि.— नक़ल कर, उतार।

(३) ಕಾಪಿ कापि (क?) सं.— (कर्नाटक) राग का नाम।

ಕಾಪಿಶಾಯನ कापिशायन (सम्) सं.— एक प्रकार की मदिरा, शराब।

ಕಾಪು कापु, ಕಾಹು काहु (क) सं.— रक्षा, रक्षण, रक्षास्थिति, चौकसी; बच्चे के जन्म के सातवें दिन मनाया जानेवाला 'रक्षा' का चिह्न; (दृष्टिदोष से बचाने के लिए) बच्चों के एक गाल या दोनों गालों पर लगाया जानेवाला काजल का चिह्न।

ಕಾಪುತ್ರ कापुत्र (सम्) सं.— बुरा पुत्र, बुरा बेटा, कपूत।

ಕಾಪುರುಷ कापुरुष (सम्) सं.— भीरु, डरपोक, तुच्छ या नीच पुरुष।

ಕಾಪೇಯ कापेय (सम्) सं.— बंदर के उपाय और कृत्य।

ಕಾಪೋತ कापोत (सम्) वि.— भूरे धुमैले सफ़ेद रंग का। सं.— भूरा रंग; रोड़ा, पोटास आदि, खट्टापन हटाने का पदार्थ, सज्जी-खार; सु.रा।

ಕಾಪೋತಾಂಜನ कापोतांजन (सम्) सं.— आँख में लगाने का सुरमा।

ಕಾಬಾ काबा (क) वि.— दे. ಕಾಂಬ.

ಕಾಬಳತೆ कावळते (क) सं.— व्याकुलता, घबराहट, मन में आंदोलन, चिंता, गड़बड़ी।

ಕಾಬ್ಯ काव्य (तद्) सं.— काव्य (तत्)।

ಕಾಮ काम (सम्) सं.—कामना, अभिलाषा; अभिलषित पदार्थ, प्रेम, स्नेह; पुरुषार्थ विशेष; कामदेव, प्रद्युम्न; कामुकता, मैथुनेच्छा। ಕಾಮಣ್ಣ कामण्ण (सम्) सं.—कामदेव। ಕಾಮನ ಬಿಲ್ಲು कामनबिल्लु (सम्) सं.—इन्द्र धनुष। ಕಾಮನ ಹುಣ್ಣುಮೆ कामन हुण्णुमे (सम्) सं.— फाल्गुण मास की पौर्णिमा, होली। ಕಾಮಕರ कामकर (सम्) सं.— अपनी कामना के अनुसार करना; गर्व, अहंभाव। ಕಾಮಕಸ್ತೂರಿ कामकस्तूरि (सम्) सं.— तुलसी पौधा विशेष। ಕಾಮಕೂಟ कामकूट (सम्) सं.— व्यभिचार, वेश्यावृत्ति। ಕಾಮಗಾಮಿ कामगामि (सम्) सं.— अपनी इच्छानुसार करनेवाला। ಕಾಮಚಾರಿ कामचारि (सम्) सं.— दे. ಕಾಮಗಾಮಿ. ಕಾಮಜ कामज (सम्) सं.—काम से उत्पन्न, अनिरुद्ध। ಕಾಮಜನಕ कामजनक (सम्) सं.—कृष्ण, विष्णु। ಕಾಮಜ್ವರ कामज्वर (सम्) सं.—प्रेम ज्वर, विरहताप। ಕಾಮತಂತ್ರ कामतंत्र (सम्) सं.— कामशास्त्र, प्रेम-कला। ಕಾಮದ कामद (सम्) वि.— अभिलाषा पूर्ण करनेवाला। ಕಾಮದಹನ कामदहन (सम्) सं.= ಕಾಮನ ಸುಡುವುದು कामन सुडुवुदु — काम को जलाना, होली त्योहार के समय लकड़ी को जलाना। ಕಾಮದುಘ कामदुघा, ಕಾಮದುಹ कामदुह (सम्) सं.— कामधेनु। ಕಾಮಧೇನು कामधेनु (सम्) सं.— गाय, सभी कामनाएँ पूर्ण करनेवाली गाय। ಕಾಮಪತ್ನಿ कामपत्नि (सम्) सं.—रति, काम की स्त्री। ಕಾಮಪಾಲ कामपाल (सम्) सं.— बलराम। ಕಾಮಪ್ರಧ್ವಂಸಿ कामप्रध्वंसि, ಕಾಮಧ್ವಂಸಿ कामध्वंसि (सम्) सं.— शिव। ಕಾಮಭಕ್ಷ कामभक्ष (सम्) सं.— सब कुछ खा जानेवाला। ಕಾಮರಿಪು कामरिपु (सम्) सं.— कामदेव का शत्रु, शिव। ಕಾಮರೂಪ कामरूप (सम्) सं.— इच्छित रूप धारण करनेवाला। ಕಾಮವಾದ कामवाद (सम्) सं.— विनोद की बात, स्वेच्छा से कुछ भी कहना। ಕಾಮವಿಕಾರ कामविकार (सम्) सं.— अस्वाभाविक इच्छा, कामुकता। ಕಾಮವೈರಿ कामवैरि, ಕಾಮಹರ कामहर (सम्) सं.— शिव।

ಕಾಮಗಾರಿ कामगारि (अ. दे.) सं.— काम-काज (हिं.); काम, कारीगरी; मरम्मत।

ಕಾಮಂಚ कामंच, ಕಾಮಂಚಿ कामंचि (क) सं.—दे. ಕಾಂಚಿ (१)।

ಕಾಮಣಿ कामणि, ಕಾಮನಿ कामनि; ಕಾಮಲೆ कामले (क) सं.—पांडुरोग, कामला रोग।

ಕಾಮನ कामन (सम्) वि.— इच्छा करने वाला।

ಕಾಮಯಿತೃ कामयितृ (सम्) वि.—इच्छा करनेवाला, रसिक; लंपट।

ಕಾಮಲೆ कामले (क) सं.—दे. ಕಾಮಣಿ.

ಕಾಮಾಕ್ಷಿ कामाक्षि (सम्) सं.—दुर्गा, कांची की कामाक्षी देवता; एक प्रकार का कमल।

ಕಾಮಾಂಕುಶ कामांकुश (सम्) सं.—हाथ की उंगली का नख।

ಕಾಮಂಗ कामंग (सम्) सं.— आम का वृक्ष; एक वृत्त का नाम; मदिरा, शराब।

ಕಾಮಾಟ कामाट, ಕಾಮಾಟಿ कामाटि (अ. दे.) सं.—श्रम, मज़दूरी, काम।

ಕಾಮಾಟಿಕೆ कामाटिके (अ. दे.) सं.—मज़दूरी श्रम।

ಕಾಮಾತುರ कामातुर (सम्) सं.—काम या प्रेम से पीड़ित व्यक्ति, अपनी इच्छा को पूर्ण करने में तत्पर। ಕಾಮಾತುರಿ कामातुरी— स्त्री. लिं.।

ಕಾಮಾಂತಕ कमांतक (सम्) सं.—शिव.

ಕಾಮಾಂಧ कामांध (सम्) सं.— काम या प्रेम का अंधा।

ಕಾಮಾರ್ತ कामार्त (सम्) सं.— कामपीड़ित, प्रेमविह्वल।

ಕಾಮಾಲೆ कामाले (क) सं.— ಕಾಮಣಿ.

ಕಾಮಾಸ್ತ್ರ कामास्त्र (सम्) सं.— काम बाण।

ಕಾಮಿ कामि (सम्) वि.— कामुक, कामी, रसिक; अभिलाषी, इच्छुक; स्त्रैण।

ಕಾಮಿಣಿ कामिणि, ಕಾಮಿಣಿ कामिणी (क) सं. दे. ಕಾಮಣಿ.

ಕಾಮಿತ कामित (सम्) वि.— इच्छित, अभिलषित। सं.— इच्छा

अभिलाषा ।

ಕಾಮಿತಾರ್ಥ कामितार्थ (सम्) सं.—इच्छित वस्तु ।

ಕಾಮಿನಿ कामिनि (सम्) सं.—प्यार करनेवाली स्त्री, सुंदर स्त्री ; स्त्री ; भीरु स्त्री ।

ಕಾಮು कामु, ಕಾಂವು कांवु, ಕಾವು कावु (क) सं.—दे० ಕಾಂವು.

ಕಾಮುಕ कामुक (सम्) सं.—अभिलाषी, चाह करनेवाला, ऐयाश ; लंपट पुरुष ।

ಕಾಮುಕಿ कामुकि (सम्) सं.—अभिलाषा या चाह करनेवाली स्त्री, वेश्या ।

ಕಾಮುಕೆ कामुके (सम्) सं.—किसी वस्तु (खाना, पैसा आदि) की कामना करनेवाली ।

ಕಾಮೋದ್ಭವ कामोद्भव (सम्) सं.—प्रेम से उत्पन्न ; एक वृत्त का नाम ।

ಕಾಮ್ಯ काम्य (सम्) वि.—वांछनीय ; अच्छा, सुंदर, मनोहर ; ऐच्छिक । सं.—अभिलाषा, इच्छा ।

ಕಾಮ್ಯದಾನ काम्यदान (सम्) सं. — वांछित वस्तुओं को देना, स्वीकार करने योग्य उपाहार या भेंट ।

ಕಾಮ್ಯಾರ್ಥ काम्यार्थ (सम्) सं. — विशेष प्रकार का लाभ जिसकी पूर्ति की कामना की जाती है ।

ಕಾಯ್ काय् (क) क्रि.—फल उत्पन्न हो, फललग, फल फल; फल पक्व हो;=ಕಾಯು—कायु—गरम हो, गरम किया जा, जलकर लाल हो ; क्रुद्ध हो ; आंखें लाल कर; ಕಾ का, ಕಾಯಿ कायि, ಕಾಯು कायु —रक्षण कर, बचा, रक्षा कर । सं.=ಕಾಯ काय, ಕಾಯಿ कायि, ಕಾಯು कायु — कच्चा फल, पक्व फल ; बोड़ी, फली ; चौसर के खेल में उपयोगी छोटे-छोटे टुकड़े ; कड़ापन; सख्ती ।

(१) ಕಾಯ काय (क) सं.—दे. ಕಾಯ್.

(२) ಕಾಯ काय (सम्)—शरीर, देह ; समुदाय, समारोह ; पेड़ का धड़ या तना ; पूंजी, मूलधन, घर ; डेरा, तारों को छोड़कर वीणा का समस्त काठ का ढाँचा ; स्वभाव ; चिह्न ।

ಕಾಯಂ कायं (अ. दे.) वि.—स्थिर, निश्चित, स्थापित, (क़ायम—अरबी) ।

ಕಾಯಕ कायक (सम्) वि. — शरीर से संबंधित, शरीर संबंधी, शरीर से किया जानेवाला। सं. — काम, पेशा, नौकरी ; अभ्यास, उद्योग ; आचार, नियम ।

ಕಾಯಜ कायज (सम्) सं.— शरीर में उत्पन्न ; पुत्र ; काम, मदन । — ಪಿತ पित (सम्) सं. — श्रीकृष्ण (विष्णु) ।

ಕಾಯಜಾತ कायजात (सम्) सं. — काम, मन्मथ ।

ಕಾಯಜಾಂತಕ कायजांतक ಕಾಯಜಾರಿ कायजारि (सम्) सं.— शिव ।

ಕಾಯತ कायत (तद्) सं.— दे. ಕಾಯಸ್ಥ.

ಕಾಯಭವ कायभव (सम्) सं.— मदन, मन्मथ । — ರಿಪು रिपु (सम्) सं.— शिवजी ।

ಕಾಯಸ್ಥ कायस्थ (सम्) सं.— ಕಾಯತ कायत (तद्)— मुनीमी करनेवाला व्यक्ति, लेखक, हिसाब लिखनेवाला, मुनीम; मुनीमी करनेवाले ब्राह्मणों की एक उपजाति ।

ಕಾಯಿ कायि (क) सं., क्रि.— दे. ಕಾಯ್. —ಕಡುಬು कडुबु (क) सं.— एक प्रकार की खाने की चीज़ (इडली) जिसके अंदर गुड़ और नारियल रखा जाता है । — ಪಲ್ಯ पल्य, ಪಲ್ಯೆ पल्ये (क) सं.— तरकारी, भाजी-तरकारी । — ಹಾಲು हालु (क) सं.— नारियल का रस (क्षीर) । — ಹಣ್ಣು हण्णु (क) सं. — नारियल और केले ।

ಕಾಯಿಕಾವೃದ್ಧಿ कायिकावृद्धि (सम्) सं.— पूँजी या धरोहर से प्राप्त सूद या व्याज ; वह सूद या व्याज जो किसी धरोहर रखे हुए का उपयोग करने के बदले प्राप्त हो ।

ಕಾಯಿಕೆ कायिके (क) सं.— रक्षण, रक्षा, देखरेख, बचाना, चौकसी ।

ಕಾಯಿದೆ कायिदे (अ. दे.) सं. = ಕಾಯದೆ कायदे—क़ायदा (अरबी); नियम, क्रम, विधान, व्यवस्था ।

ಕಾಯಿಲೆ कायिले (अ. दे.) सं.— काहिली (अरबी) ; रोग, अस्वस्थता, बीमारी ।

ಕಾಯಿಸು कायिसु (क) क्रि.= ಕಾಸು कासु—गरम कर, उबाल ; रक्षण करा, रक्षा करा, चौकसी करा ; प्रतीक्षा करने दे (प्रे.) ।

ಕಾಯು कायु (क) क्रि.— दे. ಕಾಯ್

ಕಾಯ್ಪು काय्पु (क) सं.= ಕಾವು कावु, ಕಾಹು काहु—गरमी, उष्णता, ताप ; क्रोध, रोष । ಕಡುಕಾಯ್ಪು कडुकाय्पु— अत्यधिक क्रोध । ಕಾಯ್ಪಿಡಿ कायिपडि (क) क्रि.— क्रोध अधिक हो ।

ಕಾಯ್ಯ काय्य (तद्) सं.— दे. ಕಾಯ.

ಕಾರ್ कार् (क) वि.दे.— काला । ಕಾರಿಡು कारिडु (क) क्रि.— काला हो । ಕಾರಿರುಳ್ कारिरुळ् (क) सं.— काली रात्रि, अंधकारपूर्ण रात । ಕಾರೆಳ್ಳು कारेळ्ळु (क) सं.— शरीर पर का छोटा काला चिह्न, पहचान का चिह्न । ಕಾರೊಡಲ कारोडल (क) सं.— काला शरीरवाला, कृष्ण। सं.— कालापन ; बादलों का आगमन, वर्षाकाल, बरसात का समय । ಕಾರ್ಮುಗಿಲ್ कार्मुगिल् (क) सं.— वर्षाकाल के बादल । क्रि.— बरस, वर्षा कर ; वमन कर, ओक ; दाँतों से काट खा ।

(१) ಕಾರ कार (तद्) सं.— क्षार (तत्) ; तीखापन, मिर्चे का तीखापन ; तीखा पदार्थ ; तीखी ; दवा ; सोड़ा, पोटाश आदि ; जलानेवाली वस्तु ; क्रोध, गुस्सा ।

(२) ಕಾರ कार (सम्) सं.— (ಕಾಱ कार् — (तद्) — समासांत में यह शब्द लगता है जिसका अर्थ है— करनेवला, बनानेवाला, संपादन करनेवाला आदि ; जैसे ಕುಂಭಕಾರ कुंभकार=कुम्हार, ಗ್ರಂಥಕಾರ ग्रंथकार=किसी पुस्तक का रचयिता, लेखक ; अक्षरों की ध्वनि का सूचक, जैसे — ಅಕಾರ अकार, ಮಕಾರ मकार आदि ; = ಕಾರಾ कारा— बंधन, जेलखाना, बंदीगृह ।

ಕಾರಕ कारक (सम्) वि. — करनेवाला, बनाने वाला सं.—वह जो कुछ बनाता या उत्पन्न करता है; प्रतिनिधि, कारिंदा, मुनीम; (व्याकरण में) कारक, जो वाक्य में क्रिया के साथ संज्ञा का संबंध सूचित करता है ।—ದೀಪಕ दिपक (सम्)

सं.— एक प्रकार का दिया।
ಕಾರಕೂನ कारकून (अ.दे.) सं.— कारकुन (फ़ारसी); मुनीम; चूंगी वसूल करनेवाला (मै.प्र.)।
ಕಾರಖಾನೆ कारखाने, ಕಾಖಾನೆ कारखाने, ಕಾರ್ಖಾನೆ कार्खाने— (अ.दे.) सं.— कारखाना (फ़ारसी)।
ಕಾರಗೃಹ कारगृह (तत्); जेल, बंदीखाना।
ಕಾರಗೆ कारगे (क) सं.— दे. ಕವರಿ.
ಕಾರಂಜಿ कारंजि (क?) सं.— फ़व्वारा, सोता।
ಕಾರಣ कारण (सम्) सं.— कारण, हेतु, वजह; साधन, ज़रिया; उत्पादक कर्त्ता, जनक; तत्व; देवता; पिता; इंद्रिय; शरीर; चिह्न; टीप, प्रमाण; आधिकार किसी नाटक की मूल घटना; मारना, वध करना; आघात करना, चोट करना पीड़ा, क्लेश— ಪುರುಷ पुरुष (सम्) सं.— महापुरुष, देवता, वह पुरुष जो किसी कार्य का मूल हो। — ಪುರುಷರತ್ನ पुरुषरत्न (सम्) सं.— महापुरुषों में रत्न। — ಯೋಗಿ योगि (सम्) सं.— महायोगी, वह योगी जिसको प्राधान्य दिया जा सके।
ಕಾರಣಾಂತ कारणांत (सम्) अ.— विना कारण के, अकस्मात्, आकस्मिक रूप से, अचानक।
ಕಾರಣಾಂತರ करणांतर (सम्) सं.— अन्य कारण या उद्देश्य।
ಕಾರಣಿಕ कारणिक (सम्) सं.— परीक्षक, जाँच करनेवाला; नैमित्तिक; क्रिया, व्यापार।
ಕಾರಣೆ कारणे (सम्) सं.— घर की दीवरों के निचले भाग पर लाल रंग से (अलंकार के लिए) खींची गई रेखा।
ಕಾರಣ कारण (तद्) सं.— कारण (तत्); पीड़ा, क्लेश।
ಕಾರಂಡ कारंड, ಕಾರಂಡವ कारंडव (सम्) सं.— एक प्रकार की बतख़।
ಕಾರಭಾರ कारभार (अ. दे.) सं.— कारोबार (फ़ारसी); व्यापार, व्यवहार।
ಕಾರಭಾರಿ कारभारि (अ. दे.) सं.— व्यापारी; प्रबंधक।
ಕಾರಂಭಿ कारंभि (सम्) सं.— प्रियंगु वृक्ष।
ಕಾರವ कारव (सम्) सं.— कौआ, काक।
ಕಾರವಿ कारवि, ಕಾರಿವಿ कारिवि, ಕಾರುವೆ कारुवे (अ.दे.?) सं.— एक प्रकार का लाल कपड़ा।
ಕಾರಸಿಕೆ कारसिके, ಕಾಸರಿಕೆ कासरिके (क) सं.— एक प्रकार का खीरा या ककड़ी।
ಕಾರಸೆ कारसे (क) सं.— दवा के काम में आनेवाला आलू या धतूरे की जाति का पौधा (The Plant Solanum)।
ಕಾರಾಗಾರ कारागार, ಕಾರಾಗೃಹ कारागृह (सम्) सं.— दे. ಕಾರಗೃಹ.
ಕಾರಾಚ काराच (सम्) सं.— दे. ಕರಚ.
ಕಾರಾಂಜಿ कारांजि (क?) सं. — दे. ಕಾರಂಜಿ.
ಕಾರಾವರ कारावर (सम्) सं.— एक संकर जाति का पुरुष; नीच जन्मा [ಗವರಿಗ गवरिग (तद्)]।
ಕಾರಿ कारि (क) सं.— फटी ज़मीन, वह भूमि जो पानी के बहाव के कारण छिछिली बनी हो; खाड़ी; नदी का छिछला भाग जो हलकर पार किया जा सके; बादलों का आगमन, वर्षाकाल।
ಕಾರಿ कारि (सम्) वि.— करनेवाला, बनानेवाला, कारणभूत। सं.— कर्म, क्रिया कलाकार, कारीगर; यंत्रज्ञ; अभिनेता, नट।
ಕಾರಿಕೆ कारिके, (सम्) सं.— [ಕಾಱಿಕೆ कारिके, ಗಾಱಿಕೆ गारिके-तद्]— (कार्य) करनेवाली या अभिनय करनेवाली, नटी; कारोबार, व्यापार, व्यवसाय; व्याख्यान; टिप्पणी,।
ಕಾರಿಣಿ कारिणि, ಕಾರಿಣೀ कारिणी (सम्) वि.— करनेवाली, बनानेवाली।
ಕಾರಿಯ करिय (तद्) सं.— कार्य (तत्)।
ಕಾರಿವಿ कारिवि (अ. दे.?) सं.—दे. ಕಾರವಿ.
ಕಾರೀಷ कारीष (सम्) सं.— उपलों का ढेर।
ಕಾರು कारु (क) क्रि., सं.— दे. ಕಾಱ್. संड़सी, चिमटा, कंकमुख।
ಕಾರು कारु (सम्) सं.— कर्त्ता, करनेवाला कलाकार, कारीगरी।
(१) ಕಾರುಕ कारुक (सम्) सं.— कारीगर, कलाकार, यंत्रज्ञ।
(२) ಕಾರುಕ कारुक (क) सं.— काला आदमी।
ಕಾರುಕೃತ್ಯ कारुकृत्य (सम्) सं.— कारीगरी।
ಕಾರುಖಾನೆ कारुखाने (सम्) सं.— दे. ಕಾರಖಾನೆ.
ಕಾರುಣಿಕ कारुणिक (सम्) सं.— कोमल हृदयवाला, दयालु, करुणाकर।
ಕಾರುಣ್ಯ कारुण्य (सम्) सं.— करुणा, दया। — ನಿಧಿ निधि, ಸಾಗರ सागर, ಸಿಂಧು सिंधु (सम्) सं.— दयासागर, अत्यंत दयालु।
ಕಾರುಬಾರಿ कारुबारि (अ. दे.) सं.—दे. ಕಾರಭಾರಿ.
ಕಾರುಬಾರು कारुबारु (अ. दे.) सं.—दे. ಕಾರಭಾರ.
ಕಾರುವೆ कारुवे (अ. दे.?) सं.—दे. ಕಾರವಿ.
(१) ಕಾರೆ कारे (क) सं.— तित्तकी नामक पौधा (The Spinous shrub webera Tetandra)।
(२) ಕಾರೆ कारे (सम्) सं.- जेल, बंदीगृह; पीड़ा, क्लेश, कष्ट; सोने का कंठाभरण विशेष।
(३) ಕಾರೆ कारे (तद्) सं.— कार्य (तत्)।
ಕಾರೆಗಾರ कारेगार (अ. दे.) सं.— कारीगर, काम करनेवाला।
ಕಾರೋತ್ತರ कारोत्तर (सम्?) सं.— खमीरा, शराब का फेन, झाग।
ಕಾಱ್ कार् (क) क्रि.—ओक, वमन कर, उलटी कर।
ಕಾಱ कार (तद्) सं.— दे. ಕಾರ; ಕಾಱಿ कारि — स्त्री. लिं.।
ಕಾಱಿಕೆ करिके (क) सं.— उलटी, ओकाई।
ಕಾಱಿಕೆ कारिके (तद्) सं.— दे. ಕಾರಿಕೆ.
ಕಾಱಿಸು कारिसु (क) क्रि.— वमन करा; प्रत्यर्पण करा (प्रे.), छिनी हुई वस्तु को ले।
ಕಾಱು कारु (क) क्रि.— दे. ಕಾಱ್. सं.— ओकाई, वमन; हल की धार, फार।
ಕಾಱುಹ कारुह (क) सं.— वमन, उलटी।
ಕಾರ್ಕಶ್ಯ कार्कश्य (सम्) सं.— कर्कशता, कठोरता, सख्ती, मोटापन. कड़ापन।

ಕಾರ್ಖಾನೆ कर्खाने (अ. दे.) सं.— दे. ಕಾರ ಖಾನೆ.

ಕಾರ್ಗಾಲ कार्गाल (क) सं.— बरसात का मौसम, वर्षा-काल ।

ಕಾರ್ಚಿ कार्चि (क) सं.— एक लता विशेष (Memordica dioica) ।

ಕಾರ್ತನ कार्तन [ಕಾರತನ कारतन] (तद्) सं.— करना, क्रिया, व्यवहार ।

ಕಾರ್ತವೀರ್ಯ कार्तवीर्य (सम्) सं.— हैहयराज कृतवीर्य का पुत्र जिसको सहस्रबाहु भी कहते हैं ; एक जैन-चक्रवर्ती ।

ಕಾರ್ತಸ್ವರ कार्तस्वर (सम्) सं.— सोना, सुवर्ण ।

ಕಾರ್ತಾಂತಿಕ कार्तांतिक (सम्) सं.—ज्योतिषी, भविष्य कहनेवाला ।

ಕಾರ್ತಿ कार्ति (सम्) सं.= ಕಾತಿ काति, ಗಾತಿ गाति, ಗಾರ್ತಿ गार्ति, ಕಾಱಿ कारि-- (समासांत में) करनेवाली, बनानेवाली आदि ।

ಕಾರ್ತಿಕ कार्तिक, ಕಾತ್ತಿಕ कात्तिक (सम्) सं.— कार्तिक मास ; स्कंद की उपाधि ।

ಕಾರ್ತಿಕಿಕ कर्तिकिक (सम्) सं.—दे. ಕಾರ್ತಿಕ.

ಕಾರ್ತಿಕೇಯ कार्तिकेय (सम्) सं.— स्कंद, शिवपुत्र ।

ಕಾರ್ತಿವೀರ್ಯ कार्तिवीर्य (सम्) सं.— दे. ಕಾರ್ತವೀರ್ಯ.

ಕಾರ್ತ್ಸ್ನ್ಯ कार्त्स्न्य (सम्) सं.— ('कृत्स्न' से), पूर्णता, पूरा-पूरा ।

ಕಾರ್ಪಟಿಕ कार्पटिक (सम्) सं.— तीर्थयात्री, तीर्थजलों को ढोकर आजीविका कमानेवाला ।

ಕಾರ್ಪಣ್ಯ कार्पण्य (सम्) सं.— दरिद्रता, धनहीनता ; अनुकंपा, दया, सहानुभूति के योग्य स्थिति, सहानुभूति ; कंजूसी ; शक्तिहीनता, निर्बलता ।

ಕಾರ್ಪಾಸ कार्पास (सम्) सं.— रूई से बनी चीज़, रूई, सूत का कपड़ा । — ಚಾಪ चाप (सम्) सं.—रूई धुनने का धनुष ।—ಶೋಧನ शोधन (सम्) सं.— रूई धुनना ।

ಕಾರ್ಪಾಸಿ कार्पासि, ಕಾರ್ಪಾಸಿಕ कार्पासिक(सम्) सं.— कपास का पौधा ।

ಕಾರ್ಮಣ कार्मण (सम्) सं.— किसी कार्य को पूरा करना ; जादू, तंत्र विद्या ।

ಕಾರ್ಮುಕ कार्मुक (सम्) सं.— धनुष, कमान । — ಕೋಟಿ कोटि (सम्) सं.— धनुष का अग्र भाग ।

ಕಾರ್ಮುಗಿಲ್ कार्मुगिल् (क) सं.— काले-काले बादल, वर्षाकाल के बादल ।

ಕಾರ್ಯ कार्य (सम्) सं. — काम, व्यवसाय, कर्तव्य कर्म ; पेशा, उद्योग, व्यापार उद्देश्य, हेतु, कारण, मूल, प्रयोजन ; आवश्यकता, अपेक्षा । ಕಾರ್ಯ ಬಂದರೆ ಕತ್ತೆ ಕಾಲು ಕಟ್ಟು ! कार्य बंदरे कत्ते कालु कट्टु ! — काम पड़े तो गधे के चरण भी पकड़ो!(कह.) । ಕಾರ್ಯಸಾಧಿಸು कार्यसाधिसु (सम्) क्रि.— कार्य-साधना कर, काम पूरा कर । ಕಾರ್ಯಸಿದ್ಧಿಸು कार्य सिद्धिसु (सम्) क्रि.— काम सफल हो ।

ಕಾರ್ಯದಕ್ಷ कार्यदक्ष (सम्) सं.— कुशल कार्यकर्ता, काम करने में पटु ।

ಕಾರ್ಯಧಾರೆ कार्यधारे (सम्) सं.— व्यवहार-विधि ।

ಕಾರ್ಯಧುರಂಧರ कार्यधुरंधर (सम्) सं.— वह जो अपने काम में प्रवीण हो ।

ಕಾರ್ಯಭಾಗ कार्यभाग (सम्) सं.— योग्य काम ।

ಕಾರ್ಯವಿಘಾತ कार्यविघात (सम्) सं.—काम में बाधा या विघ्न, प्रतिबंध ।

ಕಾರ್ವಾ कार्वा (अ. दे.) सं.—(कारवाँ-फ़ारसी) —एक प्रकार का छोटा घोड़ा, टट्टू ।

ಕಾರ್ಷಾಪಣ कार्षापण, ಕಾರ್ಷಿಕ कार्षिक (सम्) सं.— चाँदी का सिक्का जो सोरह कौड़ी के बराबर होता है ; ताँबे का सिक्का जो अस्सी 'कौड़ी' के बराबर होता है ।

ಕಾರ್ಷ್ಣಿ कार्ष्णि (सम्) सं.— श्रीकृष्ण के पुत्र प्रद्युम्न ।

(१) ಕಾಲ್ काल्, ಕಾಲು कालु (क) सं.— पैर, पद; चरण ; गूँथे हुए बाल या चोटी ; रस्सी के बाल (भाँज) ; १/४ (एक-चौथाई भाग), पाव ; =ಕಾಲಿವೆ कालिवे, ಕಾಲುವೆ कालुवे, ಕಾಲ್ವೆ काल्वे ಕಾವಲೆ कावले—नाल, नहर, (स्रोत, छोटी नदी) । ಕಾಲಕಡಗ काल कडग (क) सं.–शिंजिनी, छल्ला । ಕಾಲಂಗುಲಿ कालंगुलि (क+सम्) सं.--पैर की उंगली । ಕಾಲುಹುಗಳು कालुहुगळु (क) सं.— पैर की बेवाई । ಕಾಲಾಟ कालाट (क) सं.— पैरोंकी गति ; चलना, चाल । ಕಾಲಾಳು कालाळु (क) सं.— पदाति । ಕಾಲಿಕ್ಕು कालिक्कु, ಕಾಲಿಡು कालिडु (क) क्रि.— क़दम रख, क़दम बढ़ा, चल ; प्रवेश कर । ಕಾಲಿಲ್ಲದವನು कालिल्लदवनु (क) सं.— लंगड़ा ; (ಕಾಲಿಲ್ಲದವಳು कालिल्लदवळु-(स्त्री. लिं.)। ಕಾಲುಂಗುರ कालुंगुर (क) सं.— पैर की उगलियों में पहनने का छल्ला या अंगुष्ठ । ಕಾಲ್ಕುಪ್ಪಳಿಸು कल्कुप्पळिसु (क) क्रि.— दोनों पैर एक साथ मिलाकर कूद । ಕಾಲ್ಕುಪ್ಪಸ काल्कुप्पस (क) सं.--पायजामा । ಕಾಲ್ಗಡ काल्गड (क) सं.— नदी का छिछला भाग जो हलकर पार किया जा सके (मै. प्र.) । ಕಾಲ್ಗೆಡು काल्गेडु (क) क्रि.— पैरों का बल खो, डर । ಕಾಲ್ತುದಿ काल्तुदि, ಕಾಲ್ದುದಿ काल्दुदि, (क) सं. — पैर की नोक, या अग्रभाग । ಕಾಲ್ತುಳಿ काल्तुळि (क) क्रि.—पैरों से दबा, कुचल ; कठोर व्यवहार कर । ಕಾಲ್ಬಳೆ कालबळे (क) सं.—पैर में पहनने का वलय, छल्ला ।

(२) ಕಾಲ್, ಕಾಲು कालु (तद्) सं. — काल (तत्); समय, मौक़ा, अवसर ; हेतु ।

(१) ಕಾಲ काल (सम्) सं.—समय, वक्त, उपयुक्त समय, ठीक समय, अवसर ; युग ; ऋतु ; मौसम ; जीवन-काल ; पक्ष, आधा महीना ; मृत्यु, मृत्यु का समय, यम, अंतक, फल, परिणाम ; भाग्य ; नेत्र का काला भाग, गोलक ; अग्रता, रौद्रता, भय ; साहस, बल, धैर्य (व्याकरण में) क्रिया का काल ; समय की माप ; भगवान् शिव ; शनिग्रह । ಕಾಲ ಕಳೆ काल कळे (सम्) क्रि.—समय बिता, समय व्यर्थ कर । ಕಾಲವಾಗು कालवागु (क) क्रि.—मर, मृत हो, चल बस ।

(२) ಕಾಲ काल (सम्) वि.—काला, काले रंग का । ಕಂಠ कंठ (सम्) सं.—मोर ; गौरै या,

शिवजी ।—ಕರ್ಣಿಕಾ कर्णिका, ಕರ್ಣೀ कर्णी (सम्) सं.—दुर्भाग्य, विपत्ति । सं—विष्णु; शिव ; ब्रह्मा , दक्ष (ब्रह्मा) ; राजकुमार ; एक राजकुमार का नाम ; उन्नाव, फेनिल ; सर्पविशेष ।

ಕಾಲಕ कालक (सम्) सं.—कलेजा, यकृत ; शरीर पर का काला धब्बा या चिह्न ।

ಕಾಲಕಂಧರ कालकंधर (सम्) सं.—शिव, रुद्र ।

ಕಾಲಕರ್ಮ कालकर्म (सम्) सं.—मृत्यु ।

ಕಾಲಕಾಲ कालकाल (सम्) सं.—मृत्यु के लिए मृत्यु, मृत्युंजय, शिव ।

ಕಾಲಕೂಟ कालकूट (सम्) सं.—एक भयंकर विष, हालाहल ।—ಗ್ರೀವ ग्रीव (सम्) सं.—नीलकंठ, शिव ।

ಕಾಲಕ್ರಿಯಾಮಾನ कालक्रियामान (सम्) सं.—(संगीत में) समय की अवधि का माप ।

ಕಾಲಕ್ಷೇಪ कालक्षेप (सम्) सं.—समय बिताना, समय नष्ट करना ; विलंब, देरी ।

ಕಾಲಖಂಡ कालखंड (सम्) सं.—हृदय, लीवर (Liver) ।

ಕಾಲಗತಿ कालगति (सम्) सं.—समय या युग की परिस्थिति ; समय का बीत जाना ।

ಕಾಲಚಕ್ರ कालचक्र (सम्) सं.—समय का पहिया, युग ।

ಕಾಲಜಿತ್ कालजित्, ಕಾಲಜಿತು कालजितु (सम्) सं.—शिव ; राम ।

ಕಾಲಜ್ಞ कालज्ञ (सम्) सं.—उचित समय या अवसर जाननेवाला, ज्योतिषी ; रसोइया ।

ಕಾಲಜ್ಞಾನ कालज्ञान (सम्) सं.—समय का ज्ञान, परिस्थितियों का ज्ञान ।

ಕಾಲತ್ರಯ कालत्रय (सम्) सं.—भूत, वर्तमान और भविष्यत् काल ; प्रातः, मध्याह्न और सायंकाल ।—ವೇದಿ वेदि (सम्) सं—तीनों कालों को जाननेवाला ।

ಕಾಲದರ್ಶಿ कालदर्शी (सम्) सं.—वह जो समय के बारे में जानता हो और बतलाता हो ।

ಕಾಲದೂತ कालदूत (सम्) सं.—यम का सेवक, मृत्यु की सूचना ।

ಕಾಲಧರ್ಮ कालधर्म (सम्) सं.—मृत्यु ।

ಕಾಲನೇಮಿ कालनेमि (सम्) सं.—एक राक्षस जिसे हनुमान जी ने मारा था ।

ಕಾಲಪುರುಷ कालपुरुष (सम्) सं.—मृत्यु-देवता ।

ಕಾಲಪೃಷ್ಠ कालपृष्ठ (सम्) सं.—कर्ण के धनुष का नाम ।

ಕಾಲಭೇದ कालभेद (सम्) सं.—निश्चित समय, भिन्न भिन्न काल, ऋतु, मौसम ।

ಕಾಲಭೈರವ कालभैरव (सम्) सं.—भयंकर (मृत्यु को लानेवाला) भैरव, प्रलयंकर रुद्र ।

ಕಾಲಮಾನ कालमान (सम्) सं.—समय की माप, परिस्थिति के अनुरूप, समय की अनुरूपता ।

ಕಾಲಮುಖ कालमुख (सम्) सं.—कौआ, अगरु ।

ಕಾಲಮೇಷಿ कालमेषि (सम्) सं.—मंजिष्ठा नाम का पौधा ।

ಕಾಲರಾತ್ರಿ कालरात्रि, ಕಾಳರಾತ್ರಿ काळरात्रि (सम्) सं.—भयंकर रात, प्रलयकाल की रात ।

ಕಾಲರುದ್ರ कालरुद्र (सम्) सं.—दे. ಕಾಲಭೈರವ.

ಕಾಲವಶ कालवश, ಕಾಲಾಧೀನ कालाधीन (सम्) सं.—समय के अधीन, मृत्युके वश में होना ।

ಕಾಲಸೂತ್ರ कालसूत्र (सम्) सं.—एक नरक का नाम ; समय या मृत्यु की डोरी ।

ಕಾಲವಹ್ನಿ कालवह्नि, ಕಾಲಾಗ್ನಿ कालाग्नि (सम्) सं.—प्रलय के समय की आग ।

ಕಾಲವೇಳೆ कालवेळे (सम्) सं.—समय (दुहराना) ।

ಕಾಲವ್ಯಾಪಿ कालव्यापि (सम्) वि.—सार्वकालिक, स्थिर ।

ಕಾಲಸೂತ್ರ कालसूत्र (सम्) सं—एक नरक का नाम ; समय या मृत्यु की डोरी ।

ಕಾಲಸ್ಕಂಧ कालस्कंध (सम्) सं.—तमालवृक्ष ।

ಕಾಲಹರ कालहर (सम्) सं.—शिव ।

ಕಾಲಹರಣ कालहरण (सम्) सं.—समय को व्यर्थ करना ; देरी, विलंब ।

ಕಾಲಾಗರು कालागुरु (सम्) सं.—काला अगरु ।

ಕಾಲಾಗ್ನಿ कालाग्नि (सम्) सं.—दे. ಕಾಲವಹ್ನಿ.

ಕಾಲಾಂಗಿ कालांगि (सम्) सं.—इलायची, एला ।

ಕಾಲಾತಿಕ್ರಮ कालातिक्रम (सम्) सं.—उपयुक्त या उचित समय का अतिक्रमण, समय का अधिक बीत जाना ।

ಕಾಲಾಧೀನ कालाधीन (सम्) सं.—दे. ಕಾಲವಶ.

ಕಾಲಾನುಕೂಲ कालानुकूल (सम्) अ.—समय पर, प्रत्येक वर्ष ; कभी न कभी ।

ಕಾಲಾನುಕೂಲತೆ कालानुकूलते (सम्) सं.—अनुकूल समय, शुभ समय ।

ಕಾಲಾಂತಕ कालांतक (सम्) सं.—समय जो मृत्यु देवता माना जाता है ; यम ।—ಕೃತ್ कृत् (सम्) सं.—शिव ।

ಕಾಲಾಂತರ कालांतर (सम्) सं.—मध्यांतर ; (Interval) समय का विधान, अवधि ; दूसरा या आगामी समय ।

ಕಾಲಾಯಸ कालायस (सम्) सं.—लोहा ।

ಕಾಲಾರಿ कालारि (क) सं.—टिटिहरी ।

ಕಾಲಾವಧಿ कालावधि (सम्) सं.—उपयुक्त या निश्चित समय ।

ಕಾಲಾಸ कालास, ಕಾಳಾಸ काळास (सम्) सं.—ध्वज, पताका ।

ಕಾಲಾಹಿ कालाहि (सम्) सं.—काला नाग ।

(१) ಕಾಲಿ कालि (क) सं—पैरोंवाली स्त्री ।

(२) ಕಾಲಿ कालि, ಕಾಳೀ काली, ಕಾಳಿ काळि (सम्) सं.—दुर्गा, कालीमाता ; कालारंग ।

ಕಾಲಿಕ कालिक (सम्) वि.—समय संबंधी, समय पर निर्भर, समयानुसार ।

ಕಾಲಿಕಾ कालिका, ಕಾಲಿಕೆ कालिके (सम्) सं.—काला रंग, स्याही ; बादलों का समूह ; मुर्छा ; दुर्गा, कालीमाता ।

ಕಾಲಿಂಗ कालिंग, ಕಾಳಿಂಗ काळिंग (सम्) वि.—कलिंग देश में उत्पन्न या उससे संबंधित । सं.—कलिंग-राजा ; कलिंग देश

चुक। ತಪ್ಪಿಹೋಗು तप्पिहोगु=हाथ से निकल जा. बच जा।

ತಪ್ಪು तप्पु (क) क्रि·—प्राप्त न हो, अप्राप्त हो, न मिल, छूट जा, हाथ से निकल जा; ग़लत कदम रख, पीछे हट, दोष या अपराध कर, त्रुटि कर, खो जा; स्खलित हो; अदृश्य हो; ठोकर खा; छिप। सं.—अपराध, त्रुटि, दोष, ग़लती, अशुद्धि; अनुचितता; पाप।

ತಪ್ಪುವಿಕೆ तप्पुविके (क) सं.—दोष या त्रुटि करना; बचना।

ತಬಕ तबक, ತಬಕು तबकु (अ. दे.) सं.—तबक् (अरबी) पान-सुपारी रखने की थाली।

ತಬಟೆ तबटे (तद्) सं.—दे. ತಪಟೆ.

ತಬ್ಬರಿಸು तब्बरिसु, ತಬ್ಬಿಬ್ಬರಿಸು तब्बरिसु (क) क्रि.—घबड़ा जा, विकल हो; चकित हो, पैर फिसल जा, ठोकर खा, गिर पड़।

ತಬ್ಬಲಿ तब्बलि (क) सं.—अनाथ बालक या बालिका।

ತಬ್ಬಿಬ್ಬು तब्बिब्बु (क) सं.—विभ्रम, भ्रम; घबराहट, चकित होना।

ತಬ್ಬಿಲ तब्बिल (क) सं.–दे. ತಬ್ಬಲಿ; नीच पुरुष या वस्तु।

ತಬ್ಬು तब्बु (क) क्रि·—आलिंगन कर, छाती से लगा; (लकड़ी के परिमाण को) बाहुओं में समा। सं.—आलिंगन; लकड़ी का उतना परिमाण जितना कि बाहुओं में समा सके।

ತಬ್ಲಿ तब्लि (क) सं.—दे· ತಬ್ಬಲಿ.

ತಮ್ तम्, ತಾವು तावु (क) सर्व—आप, स्वयं।

ತಮ तम (तद्) सं — तमस् (तत्); अंधकार, अंधेरा।

ತಮಟೆ तमटे (तद्) सं.—दे. ತಪಟೆ.

ತಮರ तमर (तद्) सं.—टीन, जस्ता;

ತಮಸ್ तमस् (सम्) सं.—अंधेरा; राहु; कालापन, तमोगुण; क्लेश, दुःख; पाप; नरक का अंधकार; भ्रम।

ತಮಸ್ವಿನಿ तमस्विनि (सम्) सं.—रात।

ತಮಸ್ಸು तमस्सु (तद्) सं.—दे. ತಮಸ್.

ತಮಾಲ तमाल (सम्) सं.—तमाल वृक्ष; तमालपत्र।

ತಮಾಲಿ तमालि (सम्) सं.—कई पौधों के नाम।

ತಮಾಷೆ तमाषे (अ. दे.) सं.—तमाशा (अरबी, फ़ारसी)।

ತಮಿ तमि (सम्) सं.—रात।

ತಮಿಸ್ರ तमिस्र, ತಮಿಸ್ರೆ तमिस्रे (सम्) सं.—अंधेरा; रात।

ತಮೋಗುಣ तमोगुण (सम्) सं.—तमोगुण; त्रिगुणों में तीसरा।

ತಮ್ तम्, ತಮ್ಮ तम्म (क) सर्व.—अपना (कर्ता ब. ब. अन्य पुरुष)।

ತಮ್ಮ तम्म (क) सं.—छोटा भाई, अनुज।

ತಮ್ಮಟ तम्मट, ತಮ್ಮಟೆ तम्मटे (तद्)सं.—दे. ತಪಟೆ.

ತಮ್ಮಡ तम्मड (क) सं.—देर, विलंब; दे. ತಮ್ಮಡಿ.

ತಮ್ಮಡಿ तम्मडि (क) सं.—पुजारी, मंदिर का अनुचर या सेवक।

ತಮ್ಮತು तम्मतु, ತಮ್ಮುತು तम्मुतु. ತಮ್ಮದು तम्मदु (क) सर्व.—अपना (कर्ता ब ब. अन्य पुरुष)।

ತಮ್ಮೆ तम्मे (क) सं.—(नाक, कान आदि का कोमल भाग।

ತಯಾರ तयार, ತಯಾರು तयारु (अ.दे.) वि.—तैयार (हिं.)।

ತಯಾರಿ तयारि (अ दे.) सं.—तैयारी (हिं.)।

ತಯಾರಿಸು तयारिसु (अ.दे.) क्रि. तैयार कर, बना।

ತರಂ तरं (क) अ.—सही ठीक, क्रमबद्ध।

ತರಂಗ तरंग (सम्) सं.—लहर, हिलोर।

ತರಂಗವತಿ तरंगवति, ತರಂಗಿಣಿ तरंगिणि (सम्) सं.— नदी।—ನಾಥ नाथ (सम्) सं.—समुद्र।

ತರ तर, ತರಹ तरह (अ. दे.) सं.—तरह. क्रम, रीति, तरीका; मकान का खण्ड।

ತರಕಟೆ तरकट (क) सं.—कठोरता, निष्ठुरता।

ತರಕಲು तरकलु (क) सं.—सूखा पत्ता, सूखा शरीर, सूखी भूमि; चिकनापन न होना चिपचिपा होना, रवा; कण; रूक्षता, खुरखुरापन।

ತರಕಾರಿ तरकारि (अ.दे.) सं.—तरकारी (हिं.)।

ತರಕು तरकु (क) सं —दे. ತರಕಲು.

ತರಕ್ಷು तरक्षु (सम्) सं—सेंई; बाघ।

ತರಗಡೆ तरगड़े (क) सं.—कमी, न्यूनता; नुकसान, हानि, घाटा; बेकार हुई वस्तु (wastage)।

ತರಗಣಿ तरगणि (क) सं.—दे. ತರಟು.

ತರಗಾರ तरगार (क) सं.—राज।

ತರಗು तरगु (क) सं.— डूबना, कम होना, घटना; हानि, बेकार होना; दलाली, कमीशन; सूखा पत्ता।

ತರಟ तरट. ತರಟು तरटु (क) वि.—गंजा, मोटा, खुरदरा।

ತರಡು तरडु (क) सं.—अण्डकोश।

ತರಣ तरण (सम्) सं.—पार करना; विजय, जीत; डाँड; नाव, बेड़ा; स्वर्ग।—ಕ क (सम्) सं.—पार करानेवाला।

ತರಣಿ तरणि (सम्) सं.– नाव, नौका; सूर्य, प्रकाश की किरण; एक प्रकार का गुलाब।

ತರಪಣ್ಯ तरपण्य (सम्) सं.—भाड़ा, किराया।

ತರಪು तरपु (क) सं.—घटिया किस्म का रत्न या हीरा।

ತರಫು तरफु (अ.दे.) सं.— तरफ़, ओर, दिशा में।

ತರಬೇತು तरबेतु (अ.दे.) सं.—तरबियत (अरबी); शिक्षण, प्रशिक्षण।

ತರಲ तरल (सम्) वि.—काँपनेवाला, थरथरानेवाला; चंचल, अस्थिर, विनश्वर; उत्तम, चमकीला; पनीला; सं.—तरल पदार्थ. बालक, लड़का; हार की बीच की मणि; एक वृत्त का नाम।

ತರಲೆ तरले (सम्) सं.—माँड, उबले हुए चावल का जल विशेष।

ತರವಾರ್ तरवार्, ತಲವಾರ್ तलवार् (अ.दे.) सं.—कृपाण, खड्ग।

ತರವಾರಿ तरवारि (अ.दे.) सं.—दे. ತರವಾರ್.

ತರಸ तरस (सम्) सं—मांस, गोश्त।

ತರಸು तरसु (क) क्रि.– मँगा, किसी चीज़ को ले आने दे। वि.—सूखा, निरुपयोगी, बेकार।

ತರಹ तरह (अ.दे.) सं.—तरह (अरबी); प्रकार, भाँति, ढंग; स्थिति, बनावट।
ತರಹರ तरहर, ತರಹರಿಕೆ तरहरिके (क) सं.—सहनशीलता, शांति। ತರಹರಿಸು तरहरिसु (क) क्रि.—शांत हो, शांत रह, सहन कर।
ತರಹೀನ तरहीन (सम्) वि.—क्रमरहीन, व्यवस्थारहित।
ತರಳ तरळ (तद्) वि. और सं.—दे. ತರಲ.
ತರಳು तरळु (क) सं.—सूखा फल; गरी; मेवा।
ತರಳೆ तरळे (तद्) सं.—बालिका, लड़की।
ತರಾ तरा (अ. दे.) सं.—दे. ತರಹ.
ತರಾಸು तरासु, ತ್ರಾಸು त्रासु (अ. दे.) सं.—तराजू (फ़ारसी)।
ತರಾವಳಿ तरावळि (सम्) सं.—अनेक प्रकार या ढंग।
ತುರಾತುರಿ तुरातुरि (तद्) सं.—शीघ्रता, त्वरा (तत्); जल्दी।
(१)ತರಿ तरि (क) सं.—कण, रवा; रूक्षता, खुरखुरापन।
(२)ತರಿ तरि (क) क्रि.—काट, टुकडे कर; खरोंच, फटकार बता।
ತರಿಗೊಟ್ಟು तरिगोट्ट (क) सं.—अग्निशिखा नामक वृक्ष।
ತರಿಯಿಸು तरियिसु, ತರಿಸು तरिसु (क) क्रि.—दे. ತರಸು; कटवा।
ತರು तरु (सम्) सं.—पेड़, वृक्ष।
ತರುಕುಟಿ तरुकुटि (सम्) सं.—गिलहरी।
ತರುಟಿಗಿ तरुटिगि (क) सं.—एक झाड़ी (Cassiatora)।
ತರುಣ तरुण (सम्) वि.—जवान, युवा; छोटा; कोमल, मुलायम; नवीन, नया, ताज़ा, ज़िंदादिल। सं.—युवा पुरुष। —ತೆ ते, ತ್ವ त्व (सम्) सं.—यौवन, जवानी।
ತರುಣಿ तरुणि (सम्) सं.—युव स्त्री, जवान लड़की।
ತರುಪು तरुपु (क) सं.—दे. ತರಪು.
ತರುವಲಿ तरुवलि (क) सं.—बालक, लड़का; बालिका, लडकी।—ತನ तन (क) सं.—लड़कपन, बालपन।
ತರುವಳಿ तरुवळि (क) सं.—विवाहिता कन्या को घर ले आने की क्रिया।
ತರುವಿಕೆ तरुविके, ತರುಹ तरुह (क) सं.—ले आना, लाने की क्रिया।
ತರೂಟಿಗಿ तरूटिगि (क) सं.—दे. ತರುಟಿಗಿ.
ತಱಗು तऱगु (क) सं.—सूखा पदार्थ, सूखा पत्ता, सूखी रोटी या दोसा।
ತಱಜೆ तऱज़े (क) सं.—घोड़े को पहनाने का एक गहना।
ತರಟ तरट (क) वि.—दे. ತರಟ.
ತಱತಱಿಸು तऱतऱिसु (क) क्रि.—घबड़ा जा, विकल या व्याकुल हो।
ತಱಬು तऱबु (क) क्रि.—ठहर, रुक।
ತಱಲೆ तऱले, ತಱಳೆ तऱळे, ತರ್ಲೆ तर्ले (क) सं.—सूखापन, बेकार या व्यर्थ बात।—ಮನುಷ್ಯ मनुष्य = व्यर्थ या निरुपयोगी पुरुष।
ತಱಿ तऱि (क) क्रि.—काट, टुकड़े कर, रगड़ा जा, खुरचा जा, छिला जा, छोटे छोटे कण हो। सं.—कण, रवा; खूँटा, शंकु; जुड़े रहने या स्थिर रहने की स्थिति; खदिर या कत्था वृक्ष।—ಮಿಂಡಿ मिंडि (क) सं. ऋतुमती।
ತಱಿಂಬು तऱिंबु (क) सं.—सूखी रेत।
ತಱಿಯ तऱिय (क) सं.—खदिर या कत्था वृक्ष।
ತಱಿಸು तऱिसु (क) क्रि.—कटवा (मे.)।
ತಱು तऱु (क) क्रि.—मिल, जुड़; पास जा; प्रवेश कर; व्यस्त रह। सं.—मिले रहने या जुड़े रहने की स्तिथि।
ತಱುಣ तऱुण (क) सं.—उचित या योग्य समय।
ತಱುಬು तऱुबु, ತಱುಂಬು तऱुंबु, (क) क्रि.—दे. ತಱಬು. सं.—पत्थर उठाने की बड़ी लकड़ी या डंडा।
ತಱೆ तऱे (क) क्रि. और सं.—दे. ತಱಿ.
ತಱೆಯ तऱेय (क) सं.—दे. ತಱಿಯ.
ತರ್ಕ तर्क (सम्) सं.—बहस, वादविवाद, युक्ति; कल्पना, अनुमान; संदेह; न्यायशास्त्र, तर्कशास्त्र, आकांक्षा, कारण, हेतु। ತರ್ಕಮಾಡುವವನು ಮೂರ್ಖನಿಗಿಂತ ಕಡೆ तर्कमाडुववनु मूर्खनिगिंत कड़े—तर्क करनेवाला मूर्ख से गया बीता है (कह.)।
ತರ್ಕಕ तर्कक (सम्) सं.—तार्किक, प्रश्न करनेवाला; उम्मेदवार, जिज्ञासु, प्रार्थी।
ತರ್ಕಯಿಸು तर्कयिसु, ತರ್ಕೈಸು तर्कैसु, ತರ್ಕವಿಸು तर्कविसु, ತರ್ಕಿಸು तार्किसु (क) कि.—आलिंगन कर। सं.—आलिंगन, मृदंग का एक भेद।
ತರ್ಕಿಸು तर्किसु (सम्) क्रि.—तर्क कर, वादविवाद कर।
ತರ್ಕೆ तर्के (क) सं.—आलिंगन।
ತರ್ಗು तर्गु (क) क्रि.—दे. ತಗ್ಗು.
ತರ್ಜನ तर्जन (सम्) सं.—भयभीत करना; डराना, डाँट, भर्त्सना।
ತರ್ಜನಿ तर्जनि (सम्) सं.—अँगूठे के पास की अंगुली।
ತರ್ಜಿಸು तर्जिसु (सम्) क्रि.—डरा, धमका, भर्त्सना कर; निवारण कर, हटा।
ತರ್ಜುಮೆ तर्जुमे (अ दे.) सं—अनुवाद, भाषांतर।
ತರ್ಣಕ तर्णक (सम्) सं.—बछड़ा।
ತರ್ಪಣ तर्पण (सम्) सं—पितृयज्ञ विशेष; प्रसन्न करना, संतुष्ट तर्पण, करना; प्रसन्नता; समिधा। ತರ್ಪಿಸು तर्पिसु = तर्पण कर; संतुष्ट हो, प्रसन्न हो।
ತರ್ಬು तर्बु (क) सं.—आलिंगन।
ತರ್ಮ तर्म (सम्) सं.—यज्ञस्तम्भ का शिरोभाग।
ತರ್ಲೆ तर्ले (क) सं—व्यर्थ बात, गपशप, व्यर्थ या निरुपयोगी मनुष्य।
ತರ್ಷ तर्ष (सम्) सं.—प्यास, तृषा; कामना, इच्छा; नाव; सूर्य; समुद्र।
ತರ್ಷಣ तर्षण (सम्) सं.—प्यास, तृषा।
ತರ್ಳು तर्ळु (क) सं.—दे. ತರಳು.
ತಲ तल (सम्) सं.—सतह; हथेली; निचला भाग, पेंदी, गहराई, रंध्र, छेद, गड्ढा; ताड का वृक्ष; बाँह; थप्पड़; नीचता; चमड़े का खोल; तरवार की

मूठ ; बाय हाथ से वीणा के तार बजाना ; काठ, लकड़ी ; सरोवर ; सात नरकों में एक ।

ತಲಪಿಸು तलपिसु (क) क्रि.—पहुँचा (प्रे.) ।

ತಲಪು तलपु (क) क्रि.—पहुँच ; हाथ लग, मिल, प्राप्त हो ।

ತಲಾರಿ तलारि (तद्) सं. — स्थसवारः (तत्) ; पहरेदार ।

ತಲಾವು तलावु (अ. दे.) सं.—तालाब ।

ತಲಿನ तलिन (सम्) वि. — पतला, दुबला ; कम, थोड़ा ; साफ़, स्वच्छ ; पृथक, नीचे का ।

ತಲುಪು तलुपु (क) क्रि.—दे. ತಲಪು.

ತಲೆ तले (क) सं.— सिर, मस्तक ; पीढ़ी ; प्रधान या मुख्य पदार्थ । — ಕಟ್ಟು कट्टु (क) सं—शीर्ष वेधन ; अक्षर पर आड़ी रेखा ; खेत का किनारा । — ಕಾಯಿ कायि (क) सं.—सिर, मस्तक । ಕೂದಲು कूदलु (क) सं.—सिर के बाल ।—ಕೆಳಗೆ केळगे (क) सं.—औंधा या उलटा होना ; गर्व, घमंड । — ಕೊಟ್ಟಮಾರಿ कोट्टमारि (क) =शैतान, धूर्त । — ತಲೆಗಡೆ तलेगड़े (क) क्रि. —पीढ़ी बीत जाना । — ಗಾಯ್ಗ गाय्
ಗಾಯು गायु (क) क्रि.— रक्षा कर ; आधार बन, सहारा दे ।— ಗಿಂಬು गिंबु, ದಿಂಬು दिंबु (क) सं. —तकिया । — ಗೊಯಿಕ गोयिक (क) सं. --हत्यारा कसाई ; ठग, धोखेबाज़ । — ತಿರುಗು तिरुगु (क) सं —सिर में चक्कर । — ತಿರುಕ तिरुक (क) सं.— घमंडी, अहंकारी, उन्मत्त व्यक्ति । — ತೆರಿಗೆ तेरिगे (क) सं —जज़िया ।— ದೂಗು दूगु (क) क्रि — सिर हिला ; स्वीकार कर ; संतुष्ट हो ।— ದೋರು दोरु (क) सं.—सिर दिखा ; प्रकट हो । —ನೋವು नोवु (क) सं.— सिर दर्द । —ಬಾಗಲು बागलु (क) सं. —प्रवेशद्वार । —ಬಾಗು बागु (क) क्रि.— सिर झुका, मस्तक नवा ।— ಬುರುಡೆ बुरुडे (क) सं.—खोपड़ी । —ಬೇಸರ बेसर (क) सं.— मानसिक अशांति, थकावट ।— ಮಾರಿ मारि (क) सं.—कसाई, हत्यारा ।— ಬೋಳಿಸಿಕೊಳ್ಳು बोळिसिकोळ्ळु (क) क्रि.— सिर मुँडा ; व्यर्थ में अपनी चीज़ गवाँ या हानि पा ।— ಮಾರು मारु (क) सं.—परंपरा, पीढ़ी-दर-पीढ़ी । — ಸುತ್ತು सुत्तु (क) सं.— सिर में चक्कर । — ಯಾದವ यादव (क) सं. — प्रधान पुरुष, मुखिया । — ಯೊಂಡು योड्डु (क) सं.— खोपड़ी ।= ವೀಡು वीडु (क) सं.—प्रधान स्थान । — ಹಿಡಿ हिडि (क) क्रि. — सिर पकड़ ; सिर को लग ।— ಹಿಡಿಕಿ हिडिकि (क) सं.— लंपट स्त्री ।—ಹೋಕ होक (क) सं. —दुराचारी पुरुष ; दुष्ट ; मुँहजोरी करनेवाला ।

ತಲೋದರಿ तलोदरि (सम्) सं. — पत्नी, भार्या ; कृशांगी, सुंदरी ।

ತಲ್ಪ तल्प (सम्) सं.—चारपाई, पलंग, सेज; पत्नी, भार्या ; मकान के ऊपर की मंज़िल, अटारी ; गाड़ी में बैठने का स्थान ।

ತಲ್ಲ तल्ल (सम्?) सरोवर, तालाब ।

ತಲ್ಲಜ तल्लज (सम्) सं.—प्रसन्नता ; उत्तमता ।

ತಲ್ಲಣ तल्लण (क) सं.—भय, भीति ; विभ्रम, घबराहट ; दुःख ।

ತಲ್ಲಣಿಸು तल्लणिसु (क) क्रि. — भ्रमित हो, घबड़ा जा, भयभीत हो, काँप, थरथरा ।

ತಲ್ಲಜ तल्लर (क) सं.— दे. ತಲ್ಲಣ.

ತವಕ तवक, ತವಕು तवकु (तद्) सं.—[' तम् ' संस्कृत धातु से] – प्रेम ; इच्छा ; कातरता, उतावलापन ; जल्दबाज़ी, शीघ्रता ।

ತವಕಿ तवकि, ತವಕಿಗ तवकिग (तद्) सं.— कातर पुरुष, उतावला या जल्दबाज़ी करनेवाला मनुष्य ।

ತವಟು तवटु, ತವುಟು तवुटु (क) क्रि.— पछोर ।

ತವಡು तवडु, ತವುಡು तवुडु (क) सं.—भूसी, भूसा, चोकर ।

ತವನಿಧಿ तवनिधि (तद्) सं. — तपोनिधि (तत्) ; अनश्वर भंडार, संपत्तिः पुण्य ।

ತವರ तवर, ತವರು तवरु (तद्) सं. — टीन, जस्ता (त्रपु—तत्) ।

ತವರು तवरु, ತವರ್ तवर् (क) सं.—मायका, पीहर ।

ತವಲಾಯ तवलाय, ತವಲಾಯಿ तवलायि (तद्) ; सं —तांबूलं (तत्) ; पान ।

ತವಸಿ तवसि (तद्) सं.— तपस्विन् (तत्) ; तपस्वी ।

ತವಳಿಸು तवळिसु (क) क्रि.—नाश कर ; झाड़; झड़ा ।

ತವಿರ್ तविर् ತವಿರು तविरु (क) सं.—ग़रीबी, दारिद्र्य, आवश्यकता ।

ತವಿಲ್ तविल्, ತವಿಲು तविलु (क) सं.—दे. ತವಿರ್.

(१) ತವಿಸು तविसु (क) क्रि.—कम कर, घटा, क्षीण कर, नाश कर ।

(२) ತವಿಸು (तद्) क्रि.—दे. ತಪಿಸು.

ತವು तवु (क) क्रि.—कम हो, घट, वेकार हो, अंत हो, क्षीण हो, नष्ट हो ; नाश कर, घटा । सं.—नाश, क्षीणता, क्षय, घटना ।

ತವುಗೆ तवुगे, ತೌಗೆ तौगे, ತವುಂಕು तवुंकु (क) सं.—नाश, क्षय, अंत ।

ತವುಟು तवुटु (क) क्रि.—दे. ತವಟು.

ತವುಟೆ तवुटे (क) सं.—झरबेरी या करौंदा वृक्ष ।

ತವುಡಂಗಿ तवुडंगि (क) सं.—अजगंधि नामक पौधा ।

ತವುಡು तवुडु (क) सं.—दे. ತವಡು.

ತವುರು तवुरु (क) सं.—दे. ತವರು. ತವರು ಮನೆ तवरुमने, ತವರ್ಮನೆ तवर्मने=मायका, माता का घर ।

ತವುಳಿತ तवुळित (क) सं.—लड़ाई या एक दाँव-पेंच ।

(१) ತವೆ तवे (क) क्रि.—ಸವೆ सवे — घिस जा, घट जा ; पर्याप्त न हो ; नष्ट हो ; असंतुष्ट हो । वि.—अधिक, पूरा, पूर्णतः, अच्छी तरह ।

(२) ತವೆ तवे (अ. दे.) सं.—तवा (हिं) ।

ತಸಕಲು तसकलु, ತಸಕು तसकु (तद्) सं.— [' तस्कर ' से] — ठगई, धोखा, छल, कपट ।

ತಸಕ್ಕನೆ तसक्कने (क) अ. — ' तसक् ' शब्द के साथ ।

ತಸದೀಕು तसदीकु, ತಸ್ತೀಕು तस्तीकु (अ. दे.)

सं· — तसद्दुक् (अरबी) ; त्याग, दान, भक्ति, खैरात ।

ತಸ್ಕರ तस्कर (सम्) सं·—चोर, डाकू ; चोरी।

ತಸ್ಕರೆ तस्करे (सम्) सं·—स्त्री चोर।

ತಹಕೀಕು तहकीकु (अ· दे·) सं· — तहक़ीक़ (अरबी) ; सत्य का अन्वेषण ।

ತಹಸೀಲು तहसीलु, ತಾಸೀಲು तासीलु (अ· दे.) सं.—तहसील (अरबी) ; लगान या कर की आमदनी । ದಾರ दार = तहसीलदार ।

ತಹತಹ तहतह (क) सं —उतावलापन, कौतूहल ; व्याकुलता ।

ತಹಿಕಾರ್ तहिकार् [ತಹಿಕಾರ तहिकार] (क) सं·—साथी ।

ತಳ್ तळ् (क) क्रि.—जुड़, लग, संलग्न हो, संयुक्त हो, मिल जा, अत्यधिक पास आ ; प्रकट हो ; विघ्न हो, बाधा उपस्थित कर, रुकावट बन ; विरोध कर, प्रतिहत हो ;

(१) ತಳ तळ (क) सं·—डर, भ्रम, घबराहट, चकित होना ; उबलते समय आनेवाली ध्वनि ; विपर्यय, अंतर ; चमक, दमक, कांति ; सूर्योदय ।

(२) ತಳ तळ (तद्) सं·—स्थलं (तत्) ; स्थान, जगह ; तलवा ।

ತಳಕು तळकु (क) सं.—कांति, छवि, दमक, चमक ।

ತಳಪ तळप, ತಳಪು तळपु, ತಳುಪು तळुपु (क) सं·— कांति· छवि, चमक ; बाल का रंग, कालापन ।

ತಳಮಳಿಸು तळमळिसु (क) क्रि·—बेचैन हो, घबरा जा ; तिलमिला ।

ತಳರ್ तळर् (क) क्रि· — हिल ; काँप, थरथरा ; चल, निकल । सं·-हिलना, चलना, निकलना ; थरथराना, काँपना ।

ತಳರ್ಚು तळर्चु (क) क्रि· — चल, निकल, प्रस्थान कर ।

ತಳಲ್ तळल् (क) क्रि· — खिल (कली का खिलना), विकसित हो ।

ತಳವರ तळवर (तद्) सं·—दे· ತಳಾರ.

ತಳವು तळवु, ತಳಹು तळहु (क) सं·—रुकावट, विघ्न, बाधा ; देर, विलंब ।

ತಳಹದಿ तळहदि, ತಳಾದಿ तळादि (तद्) सं· — नींव, बुनियाद ।

ತಳಾಮಳ तळामळ (तद्) सं·—हथेली पर का आँवला ।

ತಳಾರ तळार (तद्) सं·—दे· ತಳಾರ.

ತಳಿ तळि (क) क्रि·—जल, सेचन कर, छिड़क ; छिटक ; खिल, विकसित हो ; पल्लवित हो ; किसलय निकल ; प्रकट हो, व्यक्त हो । सं·—छिड़कना, जलसेचन ; बाड़ ; मेड़ ; आश्रय स्थान, मुसाफ़िरखाना ; धर्मशाला, ब्राह्मणों को भोजन देने का स्थान ; वंश, पीढ़ी ; नस्ल ; कोंपल, पल्लव ; लकड़ी का टुकड़ा । वि — स्वच्छ, साफ़, निर्मल ।

ತಳಿಗೆ तळिगे (क) सं·—थाली ।

(१) ತಳಿರ್ तळिर् (क) क्रि·—खिल, पल्लवित हो ; किसलय निकल ।

(२) ತಳಿರ್ तळिर्, ತಳಿರು तळिरु (क) सं·—पल्लव· किसलय ; कोंपल ।

ತಳಿರ್ಚು तळिर्चु (क) क्रि·—पल्लवित या विकसित होने दे ।

ತಳಿಸು तळिसु (क) क्रि·—चूर्ण कर, पुड़िया कर, कूटकर चावल का चोकर निकाल ; छिड़क, छिड़का ।

ತಳು तळु (क) सं·—दे· ತಳವು.

ತಳುಕು तळुकु (क) सं—स्थिरता, अचलता । क्रि· — आघात कर, प्रहार कर, चोट कर ; रोक ।

ತಳುಗು तळुगु (क) क्रि· — हाथ से रगड़ ; रोक ।

ತಳುಪು तळुपु (क) सं·—दे· ತಳಪ.

ತಳುವು तळुवु (क) सं·—स्थिरता· अचलता ; विघ्न, देर, विलंब । क्रि·—रोक ; देर कर, विलंब कर ; अचल हो ; आकुल हो ।

ತಳೆ तळे (क) क्रि·—आधार हो, सहारा बन, धारण कर, वहन कर ; दूसरे के ऊपर डाल (जैसे कपड़े आदि) ; ढो ; पा ; प्राप्त कर ; ले, धर । सं·—बंधन-सूत्र, पगहा ; पागलपन, भ्राँति ।

ತಳ್ಕು तळ्कु (क) क्रि· — शरीर पर गंधादि का लेपन कर । सं·—लेपन ।

ತಳ್ಪಡಿ तळ्पडि, ತಳ್ಳುಪಡಿ तळ्ळुपडि (क) सं· निकालना, हटाना ।

ತಳ್ವು तळ्वु (क) क्रि.—काल-हरण कर, यों ही समय बिता ; देर कर ; प्रतीक्षा कर । सं.—विलंब, देर ; कालहरण ।

ತಳ್ಳಂಕ तळ्ळंक (क) सं.—भय· भीति, घबराहट ।

ತಳ್ಳಿ तळ्ळि (क) सं.—संबंध, सम्मेलन, संघ ; विग्रह, झगड़ा छेड़ना ; निंदा, आक्षेप, अभियोग ।

ತಳ್ಳು तळ्ळु (क) क्रि·—ढकेल, आगे की ओर धक्का दे ; चला ; फेंक ; अस्वीकार कर, अमान्य कर, तज । सं.—ढकेलना ; मेवा ।

ತಱಲ್ तऴल् (क) सं.—मेवा ।

ತಱಿ तऴि (क) सं.—लाठी डंडा, बड़ी लकड़ी का टुकड़ा स्थूलदारु ।

ತಱೆ तऴे (क) सं.—छाता, छतरी ।

ತಱಿಕಸು तऴिकसु, ತಱ್ಕೆಯ್ಸು तऴ्केय्सु (क) क्रि.—आलिंगन कर ।

ತಱ್ಕೆ तऴ्के (क) सं.—आलिंगन ।

ತಱ್ಗು तऴ्गु (क) क्रि.—दे. ತಗ್ಗು.

ತಱ್ಪಲ್ तऴ्पल् [ತಳ್ಪಲ್ तळ्पल्] (क) सं. —ತಪ್ಪಲ್.

ತಱ್ಪು तऴ्पु, ತಱ್ಬು तऴ्बु (क) सं· — दे. ತಱೆ.

ತಾ ता (क) सर्व·—मैं, अहं का भाव । क्रि· ले, आ, ला ।

ತಾಂ तां (क) सर्व· —आप, स्वयं, खुद ।

ತಾಂಕು तांकु (क) सं.=स्पर्श, छूना, जुड़ना ; मिलन स्थान ; खेत, मैदान ; संगीत में मेल ।

ತಾಂಗು तांगु (क) क्रि·—मिल, जुड़, लग ; टकरा ; छू ; ले, धर, धारण कर, वहन कर, आधार बन ।

ತಾಂಟು तांटु (क) क्रि·—लाँघ, पार कर ; उछल नाच ।

ತಾಂಡವ तांडव (सम्) सं·—नृत्य, नाच, विशेष कर शिवजी का नृत्य ।

ತಾಂಡವಾಳ तांडवाल (क) सं.—दे. ತಂಡವಾಳ.

ತಾಂಡಸ तांडस (अ. दे.) सं.—ತಂಡಸ.

ತಾಂತ तांत (सम्) वि.—श्रांत, थका हुआ, शिथिल, संतप्त ; मुरझाया हुआ ।

ತಾಂತ್ರಿಕ तांत्रिक (सम्) वि.—तंत्र संबंधी, कला या सिद्धांत में निपुण ।

ತಾಂಬರ तांबर, ತಾಂಬ್ರ तांम्र (तद्) सं. ताम्र (तत्) ; तांबा ।

ತಾಂಬಸಿ तांबसि (क) सं.—एक वृक्ष The tree Dolichan drone falcate seem) ।

ತಾಂಬಾಣ तांबाण, ತಾಂಬಾಳ तांबाल (क) सं. —थाली ।

ತಾಂಬೂಲ तांबूल (सम्) सं.—तांबूल, पान ; सुपारी ।

ತಾಂಬೂಲಿ तांबूलि (सम्)—नागलता, पान का पौधा ; पान बेचनेवाला ।

ತಾಂಬೂಲಿಕ तांबूलिक (सम्) सं.—तंबोली, पान बेचनेवाला ।

ತಾಂಬೂಲಿಗ तांबूलिग (तद्) सं.—ತಾಂಬೂಲಿಕ.

ತಾಂಬೇಲು तांबेलु (क) सं.—कछुवा ।

ತಾಕಿಸು ताकिसु (क) क्रि.—छुआ, स्पर्श करा ।

ತಾಕೀತಿ ताकीति, ತಾಕೀದಿ ताकीदि, ತಾಕೀದು ताकीदु (अ. दे.) सं.—ताकीद (अरबी) ; जागृति की आज्ञा ।

ತಾಕು ताकु (क) क्रि.—स्पर्श कर, छू, जुड़, मिल, लग ; टकरा । सं.—स्पर्श, छूना, मिलन स्थान ; खेत, मैदान ; संगीत में मेल ।

ತಾಕುಳ ताकुळ ತಾಗುಳ तागुल (क) सं.—क्रोध, रोष, रौद्र, भयंकरता ।

ತಾಕುಳಿ ताकुळि (क) सं. -- मिलन स्थान, खेत, मदान ; संगीत में मेल ।

ತಾಗಿಸು (क) क्रि. = ತಾಕಿಸು ताकिसु ।

ತಾಗು तागु (क) क्रि. = ತಾಕು ताकु—ठहर ; लाँघ, पार कर, कूद । सं. — झुकना ; टेढ़ा होना ।

ತಾಗುಡಿ तागुडि (क) सं.—छिपने का स्थान ।

ತಾಚಿ ताचि (क) सं.—(बच्चों की बोली में) स्तन ।

ತಾಜಾ ताजा (अ. दे.) सं. — ताज़ा, नया, नवीन ।

ತಾಟಕಾಂತಕ ताटकांतक (सम्)—राम ।

ತಾಟಕಿ ताटकि, ತಾಟಕೆ ताटके (सम्) सं.—ताडका नामक राक्षसी जिसको राम ने मारा था । —ತನ तन (सम्) सं. -- झगडालू स्वभाव ।

ತಾಟಗಿತ್ತಿ ताटगित्ति (तद्) सं. —झगडालू स्त्री ।

ತಾಟಂಕ ताटंक (सम्) सं. - कानों की बाली ।

ತಾಡಂಕ ताडंक (तद्) ।

ತಾಟಿಸು ताटिसु (क) क्रि.—लगा ; पीट ।

ತಾಟು ताटु (क) क्रि.—लग, रगड़ खा, छू ; पीट । सं.—लगना, संघटन, रगड़ ।

ತಾಡ ताड (सम्) सं—एक तृण विशेष ; धक्का ; मारना, पीटना ; शब्द, शोर, धड़कन ; तालवृक्ष ।

ತಾಡಣೆ ताड़णे, ತಾಡನೆ ताडने, ತಾಡನ ताडन (सम्) सं.—ताडन, मारना, कोड़ा लगाना ।

ತಾಡಪತ್ರ ताडपत्र, ತಾಡವಾಲೆ ताडवाले (तद्) सं.-- व्यजन, ताड़ के पत्ते का पंखा ।

ತಾಡಿ ताडि (तद्) सं.— ताड़ी, तालवृक्ष क रस, शराब ।

ತಾಡಿಗ್ಯ ताडिग्य (क) सं.—एक प्रकार का बतख ।

ತಾಡಿಸು ताडिसु (सम्) क्रि. — मार, कोड़े लगा, पीट ।

ತಾಣ ताण (तद्) सं.—स्थन (तत्) ; तालः (तत्) ।

ತಾತ तात (सम्) सं. — पिता ; पितामह, दादा ।

ತಾತಾತೂತು तातातूतु (क) सं.—बहुत छेद या रंध्र, पूरे के पूरे छेद ।

ತಾತಿ ताति, ತಾಯತಿ तायति, ತಾಯಿತಿ तायिति, ತಾಯಿತು तायितु, ತಾಯಿತ್ತು तायित्तु (क?) सं.—तावीज़ (अरबी) ।

ತಾತ್ಪರ್ಯ तात्पर्य (सम्) सं. — अभिप्राय, आशय, उद्देश्य, सारांश ; अर्थ, भवार्थ, विवरण ।

ತಾತ್ಸಾರ तात्सार (सम्) सं.—उपेक्षा, तिरस्कार, घृणा, निंदा ।

ತಾನ್ तान्, ತಾನು तानु (क) सर्व. — आप, खुद, स्वयं ।

ತಾನ तान (सम्) सं. — सूत, रेशा ; संगीत में तान, आलाप ।

ತಾನು तानु, ಥಾನು थानु (अ. दे.) सं.— कपड़े का बंडल या टुकड़ा ।

ತಾಪ ताप (सम्) सं.—गरमी, भभक ; दुःख, पीड़ा, संकट ।

ತಾಪತ್ರಯ तापत्रय (सम्) सं.—तीन ताप—दैहिक, दैविक और भौतिक ; झंझट ।

ತಾಪಸ तापस (सम्) सं.—साधु, धर्मनिष्ठ ; तपस्या संबंधी ।

ತಾಪಾಳ್ तापाळ् (क) सं.—[ತಪ್ಪಾಳ್ तप्पाळ् —तमिळ] कुंडी, अर्गला ।

ತಾಪಿಸು तापिसु (सम्) क्रि. — गरम हो ; जल; पीड़ा सह ; सावधान करना ।

ತಾಪು तापु (क) सं.—नाच घर, विट-गृह ।

ತಾಪ್ತಾ ताप्ता (अ. दे. सं.—एक प्रकार का रेशमी कपड़ा ।

ತಾಬೇಲು ताबेलु (क) सं—कछुवा ।

ತಾಮ್ तामु (क) सर्व.—आप, स्वयं (अन्य पुरुष ब. व.)

ತಾಮರ तामर (क) सं.—गर्व, अहंभाव, घमंड ।

ತಾಮರಸ तामरस (सम्) सं.—सोना; स्वर्ण; ताँबा ; कमल ।

ತಾಮರೆ तामरे, ತಾವರೆ तावरे (क) सं.—कमल ; एक प्रकार का कुष्ठ रोग ।

ತಾಮಲಕಿ तामलकि (सम्) सं.—भूम्यामलकी वृक्ष ।

ತಾಮಸ तमास (सम्) सं.—अंधकार; दुष्टजन; अधमजन ; साँप ; घुघ्घू ; उल्लू ; एक मनु का नाम ; शिवजी का एक अनुचर ।

ತಾಮಸಿ तामसि (सम्) सं.—रात, निशा ।

ತಾಮ್ರ ताम्र (सम्) सं.—ताँबा ; ताँबे के सदृश लाल रंग ; एक प्रकार का कुष्ठ रोग ।

ತಾಮ್ರಕ ताम्रक (सम्) सं.—ताँबा ; ताँबे का लोटा।

ತಾಮ್ರಕರ್ಣಿ ताम्रकर्णि (सम्) सं.—पश्चिम दिशा के हाथी अंजन की हथिनी का नाम।

ತಾಮ್ರಚೂಡ ताम्रचूड (सम्) सं.—मुर्गा, कुक्कुट।

ತಾಮ್ರತುಂಡ ताम्रतुंड (सम्) सं.—तोता।

ತಾಮ್ರಧ್ವಜ ताम्रध्वज, ತಾಮ್ರಕೇತು ताम्रकेतु (सम्) सं.—एक राजा का नाम जिसकी कथा जैमिनि-भारत में वर्णित है।

ತಾಮ್ರಪರ್ಣಿ ताम्रपर्णि (सम्) सं.—दक्षिण भारत की एक नदी ; लंका के एक नगर का नाम।

ತಾಮ್ರಮುಖಿ ताम्रमुखि (सम्) सं.—ताँबे के सदृश्य मुखवाला, गोरा आदमी (European)।

ತಾಮ್ರಾಕ್ಷ ताम्राक्ष (सम्) सं.—कौआ ; कोयल।

ತಾಮ್ರಾಧರೆ ताम्राधरे (सम्) सं.—लाल होंठ-वाली स्त्री।

ತಾಯ್ ताय्, ತಾಯಿ तायि, ತಾಯೆ ताये (क) सं.—माता, माँ। ತಾಯ್ತಂದೆ तायतंदे ತಾಯಿತಂದೆ तायितंदे = माँ बाप।

ತಾಯತ तायत, ತಾಯತಿ तायति (क) सं.—दे. ತಾತಿ.

ತಾರ್ तार्, ತಾರೊ तारो (क) क्रि. रू.—ला, लाओ। स्त्री. लिं. में ತಾರೆ तारे का प्रयोग होता है जिसका अर्थ है—लाओ री।

(१) ತಾರ तार (सम्) वि.—ऊँचा, उच्च ; चमकदार ; उत्तम, श्रेष्ठ, स्वादिष्ट। सं.—नदीतट ; मोती की चमक ; उच्चस्वर ; ग्रह, नक्षत्र ; नदी ; पर्वत; पहाड़; सफ़ेद रंग ; चाँदी ; आँख की पुतली ; एक राक्षस का नाम ; मोती।

(२) ತಾರ तार (अ.दे.) सं—धोखा, छल।

ತಾರಕ तारक (सम्) वि.—ले जानेवाला, रक्षक, उद्धारक। सं.—एक राक्षस का नाम जिसे कार्तिकेय ने मारा था।—ಜಿತ್ जित् (सम्) सं.—कार्तिकेय।—ಮಥನ मथन (सम्) सं.—कार्तिकेय।—ಅರಿ अरि, ರಿಪು रिपु = कार्तिकेय।

ತಾರಕರಾಜ तारकराज (सम्) सं.—चंद्रमा।

ತಾರಕಿ तारकि (सम्) सं.—नक्षत्र, तारा ; चित्रा नक्षत्र ; विशाख नक्षत्र।

ತಾರಕೆ तारके (सम्) सं.—नक्षत्र; तारा ; आँख की पुतली।

ತಾರಗೆ तारगे (तद्) सं.—तारक (तद्); नक्षत्र।

ತಾರಣ तारण (सम्) सं.—पार होना, बचना; नौका, बेड़ा ; अठारहवें वर्ष का नाम, तारण संवत्।

ತಾರಣಿ तारणि (सम्) सं.—नाव, नौका, बेड़ा।

ತಾರತಮ್ಯ तारतम्य (सम्) सं.—न्यूनाधिक्य, थोड़ा-बहुत, अंतर।

ತಾರಲ್ तारल् (क) सं.—झाड़ी।

ತಾರಾಬಲ तराबल (सम्) सं.—नक्षत्रों का प्रभाव।

ತಾರಿಣಿ तारिणि (सम्) सं.—दुर्गा ; बौद्धों की एक देवी।

ತಾರೀಕು तारीकु, ತಾರೀಖು तारीखु (अ दे.) सं.—तरीख (अरबी) ; तिथि, दिनांक।

ತಾರು तारु (क) सं.—अपशकुन।

ತಾರುಣ್ಯ तारुण्य (सम्) सं. यौवन, युवावस्था, जवानी।—ವತಿ वति (सम्) सं.—युवती, जवान लड़की।

ತಾರೆ तारे (सम्) सं.—तारा, नक्षत्र ; आँख की पुतली ; सुंदर या स्वच्छ मोती ; चांदी ; हवा, वायु ; बृहस्पति की पत्नी का नाम ; वाली की पत्नी का नाम।

ತಾಱ್ तार्, ತಾಱು तारु (क) क्रि.—सूख, रूखा हो, झड़ जा, शोषित हो। सं.—अशुभ।

ತಾಱಡಿ तारडि (क) सं.—रूखापन सूखापन।

ತಾಱಿ तारि (क) सं.—एक बड़ा वृक्ष, कलिद्रुम (Terminalia belerica)।

ತಾಱಿಗ तारिग (क) सं.—सूखी वस्तुओं का ढेर।

ತಾಱು तारु (क) वि.—सूखा, रूखा। क्रि.—थोड़ा रह, ठहर, व्यस्त होकर हिल ; दौड़। सं.—सुपारी का गुच्छ।

ತಾಱು तारु, ತಾರು तारु (अ. दे.) सं.—Tar (अंग्रेज़ी), तारकोल।

ತಾಱೆ तारे (क) सं.—दे. ತಾಱು.

ತಾರ್ಕಣೆ तार्कणे ತಾರ್ಕಾಣೆ ताकांणे (क?) सं.—प्रत्यक्ष निरीक्षण।

ತಾರ್ಕಿಕ तार्किक (सम्) सं.—न्यायदर्शनवेत्ता, तर्कशास्त्रज्ञ।

ತಾರ್ಕ್ಷ್ಯ तार्क्ष्य (सम्) सं.—गरुड ; घोड़ा; अरुण ; गाड़ी ; सर्प ; पक्षी।—ಧ್ವಜ ध्वज (सम्) सं.—विष्णु।—ನಾಯಕ नायक (सम्) सं.—गरुड।—ಶೈಲ शैल (सम्) सं.—एक प्रकार का काजल या अंजन।

ತಾರ್ಣ तार्ण (सम्) सं.—एक प्रकार की घास।

ತಾರ್ಯ तार्य (सम्) वि.—पार करने योग्य ; जीतने योग्य। सं.—नाव का किराया, भाड़ा।

ತಾಲ ताल (सम्) सं.—तालवृक्ष, ताड़ का पेड़ ; ताली बजाना ; संगीत में ताल; फड़फड़ाहट, हाथी के कानों की फड़फड़ाहट ; तलवार की मूँठ; चटखनी, ताला।

ತಾಲಕ तालक (सम्) स.—हट्ताल ; चटखनी, ताला।

ತಾಲಜಂಘ तालजंघ (सम्) वि.—ताड़ के वृक्ष के समान जाँघवाला।

ತಾಲಧ್ವಜ तालध्वज (सम्) सं.—बलराम।

ತಾಲನಂದನ तालनंदन (सम्) सं.—ताड़ के वृक्षों का कुंज।

ತಾಲಪತ್ರ तालपत्र, ತಾಲಪತ್ರಿಕೆ तालपत्रिके (सम्) सं.—ताड़ का पत्ता ; ताड़ के पत्ते से बनाया गया कर्णाभरण।

ತಾಲಪರ್ಣಿ तालपर्णि (सम्) सं.—एक प्रकार सुगंध द्रव्य, वनसौंफ।

ತಾಲಮಧು तालमधु (सम्) सं.—ताड़ी, शराब।

ತಾಲವೃಂತ तालवृंत (सम्) सं.—पंखा, व्यजन।

ತಾಲವ್ಯ तालव्य (सम्) वि॰ — तालू से संबंधित।
ತಾಲಾಂಕ तालांक (सम्) सं॰—बलराम।
(१) ತಾಳಿ तालि (क) सं॰—मांगल्य, मंगल-सूत्र का आभरण।
(२) ತಾಲಿ तालि (तद्) सं॰—स्थाली (तत्); कटोरा, बटलोई।
ತಾಲೀಮು तालीमु (अ. दे.) सं॰ — तालिम (अरबी); शिक्षण; कुस्ती।
ತಾಲು तालु (सम्) सं॰—तालू।
ತಾಲೂಕ तालूक, ತಾಲೂಕು तालूकु (अ. दे.) सं॰— ताल्लुक, तहसील, ज़िले का एक भाग।
ತಾವಡ तावड (क) सं॰—पद्महार, पद्म-मणियों का हार।
ತಾವರೆ तावरे (क) सं॰—कमल, पद्म।
ತಾವಿ तावि (क) सं॰—घोड़े के पैरों में पहनाने का चाँदी या सोने का वलय।
(१) ತಾವು तावु (तद्) सं॰ =स्थानं (तत्); जगह, स्थान।
(२) ತಾವು तावु (क) सर्व॰ — आप (आदर-सूचक); स्वयं, आप, खुद (अन्यपुरुष ब. व. में)।
(३) ತಾವು तावु, ತಾವ ताव (अ. दे.) सं॰ —ताव, कागज़ का पन्ना।
ತಾಸೀಲು तासीलु (अ. दे.) सं॰—दे॰ ತಹಸೀಲು.
ತಾಸು तासु (क?) सं॰—एक घंटा।
ತಾಹಿ ताहि, ತಾಹೆ ताहे (क) सं॰—दे॰ ತಾವು.
ತಾಳ್ ताळ्, ತಾಳು ताळु (क) क्रि॰ — सहन कर, सब्र कर, थोड़ा रह, थोड़ा ठहर, प्रतीक्षा कर, शांत रह; धारण कर, धर, वहन; पा ले, प्राप्त कर; क्षमा कर, मार्जन कर; डूब, झड़।
ತಾಳ ताळ (तद्) सं॰—संगीत में ताल।
ತಾಳದ ताळद, ತಾಳಿದ ताळिद, ತಾಳ್ದ ताळ्द, ತಾಳ್ಗು ताळ्गु (क) सं॰— साग, उबालकर मिर्च-मसाला मिलाई हुई तरकारी।
ತಾಳಿ ताळि (क) सं—दे॰ ತಾಳಿ (१)
ತಾಳಿಕೆ ताळिके ತಾಳಿಮೆ ताळिमे ತಾಳ್ಮೆ, ताळ्मे (क) सं॰ — सहनशीलता, सब्र करना, शांति, सहना।
ತಾಳಿಸು ताळिसु (क) क्रि॰—१. खाना परिपक्व कर या बना; तीक्ष्ण या नुकीला बना (जैसे आयुध)।
ತಾಳು ताळु (क) क्रि॰—दे॰ ತಾಳ್.
ತಾಳುಮೆ ताळुमे, ತಾಳುವಿಕೆ ताळुविके (क) सं॰ —दे॰ ತಾಳಿಕೆ.
ತಾಳೆ ताळे (तद्) सं॰—तालः (तत्); ताड़ का पेड़।
ತಾಳ್ದು ताळ्दु (क) क्रि॰—धर, धारण कर।
(१) ತಾಲ್ ताल् (तद्) सं॰ — तालः (तत्); ताड़ का पेड़।
(२) ತಾಲ್ ताल्, ತಾಲು तालु (क) सं॰— कुण्डी, अगला; धान, फूल आदि का तना; तल, निचला भाग, निम्नता।
ತಾಲ ताल (क) सं॰—रथ, गाड़ी का निचला भाग।
ತಾಲು तालु (क) सं॰— तना, डंटल, निचला भाग, तल।
ತಾಲೆ ताले (क) सं॰—एक प्रकार का सुगंधित पुष्प (Pandanus flower)।
ತಿಂಗಳ್ तिंगळ्, ತಿಂಗಳ तिंगळ, ತಿಂಗಳು तिंगळु (क) सं॰—महीना, मास; चंद्र।
ತಿಂಗಳಿಗೆ तिंगळिगे (क) सं॰—तिलक, टीका।
ತಿಂಗೊಡೆ तिंगोडे (क) सं॰—संक्रांति का अगला दिन।
ತಿಂಡಿ तिंडि (क) सं॰ — खाना, मिठाई, नाश्ता, अल्पाहार, भक्ष; खुजली।
ತಿಂತಿಡಿ तिंतिडि, ತಿಂತ್ರಿಣಿ तिंत्रिणि (सम्) सं॰ —इमली, इमली का पेड़।
ತಿಂತಿಣಿ तिंतिणि (क) सं॰—समूह, समुदाय, भीड़, श्रेणी, गिरोह, भीड़भाड़। —ಆಸು इसु =भीड़ हो।
ತಿಂತು तिंतु, ತಿಂದಿತು तिंदितु (क) क्रि॰ रू॰— (उसने) खाया—नपुंसक लिंग—अन्यपुरुष एक वचन।
ತಿಂದುಕ तिंदुक, ತಿಂದುಕಿ तिंदुकि (सम्) सं॰ —तेंदू का पेड़।
ತಿಂದೋಡಿ तिंदोडि (क) सं॰—अपव्ययी, धन उड़ानेवाला।
ತಿಂಬ तिंब (क) क्रि॰—खाना खा, रोटी आदि खा। सं॰—पूर्णता, अधिकता।
ತಿಂಬು तिंबु (क) क्रि —भर, पूरा कर; खाना खा। ಹಸು ಹುಲ್ಲು ತಿಂಬುತ್ತದೆ हसु हुल्लु तिंबुत्तदे (या ತಿನ್ನುತ್ತದೆ तिन्नुत्तदे)—गाय घास खाती है।
ತಿಂಬುವಿಕೆ तिंबुविके (क) सं॰—खाना (Eating)।
ತಿಕ್ಕಲು तिक्कलु (क) सं॰ — सनकी स्वभाव, पागलपन; तुतलाहट।
ತಿಕ್ಕಿಸು तिक्किसु (क) क्रि॰ — रगड़वा, मर्दन करा।
ತಿಕ್ಕು तिक्कु (क) क्रि॰—मर्दन कर, रगड़; कठोर व्यवहार कर, दुःखा।
ತಿಕ್ತ तिक्त (सम्) वि॰—तीता, कडुआ।
ತಿಗಟು तिगटु, ತಿಗಟೆ तिगटे, ತಿಗಡು तिगडु, ತಿಗಡೆ तिगडे, ತಿಗುಡು तिगुडु, ತಿಗುಡೆ तिगुडे, ತೊಗಟು तोगटु (क) सं॰—छिलका, छाल, वल्कल।
ತಿಗಡಿ तिगडि (क) सं॰—कपट, छल, वंचना।
ತಿಗಡುಗ तिगडुग (क) सं॰— मण्डूकपर्ण नामक वृक्ष।
(१) ತಿಗಡು तिगडु, ತಿಗಡೆ तिगडे (क) सं॰— दे॰ ತಿಗಟು.
(२) ತಿಗಡು तिगडु (क) क्रि॰—दे॰ ತಿಕ್ಕು.
ತಿಗಣೆ तिगणे (क) सं॰—खटमल।
ತಿಗರಿ तिगरि, ತಿಗುರಿ तिगुरि (क) सं॰—चक्र, कुम्हार का चक्र।
ತಿಗಳ तिगळ, ತಿಗುಳ तिगुळ (क) सं॰—तमिळ-वाला, द्रविड।
ತಿಗಳಗಿತ್ತಿ तिगळगित्ति, ತಿಗಳತಿ तिगळति (क) सं॰—ತಿಗಳ तिगळ का स्त्री॰ लिं॰, तमिळ-वाली, द्रविड स्त्री।
ತಿಗುಡು तिगुडु, ತಿಗುಡೆ तिगुडे (क) सं॰—दे॰ ತಿಗಟು.
ತಿಗುಣೆ तिगुणे (क) सं॰—दे ತಿಗಣೆ.
ತಿಗುರಿ तिगुरि (क) सं॰—दे॰ ತಿಗರಿ.
(१) ತಿಗುರು तिगुरु (क) क्रि॰— मल, माँज,

मर्दन कर, रगड़, लेपन कर । सं.—सुगंधि-उत्सादन ।

(२) ತಿಗುರು तिगुरु (क) सं.—दे. ತಿಗರಿ.

ತಿಗುಳ तिगुळ (क) सं.—दे. ತಿಗಳ.

ತಿಗುಳಿತಿ तिगुळिति (क) सं.—ತಿಗಳಗಿತ್ತಿ.

ತಿಗ್ಮ तिग्म (सम्) सं.—गरमी, तीतापन ।—ಅಂಶು अंशु, ಕರ कर (सम्) सं.—सूर्य ।

ತಿಟ್ಟ तिट्ट (क) सं.—राशि, ढेर; परिमाण, संख्या ।

ತಿಟ್ಟನೆ तिट्टने, ತಿರ್‍ರನೆ तिर्रने (क) अ.—चक्कर काटते हुए, विभ्रम से ।

ತಿಟ್ಟು तिट्टु (क) सं.—उन्नत भूमि, टीला, पहाड़ी । क्रि.—गाली दे, कोस, भर्त्सना कर ।

ತಿಟ್ಟೆ तिट्टे (क) सं.—टीला, पहाड़ी ।

ತಿಣಕು तिणकु, ತಿಣಿಕು तिणिकु, ತಿಣುಕು तिणुकु (क) क्रि.—साँस रोककर दबा, दबा, कष्ट-पूर्ण प्रयत्न कर, कष्ट सह; अपानवायु छोड़ ।

ತಿಣಿ तिणि (क) क्रि.—मिल, हिल-मिल, भीड़ हो, संकीर्ण हो ।

ತಿಣ್ಣ तिण्ण, ತಿಣ್ಪು तिण्पु (क) वि.—मोटा, बड़ा, भारी, वजनदार; अधिक, ज्यादा, बहुत ।

ತಿತವು तितवु (सम्) सं.—छाता; चलनी ।

ತಿತಿಕ್ಷು तितिक्षु (सम्) वि.—सहनशील, धैर्यवान् ।

ತಿತ್ತಣ तित्तण, ತಿತ್ತಿಣ तित्तिण (क) सं.—वीणा की ध्वनि ।

(१) ತಿತ್ತಿರಿ तित्तिरि (सम्) सं.—तीतर ।

(२) ತಿತ್ತಿರಿ तित्तिरि, ತುತೂರಿ तुतूरि, ತುತ್ತಾರಿ तुत्तारि, ತುತ್ತೂರಿ तुत्तूरि (क) सं.—सींगी, तुरही ।

ತಿಥಿ तिथि (सम्) सं.—[ತಿತಿ तिति—तद्]—दिन, मिति, तारीख, चाँद्रदिवस, पंद्रह की संख्या ।

ತಿದ್ದಿಕೆ तिद्दिके (क) सं.—शुद्धि, सही करना, सुधारना ।

ತಿದ್ದಿಸು तिद्दिसु (क) क्रि.—सही करा; ठीक करा, शुद्ध करा, जाँच करा, सुधार करा ।

ತಿದ್ದು तिद्दु (क) क्रि.—सीधा कर, सही कर, ठीक कर, शुद्ध कर, जाँच, सुधार कर, परीक्षा कर । सं.—सुधार, शुद्धि, जाँच, ठीक करना ।

ತಿದ್ದುವಿಕೆ तिद्दुविके (क) सं.—दे. ತಿದ್ದಿಕೆ.

ತಿನ್ तिन्, ತಿನ್ನು तिन्नु (क) क्रि.—खा, चबा, भोजन कर ।

ತಿನಸ तिनस, ತಿನಸು तिनसु (क) सं.—खाद्य पदार्थ, अन्न, आहार; खुजली । क्रि.—खिला, खाने दे (प्रे.) ।

ತಿನಾಳಿ तिनालि, ತೀನಾಳಿ तीनालि (क) सं.—पेटू, खाऊ ।

ತಿನಿ तिनि, ತಿನ್ನಿ तिन्नि (क) वि.—खानेवाला ।

ತಿನಿಸು तिनिसु (क) सं. और क्रि.—दे. ತಿನಸು.

ತಿನ್ನ तिन्न (क) सं.—जूठन, उच्छिष्ट ।

ತಿನ್ನಾಳಿ तिन्नालि (क) सं.—दे. ತಿನಾಳಿ.

ತಿನ್ನಿಸು तिन्निसु (क) क्रि.—खिला (प्रे.) ।

ತಿನ್ನು तिन्नु (क) क्रि.—खा, चबा, भोजन कर ।

ತಿಪ್ಪಲಿ तिप्पलि (क) सं.—पिप्पली, बड़ी पीपल ।

ತಿಪ್ಪುಳ್ तिप्पुळ् (क) सं.—पक्षी का पर, पंखा, डैना ।

ತಿಪ್ಪೆ तिप्पे (क) सं.—कूड़ा-करकट की राशि, गोबर की राशि, कूड़ा-करकट का गड्ढा ।

ತಿಬ್ಬಳಿ तिब्बलि (क) सं.—समझदारी, बुद्धि-मत्ता, ज्ञान ।

ತಿಬ್ಬು तिब्बु, ತಿರು तिरु, ತಿರುವು तिरुवु, ತಿರ್ಪು तिर्पु, ತಿರ್ಬು तिर्बु (क) सं.—धनुष की प्रत्यंचा या डोरी ।

ತಿಮರ तिमर, ತಿಮರು तिमरु, ತಿಮಿರ तिमिर, ತಿಮಿರು तिमिरु, ತೀಟ तीट, ತೀಟೆ तीटे, ತೆವಲು तेवलु, ತೆವುಲು तेवुलु (क) सं.—खुजली, खुजलाहट ।

ತಿಮಿ तिमि (क) क्रि.—चुभ, भोंक, मुष्टि प्रहार कर, मुष्टि से मार ।

ತಿಮಿರ್ तिमिर्, ತಿಮಿರು तिमिरु (क) क्रि.—त्वचा को मलकर साफ़ कर; सुरसुरा ।

(१) ತಿರಕ तिरक, ತಿರುಕ तिरुक (क) सं.—भिक्षुक, भिखारी, भिखमँगा ।

(२) ತಿರಕ तिरक (तद्) सं.—तिलक ।

ತಿರಕಿ तिरकि, ತಿರುಕಿ तिरुकि (क) सं.—भिक्षुणी, भिखारिन ।

ತಿರಗಣಿ तिरगणि, ತಿರಗಣೆ तिरगणे, ತಿರುಗಣಿ तिरुगणि, ತಿರುಗಣೆ तिरुगणे, ತಿರುಗುಣಿ तिरुगुणि (क) सं.—नेमी, चरखी; चक्कर, भ्रमण; भँवर ।

ತಿರಗಿಸು तिरगिसु (क) क्रि.—घुमा, मोड़ ले ।

ತಿರಗು तिरगु (क) क्रि.—मुड़, घूम, चक्कर काट, घूम फिर ।

ತಿರಪ तिरप, ತಿರಪೆ तिरपे (क) सं.—भीख माँगना, भीख ।

ತಿರವು तिरवु (क) क्रि.—घुमा, पीस, भ्रमण करा । सं.—सड़क की मोड़ या घुमाव ।

ತಿರಸ್ಕರಣ तिरस्करण, ತಿರಸ್ಕಾರ तिरस्कार, (सम्) सं.—अपमान, अनादर, निंदा ।

ತಿರಸ್ಕ್ರಿಯೆ तिरस्क्रिये (सम्) सं.—अपमान, अनादर, निंदा, उपेक्षा ।

ತಿರಳು तिरळु (क) सं.—सार, पिण्ड, गूदा; मूल्य, महत्त्व ।

ತಿರಿ तिरि (क) क्रि.—घूम, फिर, भटक; भीख माँगते फिर । सं.—मोड़, तिरछा स्थान ।

ತಿರಿಕೆ तिरिके (क) सं.—भीख माँगते फिरना ।

ತಿರಿಗಿಸು तिरिगिसु (क) क्रि.—दे. ತಿರಗಿಸು.

ತಿರಿಗು तिरिगु (क) क्रि.—दे. ತಿರಗು.

ತಿರಿಚು तिरिचु (क) क्रि.—तिरछा कर, घुमा, मरोड़, ऐंठ ।

ತಿರಿಪು तिरिपु (क) क्रि.—घुमा, फेर ।

ತಿರಿವು तिरिवु (क) क्रि.—चारों ओर चक्कर कटवा, घुमा; पीस ।

ತಿರಿಹು तिरिहु (क) क्रि.—दे. ತಿರಿಪು.

ತಿರು तिरु (क) सं.—ऐंठ, धनुष की डोर; माँगना, याचना करना, भीख ।

ತಿರು तिरु (तद्) सं.—श्री (तत्)—मण्णु=पवित्र मिट्टी ।

ತಿರುಕ तिरुक (क) सं.—दे. ತಿರಕ.

ತಿರುಕಿ तिरुकि (क) सं.—दे. ತಿರಕಿ.

ತಿರುಗಣಿ तिरुगणि, ತಿರುಗಣೆ तिरुगणे (क) सं· —दे. ತಿರಗಣಿ.

ತಿರುಗಿಸು तिरुगिसु (क) क्रि.—दे. ತಿರಗಿಸು.

ತಿರುಗು तिरुगु (क) क्रि·—दे. ತಿರಗು.

ತಿರುಗುಣಿ तिरुगुणि (क) सं.—दे. ತಿರಗಣಿ.

ತಿರುಗುವಿಕೆ तिरुगुविके (क) सं. — घुमक्कड़ी, घूमना-फिरना, भ्रमण।

ತಿರುಗುಹ तिरुगुह (क) सं.—निष्कृति, ऋण से छुटकारा।

ತಿರುಪ तिरुप (क) सं.—दे. ತಿರಪ.

ತಿರುಪು तिरुपु (क) सं.—घूमनेवाला, सोने या चाँदी के आभरण (कर्णाभरण, नथ आदि) की स्क्रू। क्रि·—चक्कर काटने दे, घुमा।

ತಿರುಪೆ तिरुपे (क) सं.—दे. ತಿರಪ. — ಗಾರ गार=भिखारिणी।

(१) ತಿರುವು तिरुवु (क) क्रि· — घुमा, फेर, चक्कर काटने दे.।—ಕಲ್ಲು कल्लु (क) सं.—(ओखली में) पीसने का पत्थर।

(२) ತಿರುವು तिरुवु (क) सं.—घूमना· फिरना; धनुष की डोर।

ತಿರುಹು तिरुहु (क) क्रि.—फिरा, घुमा, चक्कर काटने दे। सं·—फेर, चक्कर।

ತಿರುಳ್ तिरुळ्, ತಿರುಳು तिरुळु (क) सं· ತಿರಳು.

ತಿರೋಧಾನ तिरोधान (सम्) सं·—अंतर्धान, लोप, अदृश्य होना।—ಇಸು इसु (सम्) क्रि·—अंतर्धान हो, दिखाई न पड़, छिप जा।

ತಿರ್ तिर्, ತಿರು तिरु (क) क्रि· — विनिमय कर; प्रदान कर, दे दे।

ತಿಱ तिऱ्, ತಿಱಿ तिऱि (क) सं· — शीघ्रता से किसी चीज़ को फेंकने की क्रिया। ತಿಱಿ तिऱि (क) क्रि·—काट, काट डाल; जुदा।

ತಿರ್ಚು तिर्चु, ತೀರ್ಚು तीर्चु (क) क्रि· — चुका, पूरा कर; परिहार कर; नाश कर।

ತಿರ್ದು तिर्दु (क) क्रि·—सीधा कर। सं.—सीधापन।

ತಿರ್ಪು तिर्पु, ತಿರ್ವು तिर्वु (क) सं. — धनुष की डोरी।

ತಿರ್ಯಕ್ तिर्यक्, ತಿರ್ಯಂಚ್ तिर्यंच् (सम्) वि. —टेढ़ा, तिरछा, बाँका, झुका हुआ, वक्र, मुड़ा हुआ। सं.—टेढ़ी चाल चलनेवाला पशु या पक्षी।

ತಿಲ तिल (सम्) सं.- तिल; तिल का पौधा।

ತಿಲಕ तिलक (सम्) सं· — वृक्ष विशेष (क्षुरक); शरीर पर का छोटा-सा काला चिह्न विशेष; तिलक; टीका; अलंकरण; दो वृत्तों का नाम; एक प्रकार का घोड़ा; फुफ्फुस; फूली हुई कोई वस्तु। — ತರು तरु (सम्) सं.—क्षुरक वृक्ष।

ತಿಲಜ तिलज (सम्) सं.—तिल का तेल।

ತಿಲ್ಯ तिल्य (सम्) सं.—तिल का खेत।

ತಿಲ್ಲಾನ तिल्लान (क) सं.—एक तरह का गीत।

ತಿವಿ तिवि (क) क्रि· — चुभ, भोंक; मुष्टि प्रहार कर, मुष्टि से मार; कुत्ते के गले के बंधन को खोल। वि.—चुभनेवाला।

ತಿವಿತ तिवित (क) सं.—चुभना, चुभन, भोंकन।

ತಿಷ್ಯ तिष्य (सम्) सं· — पुष्य नक्षत्र; पौष मास।

ತಿಸುಳ तिसुळ (तद्) सं. — त्रिशूलं (तत्), त्रिशूल।

ತಿಳಲಿಯಾಟ तिळलियाट (क) सं.—एक प्रकार का खेल जमीन पर लकीरें खींचकर आमने-सामने के दल पार करने का प्रयत्न करते हैं।

ತಿಳಲು तिळलु (क) सं.—दे. ತಿರಳು.

ತಿಳವಳಿಕೆ तिळवळिके, ತಿಳುವಳಿಕೆ तिळुवळिके, (क) सं.—समझ, बुद्धि, ज्ञान, जानकारी।

ತಿಳಿ तिळि (क) क्रि· — समझ, जान, ज्ञान प्राप्त कर, जानकारी प्राप्त कर; समझ में आ, साफ़ हो, निर्मल हो; मालूम हो। सं.—निर्मलता, स्वच्छता, समझ, समझदारी, सूझ, मालूम होना, स्पष्टता; चषक, पीने का बर्तन।

ತಿಳಿಪು तिळिपु (क) क्रि.—समझा, मालूम करा, जता; शांत कर, क्रोध का उपशमन कर; शांत रह; तृप्ति पा; स्पष्ट कर, बता।

ತಿಳಿಯುವಿಕೆ तिळियुविके (क) सं· — जानना, ज्ञान, अनुभव।

ತಿಳಿವಳಿಕೆ तिळिवळिके (क) सं· —दे· ತಿಳವಳಿಕೆ

ತಿಳಿಕೆ तिळिके (क) सं.—दे· ತಿಳಿಯುವಿಕೆ.

ತಿಳಿವು तिळिवु (क) सं.—शांति, स्नेह, सौहार्द, प्रणय; ज्ञान, जानकारी, बुद्धि।

ತಿಳಿಸು तिळिसु, ತಿಳಿಹು तिळिहु (क) क्रि.—दे. ತಿಳಿಪು.

ತಿಳು तिळु, ತಿಳುಕೊಳ್ಳು तिळुकोळ्ळु (क) क्रि·—जान ले, समझ ले; मालूम कर।

ತಿಳುಪು तिळुपु (क) क्रि·— ತಿಳಿಪು.

ತಿಳುವಳಿಕೆ तिळुवळिके, ತಿಳುವಿಕೆ तिळुविके (क) सं.—दे. ತಿಳವಳಿಕೆ.

ತಿಳುವು तिळुवु (क) सं.= ತೆಳುವು तेळुवु —कृशता, महीन या पतला होना।

ತಿಳುಹಿಸು तिळुहिसु (क) क्रि.—समझा, जता, ज्ञान करा, मालूम करा।

ತಿಳುಹು तिळुहु (क) सं· — ज्ञान, जानकारी, बुद्धि, मति।

ತೀ ती (क) क्रि.—जल, दग्ध हो, झुलसा। सं·—आग।

ತೀಂಟೆ तींटे (क) सं.—दे. ತೀಟೆ.

ತೀಕ್ಷ್ಣ तीक्ष्ण (सम्) वि.—पैना, तीव्र, गरम; उग्र, प्रचंड; कड़ा, जोरदार, दृढ़; कर्कश, कठोर, टेढ़ा; हानिकर, अशुभ; कुशाग्र; चतुर, बुद्धिमान; डाही; त्यागी, भक्त। सं·—विष; कोई आयुध; तीव्रता, तीक्ष्णता, लोहा; युद्ध, समर।

ತೀಗೆ तीगे (क) सं· — लता, लतिका; तार, वीणा का तार।

ತೀಟ तीट (क) सं.—रगड़ना, फूंकना।

ತೀಟೆ तीटे (क) सं·—खुजली, खुजलाहट, सुरसुरी; अत्यधिक कामना; तीव्रेच्छा, लालसा; व्यर्थ झगड़ा; सरोकार।

ತೀಡು तीडु (क) क्रि.—मल, रगड़, दबा, तेज़ कर, तीक्ष्ण कर; सुधार; हवा बह, झल, छू, स्पर्श कर; रो, रोदन कर; ऐंठन डाल।

ತೀನಾಳಿ तीनाळि (क) सं·— खाऊ, पेटू।

ತೀನಿ तीनि (क) सं.—खाना, आहार, भोजन।

ತೀನಿಹಾಳಿ तीनिहाळि (क) सं.—दे. ತೀನಾಳಿ.

ತೀನು तीनु (क) सं·—मेड़ का खूँटा।

ತೀಬು तीबु (क) सं·—लौंग, लौंग का वृक्ष।

ತೀರ್ तीर्, ತೀರು तीरु (क) क्रि·— अंत हो, समाप्त हो, पूरा हो, चुक; मर जा, चल बस; (कर्ज़ आदि) चुक जा।

(१) ತೀರ तीर (क) सं·-समाप्ति, अंत, निर्णय, व्यवस्था, प्रबंध, फैसला; सौंदर्य; ढंग, विधान, विशेष प्रकार का स्वभाव या आदत।

(२) ತೀರ तीर (सम्) सं —किनारा, तट, कूल, छोर।

ತೀರಮೆ तीरमे (क) सं·—समाप्ति, अंत, उपसंहार; पूर्णता।

ತೀರಿ तीरि (सम् ?) सं·—एक प्रकार का बाण; एक प्रकार का धनुष।

ತೀರಿಕೆ तीरिके (क) सं. — समाप्ति, अंत, निर्णय, फैसला; अवकाश, फुरसत।

ತೀರಿಸು तीरिसु (क) क्रि·— पूरा कर, समाप्त कर, चुका; निर्णय कर, फैसला कर।

ತೀರು तीरु (क) क्रि.–दे· ತೀರ್ सं·—समाप्ति, अंत, अवसान; निर्णय, फैसला; सौंदर्य; विधान, ढंग, विशेष प्रकार की प्रवृत्ति या आदत।

ತೀರು तीरु, ತೀರ್ तीर् (तद्) सं· — तीर, बाण।

ತೀರುಕಣಿ तीरुकणि (क) सं·—समाप्ति, अंत; व्यय, खर्च।

ತೀರುವಿಕೆ तीरुविके (क) सं·—अंत, समाप्ति; निर्णय, फैसला।

ತೀರುವೆ तीरुवे (क) सं·—बाकी; लगान, कर; शुल्क।

ತೀಱ್ तीऱ्, ತೀಱು तीऱु (क) क्रि. — खा, भक्षण कर।

ತೀಱಿ तीऱे (क) सं·—कीड़े मकोड़े; एक रोग।

ತೀರ್ಥ तीर्थ (सम्) सं· — ತೀರತ तीरत—(तद्)—रास्ता, मार्ग, घाट, सोपान; पुण्यक्षेत्र, जलस्थान; नदी, तटाक; हाथ के कई भाग जो देवकार्य और पितृकार्य के लिए पवित्र माने जाते हैं; पवित्र व्यक्ति, आदि दर्शन, षड्दर्शन; सद्वंशज, ब्राह्मण; अष्टादश; मंत्री जो राजा के सहायक होते हैं; यति, मुनि; विद्वान; जिन; पतिव्रता स्त्री; गुरु, आचार्य; भग, योनि; पताका, ध्वज; पवित्र जल। ತೀರ್ಥಕ್ಕಿಂತ ಶ್ರೇಷ್ಠವಿಲ್ಲ ಪಾರ್ಥಗಿಂತ ದೊರೆಯಿಲ್ಲ तीर्थक्किंत श्रेष्टविल्ल पार्थगिंत दोरेयिल्ल—तीर्थ से बढ़कर कोई वस्तु नहीं, पार्थ से बढ़कर कोई राजा नहीं, (कह.)।

ತೀರ್ಥಪಾದ तीर्थपाद, ತೀರ್ಥರೂಪ तीर्थरूप (सम्) सं·—आदरणीय व्यक्ति; पिता।

ತೀರ್ಥಯಾತ್ರೆ तीर्थयात्रे, ತೀರ್ಥಯಾನ तीर्थयान (सम्) सं·—तीर्थाटन।

ತೀರ್ಥಶ್ರಾದ್ಧ तीर्थश्राद्ध (सम्) सं· — तीर्थस्थानों में किया जानेवाला श्राद्धकर्म।

ತೀರ್ಥಸ್ವರೂಪ तीर्थस्वरूप (सम्) सं· — दे· ತೀರ್ಥಪಾದ.

ತೀರ್ಪು तीर्पु (क) सं·—निर्णय, फैसला, न्याय।

ತೀವು तीवु (क) क्रि.—भर, पूर्ण हो, छलक, अधिक हो।

ತೀವ್ರ तीव्र (सम्) वि·—गरम, उष्ण; उग्र, प्रचंड; व्यापक; चमकीला; अनंत; असीम; भयानक, डरावना; तीक्ष्ण।

ತು तु (सम्) अ·—किंतु, लेकिन; प्रत्युत्; और; सचमुच।

(१) ತುಂಗ तुंग (सम्) सं·—ऊंचाई, उठान; पर्वत; शिखर, चोटी; गेंडा; बुधग्रह; नारियल का वृक्ष। वि· — ऊँचा, उन्नत, लंबा, प्रधान, दृढ़।

(२) ತುಂಗ तुंग, ತುಂಗೆ तुंगे (क) सं· — एक प्रकार का कंद; पीठर या कुरुविंद नामक कंद।

ತುಂಗಭದ್ರ तुंगभद्र, ತುಂಗಭದ್ರೆ तुंगभद्रे (सम्) सं·—तुंगभद्रा नदी।

ತುಂಟ तुंट (क) सं·—नटखट, उपद्रव करनेवाला, दुष्ट, नीच पुरुष। — ಕತನ कतन, ತನ तन (क) सं· — नटखटी, नटखटपन; दुष्टता; नीचता।

ತುಂಟಿ तुंटि (क) सं.—नटखट लड़की या स्त्री।

ತುಂಟು तुंटु (क) सं. — नटखटी, दुष्टता, नीचता।

ತುಂಡ तुंड (सम्) सं·—मुख, चेहरा, चोंच, थूथन (सुअर का); हाथी की सूँड; औज़ार की नोंक।

ತುಂಡಂಗಿ तुंडंगि (क) सं·—झींगुर, कनखजूरा, चपड़ा।

ತುಂಡಿ तुंडि (सम्) सं·—चेहरा, मुख; चोंच।

ತುಂಡಿಕೇರಿ तुंडिकेरि (सम्) सं·—कपास का पौधा; कुंदरु की बेल।

ತುಂಡಕೇಶಿ तुंडकेशि (सम्) सं· — कुंदरु की बेल।

ತುಂಡಿಲ तुंडिल (सम्) वि·—बातूनि, गप्पी, कटुभाषी)

ತುಂಡಿಸು तुंडिसु (क) क्रि·—काट, टुकड़े कर; टुकड़े हो।

ತುಂಡು तुंडु (क) सं·—टुकड़ा, अंश, भाग, छोटा अंश; नटखटी, दुष्टता।

ತುಂಡುತನ तुंडुतन (क) सं·—दे· ತುಂಟು.

ತುಂತುರು तुंतुरु, ತುಂತುಱು तुंतुऱु (क) सं·—छोटी बूँद, वर्षा की बूँद, फुहार, फुहारा, जलकण।

ತುಂತುರಿ तुंतुरि ತುಂತುಱಿ तुंतुऱि (क) सं·—दे· ತುಂತುರು.

ತುಂದ तुंद (सम्) सं· — पेट, तोंद। ಪರಿಮಾರ್ಜ परिमार्ज, ಪರಿಮೃಜ परिमृज (सम्) सं·—सुस्त या आलसी पुरुष।

ತುಂದಿಕ तुंदिक, ತುಂದಿಲ तुंदिल, ತುಂದಿಭ तुंदिभ (सम्) वि·—बड़े पेटवाला।

ತುಂಬ तुंब, ತುಂಬಾ तुंबा (क) अ·—पूरा, पूर्णरूपेण, बहुत।

ತುಂಬರ तुंबर, ತುಂಬುರು तुंबुरु (क) सं·—तितिसारक नामक पेड़ (The wild mangosteen tree)।

ತುಂಬರಿ तिंबरि (क) सं·—दे· ತುಂಬರ.

(१) ತುಂಬಿ तुंबि, ತುಂಬೆ तुंबे (क) सं·—भ्रमर, बड़ा भौंरा, मधुकर।

(२) ತುಂಬಿ तुंबि, ತುಂಬು तुंबु (सम्) सं·—तूंबी, तोमड़ी।

ತುಂಬಿಕೆ तुंबिके (क) सं·—पूर्णता, भराव।

ತುಂಬಿಸು तुंबिसु (क) क्रि·—भरा, पूर्ण करा; भरवा (प्रे.)।

ತುಂಬು तुंबु (क) क्रि·—भर, पूर्ण हो, संपूर्ण हो; सशक्त हो; भर, पूर्ण कर; आ (उदा·

-ದೇವರು ಅವನ ಮೈ ತುಂಬಿ ಬಂದ देवरु अवन मै तुंबि बंद—भगवान् उसके शरीर पर आये) सं.—भराव, पूर्णता ; वृंत, डंठल, नाभि, पिंडिका ।

(१) ತುಂಬುರ तुंबुर, ತುಂಬುರು तुंबुरु (सम्) सं.—एक गंधर्व का नाम ।

(२) ತುಂಬುರು तुंबुरु (क) सं.—दे. ತುಂಬರ.

ತುಂಬೆ तुंबे (क) सं.—दे. ತುಂಬಿ ; द्रोण, सफ़ेद (छोटे-छोटे) फूलों का पौधा ।

ತುಕಡ तुकड, ತುಕಡಿ तुकडि (अ. दे.) सं.—सेना का एक भाग, टुकड़ी, रोटी का टुकड़ा ।

ತುಕ್ಕ तुक्क, ತುಕ್ಕು, तुक्कु (क) सं. — ज़ंग, मुरचा, धातु का मैल ।

ತುಕ್ಕಡ तुक्कड, ತುಕ್ಕಡಿ तुक्कडि (क) सं.—दे. ತುಕಡ—ದಾರ दार (अ. दे.) सं. — ज़िले का अधिकारी ।

ತುಕ್ಕು तुक्कु (क) सं.—दे. तुक्क क्रि. — भीड़ हो, घेर, झपट ।

ತುಚ್ಛ तुच्छ (सम्) वि. — हलका, खाली, रहित, व्यर्थ ; नीच, कमीना ; छोटा, तिरस्करणीय ; गरीब, अभागा ।

ತುಟಾರ तुटार (क?) सं.—उपेक्षा, तिरस्कार, घृणा, निंदा ।

ತುಟಿ तुटि (क) सं.—अधर, होंठ, ओष्ठ ।

ತುಟ್ಟ ತುದಿ तुट्टतुदि (क) सं.— बिलकुल अंतिम (वस्तु) ।

ತುಟ್ಟಿ तुट्टि (तद् ?) सं त्रुटि (तत् ?) — मँहगाई, अधिक दाम, बहुत दाम ।

ತುಟ್ಟಿಸು तुट्टिसु (क) क्रि.—शक्ति कम हो या घट, निर्बल हो ।

ತುಡಗ तुडग (क) सं.—चोर, तस्कर, दग़ाबाज, ठग ।

ತುಡಗಿ तुडगि (क) सं.—स्त्री चोर, ठगिनी, धोखेबाज़ स्त्री ।

ತುಡಗು तुडगु (क) सं.—चोरी, डकैती, लूटमार, धोखा, दग़ा, चोरी गई वस्तु ।

ತುಡಗೆ तुडगे (क) सं.—दे. ತುಡಿಗೆ.

ತುಡಿ तुडि (क) सं.—चोरी का माल ।

ತುಡಿಕೆ तुडिके (क) सं.—फल का भंडार ।

ತುಡಿಗೆ तुडिगे (क) सं.—पहनने के वस्त्र, पहनावा, गहना ।

ತುಡಿಯಿಸು तुडियिसु, ತುಡಿಸು तुडिसु, ತೊಡಿಸು तोडिसु (क) क्रि.—पहना, पहनवा, धारण करा या करवा ।

ತುಡು तुडु (क) क्रि.—पहन, धर, धारण कर ; धनुष पर (बाण) चढ़ा । सं. — पहनना, धारण ।

ತುಡುಕಿಸು तुडुकिसु (क) क्रि.—ग्रहण कर, पकड़वा, झट पकड़वा ।

ತುಡುಕು तुडुकु (क) क्रि.—सत्वर, ग्रहण कर, झट पकड़, छीन ।

ತುಡುಗ तुडुग (क) सं.—दे. ತುಡಗ — ತನ तन=चोरी ; धोखा ; नटखटी ।

ತುಡುಗಿ तुडुगि (क) सं.—दे. ತುಡಗಿ.

ತುಡುಗು तुडुगु (क) स.—दे. ತುಡಗು.

ತುಡುಗೆ तुडुगे (क) सं.—दे. ತುಡಿಗೆ.

ತುಡುಂಕು तुडुंकु (क) क्रि.—दे. ತುಡುಕು.

ತುಡುಪು तुडुपु (क) सं.—नौकादण्ड, नाव का डंडा ।

ತುಡುಬು तुडुबु (क) सं.—एक प्रकार का ढोल ।

ತುಣಕ तुणक (क) सं. — टुकड़ा, भाग, हिस्सा ।

ತುಣಕು तुणकु (क) सं. — टुकड़ा, हिस्सा । क्रि.— हिला ।

ತುಣಿ तुणि (क) क्रि.—चल, पग रख ; पैर से कुचल ।

ತುಣುಕಿಸು तुणुकिसु (क) क्रि.—हिलवा (प्रे) ।

ತುಣುಕು तुणुकु (क) क्रि. — हिल, हिलकर नीचे गिर (जैसे बर्तन से पानी गिरता है) ।

ತುತೂರಿ तुतूरि, ತುತ್ತಾರಿ तुत्तारि, ತುತ್ತೂರಿ तुत्तूरि (क) सं.—दे. ತಿತ್ತಿರಿ (२).

ತುತ್ತಿದ तुत्तिद (क) सं.—निपुण, चतुर पुरुष ।

ತುತ್ತು तुत्तु (क) सं.—कौर, मुँहभर, ग्रास ।

ತುದಿ तुदि, ತುತ್ತ तुत्त (क) सं.—अंतिम भाग, नोंक, अग्र भाग, सिरा ।

ತುಪಟ तुपट, ತುಪ್ಪಟ तुप्पट (क) सं.—ऊन, कोमल रोम, पश्मीना ।

ತುಪಾಕ तुपाक, ತುಪಾಕಿ तुपाकि (अ. दे.) सं.—तोप (तुर्की) ; बंदूक ।

ತುಪಾನು तुपानु, ತುಫಾನು तुफानु (अ. दे.) सं.—तूफ़ान (अरबी) ; आँधी ।

ತುಪ್ಪ तुप्प (क) सं.—घी, घृत ।

ತುಪ್ಪಟ तुप्पट, ತುಪ್ಪಟೆ तुप्पटे (क) सं.—दे. ತುಪಟ.

ತುಪ್ಪಳ तुप्पळ, ತುಪ್ಪಳು तुप्पळु (क) सं.—कोमल रोम ; ऊन ; पशुओं के कोमल रोम ।

ತುಪ್ಪುಳ್ तुप्पुळ् (क) सं.— पंख, पर ; कोमल रोम ; खरगोश आदि के कोमल रोम ।

ತುಬಟ तुबट (क) सं.—दे. ತುಪಟ.

ತುಬಾಕಿ तुबाकि (अ. दे.) सं.—दे ತುಪಾಕ.

ತುಬ್ಬು तुब्बु (क) क्रि.—चोर को पहचान, अमुक चोर है—यह सूचित कर । सं.—खोजा जाना ।

ತುಮಕಿ तुमकि ತುಮರಿ तुमरि (क) सं. — दे. ತುಂಬರ.

ತುಮಲ तुमल, ತುಮುಲು तुमुलु (सम्) वि. शोरगुल मचानेवाला, कोलाहल, शोरगुल ।

ತುಮುಲ್ तुमुल् (क) क्रि.—चेत, होश में आ, जाग ; प्रसन्न हो, प्रबोधित हो ।

ತುಯ್ तुय् (क) क्रि.—भीग, गीला हो ।

ತುಯಿ तुयि (क) क्रि.—खींच, घसीट ; पसार ।

ತುಯ್ಯಲ್ तुय्यल्, ತುಯ್ಯಲು तुय्यलु (क) सं. पायस, खीर ।

ತುರಕ तुरक, ತುರುಕು तुरुकु (अ. दे.) सं. — तुर्क, मुसलमान ।

ತುರಕಿ तुरकि (अ. दे.) सं. — तुर्क देश का घोड़ा ।

ತುರಗ तुरग (सम्) सं.—घोड़ा ; सात की संख्या ।—ಮೇಧ मेध = अश्वमेध ।

ತುರಂಗ तुरंग (सम्) सं. — घोड़ा ; जेल ; अनुप्रास का एक भेद ।— ವದನ वदन = किन्नर ; हयग्रीव ।

ತುರಂಗಮ तुरंगम (सम्) सं.—घोड़ा ; एक वृत्त ।

ತುರಾಯ तुराय, ತುರಾಯಿ तुरायि (अ. दे.) सं.—तुर्रा (अरबी) ; पगड़ी के ऊपर रखने का एक आभरण ; फूलों का बंधा गुच्छा

जो आदरार्थ आदरणीय व्यक्ति के हाथ में दिया जाता है।

ತುರಾಷಾಟ್ तुराषाट्, ತುರಾಷಾಹ್ तुराषाह् (सम्) सं.—इन्द्र।

ತುರಿ तुरि, ತುರುವು तुरुवु (क) क्रि.—खराश, तराश। सं.—खुजली, खुजलाहट।

ತುರೀಯ तुरीय (सम्) वि. — चौथा। — वर्ण=शूद्र।

ತುರುಕ तुरुक (अ. दे.) सं. दे. —ತುರುಕ.

ತುರುಕಿತಿ तुरुकिति (अ. दे.) सं. = मुस्लिम स्त्री।

ತುರುವು तुरुवु (क) क्रि. और सं.—दे. ತುರಿ.

ತುರುಷ್ಕ तुरुष्क (सम्) सं.—दे. ತುರಕ.

ತುಱುಕು तुर्कु (क) क्रि.—दे. ತುಱುಕು.

ತುಱುಗು तुर्गु (क) क्रि.—दे. ತುಱುಗು.

ತುಱುಚಿ तुर्चि (क) सं.—एक पौधा विशेष।

ತುಱುಸು तुर्सु, ತುಱಿಸು तुरि्सु (क) क्रि— खुरच, नोच।

ತುಱಿಕೆ तुरि्के (क) सं.—खुजली, खुजलाहट।

ತುಱಿಚು तुरि्चु (क) क्रि.—दे. ತುಱುಸು.

ತುಱು तुरु, [ತುರು तुरु] (क) सं.—गाय, गौ; मीठा नीम।—ಕಾರ कार, ಕಾಱ कार् (क) सं.—चरवाहा, ग्वाला।

ತುಱುಕು तुरुकु, [ತುರುಕು तुरुकु] (क) क्रि.— ठूँस, घुसेड़, दबाकर भर।

ತುಱುಗ तुरुग, ತುಱುಗು तुरुगु (क) सं. — भीड़, जमाव।

ತುಱುಗಲ್ तुरुगल् (क) सं. – भीड़, जमाव।

ತುಱುಗಾಱ तुरुगार, [ತುರುಗಾರ तुरुगार] (क) सं.—गोपालक, ग्वाला।

ತುರುಗಾರ್ತಿ तुरुगार्ति (क) सं. — गोपकान्ता, ग्वालिन।

ತುಱುಗು तुरुगु (क) क्रि.—भीड़ हो, जमाव हो, घिर आ, एकत्रित हो, इकट्ठा हो, आकीर्ण हो, संकीर्ण हो।

ತುಱುಂಗಲ್ तुरुंगल् (क) सं.—दे. ತುಱುಗಲ್.

ತುಱುಬಿ तुरुबि, ತುಱುವೆ तुरुवे (क) सं.— एक लंबा पौधा (Sida Indica)।

ತುಲ तुल, ತುಲೆ तुले, ತುಳ तुळ (सम्) सं.— तराजू; माप, तौल; समानता, सादृश्य; लगभग पाँच सेर का एक प्राचीन परिमाण; एक रुपये का एक तौला; एक प्रकार का बर्तन; एक प्रकार की दिव्य परीक्षा (तोलकर की जाती है)।

ತುಲನ तुलन (सम्) सं.—तोल; तुलना।

ತುಲಸಿ तुलसी, ತುಳಸಿ तुळसि (सम्) सं.— तुलसी का पौधा।

ತುಲಾಭಾರ तुलाभार (सम्) सं. — किसी व्यक्ति के समतोल का सोना, चाँदी आदि जो दूसरों को दान में दिया जाता है।

ತುಲ್ಯ तुल्य (सम्) वि.—एक ही प्रकार का, बराबर, समान, सदृश; उपयुक्त; अभिन्न।

ತುವರ तुवर (सम्) वि.—कसैले स्वाद का; दाढी रहित।

ತುವಾಲು तुवालु, ತುವಾಲ್ तुवाल् (अ. दे.) सं.—तौलिया।

ತುಷ तुष (सम्) सं.—भूसा, भूसी; कुटकी, पिस्सू।

ತುಷಾರ तुषार (सम्) सं. -- कोहरा, सर्दी, ओस, पाला। वि.—ठण्ड़ा, कुहरे का।— ಅದ್ರಿ अद्रि (सम्) सं.—हिमालय।

ತುಷ್ಟ तुष्ट (सम्) वि.—प्रसन्न, संतुष्ट तृप्त।

ತುಷ್ಟಿ तुष्टि (सम्) सं. — संतोष, प्रसन्नता, आनन्द।

ತುಸು तुसु, ತುಸ तुस, ತುಸುಕು तुसुकु (क) वि.—थोड़ा, कुछ।

ತುಹಿನ तुहिन (सम्) सं.—शीत, हिम, ओस, कोहरा; चाँदनी; कपूर, कपूर।— ಕರ कर (सम्) सं. —चाँद।—ಗಿರಿ गिरि = हिमालय।

ತುಳ तुळ, ತುಳವ तुळव, ತುಳುವು तुळुवु (क) सं.—तुळु बोली बोलनेवाला; तुळु बोली।

ತುಳಕಾಯಿಸು तुळकायिसु, ತುಳುಕು तुळुकु (क) क्रि. दे. ತುಱುಕು.

ತುಳಸಿ तुळसि (तद्) सं.—दे. ತುಲಸಿ.

ತುಳಿಕು तुळिकु (क) क्रि.—दे. ತುಱುಕು.

ತುಳುಕು तुळुकु (क) क्रि.— दे. ತುಱುಕು; छिड़का, जलसेचन कर; मिला, जोड़; फेंक—ವಿಕೆ विके (क) सं. — हिलना, टपकना, प्राघार।

ತುಳುಂಕು तुळुंकु (क) क्रि.—हिल, (बर्तन से) बाहर टपक।

ತುಳ್ಳು तुळ्ळु (क) क्रि.— लुढ़क, जोर से उछल, कूद।

ತುೞತ तुऴत (क) सं.—पैर से कुचलना।

ತುೞಿ तुऴि (क) क्रि.—पैर से कुचल, पैर से मर्दन, पदाघात कर; सता, आघात कर, पीड़ा दे; झड़ जा, निर्बल हो; पैर से कुचला जा, दबा जा; बहिष्कृत हो; चारों ओर घुमा। सं.—पैर से कुचलना, मर्दन करना, पदाघात; कुचली गई वस्तु।

ತುೞಿಕಲ್ तुऴिकल (क) सं.—सूखे पत्ते, मुरझाये या झड़े पत्ते।

ತುೞಿತ तुऴित (क) सं.—दे. ತುೞತ.

ತುೞಿಲ್ तुऴिल्, ತುೞಿಲು तुऴिलु (क) सं. नमस्कार, नमस्ते, सिर झुकाना, हाथ जो. कर प्रणाम करने की क्रिया; वीरता, शूरता बहादुरी; काम, नौकरी, सेवा, गुलामी।

ತುೞಿಸು तुऴिसु, (क) क्रि.—कुचलवा, पैर मर्दन करवा।

ತುೞಿಹ तुऴिह, ತುೞ್ತ तुऴ्त (क) सं. — ತುೞತ.

ತೂ तू (क) सं.—घृणा सूचक शब्द; समय आनेवाली ध्वनि; शहनाई की ध्वनि

ತೂಂಕು तूंकु (क) क्रि.—तोल (तौलना), झूल; झुला। सं. —तौलने, हिलने झूलने की क्रिया;

ತೂಂತು तूंतु (क) क्रि. — प्रवेश करा करवा। सं. — छेद, रंध्र; थूकते की ध्वनि।

ತೂಕ तूक (क) सं. — भार, वजन, तौल; योग्यता, गौरव।

ತೂಕಡಿಕೆ तूकडिके (क) सं.—ऊँघ, तंद्रा।

ತೂಕಿಕೆ तूकिके (क) सं.—तोलना; तोलने क्रिया।

ತೂಕಿರಿ तूकिरि, ತೂಕಿಱಿ तूकिरि (क) सं. नाच, नृत्य।

ತೂಕು तूकु (क) सं.—भार, वजन ; हिलना, झूमना ।

ತೂಗಲಾಟ तूगलाट (क) सं. — हिलना, आंदोलन ।

ತೂಗಿಕೆ तूगिके (क) सं.—दे. ತೂಕಿಕೆ.

ತೂಗಿಸು तूगिसु (क) क्रि—तोलवा, झूलवा, इधर-उधर हिलने दे ।

ತೂಗು तूगु (क) क्रि. — तोल ; झूल, झूम, लटक, हिल, लहरा । सं.—तोलना ; झूलना, लटकना आदि ।

(१) ತೂಣ तूण (क) सं.—आवेश, खलबली ।

(२) ತೂಣ तूण,, ತೂಣಿ तूणि, ತೂಣೀರ तूणीर (सम्) सं.—तरकस ।

ತೂತು तूतु (क) सं छेद, रंध्र ; बिल ।

ತೂನ तून (तद्) सं.—स्थूणा (तत्) ; खंभा ।

ತೂಪರೆ तूपरे, ತೂಬರೆ तूबरे (क) सं.— दे. ತುಂಬರೆ.

ತೂಪರು तूपरु, ತೂಪಲು तूपरु (क) सं.— छोटी, बूंदे, जलकण, फुहार, फुहारा ।

ತೂಬು तूबु (क) सं.—नाभि, पिंडिका ; चक्र की नाभि ; तालाब का जलमार्ग ; आयुधों को पकड़ने की मूठ का रंध्र ; कर्णाभरण की नली ।

ತೂರಿಕೆ तूरिके (क) सं.—फटकन, ओसाना ।

ತೂರಲ್ तूरल् (क) सं.—दूर जाना, दूर गया हुआ ।

ತೂರಲು तूरलु (क) सं.—दे. ತೂಪರು.

ತೂರಿಸು तूरिसु, ತೂರಿಸು तूरिसु (क) क्रि. फटका, पछोरने का कार्य करा ; उड़वा, हिलवा ; प्रवेश करा, ठूँस ।

ತೂರು तूरु, ತೂರ್ तूर् ತೂರು तूरु (क) क्रि.—चला, फटक, पछोर, ओसा ; उड़ा, हिल, गिर पड़ ; उड़, दूर जा ; एकाएक छलाँग मार ; प्रवेश कर, किसी रंध्र में प्रवेश कर, घुस ; टपक, फुहार हो । सं. —छोटा कण या बूँद ; घुसना ।

ತೂರುವಿಕೆ तूरुविके (क) सं. — पछोरना, फटकना ।

ತೂರ್ಣ तूर्ण (सम्) वि. — तेज़, वेगवान, शीघ्रगामी, फुर्तीला ।

ತೂರ್ಯ तूर्य (सम्) सं.—वाद्ययन्त्र विशेष औज़ारों का समूह ।

ತೂಲ तूल (सम्) सं.—रुई ; आकाश, वायु-मण्डल ; शहतूत ।

ತೂಲಿಕಾ तूलिका, ತೂಲಿಕೆ तूलिके (सम्) सं. — चितेरे की कूची, पेंसिल ; सूती बत्ती ; रूई भरा गद्दा ; छेद करने का औज़ार ।

ತೂಲಿನಿ तूलिनि (सम्) सं. — शाल्मली, सेमल ।

ತೂಲೆ तूले (क) सं.—कपास का वृक्ष ; बत्ती ।

ತೂಷ್ಣೀಂ तूष्णीं (सम्) अ. —मौन रूप से, चुपचाप ।

ತೂಳ್ तूळ्, ತೂಳು तूळु (क) क्रि. — दूर, आगे या नीचे जा ; पीछा कर, अनुगमन कर ; हमला कर ; प्रारंभ कर ।

ತೂಳಗ तूळग (क) सं. — आवेग, आवेश ; उत्साह ।

ತೂಳು तूळु (क) क्रि.—दे. ತೂಳ್. सं. — आवेश, आवेग ; हमला, आक्रमण ।

ತೂಳ್ದು तूळ्दु (क) क्रि. — चला, हटा, दूर कर ; फैला ।

ತೃಣ तृण (सम्) सं.—घास ; नरकुल, सरपत ।

ತೃಣಧ್ವಜ तृणध्वज (सम्) सं.—बाँस ।

ತೃಣೀಕೃತ तृणीकृत (सम्) वि.—तृण के बराबर देखी गई (वस्तु), तुच्छ ।

ತೃತೀಯ तृतीय (सम्) वि.—तीसरा ।

ತೃತೀಯಾ तृतीया, ತೃತೀಯೆ तृतीये (सम्) सं.—तिथि, तीज ; करण कारण ।

ತೃಪ್ತ तृप्त (सम्) वि.—संतुष्ट, अघाया हुआ, प्रसन्न ।

ತೃಪ್ತಿ तृप्ति (सम्) सं.—संतोष, अघाई, प्रसन्नता ।

ತೃಷಿತ तृषित (सम्) वि.—प्यासा, पिपासु ; लोलुप, लोभी ।

ತೃಷೆ तृषे (सम्) सं.—प्यास, पिपास ।

ತೃಷಕ तृषक (सम्) वि.—दे. ತೃಷಿತ.

ತೃಷ್ಣೆ तृष्णे (सम्) सं. — प्यास ; लालच, लोलुपता ; अभिलाषा ।

(१) ತೆಂ तें, ತೆಂಗ तेंग (क) सं. — दक्षिण दिशा ।

(२) ತೆಂ तें, ತೆಂಗು तेंगु (क) सं. — नारियल का पेड़ ।

ತೆಂಕಲ್ तेंकल्, ತೆಂಕಲು तेंकलु (क) सं.— दक्षिण दिशा ।

ತೆಂಕು तेंकु (क) क्रि.—तैर । सं.—दक्षिण ।

ತೆಂಗಲೆ तेंगले (क) सं.—अय्यंगार ब्राह्मणों की एक शाखा ।

(१) ತೆಂಗು तेंगु (क) सं. — नारियल । — ಮರ मर = नारियल का पेड़ ।

(२) ತೆಂಗು तेंगु (क) क्रि. — छिड़क, फेंक, ठहर ।

ತೆಂಗುಹ तेंगुह (क) सं.—चिड़ियों का उतरना ।

ತೆಂಟಿಸು तेंटिसु (क) क्रि.—पछोरने का काम करा (प्रे.) ।

ತೆಂಟು तेंटु (क) क्रि.—पछोर, फटक, ओसा ।

ತೆಂಡೆ तेंडे (क) सं.—गट्ठा, गठरी, पोटली, बंडल ।

ತೆಂಬಲು तेंबलु (क) सं.—चरागाह ।

ತೆಂಬೆರಲು तेंबेरलु (क) सं.—दक्षिण की हवा ।

ತೆಕ್ಕನೆ तेक्कने (क) अ.—अधिक, बहुत, अनगिनत ।

ತೆಕ್ಕಿ तेक्कि, ತೆಕ್ಕೆ तेक्के (क) सं. — आलिंगन करना, आलिंगन ; चक्कर ; गेंडुरी (मैं. प्र.); समूह, समुदाय ।

ತೆಕ್ಕು तेक्कु (क) क्रि.—तैरा, तैरवा ; अचेत हो, होश उड़ ; खुजली को चाट ; डर, घबरा जा ।

ತೆಕ್ಕೆನೆ तेक्केने (क) अ.—दे. ತೆಕ್ಕನೆ.

ತೆಕ್ಕೈಸು तेक्कैसु (क) क्रि. — आलिंगन कर, अंक भर, गले मिल ।

ತೆಗಡು तेगडु (क) सं.—निंदा कर, गाली दे । सं.—निंदा ।

ತೆಗೆದು ಹಾಕು तेगेदु हाकु (क) क्रि. —निकाल दे, हटा, दूर कर ।

ತೆಗಲ್ तेगल्, ತೆಗಲು तेगलु (क) सं.—कंधा ।

ತೆಗಸು तॆगसु (क) क्रि.—उठना निकालने दे, हटवा, दूर करा, स्वीकार करा या करवा।

ತೆಗಹು तॆगहु (क) सं.—लेना; मानी हुई, कल्पना।

ತೆಗಳ್ तॆगळ् (क) सं.—दे ತೆಗಲ್.

ತೆಗಳಿ तॆगळि, ತೆಗಳಿಗೆ तॆगळिगॆ (क) सं.—इन्द्रलुप्तक, सिर के बाल झड़ने का रोग।

ತೆಗಳ್ तॆगळ, ತೆಗಳು तॆगळु, [ಳ ळ का भी प्रयोग होता है] (क) क्रि.—निंदा कर, गाली दे, अनादर कर। सं.—निंदा, गाली।

ತೆಗಿ तॆगि, ತೆಗೆ तॆगॆ (क) क्रि.—उठा, उठा ले, ले; चुरा; खरीद ले; हटा, दूर कर, निकाल; आकर्षित हो, खिंच जा; रगड़, घिस, मर्दन कर, पीस; खींच, बाहर निकाल (जैसे बाण निकालना); आरंभ कर, शुरु कर, खोल (जैसे दरवाजा); (लकीर, चित्र आदि) खींच, कसीदे का काम कर; उपाय सोच, योजना निकाल; ले, वहन कर, भार सह; कम हो, घट; अदृश्य हो; तज, छोड़। ತೆಗೆದುಕೊಂಡು ಹೋಗು तॆगॆदुकोंडु होगु—ले जा। ತೆಗೆದು ಹಾಕು तॆगॆदु हाकु—निकाल, फेंक, हटा।

ತೆಗು तॆगु (क) क्रि.—दे. ತೆಗಿ.

ತೆಗೆ तॆगॆ (क) क्रि.—दे. ತೆಗಿ; भाग, चले जा।

ತೆಗೆಯುವಿಕೆ तॆगॆयुविकॆ (क) सं.—लेना, उठाना, हटाना, निकालना, अपवारण, अदृश्य होना।

ತೆಗೆಸು तॆगॆसु, ತೆಗೆಯಿಸು तॆगॆयिसु, ತೆಗಿಸು तॆगिसु (क) क्रि.—ತೆಗೆ तॆगॆ का प्रेरणार्थक रूप।

ತೆಗ್ಗು तॆग्गु (क) सं.—गड्ढा, खड्डा।

ತೆಜಿಸು तॆजिसु (तद्) क्रि.—['त्यज्' से]—त्याग, छोड़।

ತೆಟ್ಟು तॆट्टु (क) क्रि.—खुले रूप से।

ತೆಣರು तॆणरु, ತೆಣರು तॆणरु (क) क्रि.—पीडा से कराह।

ತೆತ್ತಿ तॆत्ति (क) सं.—अण्डा।

ತೆತ್ತಿಗೆ तॆत्तिगॆ (क) सं.—नौकर, सेवक, चाकर, चपरासी; संबंध; साथी, मित्र।

ತೆತ್ತಿಸು तॆत्तिसु (क) क्रि.—दिलवा, चुकवा; निकट संबंध में ला, घुसेड़, प्रवेश करा, लगा, रोप, पिरो, उँडेल; प्रवेश कर, घुस, गुँथा जा।

ತೆತ್ತೀಸು तॆत्तीसु (अ. दे.) वि.—तैंतीस;

ತೆತ್ತು तॆत्तु (क) कृ. देकर, चुकाकर। क्रि.—ऐंठ, मरोड़, तिरछा कर; ऐंठ जा, मरोड़ा जा, तिरछा हो।

ತೆನಸು तॆनसु (क) सं.—खुजली, खुजलाहट, सुरसुरी।

ತೆನೆ तॆनॆ (क) सं.—बाल, अनाज़ की बाल; मुंडेरा, किले की दीवार का उन्नत भाग।

ತೆಪ್ಪ तॆप्प (क) सं.—लट्ठों का बेड़ा।

ತೆಪ್ಪಗೆ तॆप्पगॆ, ತೆಪ್ಪನೆ तॆप्पनॆ (क) अ.—चुपचाप, मौन रूप से, बिना बोले, आराम से।

ತೆಪ್ಪರ್ तॆप्पर्, ತೆಪ್ಪರು तॆप्परु (क) क्रि.—होश में आ, चेतना पा, सचेत हो, मूर्छा से उठ; चैतन्य दे।

ತೆಪ್ಪರಿಸು तॆप्परिसु (क) क्रि.—चैतन्य पा, होश में आ, सचेत हो, सावधान हो।

ತೆಬ್ಬು तॆब्बु (क) क्रि.—उछल, कूद।

ತೆಮರ್ तॆमर्, ತೆಮರು तॆमरु (क) क्रि.—रगडे, घिस; माँज, मल, लेपन कर; नाश कर, मिटा; लूट; भगा।

ತೆಮಳ್ದು तॆमळ्दु (क) क्रि.—चयन कर, जमा कर, राशि कर, ढेर कर।

ತೆಮಲ್ तॆमल् (क) सं.—समूह, समुदाय, ढेर, राशि।

ತೆಯ್ಯ तॆय्य (क) क्रि.—रोक, विलंब कर।

ತೆಯ್ಯು तॆय्यु (क) क्रि.—रगड़ घिस।

ತೆರ तॆर, ತೆರವು तॆरवु (क) सं.—राशि, राशि पर राशि होना, ढेर का ढेर।

ತೆರಂಟು तॆरंटु (क) सं.—विवाह के समय वर-वधू को दी जानेवाली भेंट, उपहार। क्रि.—भेंट दे, उपहार दे।

ತೆರಟು तॆरटु (क) क्रि.—लपेट खा, चक्कर काट; मिल, जुड, संयुक्त हो।

ತೆರಯಿಸು तॆरयिसु, ತೆರೈಸು तॆरैसु (क) क्रि.—खुला, खुलवा।

ತೆರಳ್ तॆरळ्, ತೆರಳು तॆरळु (क) क्रि.—चल, जा; काँप हिल, झूल; चला जा, प्रस्थान कर।

ತೆರಳಿಕೆ तॆरळिकॆ, ತೆರಳ್ಕೆ तॆरळ्कॆ (क) सं.—जाना, चलना, प्रस्थान।

ತೆರಳಿಚು तॆरळिचु, ತೆರಳ್ಚು तॆरळ्चु (क) क्रि.—चला, प्रस्थान करा, जाने दे, हिलवा, कँपा।

ತೆರಳು तॆरळु (क) क्रि.—दे. ತೆರಳ್; गोल हो; अधिक हो, असंख्य हो, अनगिनत हो; राशि हो।

ತೆರಳೆ तॆरळॆ (क) सं.—पिण्ड; सार, रस; कोमल अंश।

ತೆರಳ್ಕೆ तॆरळ्कॆ (क) सं.—हिलना, काँपना, संचालन, जाना; राशि, ढेर, समूह, श्रेणी।

ತೆರಿಮೆದ್ದು तॆरिमॆद्दु (क) सं.—एक छोटा पौधा (Linum mysorense Heyne)।

ತೆರೆ तॆरॆ (क) सं.—तरंग, वीचि, ऊर्मि, लहर; सिकुडन, झुर्री, पशुओं के शरीर के सिकुड़न; पर्दा, यवनिका, कांडपट।—ತೆಗೆ तॆगॆ=पर्दा उठा।—ಬಟ್ಟೆ बट्टॆ (क) सं.—पर्दे का कपड़ा।—ಸುತ್ತು सुत्तु (क) सं.—पर्दे का आवरण।

ತೆಱ तॆर (क) सं.—खुले रहना, स्वच्छता, प्रकाश; तरह, ढंग, विधान, रीति, प्रकार; कन्याशुल्क।

ತೆಱಗೆ तॆरगॆ, ತೆಱಿಗೆ तॆरिगॆ, (क) सं.—लगान, कर, चुंगी, मालगुज़ारी।

ತೆಱಪು तॆरपु (क) सं.—अवकाश, रिक्तता, रिक्त स्थान, अंतर, स्थान, जगह, विश्रांति, छुट्टी, गुंजाइश।

ತೆಱವಿ तॆरवि, ತೆಱವೆ तॆरवॆ (क) सं.—खुलना, प्रकट, होना।

ತೆಱವು तॆरवु (क) सं.—खुलना, ढंग, विधान, रीति; रिक्तता।

ತೆಱಹು तॆरहु (क) सं.—दे. ತೆಱಪು.

ತೆಱಿಗೆ तॆरिगॆ (क) सं.—दे. ತೆಱಗೆ.

ತೆಱಿಸು तॆरिसु (क) क्रि.—खुला, खुलवा; लगान या कर चुकवा।

ತೆಱು तॆरु (क) क्रि.—दे. (कर या लगान) दे।—ವಿಕೆ विकॆ=देना।

ತೆಱೆ ते़रे़ (क) क्रि.—खुल जा, अनावरण हो; खोल। सं.—कर, लगान, भूमिकर।

ತೆಱಿಗೆ ते़रिगे़ (क) सं.—कर, लगान।

ತೆಱೆಯಿಸು ते़रे़यिसु (क) क्रि.—खुलवा।

ತೆಲಗ ते़लग (क) सं.—तेलुगु भाषी पुरुष।

ತೆಲಗಿತಿ तेलगिति· ತೆಲಿಗಿತಿ ते़लिगिति (क) सं. तेलुगु भाषी स्त्री।

ತೆಲುಗ ते़लुग (क) सं.—दे. ತೆಲಗ.

ತೆಲುಗಿತಿ तेलुगिति (क) सं.—दे. ತೆಲಗಿತಿ.

ತೆಲ್ಲಟೆ ते़लटि· ತೆಲ್ಲಟು ते़लट्टु, ತೆಲ್ಲಟ್ಟು ते़लट्टु, ತೆಲ್ಲಂಟೆ तेल्लंटि (क) सं.—उपहार, भेंट, सौगात।

ತೆಲ್ಲಿಗ ते़ल्लिग (तद्) सं. — तेली। ತೆಲ್ಲಿಗಿತಿ ते़ल्लिगिति = तेलिन।

ತೆಲ್ಲೈಸು ते़ल्लैसु, ತೆಲ್ಲಯ್ಸು ते़ल्लयसु, ತೆಲ್ಲಯಿಸು ते़ल्लयिसु (क) क्रि. — मन्द हो; धीमा हो; अधिक हो, बढ़।

ತೆವಟು ते़वट्टु (क) क्रि.—ओसा, पछोर।

ತೆವಡೆ ते़वड़े (क) सं.—खेत का बांध, खेत का छोटा मेड़।

ತೆವರ್ ते़वर् (क) क्रि.—दे. ತೆಮರ್.

ತೆವರ್ ते़वर्, ತೆವರು ते़वरु (क) क्रि.—रगड़, घिस; सता, तंग कर। सं.—टीला, चढ़ाव, पहाड़ी।

ತೆವರು ते़वरु (क) क्रि. — डकैती कर, लूट, चोरी कर।

ತೆವಲು ते़वलु (क) सं.—खुजली की बीमारी।

ತೆವಳ್ ते़वळ्, ತೆವಳು ते़वळु (क) क्रि. — रेंग, घुटनों के बल चल।

ತೆವುಲು ते़वुलु (क) सं.—दे. ತೆವಲು.

ತೆಳ್ ते़ळ् (क) वि. — पतला, महीन, सूक्ष्म, सुंदर, चारु। ತೆಳ್ಳಗೆ ಇದೆ ते़ळगे़ इदे़— पतला है।

ತೆಳುಪು ते़ळुपु, ತೆಳುವು ते़ळुवु, ತೆಳ್ಪು ते़ळ्पु (क) सं.—पतलापन, महीन होना; सूक्ष्मता, तरलता।

ತೆಳುಲು ते़ळुलु (क) सं.—सुंदरता, चारुता।

ತೆಳ್ಳನ್ನ ते़ळळन्न (क) वि.—पतला, महीन।

ತೆಳ್ಳಿತು ते़ळ्ळितु, ತೆಳ್ಳಿತ್ತು ते़ळ्ळित्तु (क) सं.—वह जो पतला हो।

ತೆಳ್ಳು ते़ळ्ळु (क) क्रि.—ढकेल; फेंक।

ತೇಂಕಿ तेंकि (क) सं.—समूह, राशि, ढेर।

ತೇಂಕು तेंकु (क) सं.—डकार। क्रि.—डकार ले।

ತೇಂಗು तेंगु (क) सं.—सागौन वृक्ष; सादृश्य, समानता।

ತೇ ते, ತೇಯ್ तेय्, ತೇಯು तेयु (क) क्रि. —घिस, रगड़; घिस घिस कर घट, घिस जा।

ತೇಕು तेकु (क) क्रि. —तैर; हाँफ; डकार ले। सं.—दमा, हाँपना; डकार।

ತೇಗ तेग, ತ್ಯಾಗ त्याग (क) सं. — सागौन का पेड़।

ತೇಗು तेगु (क) क्रि. — डकार ले। सं.— डकार; सागौन का पेड़।

ತೇಜ तेज, ತೇಜಸ್ तेजस्, ತೇಜಸ್ಸು तेजस्सु (सम्) सं.—तेजी, तेजदार; आग की शिखा, भभक; चमक; सूक्ष्मता; सौंदर्य; सूर्य; किरण; बल, पराक्रम, पौरुष; अनिल, वायु; तन, देह, शरीर; भवन, घर; स्फूर्ति; चरित्रबल; वीर्य; सार; अग्नि; गूँदा; पित्त; ताज़ा मक्खन; घोड़े का वेग; सुवर्ण; ब्रह्म; सत्वगुण (सांख्य के अनुसार)।

ತೇಜಸ್ವಿ तेजस्वि (सम्) वि.—चमकीला, प्रचण्ड, प्रसिद्ध। सं.—एक पौधे का नाम।

ತೇಜಿ तेजि (सम्) सं. — घोड़ा, अरब का घोड़ा।

ತೇಟ तेट, ತೇಟೆ तेटे (क) सं. — निर्मलता, शुद्धता (पानी की)।

ತೇನ तेन (क) अ.—और भी, उस प्रकार।

ತೇನು तेनु (क) सं.—शहद, मधु।

ತೇಪೆ तेपे़; ತ್ಯಾಪೆ त्यापे़ (क) सं. — पैबंद, चिप्पड़।

ತೇಮಾನ तेमान (क) सं.—घिसाई, धातुओं की परीक्षा में होनेवाली हानि; बेकार होना; कामचोरी।

ತೇಯ್ तेय्. ತೇಯು तेयु (क) क्रि.—रगड़, घिस।

ತೇರ್ तेर्, ತೇರು तेरु (क) सं.—रथ।

ತೇರಣ तेरण (क) सं.—मेहन्दी का पौधा।

ತೇರಯಿಸು तेरयिसु, ತೇರಯ್ಸು तेरयसु (क) क्रि. — पीछे जा, पीछे हट; किसी प्रयत्न से पीछे हट; पीछे हटा।

ತೇರಿಸು तेरिसु (क) क्रि.—पहुँचा।

ತೇರು तेरु (क) सं.—दे. ತೇರ್. क्रि. — (अंत तक) पहुँच; सफल हो, गम्य स्थान पहुँच।

ತೇರ್ಗಡೆ तेर्गड़े (क) सं—सफलता, उत्तीर्णता।

ತೇಲ್ तेल्, ತೇಲು तेलु (क) क्रि.—तैर, पानी के ऊपरी भाग में रह; फिसल; पीछे जा; शिथिल हो, ढीला हो, अचेत हो, बेहोश हो।

ತೇಲಿಸು तेलिसु (क) क्रि.—तैरा; (मृत्यु के समय) आँखें फाड़ कर गौर से देख; (वचन से) पीछे हट।

ತೇಲು तेलु (क) क्रि.—तैर; ढीला या शिथिल हो। वि.—तैरनेवाला।

ತೇವ तेव (तद्) सं.—तेमः (तत्); आर्द्रता, गीला होना।

ತೇವುಳಿ तेवुळि, ತೇವುಳು तेवुळु (क) सं.— बाल झड़ने का रोग।

ತೇಳದ तेळिद (क) सं.—सच्चा मित्र।

ತೇಳ್ तेळ्, ತೇಳ್ तेळ् (क) सं.— बिच्छू।

ತೈ तै (क) सं.—नाच में 'थै थै'।

ತೈಲ तैल (सम्) सं.—तेल।

ತೈಲಪ तैलप (सम्) सं.—चालुक्य वंश का एक राजा।

ತೈಲಿ तैलि (अ. दे.) सं.—थैली (हिं.)

ತೈಲೀನ तैलीन (सम्) सं.—तिल का खेत।

ತೊಂಕು तोंकु (क) क्रि. — शरीर के आगे झुका, नत हो।

ತೊಂಗಲ್ तोंगल् (क) सं.—गुच्छा, मञ्जरी, ढेर।

ತೊಂಗಲೆ तोंगले (क) सं.—धागा; कटिसूत्र।

ತೊಂಗು तोंगु (क) क्रि.—लटक, झूल; झुक, नत हो।

ತೊಚು तोचु (क) क्रि·—मन में आ, सूझ; दिख; प्रकट हो।

ತೊಜೆ तोज़े (क) सं·—रीति, पद्धति, विधान, ढंग, रीति-नीति।

ತೊಟ तोट (क) सं·— बाग, बगीचा। —ಗಾರ गार, ಗಾಱ गार, ವಳ वळ, ವಾಳ वाळे, (क) सं·—माली।

ತೊಟಿ तोटि (क) सं·— हाथ का हाथ से भिड़ना, झगड़ा, लड़ाई, फूट; निम्न श्रेणी का सेवक, मेहतर। —ಕಾರ कार, ಕಾಱ काऱ = लड़नेवाला, झगड़ालू।

ತೊಟಿಗ तोटिग (क) सं·—माली, बाग़वान।

ತೊಟ್ಟೆ तोट्टे (क) सं·—दे. ತೊಗಟು.

ತೊಡ तोड़ (क) सं·—दे. ತೊಡ; एक प्रकार का सफ़ेद चूहा; नीलगिरि की एक जाति के लोग।

ತೊಡಿ तोडि (क) सं·—एक राग का नाम।

ತೊಡು तोडु (क) क्रि·—निकल, निकाल; बड़े बर्तन से छोटे बर्तन में पानी निकाल; तागा लपेट; कान का मल निकाल; खोद, गड्ढा बना, बिल बना। सं·—जोड़ना, लगाना, चढ़ाना (धनुष पर बाण); जोड़ा, समता, सादृश्य; नहर।

ತೊಡೆ तोड़े (अ· दे·) सं·—सोने का वलय।

ತೋದನ तोदन (सम्) सं·—पीड़ा, कष्ट; अंकुश, (गाय बैल को चलाने में उपयोगी) उसकाव।

ತೋದು तोदु (क) सं—उपाय, युक्ति।—ಗಾರ गार, ಗಾಱ गाऱ = समय पर युक्ति निकालनेवाला।

ತೋಪ तोप, ತೋಫ तोफ (अ· दे·) सं·—तोप (तुर्की); बंदूक।

ತೋಪು तोपु (क) सं·—पेड़ों का समूह, वन।

ತೋಮರ तोमर (सम्) सं·—लोहे का डंडा; बर्छी, साँग।

ತೋಯ तोय (सम्) सं·—पानी, जल।—ಜ ज = कमल।—ನಿಧಿ निधि = समुद्र।

ತೋಯಿಸು तोयिसु (क) क्रि·—गीला कर, भिगो।

ತೋರ तोर (क) वि·—बड़ा, मोटा, तगड़ा, स्थूल।

ತೋರಣ तोरण (सम्) सं·—तोरण, शुभ सूचक अलंकार की वस्तुएँ—केले के पौधे और आम के पत्ते जो द्वार, मण्डप आदि में बाँधे जाते हैं।

ತೋರದ तोरिद (क) सं·—बड़ा या मोटा आदमी।

ತೋಱು तोऱ, ತೋಱು तोरु [ತೋರ್ तोर्, ತೋರು तोरु] (क) क्रि·—दिख, दिखाई पड़, दिखाई दे, प्रकट हो, व्यक्त हो, लग, सूझ, संभूत हो, गोचर हो; दिखा, प्रकट कर।

ತೋಱಡ तोरुड, ತೋಱು तोरु (क) सं·—प्रकट होना दिखाना।

ತೋಱಿಕೆ तोरिके, ತೋರ್ಕೆ तोर्के (क) सं·—प्रकट होना, दिखाई पड़ना; दिखाना, प्रकट करना; देखना, अभिमत।

ತೋಱಿಸು तोरिसु [ತೋರಿಸು तोरिसु] (क) क्रि·—दिखा, दिखला, प्रकट कर, प्रकट करा।

ತೋಱುವಿಕೆ तोरुविके (क) सं·—प्रकट होना, दिखाई पड़ना।

ತೋರ್ಪು तोर्पु ತೋರ್ಪೆ तोर्पे (क) सं·—दे. ತೋಱಿಕೆ.

ತೋಲ್ तोल्, ತೋಲು तोलु (क) सं·—खाल, चर्म, चमड़ा; रास्ता, मार्ग।

ತೋಲ तोल (सम्) सं·—भार, वज़न; २१२ माशे का तोल; एक तोला।

ತೋಲೆ तोल़े (क) सं·—मोतियाबिन्द नामक आँख का रोग।

ತೋವೆ तोवे (क) सं·—दाल, सूप।

ತೋಷಣ तोषण (सम्) सं·—संतोष, तृप्ति, प्रसन्नता।

ತೋಷಖಾನೆ तोषेखाने (अ·दे·) सं·—तोशखाना (तुर्की, फ़ारसी); खज़ाना, धनागार।

ತೋಸು तोसु (क) क्रि·—दे· ತೋಯಿಸು.

ತೋಹು तोहु (क) सं·—झुरमुट, झाड़ी, समूह, घेरा, धोखा, कपट; छिपने का स्थान, मेड़; फँसाना।

ತೋಳ್ तोळ्, ತೋಳು तोळु (क) सं·—बाहु, बाँह, भुजा; शाखा, डाल।

ತೋಳ तोळ (क) सं·—भेड़िया।

ತೋಳೆ तोळे (क) सं·—बड़ा चमगादड़।

ತೌಡು तौडु (क) सं·—चावल की भूसी।

ತೌಳವ तौळव (क) वि·—तुळु देश से संबंधित।

ತ್ಯಕ್ತ त्यक्त (सम्) वि·—छोड़ा हुआ, फेंका हुआ, दिया हुआ।

ತ್ಯಜನ त्यजन (सम्) सं·—त्यागना, छोड़ना, देना, अस्वीकार करना।

ತ್ಯಜಯಿಸು त्यजयिसु; ತ್ಯಜಿಸು त्यजिसु (सम्) क्रि·—त्याग दे, छोड़, अस्वीकार कर, जा, जाने दे, विसर्जन कर।

(१) ತ್ಯಾಗ त्याग, (क) सं·—सागौन का पेड़।

(२) ತ್ಯಾಗ त्याग (सम्) सं·—[ಚಾಗ चाग—(तद्)]—त्याग, छोड़ना; वियोग, विराग; भेंट, दान, उदारता।

ತ್ಯಾಜ್ಯ त्याज्य (सम्) वि·—त्यागने योग्य, छोड़ने योग्य। सं·—अशुभ समय।

ತ್ಯಾಪೆ त्यापे (क) सं·—पैबंद।

ತ್ಯಾವ त्याव, ತ್ಯಾವು त्यावु, ತ್ಯಾವೆ त्यावे (तद्) सं·—तेम: (तत्); गीला होना, आर्द्रता।

ತ್ರಪಿಷ್ಠ त्रपिष्ठ (सम्) वि·—अत्यंत संतुष्ट।

ತ್ರಪು त्रपु (सम्) सं·—टीन, जस्ता।

ತ್ರಪೆ त्रपे (सम्)—व्याकुलता; शर्म, लाज।

ತ್ರಯ त्रय (सम्) सं·—तीन; तिगुना।

ತ್ರಯಿ त्रयि (सम्) सं·—तीनों वेदों का समूह; त्रिगड्डा, त्रिमूर्ति, त्रिपट्टा; सौभाग्यवती स्त्री जिसके पति और बच्चे हों; प्रतिभा, बुद्धि।

ತ್ರಯೋದಶಿ त्रयोदशि (सम्) सं·—त्रयोदशी तिथि।

ತ್ರಸ್ತ त्रस्त (सम्) वि·—भयभीत, डरा हुआ, डरपोक, भीरु।

ತ್ರಾಣ त्राण, ತ್ರಾಣೆ त्राणे (सम्) सं·—रक्षा, बचाव; सहायता, आश्रय।

ತ್ರಾಸ त्रास (सम्) वि·—गतिशील। सं·—भय, डर, शंका; व्याकुलता, पीड़ा, तक-

लीफ़; मारना, हनन करना; रत्न का ऐब; तंत्र।

ತ್ರಾಸಾ त्रासा (सम्)सं.—वाद्ययन्त्र विशेष।

ತ್ರಾಸು त्रासु (अ. दे.) सं.—तराजू, तुला।

ತ್ರಿ त्रि (सम्) वि.—तीन। —ಕರಣ करण (सम्) सं.—मन, वचन और कर्म।—ಕೋಣ कोण (सम्) सं.-तिकोना, त्रिकोण। —ಗುಣ गुण (सम्) सं.—सत्व, रज और तमोगुण। —ಣೇತ್ರ णेत्र, ನೇತ್ರ नेत्र (सम्) सं.—शिवजी। —ದಶದೀರ್ಘಿಕೆ दशदीर्घिके, ದಶಧುನಿ दशधुनि (सम्) सं.—गंगा।—ಪಾಲ पाल (सम्) सं.—इन्द्र।—ದಶಾಲಯ दशालय (सम्) सं. — मेरुपर्वत; स्वर्ग। —ದಶಾವಾಸ दशावास (सम्) सं.—स्वर्ग। — ದಶಾಹಾರ दशाहार (सम्) सं. — अमृत। —ದಿವೇಶ दिवेश (सम्) सं.—इन्द्र; देवता।— ಪಥಗಾಮಿನಿ पथगामिनि, ಪಥಗೆ पथगे (सम्) सं.—गंगा। — ಪದಿ पदि (सम्) सं.—तीन पद; एक छंद का नाम। —ಪುಟ पुट (सम्) सं.— संगीत में एक ताल का नाम।—ಪುಂಡ್ರ पुंड्र (सम्) सं.—माथे पर तीन आड़ी रेखाओं का टीका।—ಪುರುಷ पुरुष (सम्) सं.—ब्रह्मा, विष्णु और शिव।—ಭಂಗಿ भंगि (सम्) सं. नाटक या नाच में एक भंगिमा। — ಭುವನ भुवन (सम्) सं. — स्वर्ग, भूमि और पाताल। —ಮೂರ್ತಿ मूर्ति (सम्) सं.— ब्रह्मा, विष्णु और शिवजी। — ಲೋಚನ लोचन (सम्) सं. — शिव। — ವಿಕ್ರಮ विक्रम (सम्) सं—विष्णु। — ವೇಣಿ वेणि (सम्) सं.—त्रिवेणी, प्रयाग का वह स्थान जहाँ गंगा, यमुना और सरस्वती का संगम होता है। —ಶೂಲಿ शूलि (सम्) सं. — शिव। —ಶೂಲೆ शूले (सम्) सं. — शबर स्त्री।— ಸಂಧಿ संधि (सम्) सं.— देवकुसुम, एक पौधा विशेष।— ಸಂಧ್ಯ संध्य (सम्) प्रातः, मध्याह्न और सायंकाल।

ತ್ರುಟಿ त्रुटि (सम्) सं — काटना, तोडना, फाड़ना; छोटा भाग, अणु; संदेह, संशय; हानि, नाश; एक पौधा विशेष; क्षण; कमी।

ತ್ರೇತಾಯುಗ त्रेतायुग (सम्) सं.—चार युगों में से दूसरा।

ತ್ರೈಗುಣ್ಯ त्रैगुण्य (सम्) सं.—तीन गुणों का।

ತ್ರೈಜಗ त्रैजग (सम्) सं.—तीन लोक।

ತ್ರೈತನು त्रैतनु (सम्) सं.—सूर्य।

ತ್ರೈಭುವನ त्रैभुवन (सम्) सं.—तीन लोक; स्वर्ग, भूमि और पाताल।

ತ್ರ್ಯಂಬಕ त्र्यंबक (सम्) सं.—शिव। —ಸಖ सख=कुबेर।

ತ್ವಚ त्वच (सम्) सं.—खाल, चमड़ा; दालचीनी, दालचीनी का पौधा।

ತ್ವಚಿಸಾರ त्वचिसार (सम्) सं.—बाँस।

ತ್ವದೀಯ त्वदीय (सम्) वि.—तुम्हारा, तेरा।

ತ್ವರ त्वर, ತ್ವರೆ त्वरे (सम्) सं. — शीघ्रता, जल्दी, वेग।

ತ್ವರಿತ त्वरित (सम्) वि. — तेज, वेगवान, फुर्तीला, जल्दी, शीघ्रता से।

ತ್ವರೆಗಾರ त्वरेगार (तद्) सं.—उतावला मनुष्य, जल्दी करनेवाला।

ತ್ವಷ್ಟ್ರು त्वष्ट्र (सम्) सं.—विश्वकर्मा; बढ़ई, कारीगर।

ತ್ವಿಷ್ त्विष्, ತ್ವಿಷಾ त्विषा, ತ್ವಿಷೆ त्विषे (सम्) सं.—कांति, चमक, प्रकाश।

## ಥ थ

ಥ थ—कन्नड वर्णमाला का इकतीसवाँ अक्षर; तवर्ग का दूसरा व्यंजन।

ಥಟ್ಟು थट्टु (क) सं.—समूह, समुदाय, राशि, भीड़, गिरोह; टोली, सेना; अधिक संख्या।

ಥಾಪನೆ थापने (तद्) सं.—स्थापन, स्थापना।

## ದ द

ದ द—कन्नड-वर्णमाला का बत्तीसवाँ अक्षर; तवर्ग का तीसरा व्यंजन।

ದ द (क) वि.—आठ की संख्या।

ದ द (क) प्र.—क्रियाओं के अंत में (केवल बोलचाल में), जैसे— ಹಾಡಿದ हाडिद (ಹಾಡಿದನು हाडिदनु' के बदले) — [उसने (पु. लिं.)] गाया। ನೋಡಿದ नोडिद (ನೋಡಿದನು नोडिदनु के बदले) — [उसने (पु. लिं.)] देखा।

ದ द (सम्) वि. (समास के पीछे आता है)—देना, उत्पन्न करना, नष्ट करना, अलग करना।

ದಂಗು दंगु (अ. दे.) वि.—दंग (फ़ारसी); चकित, हक्का-बक्का। — ಬಡಿ बडि=दंग रह जा।

ದಂಗೆ दंगे (अ. दे) सं.—दंगा (हिं.)।

ದಂಚಿ दंचि (क) सं. — हाथी का तनुत्राण; घोड़े का अधोबंधन, ज़ेरबंद।

ದಂಟಿ दंटि (क) सं.—रंडी, वेश्या।

ದಂಟು दंटु (क) सं.—नाल, डंठल।

ದಂಡ दंड (सम्) सं.—लकड़ी, डंडा, सोंटा, लाठी, एक प्रकार का आयुध; मथानी-राजदंड; डंठल, नाल; ढोल आदि बजाने का डंडा; संन्यासी द्वारा ग्रहण किया जानेवाला दंड; हाथी का दांत; नाव के डाँड; अर्थदंड, जुर्माना; शारीरिक दंड, सज़ा, कैद, कारागृह-वास; आक्रमण, ज्यादती; सेना, व्यूह; संयम; वशवर्तीकरण; चार हाथ का नाप; लिंग; अलंकार, अभिमान; शरीर; यम; शिव; विष्णु; अयोग्य कार्य, अनुपयुक्त काम; सूर्य का एक अनुचर; गुड़ (डाँड के रूप में)।

ದಂಡಕ दंडक (सम्) सं.—एक वृत्त का नाम; दक्षिण का एक अरण्य; पंक्ति, डंडा, छड़ी।

ದಂಡಣೆ दंडणे, ದಂಡನೆ दंडने (तद्) सं.—दंडनम् (तत्); सज़ा जुर्माना, अर्थदंड।

ದಂಡಧರ दंडधर (सम्) सं.—राजा; न्यायाधीश; —संन्यासी; यम; कुम्हार।

ದಂಡನಾಯಕ दंडनायक (सम्) सं.—सेनापति।

ದಂಡಪ್ರಣಮ दंडप्रणम, ದಂಡಪ್ರಣಾಮ दंडप्रणाम (सम्) सं.—साष्टांग नमस्कार।

ದಂಡಯಾತ್ರೆ दंडयात्रे (सम्) सं॰—विजय-यात्रा; आक्रमण, हमला।

ದಂಡಹಸ್ತ दंडहस्त, ದಂಡಪಾಣಿ दंडपाणि (सम्) सं॰—यम, द्वारपाल, दंड धारण किया हुआ; कार्तिकेय का नाम।

ದಂಡಾಧಿಪ दंडाधिप, ದಂಡಾಧೀಶ್ವರ दंडाधीश्वर, ದಂಡನಾಥ दंडनाथ (सम्) सं॰ — सेनापति, सेनानायक; न्यायाधीश, दारोग़ा।

ದಂಡಾಸನ दंडासन (सम्) सं॰—एक प्रकार का बाण या धनुष।

ದಂಡಾಹತ दंडाहत (सम्) सं॰—डंडे से पीटा हुआ मट्ठा, छाछ।

(१) ದಂಡಿ दंडि (क) सं॰—कोप, क्रोध, रोष, क्रूरता; बड़प्पन, महानता, बल, शक्ति, साहस; अधिकता, बहुलता।

(२) ದಂಡಿ (सम्) सं॰—दंडधारी; द्वारपाल द्वाररक्षक; कुम्हार; यम; राजदूत; संस्कृत के एक प्रसिद्ध कवि का नाम; किनारा, तट; तराजू का काँटा; बसूला, कुल्हाड़ी।

ದಂಡಿಕೆ दंडिके, ದಂಡಿಗೆ दंडिगे (सम्) सं॰—लाठी, डंडा; श्रेणी, पंक्ति; रस्सी; मोतियों की लड़ी।

ದಂಡಿಗ दंडिग, ದಂಡಿಗೆ दंडिगे (तद्) सं॰—दंडिका (तत्); तराजू का काँटा। रीढ़ की हड्डी; वीणा का दंड; वीणा; पालकी का दण्ड; जड़ी; मोतियों की लड़ी; रस्सा; पंक्ति, अवलि।

ದಂಡಿತ दंडित (सम्) वि॰—दंड दिया हुआ, सज़ायफ्ता, वह जिसपर जुर्माना लगाया गया हो।

ದಂಡಿಪಾದ दंडिपाद (सम्) सं॰—एक साँप का नाम।

ದಂಡಿಸು दंडिसु (सम्) क्रि॰—सजा दे, दंड दे, जुर्माना लगा; वश में कर।

ದಂಡು दंडु (तद्) सं॰—सेना। ದಂಡಿನಲ್ಲಿ ಸೋದರಮಾವನೇ? दंडिनल्लि सोदरमावने? —सेना में कोई मामा है? अर्थात् कौन किसका है? (कह॰)।

(१) ದಂಡೆ दंडे (क) अ॰—पास, समीप।

(२) ದಂಡೆ दंडे (तद्) सं॰—तार; माला, हार, पुष्पमाला; व्यायाम का एक प्रकार; घुटने की टेक; धनुष पकड़कर चलाने का हाथ; सेना की पंक्ति; गहरी पकड़, चंगुल; किनारा, तट।

ದಂಡೋರ दंडोर, ದಂಡೋರೆ दंडोरे (अ. दे.) सं॰—ढिंढोरा (हिं॰)]

ದಂತ दंत (सम्) सं॰ — दाँत; हाथी का दाँत; हाथी; पर्वतशृंग, चोटी; पर्वत का प्रकार या भेद; बत्तीस की संख्या; कंटक, काँटा; वृक्ष विशेष; — ಚರ್ವಣ चर्वण (सम्) सं॰—दाँतों से चबाना।— ಚ್ಛದ च्छद (सम्) सं॰—ओष्ठ, होंठ। — ಧಾವನ धावन (सम्) सं॰ — दाँत साफ़ करना, कुल्ला; दातौन।—ಭಾಗ भाग (सम्) —हाथी का माथा। — ವಾಸಸ್ वासस् (सम्) सं॰—होंठ।

ದಂತಾವಲ दंतावल (सम्) सं॰— गज, हाथी; गजासुर।-ಅರಿ अरि (सम्) सं॰— शिवजी।

ದಂತಿ दंति (सम्) सं — हाथी; क्रोटन (Croton) का पौधा, आठ की संख्या; काला धतूरा। — ಕಪೋಲ कपोल (सम्) सं —हाथी का गंडस्थल।

ದಂತಿಕೆ दंतिके (सम्) सं॰—क्रोटन का पौधा।

ದಂತಿಪುರ दंतिपुर (सम्) सं॰—हस्तिनापुर।

ದಂತಿಮುಖ दंतिमुख (सम्) सं॰ —गणेश।

ದಂತುರ दन्तुर (सम्) वि॰—बड़े दाँतवाला, खाबड़, बदनुमा, भद्दा।

ದಂತೆ दंते (सम्) सं॰—हाथीदांत।

ದಂತ್ಯ दंत्य (सम्) सं॰ — दाँतों के सहारे उच्चरित होनेवाले वर्ण।

ದಂದಶೂಕ दंदशूक (सम्) सं॰ — साँप।

ದಂದುಗ दंदुग (क) सं॰—व्याकुलता, उपद्रव, कष्ट, तकलीफ़; उलझन, क्लेश।

ದಂಪತಿ दंपति (सम्) सं॰—दंपती, पति-पत्नी; घर का स्वामी।

ದಂಭ दंभ (सम्) सं॰—[ದಂಬ दंब — (तद्)] पाखंड, छल, वंचना; अभिमान, अहंकार; पाप, दुष्टता; ईर्ष्या।

ದಂಭಕ दंभक (सम्) सं॰—पाखंडी; पखंड।

ದಂಭೋಲಿ दंभोलि (सम्) सं॰ — इन्द्र का वज्र।

ದಂಶ दंश (सम्) सं॰—डसना, काटना, डंक; मारना; सर्प का विषदन्त; काटना, चीरना दाँत।

ದಂಶಕ दंशक (सम्) सं॰—गोमक्खी, मक्खी, डाँस।

ದಂಶನ दंशन (सम्) सं॰—कवच; काटने की क्रिया।

ದಂಷ್ಟ್ರ दंष्ट्र (सम्) सं॰—बड़ा दाँत, हाथी का दाँत।

ದಂಷ್ಟ್ರಿ दंष्ट्रि (सम्) सं॰—वनैला शूकर; सेई; साँप।

ದಕ್ಕಡತನ दक्कडतन, ದಕ್ಕಡೆಯತನ दक्कडेयतन, ದಕ್ಕಳ दक्कळ (क) सं॰ — बहदुरी, पराक्रम।

ದಕ್ಕಿಸು दक्किसु (क) क्रि॰ — हथिया, स्वाधीन कर, हड़प ले।

ದಕ್ಕು दक्कु (क) क्रि॰—मिल, प्राप्त हो, हाथ लग, अधिकार में आ; सुधर, अच्छा हो, बच। सं॰—मिलना, प्राप्ति, स्वाधीनता; संपत्ति; लकड़ी का डंडा, शंकु, कीला।

ದಕ್ಷ दक्ष (सम्) वि॰—निपुण, चतुर, निष्णात, योग्य, बुद्धिमान। सं॰ — दक्षप्रजापति; तपस्वी, संन्यासी; मुर्गा; योग्यता, निपुणता।— ಕನ್ಯೆ कन्ये (सम्) सं॰ — सती, दुर्गा। —ತೆ ते (सम्) सं॰ — निपुणता, चतुराई, योग्यता, सामर्थ्य।

ದಕ್ಷಾರಿ दक्षारि (सम्) सं॰—वीरभद्र।

ದಕ್ಷಿಣ दक्षिण (सम्) सं॰ — दायाँ हाथ या बाँह; दक्षिण दिशा। वि॰ — योग्य, निपुण; सीधा, सच्चा, ईमानदार।

ದಕ್ಷಿಣಾಗತಿ दक्षिणागति, ದಕ್ಷಿಣಾಯನ दक्षिणायन (सम्) — सूर्य की गति विशेष, दक्षिणायन।

ದಕ್ಷಿಣೆ दक्षिणे (सम्) सं॰— दक्षिणा, ब्राह्मणों को दान में दिया जानेवाला द्रव्य; दक्षिण दिशा; दान, भेंट; शुल्क या दान की संपत्ति।

ದಗಡಿ दगडि (अ. दे.) सं.—कामुक या दुराचारिणी स्त्री।

ದಗದ दगद (क) सं.—काम, कार्य।

ದಗಾ दगा, ದಗೆ दगे (अ. दे.) सं.—दगा (अरबी); धोखा।—ಖೋರತನ खोरतन = धोखेबाज़ी।

ದಗ್ಗನೆ दग्गने (क) अ.—'धग धग' करते हुए (आग का जलना)।

ದಗ್ಧ दग्ध (सम्) वि.—जला हुआ, जलनेवाला, अशुभ; पीड़ित, सताया हुआ।—ಹಸ್ತ हस्त (सम्) सं.—अभागा मनुष्य।

ದಗ್ಧಿಕೆ दग्धिके (सम्) सं.—भुने हुए चावल।

ದಚ್ಚಿ (क) सं.—इमली के बीजों की दाल।—ಆಟ (क) सं.—एक खेल।

ದಟ್ಟ दट्ट (क) सं.— वि.—घना, निबिड, बहुल, सांद्र, घोर। सं.— रजाई, गद्दा, तोशक।

ದಟ್ಟಣಿಸು दट्टणिसु (क) क्रि.—घना हो, निबिड हो, सांद्र हो।

ದಟ್ಟಣೆ दट्टणे (क) सं.—घनत्व, निबिडता, सांद्रता; भीड़, कोलाहल, बड़ा जनसमूह।

ದಟ್ಟಯಿಸು दट्टयिसु, ದಟ್ಟಯ್ಸು दट्टय्सु (क) क्रि.—घना हो, निबिड हो, सांद्र हो।

ದಟ್ಟಿ दट्टि (क) सं.—कमरबंद, मेखला; लुंगी।

ದಟ್ಟಿಸು दट्टिसु (क) क्रि.—दे. ದಟ್ಟಯ್ಸು; रगड़, मिटा; निंदा कर, गाली दे।

ದಟ್ಟು दट्टु (क) सं.—राशि, ढेर, दल; ठोकर खा, भीड़, समूह, सेना।

(१) ದಡ दड (क) सं.—एक अनुकरणात्मक शब्द।

(२) ದಡ दड (तद्) सं.—तटः (तत्), किनारा, तट।

ದಡಕು दडकु (क) सं.—बर्तनों के टकारने की ध्वनि।

ದಡಂಬಿಕೆ दडंबिके (क) सं.— तीव्रता, प्रचंडता।

ದಡಾಣಿ दडाणि, ದಡಾಲಿ दडालि (क) सं.—मोटी स्त्री।

ದಡಿ दडि (क) सं.—लाठी, डंडा, दण्ड; शिश्न, लिंग।

ದಡಿಗ दडिग (क) सं.—दंडधारी।

ದಡಿಸು दडिसु (क) क्रि.—दे. ದಟ್ಟಿಸು.

ದಡುಮ दडुम (क) सं.—मोटा आदमी।

ದಡೆ दड़े, ದಡೆಯ दड़ेय (अ. दे.) सं.—एक चौथाई मन।

ದಡ್ಡ दड्ड (क) वि.—मूर्ख, बेवकूफ़, मूढ़। सं.—समीपता, मिलन; द्विस्वाक्षर।—ತನ —(क) सं.— मूर्खता, बेवकूफ़ी।

ದಡ್ಡಸ दड्डस (क) सं.— डोम का ढोल।

ದಡ್ಡಿ दड्डि (क) सं.—मूर्ख स्त्री; पर्दा, टट्टी, यवनिका; पिंजड़ा; पशुशाला; बकरों का समूह; घर के ऊपर का समतल भाग।

ದಡ್ಡು दड़्ड (क) सं.—धब्बा, काला निशान, चित्ती; कलंक।

ದಡ್ಡೆ दड़्ड़े (क) सं.—मूर्ख या बेवकूफ़ स्त्री।

ದಡ್ರುಂಚೆ दड्रुंचे, ದಡುಂಚೆ दडुंचे ದುಡ್ರುಂಚೆ दुड्रुंचे (क) सं.—व्यभिचारिणि स्त्री।

ದಣವು दणवु, ದಣಿವು दणिवु (क) सं.—थकावट, श्रांति।

(१) ದಣಿ दणि (क) क्रि.—थक जा, श्रांत हो, संतुष्ट हो, अघा।

(२) ದಣಿ दणि (तद्) सं.—धनिन् (तत्); मालिक, स्वामी।—ತನ तन (तद्) सं.—स्वामित्व।

ದಣಿಬ दणिब, ದಣಿಂಬ दणिंब, ದಳಿಂಬ दळिंब (क) सं.—वस्त्र; साड़ी।

ದಣಿವು दणिवु (क) सं.—दे. ದಣವು.

ದಣಿಸು दणिसु (क) क्रि.—थकावट उत्पन्न कर, श्रांत कर; तृप्त हो, संतुष्ट हो।

ದಣು दणु (क) सं.—दे. ದಣವು.

ದತ್ತ दत्त (सम्) वि.—दिया हुआ, भेंट किया हुआ, प्रदान किया हुआ; सौंपा हुआ; रखा हुआ।—ಕ क, ಪುತ್ರ पुत्र (सम्) सं.—गोद लिया हुआ पुत्र।

ದತ್ತೂರ दत्तूर, ದತ್ತೂರಿ दत्तूरि (तद्) सं.—धत्तूरः (तत्); धतूरा।

ದದ್ದರಿಸು दद्दरिसु (क) क्रि.—अंदर की गरमी के कारण शरीर पर फोड़ा हो, छाला पड़, फफोला हो, दाद हो।

ದದ್ದಾಲ दद्दाल (क) सं.—एक वृक्ष (careya arboreya)।

ದದ್ದು दद्दु (क) वि.—टूटा फूटा (तद्) सं.—दाद।

ದದ್ರು दद्रु (सम्) सं.—एक प्रकार का कुष्ठ।

ದಧಿ दधि (सम्) सं.—दही। ಫಲ फल (सम्) सं.—कैथा।—ಮಂಡ मंड (सम्) सं.—मट्ठा, छाछ।—ಮುಖ मुख (सम्) सं.—एक सर्प का नाम; एक बंदर का नाम।—ವಿಘಾತ विघात (सम्) सं.—मथानी।—ಸಾರ सार (सम्) सं.—ताज़ा मक्खन।

ದಧೀಚಿ दधीचि (सम्) सं.—एक ऋषि का नाम।

ದಧ್ಯನ್ನ दध्यन्न ದಧ್ಯೋದನ दध्योदन (सम्) सं.—दही भात।

ದನ दन, ದನವು दनवु (तद्) सं.—धनम् (तत्); गाय; गाय-बैल।

ದನಿ दनि (तद्) सं.—ध्वनिः (तत्); नाद, स्वर, आवाज़।

ದನು दनु (सम्) सं.—दक्ष की एक पुत्री का नाम जो कश्यप की पत्नी और दानवों की माता थी।—ಜ ज (सम्) सं.—राक्षस।

(१) ದಪ್ಪ दप्प (क) वि.—बड़ा, मोटा, तगड़ा, गाढ़ा, घना, स्थूल।

(२) ದಪ್ಪ दप्प (तद्) सं.—दर्पः; (तत्), अभिमान, पराक्रम।

ದಪ್ಪನೆ दप्पने, ದಪ್ಪಾನೆ दप्पाने (क) वि.—मोटा; गाढ़ा।

ದಫೇದಾರ दफ़ेदार (अ. दे.) सं. — दफ़ादार (अरबी, फ़ारसी); पुलिस की टोली का नायक।

ದಪ್ತರ दफ्तर (अ. दे.) सं.—दफ़्तर (फ़ारसी); बही, हिसाब, कागज़ात।

ದಬಡೆ दबड़े (क) सं.— रंग पोतने की कूंची।

ದಬದಬ दबदब (क) सं.—धड़कन।

ದಬಾಯಿಸು दबायिसु (अ. दे.) क्रि. —('दबाना' से)—दबा, धमका, आड़े हाथों ले (मुह.)।

ದಬ್ಬಣ दब्बण, ದಬ್ಬಳ दब्बळ, ಡಬ್ಬಳ डब्बळ, (क ?) सं.—मोटी और बड़ी सुई ।

ದಬ್ಬು दब्बु (क) क्रि.—दबा, ढकेल ।

ದಬ್ಬೆ दब्बे (क) सं.—बाँस की शलाका या तीली । (अ. दे.) सं. — चपत, थप्पड़, मार ।

ದಭ್ರ दभ्र (सम्) वि.—थोड़ा, छोटा, हल्का । सं.—समुद्र ।

ದಮ दम, ದಮೆ दमे (सम्)—पालना, वशवर्ती करना; संयम, बाह्य वृत्तियोंको रोकना; सज़ा; दंड, जुर्माना; घर; मन की दृढ़ता; कीचड़ ।

ದಮಡಿ दमडि (अ. दे.) सं.—दमड़ी (हिं.), पैसे का १/४ भाग ।

ದಮನ दमन (सम्) सं.—पालना, वश में लाना, संयम में रखना; दबाना; सजा देना, दण्ड देना; आत्म संयम ।

ದಮ್ಮ दम्म (तद्) सं.—धर्मः (तत्); धर्म ।

ದಮ್ಮಡಿ दम्मडि (अ. दे.) सं.—ದಮಡಿ.

ದಮ್ಮಯ್ಯ दम्मय्य (क) सं.—दुहाई, दोहाई ।

ದಮ್ಮಸ್ दम्मस्, ದಮ್ಮಸ दम्मस (अ. दे. ?) सं.—रास्ते की मरम्मत करने का एक उपकरण ।

ದಮ್ಯ दम्य (सम्) वि.—दबाने योग्य, वश में करने योग्य ।

ದಯ दय, ದಯಾ दया, ದಯೆ दये (सम्) सं.—करुणा, रहम, सहानभूति ।

ದಯಾಲು दयालु, ದಯಾಳು दयाळु (सम्) सं.—दयावान्, कृपालु ।

(१) ದರ दर (सम्) वि.—फटा हुआ, चिरा हुआ । सं.—गुफ़ा, रंध्र, बिल; भय, डर; शंख; झरना ।

(२) ದರ दर (अ. दे.) सं.—दर (फ़ारसी); द्वार, दरवाज़ा कीमत, मूल्य ।

ದರಕು दरकु (क) वि.—रूक्ष, मोटा, जो चिकना न हो, सूखा, खुरदरा ।

ದರಖಾಸ್ತು दरखास्तु (अ. दे.) सं.—दरखास्त (फ़ारसी); प्रार्थना-पत्र, अर्ज़ी ।

ದರಜಿ दरजि, ದರ್ಜಿ दर्जि (अ. दे.) सं.—दर्ज़ी (फ़ारसी);

ದರಬಾರ दरबार, ದರಬಾರು दरबारु, ದರ್ಬಾರ दर्बार, ದರ್ಬಾರು दर्बारु (अ. दे.) सं.—दरबार (फ़ारसी); राजसभा ।

ದರಹಾಸ दरहास (सम्) सं.—मन्द मुस्कान ।

ದರಿ दरि, ದರು दरु (सम्) सं.—गुहा, गुफ़ा; घटी;

ದರಿತ दरित (सम्) वि.—फटा हुआ, विभक्त; डरा हुआ; भीत ।

ದರಿದ್ರ दरिद्र (सम्) वि. — निर्धन, ग़रीब । सं.—निर्धनता, ग़रीबी ।—ತನ तन,—ತೆ ते, ತ್ವ त्व (सम्) सं.—दरिद्रता, निर्धनता ।

ದರಿಸಣ दरिसण, ದರಿಸನ दरिसन, ದರುಸನ दरुसन (तद्) सं.—दर्शनम् (तत्); दर्शन ।

ದರೆ दरे (तद्) सं.—दे. ದರಿ.

ದರ್ಕು दर्कु (क) सं.—प्राप्ति, पाना; संपत्ति ।

ದರ್ಜಾ दर्जा, ದರ್ಜೆ दर्जे (अ. दे.) सं.—दर्जा (अरबी); वर्ग, श्रेणी; पद ।

ದರ್ಜಿ दर्जि (अ. दे.) सं. दे. ದರಜಿ.

ದರ್ದುರ दर्दुर (सम्) सं. — मेंढक; बादल; शहनाई; पर्वत, एक पर्वत का नाम ।

ದರ್ದು दर्द्रु (सम्) सं.—दाद ।

ದರ್ಪ दर्प (सम्) सं. —अहंकार, अहंभाव; गर्व, घमण्ड; गर्मी ।

ದರ್ಭ दर्भ ದರ್ಭೆ दर्भे (सम्) सं. — कुशा, एक प्रकार की पवित्र घास ।

ದರ್ವಿ दर्वि (सम्) सं.—कलछी, चमचा; साप का फन ।

ದರ್ಶ दर्श (सम्) सं.—दर्शन; दृश्य, तमाशा; अमावास्या; यज्ञ विशेष ।

ದರ್ಶನ दर्शन (सम्) सं.—देखना, अवलोकन; जाना, समझना, पहचानना; दृश्य; आँख; पर्यवेक्षण; रूप, वर्ण, आकार; उपस्थित होना; भेंट करना; स्वप्न; बुद्धि, समझ, परख; निर्णय; धारणा; धर्म संबंधी ज्ञान; दार्शनिक सिद्धांत, दर्शन, दर्पण; आईना; गुण, नीति; यज्ञ विशेष ।

ದರ್ಶಿಸು दर्शिसु (सम्) क्रि.—देख, अवलोकन कर ।

ದಲ್ दल् (क) अ.—सचमुच, अवश्य, निश्चितरूप से ।

ದಲ दल (सम्) सं.—दल, टुकड़ा, भाग अंश; आधा; स्थान; छोटा; अंकुर किसलय, कोंपल; किसी हथियार की नोंक सेना की टुकड़ी; ढेर, राशि, परिमाण समूह; शरीर का अंग; मिलावट, मिश्रण

ದಲಾಲಿ दलालि, ದಲ್ಲಾಳಿ दल्लाळि (अ. दे. दलाल (अरबी) ।

ದಲಿತ दलित (सम्) वि.—रौंदा हुआ; ... हुआ, दबाया हुआ, पदाक्रांत ।

ದವ दव (सम्) सं. — अग्नि; दावाग्नि जंगल, वन, चित्रमूल नामक पौधा ।

ದವಡು दवडु, ದವಡೆ दवडे, ದಾಡೆ दाडे (तद् सं.—जबड़ा ।

ದವನ दवन (तद्) सं. —दमनकः (तत्) अजजटी या तपस्वी नामक पौधा (Th Plant Artemisia Indica) ।

ದವಸ दवस (तद्) सं. — यवसं (तत्) अनाज ।

ದವಾಗ್ನಿ दवाग्नि, ದವಾನಲ दवानल (सम् सं.—दावाग्नि ।

ದವ್ವಾರಿಕ दव्वारिक (तद्) सं.— ... (तत्); द्वारपाल, पहरेदार ।

ದಶ दश (सम्) सं.—दस ।—ಕ क (सम् सं.—दस का समूह ।

ದಶಗ್ರೀವ दशग्रीव, ದಶಕಂಧರ दशकंधर (सम् सं. = ದಶಕಂಠ दशकंठ—रावण ।

ದಶನ दशन (सम्) सं.—काटना; दाँत । ವಾಸಸ್ वासस् (सम्) सं.—ओष्ठ, होंठ ।

ದಶಭುಜ दशभुज (सम्) सं.—शिवजी ।

ದಶಮಾಂಶ दशमांश (सम्) सं.— दशमिक, दशमलव, दसवाँ भाग ।

ದಶರಥ दशरथ (सम्) सं.—राम के पिता ।

ದಶವಕ್ತ್ರ दशवक्त्र, ದಶವದನ दशवदन, ದಶ ಶಿರ दशशिर, ದಶಾನನ दशानन (सम्) सं. —रावण; ದಸಸಿರ दससिर (तद्) ।

ದಶಾವಂತ दशावंत (सम्) सं. — भाग्यवान् पुरुष ।

ದಶಾವತಾರ दशावतार (सम्) सं.—विष्णु के दस अवतार ।

ದಶೆ दशे, ದಶಾ दशा (सम्) सं —(ದಸೆ दसे —तद्) — कपड़े की झालर ; बत्ती ; जीवन की दशा ; अवस्था ; काल ; अवधि; परिस्थिति ; मन की दशा ; कर्मों का फल ; ग्रहों की स्थिति ; भाग्य ; भूत आदि ; बाण ; धनुष की प्रत्यंचा ; खरगोश ।

ದಸಕು दसकु (क) सं.—भूसी, एक प्रकार की भूसी ।

ದಸರ दसर, ದಸರೆ दसरे (तद्) सं.- दशहरा, नवरात्रि ।

ದಸಿ दसि (क) सं. — शूल, काँटा, नोंकदार खूँट ।

ದಸ್ಕು दस्कु (क) सं.—दे. ದಸಕು.

ದಹನ दहन (सम्) सं.—जलाना, आग में भस्म करना ; आग, अग्नि ।

ದಹಿಸು दहिसु (सम्) क्रि.—दहन कर, जल, भस्म कर ।

ದಹ್ಯ दह्य (सम्) वि.—जलाने योग्य, दग्ध ।

ದಳ दळ (तद्) सं.—दल, पता ।

ದಳಗೆ दळगे, ದಳಿಕೆ दळिके, ದಳಿಗೆ दळिगे (क) सं.—संधि, मियन ; फाँक ।

ದಳಸರ दळसर (क) वि.—मोटा, घना, स्थूल, घनत्व ।

ದಳಸು दळसु (क) सं.—मोटाई, स्थूलता, घनत्व ।

ದಳಾಳಿ दळाळि (अ. दे.) सं.—दे. ದಲಾಲಿ.

ದಳಿ दळि, ದಳೆ दळे (क) क्रि.—सीकर मिला, जोड़ ; पास-पास या मिले रहकर विकसित हो, फैल ; दीख ।

ದಳಿಕೆ दळिके, ದಳಿಗೆ दळिगे (क) सं.—दे. ದಳಗೆ.

ದಳಿಂಬ दळिंब (क) सं. — स्त्रियों का वस्त्र, साड़ी ।

ದಳೆ दळे (क) क्रि.—दे. ದಳಿ.

ದಳ್ಳಿಸು दळ्ळिसु (क) क्रि.—आवृत्त हो, घेर, फैल, अधिक व्याप्त हो, वृद्धि हो ।

ದಟ दळ (क) सं.—चतुरंग बल, सेना ।

ದಟದುಟ दळदुळ (क) सं.—सेना का हलचल, बड़ी लूट, लूट-मार । —ಇಸು (क) क्रि. — हल-चल या क्षोभ में पड़ ।

ದಟವಾಯಿ दळवायि, [ದಳವಾಯಿ दळवायि] (क) सं.—सेनानायक ।

ದಟ್ಟುಟಿ दळ्दळि (क) सं.—श्रृंखला, जंजीर ।

ದಾಂಗಡಿ दांगडि, ದಾಂಗುದಿ दांगुदि (क) सं. —लौ ; छोर ; बढनेवाली नुकीली लता ।

ದಾಂಟು दांटु (क) क्रि. — पार कर, तर, लाँघ । सं.—वह दूरी जो पैदल पार की जा सके ।

ದಾಂಡಿಗ दांडिग (क) सं. — मोटा आदमी, तगड़ा आदमी ; मूर्ख ।

ದಾಂತ दांत (सम्) वि.—पालतू, वशवर्ती ; आत्म-संयम ।

ದಾಂತಿ दांति (सम्) सं.—आत्म-संयम, वश में करना ।

ದಾಂಧಲೆ दांधले (अ. दे.) सं. — धाँधली (हिं.) ; भीड़, शोरगुल, कोलाहल, गड़-बड़ी ।

ದಾಂಪತ್ಯ दांपत्य (सम्) सं.— पति-पत्नी का संबन्ध, विवाह, वैवाहिक संबन्ध ।

ದಾಂಭಿಕ दांभिक (सम्) सं. — अभिमानी, कपटी, छलिया, ढोंगी ।

ದಾಕ್ಷಾಯಣಿ दाक्षायणि (सम्) सं.– दक्ष प्रजा-पति की कन्या का नाम ; दुर्गा ; दक्ष की पुत्रियाँ और चन्द्र की पत्नियाँ — २७ नक्षत्र ।—ನಾಥ नाथ (सम्) सं. — शिव ; चन्द्र ।

ದಾಕ್ಷಿಣಾತ್ಯ दाक्षिणात्य (सम्) वि. — दक्षिण का निवासी ।

ದಾಕ್ಷಿಣ್ಯ दाक्षिण्य (सम्) सं.-नम्रता, शिष्टता ; कृपालुता, दया ; शिष्टाचार ; ईमानदारी ;

ದಾಖಲು दाखलु (अ. दे.) सं. — दखला (अरबी) ; प्रस्तुत करना ; दर्ज़ करना ; प्रमाण ।

ದಾಖಲೆ दाखले (अ दे.) सं.—प्रमाण, प्रमाण संबन्धी कागज़ात ।

ದಾಗಡಿ दागडि, ದಾಗುಡಿ दागुडि (क) सं.— एक पौधा (Cocculus Villosus) ।

ದಾಟಿ दाटि, ಧಾಟಿ धाटि (क) सं.—पढ़ने-लिखने में गति या शीघ्रता, कला-निपुणता ; उतावलापन ।

ದಾಟಿಸು दाटिसु (क) क्रि.—पार करवा या करा, तार, लघन कर या करा ।

ದಾಟು दाटु (क) क्रि.—पार कर, लंघन कर, (वचन को) भंगकर, पीछे हट ; मृत हो, मर जा, चल बस, (समय) व्यतीत हो, गुज़र जा । सं.— पार करना, लंघन ।

ದಾಡಿ दाडि (अ. दे.) सं.—दाढ़ी (हिं.) ।

ದಾಡಿಮ दाडिम (सम्) सं.—दाडिम, अनार।

ದಾಡಿಮಿ दाडिमि, ದಾಡಿಂಬ दाडिंब, ದಾಡಿಂಬೆ दाडिंबे (सम्) सं.—अनार ।

ದಾಡೆ दाडे (तद्) सं.—दंष्ट्रा (तत्) ; बड़ा दाँत, हाथी का दाँत, साँप का दाँत, हाथी के दाँत का अन्तिम भाग ; दाढ़ ।

ದಾಣ दाण, ದಾಣಾ दाणा, ದಾಣಿ दाणि (अ. दे ) सं.– दाना (हिं.) अनाज। ।

ದಾತ दात (सम्) वि.—विभाजित, कटा हुआ । (तद्) । सं. — दातृ (तद्) ; देनेवाला, दाता ।

ದಾತಾರ दातार (तद्) सं.—दातृ (तत्) ।

ದಾತೃ दातृ (सम्) सं.– दाता, देनेवाला, दानी उदार पुरुष ।

ದಾತ್ರ दात्र (सम्) सं.—हसिया, लवित्र ।

ದಾನ दान (सम्) सं.—देना, सौंपना, दान, भेंट ; रिश्वत ; चार उपायों में से एक ।

ದಾನವ दानव (सम्) सं. — राक्षस । —ಅರಿ अरि (सम्) सं.— देवता ।

ದಾಪನ दापन (सम्) सं.— जुर्माना, बलात्कार-पूर्वक दिलाना ।

ದಾಪಿತ दापित (सम्) वि. — दिलाया हुआ, जुर्माना किया हुआ, दिया हुआ ; निबटाया हुआ, फैसला किया हुआ ।

ದಾಪು दापु (क) सं.– फैलाव, विस्तार, वृद्धि ; कदम के फासले की नाप ।

ದಾಮ दाम, ದಾಮು दामु, ದಾವೆ दावे (सम्) सं.—डोरा, सूत, तार, रस्सी ; कमरबंद, पटुका ; बड़ी पट्टी या बन्धन ; किरण ; विद्युत् रेखा ।

ದಾಮನಿ दामनि (सम्) सं.—गाय-बैल बांधने की रस्सी ।

ದಾಮೋದರ दामोदर (सम्) सं.—कृष्ण का नाम।

ದಾಯ दाय (सम्) सं. —भेंट, दान; दहेज़; भाग, हिस्सा। बाँटना, तकसीम करना; हानि, नाश; दुर्भाग्य; जगह; संपत्ति; पाना, प्राप्त करना; क्रीडा विशेष, उपयुक्त समय या अवसर।—ಭಾಗ भाग, ವಿಭಾಗ विभाग (सम्) सं. —उत्तराधिकारियों में संपत्ति का बँटवारा।

ದಾಯಾದ दायाद (सम्) सं. — उत्तराधिकारी; पुत्र; रिश्तेदार, भाईबन्धु; दूर का नातेदार।

ದಾಯಾದಿ दायादि (तद्) सं.—दायाद्यं (तत्); उत्तराधिकारी होने की अवस्था; पैतृक; चाचा के बेटे, सौत या सौतेली माँ के बेटे आदि।

ದಾಯಿ दायि (तद्) सं.—धात्री (तत्); दाई।

ದಾಯಿತ दायित (सम्) वि. — मिला हुआ, जुड़ा हुआ।

ದಾರ दार (सम्) सं.-दरार, संधि, छेद, सुराख; पत्नी, भार्या; काटना, चीरना; जुता हुआ खेत। (तद्) सं.—द्वारं (तत्); दरवाज़ा; धारः (तत्)—धागा, सूत्र, तार।

ದಾರಣೆ दारणे, ಧಾರಣೆ धारणे (क ?) सं.—दर, भाव, दाम।

ದಾರವ दारव (सम्) वि.—लकड़ी का, लकड़ी बना।

ದಾರಿ दारि (क) सं—रास्ता, मार्ग, पथ। ದಾರಿ ತಪ್ಪಿದ ಮೇಲೆ ಹಾರಿ ಏನು ಫಲ? दारि तप्पिद मेले हारि एनु फल ?— रास्ता भूल जाने के बाद कूदने से क्या प्रयोजन? (कह.)।—ಕಾರ कार, ಕಾಱ कार, ಗ ग, ಗಾರ गार, ಗಾಱ गार (क) सं. — पथिक, मुसाफ़िर।

ದಾರಿದ್ರ, दारिद्र, ದಾರಿದ್ರ್ಯ दारिद्रय (सम्) सं. —दरिद्रता, ग़रीबी।

ದಾರು दारु (सम्) सं.-काठ, काठ का टुकड़ा; चटकनी; देवदारु वृक्ष।

ದಾರುಣ दारुण (सम्) वि. — कडा, रूखा, कठोर, निष्ठुर; भारी, भयानक, डरावना, क्रूर, सख्त।

ದಾರುಹಸ್ತಕ दारुहस्तक (सम्) सं.—काठ का चमचा।

(१) ದಾಱೆ दाऱे (क) सं.—एक वृक्ष (Averrhoa Carambola)।

(२) ದಾಱೆ दाऱे (तद्) सं —धारा (तत्); धार, प्रवाह। (तद्) सं.— दारा (तत्); पत्नी।

ದಾರ್ಢ್ಯ दार्ढ्य (सम्) सं.—सख्ती, दृढ़ता; विश्वासजनक प्रमाण, समर्थन।

ದಾಲ दाल (सम्) सं.—एक प्रकार का मधु, शहद।

ದಾಲ್ಭ್ಯ दाल्मि (सम्) सं—इन्द्र का नाम।

ದಾಲಚಿನ್ನಿ दालचिन्नि, ದಾಲ್ಚಿನಿ दाल्चिनि, ದಾಲ್ಚಿನ್ನಿ दाल्चिन्नि (अ. दे.) सं. — दालचीनी।

ದಾಲಿಮ दालिम (सम्) सं.— दाडिम, अनार।

ದಾವ दाव (क) सर्व.—क्या. कौन-सा।

ದಾವ दाव (सम्) सं.—दावाग्नि; अग्नि; आग; वन, जंगल।—ದ್ರಾವ द्राव. ದಾಹ दाह (सम्)सं. — गरमी, उष्णता; तप, तपस्या।

ದಾವಣಿ दावणि (क ?) सं. — लड़कियों के पहनने का वस्त्र; समूह. समुदाय। (तद्) सं.—दामनी (तत्); पशुरज्जु।

ದಾವಳಿ दावळि, ಧಾವಳಿ धावळि (क) सं. — सफ़ेद ऊनी कपड़ा।

(१) ದಾವೆ दावे (तद्) सं. —दामम् (तत्); रज्जु, रस्सी।

(२) ದಾವೆ दावे, ದಾವಾ दावा (अ. दे.) सं. —दावा (अरवी); विवाद, कलह।

ದಾಶರಥಿ दाशरथि (सम्) सं. – राम।

ದಾಶಾರ್ಹ दाशार्ह (सम्) सं.—विष्णु. कृष्ण।

ದಾಷ್ಟಿಕ दाष्टिक, ದಾಷ್ಟೀಕ दाष्टीक (क ?) सं.—साहसी मनुष्य; साहस ,ढिटाई।

ದಾಸ दास (सम्) सं.—दास, सेवक, गुलाम; भक्त; वैष्णव भक्त। ಎರಡು ದಾಸರಿಗೆ ನಂಬಿ ಕುರುಡ ದಾಸ ಕೆಟ್ಟ एरडु दासरिगे नंबि कुरुडदास केट्ट—दो दासों पर भरोसा रखकर अन्धा दास विनष्ट हुआ (कह.)। — ಗಿತ್ತಿ गित्ति (सम्) सं.—वैष्णव भक्त (दास) की पत्नी।

ದಾಸವಣ दासवण, ದಾಸವಾಣ दासवाण ದಾಸವಾಳ दासवाळ (क) सं.— जपा पुष्प, सदागुलाब, अड़हुल।

ದಾಸಿ दासि (सम्); सं.—दासी, चाकरनी, स्त्री गुलाम: रंडी, वेश्या। ದಾಸಿಗೆ ಭಯವಿಲ್ಲ, ವೇಶಿಗೆ ದಯವಿಲ್ಲ दासिगे भयविल्ल. वेशिग़े दयविल्ल — दासी को भय नहीं, वेश्या को दया नहीं (कह.)।

ದಾಸೇಯ दासेय, ದಾಸೇರ दासेर (सम्) सं. —नौकर, सेवक, दास।

ದಾಹ दाह (सम्) सं.—जलन, आग, बहुत जलन, ताप; प्यास, तृष्णा; पीड़ा, दर्द, चाह।

ದಾಹಿಸು दाहिसु (सम्) क्रि.—जल, जला।

ದಾಳ दाळ (क) सं.—पाँसा।

ದಾಳಿಂಬ दाळिंब, ದಾಳಿಂಬರ दाळिंबर, ದಾಳಿಂಬರಿ दाळिंबरि, ದಾಳಿಂಬೆ दाळिंबे, ದಾಳಿಂಬ್ರೆ दाळिंब्रे (तद्) सं.—दाडिमः (तत्); अनार।

ದಾಳಿ दाळि, ದಾಱಿ दाऱि (तद्) सं. — धाटी (तत्); आक्रमण, हमला।

ದಿಂಕ दिंक (सम् )सं.—जूँ का अण्डा, लीख।

ದಿಂಕು दिंकु (क) क्रि.— कूद. उछल; फुदक।

ದಿಂಡ दिंड, ದಿಂಡಿಗ दिंडिग (क) सं. — एक वृक्ष का नाम; गिरिकर्णिका।

ದಿಂಡಲ दिंडल (क) सं. — दीर्घवृन्त, श्योनाक।

ದಿಂಡಾಲ दिंडाल, ದಿಂಡಿಗ दिंडिग, ದಿಂಡುಗ दिंडुग (क) सं.—दे. ದಿಂಡಲ.

ದಿಂಡಿಗತನ दिंडिगतन (क) सं.—रूखा स्वभाव; नटखटपन।

ದಿಂಡು दिंडु (क) सं.— राशि; ढेर, गोलाकार ढेर, या टुकड़ा, काठ या घास का बंडल (गट्ठा); मोटा तना; मूठ या हल केलिए उपयोगी काठ; काठ, लकड़ी का टुकड़ा छिलके के अन्दर का सार भाग (फलों के अन्दर का); केले के पौधे का भीतरी

कोमल भाग; मोटापन, तगड़ापन; बल; गर्व; नटखटपन।

ದಿಂಡುಕ दिंडुक (क) सं.—मोटा या तगड़ा आदमी।

ದಿಂಡುಗ दिंडुग (क) सं. दे. ದಿಂಡಾಲ.

ದಿಂಡೆ दिंडे, ದಿಂಡು दिंडु (क) सं.—गोलाकार बड़ा पत्थर।

ದಿಂಡೆಗಿತ್ತಿ दिंडेगित्ति (क) सं.—नटखट स्त्री।

ದಿಂಡ್ಲು दिंड्लु (क) सं.—दे. ದಿಂಡಾಲ.

ದಿಂಬು दिंबु (क) सं.—तकिया।

ದಿಕ್ಕನೆ दिक्कने, ದಿಗ್ಗನೆ दिग्गने (क) अ.—हठात्, सहसा, तुरंत; फौरन।

ದಿಕ್ಕರಿ दिक्करि, ದಿಗ್ಗಜ दिग्गज (सम्) सं.—दिशाओं में रहनेवाली हाथी, वे हैं—ऐरावत, पुंडरीक, वामन, कुमुद, अञ्जन पुष्पदंत, सार्वभौम और सुप्रतीक; आठ की संख्या।

ದಿಕ್ಕು दिक्कु (तद्) सं.—दिक् (तत्); दिशा, निर्देश, संकेत; रक्षण, रक्षा, मदद।—ಗೆಡು गेडु (तद्) क्रि — असहाय हो, अनाथ हो (मुह.)।—ತೋರು तोरु (तद्) क्रि.—मार्ग दिखा; पार कर, मदद कर (मुह)।

ದಿಕ್ಕುಂಭಿ दिक्कुंभि (सम्) सं.—दे. ದಿಕ್ಕರಿ.

ದಿಕ್ಪಾಲ दिक्पाल, ದಿಕ್ಪಾಲಕ दिक्पालक, ದಿಕ್ಪತಿ दिक्पति, ದಿಗಧಿಪ दिगधिप (सम्) सं.—दिशाओं के अधिपति।

ದಿಗಂತ दिगंत (सम्) सं.- क्षितिज; दूरवर्ती स्थान।

ದಿಗಂಬರ दिगंबर (सम्) वि.—निरंग; नंगा। सं.—एक जैन-संप्रदाय; भैरव।

ದಿಗಲು दिगलु, ದಿಗಿಲ್ दिगिल्, ದಿಗಿಲು दिगिलु (क) सं.—भय, डर, भीति, घबराहट।

ದಿಗಿಸು दिगिसु (क) क्रि.—उतार, नीचे उतार (ದಿಂಚು दिंचु—तेलुगु)।

ದಿಗೀಶ दिगीश, ದಿಗೀಶ್ವರ दिगीश्वर (सम्) सं.—दे. ದಿಕ್ಪಾಲ.

ದಿಗು दिगु (क) क्रि.—नीचे आ, उतर।

ದಿಗುಮಂಡಲ दिगुमंडल (तद्) सं. — दिङ्मण्डल (तत्)।

ದಿಗುಲು दिगुलु (क) सं.—दे. ದಿಗಲು.

ದಿಗ್ಗಜ दिग्गज. ದಿಗ್ದಂತಿ दिग्दन्ति (सम्) सं.—दे. ದಿಕ್ಕರಿ.

ದಿಗ್ಧ दिग्ध (सम्) वि.—लिसा हुआ, लिपा हुआ, विष में बुझा हुआ। सं. — विषैला बाण।

ದಿಗ್ವಿಜಯ दिग्विजय (सम्) सं. — सभी दिशाओं के देशों को जीतना।

ದಿಟ दिट (तद्) सं.-दिष्ट (तत्); सत्य, सच, सचमुच।

ದಿಟ್ಟ दिट्ट, ದಿಟ್ಟು दिट्टु (तद्) वि. - धृष्ट (तत्): ढीठ, साहसी, हिम्मतवाला, दिलेर, वीर।—ತನ तन (तद्) सं. — वीरता, साहस।

ದಿಟ್ಟಿ दिट्टि (तद्) सं.—दृष्टिः (तत्); नज़र, निगाह।—ಸು सु (तद्) क्रि.—देख, अवलोकन कर, विचार कर।

ದಿಠ दिठ (तद्) सं.—दे. ದಿಟ.

ದಿಡ दिड, ದುಡ दुड (तद्) सं. दृढ (तत्); स्थिर, बली; दृढ़ता, बल; सचाई (मै प्र.)।

ದಿಡ್ಡ दिड्ड, ದಿಡ್ಡು दिड्डु (क) सं — टीला, पहाड़ी।

ದಿಡ್ಡಿ दिड्डि (क) सं. —बड़े दुरवाज़े में छोटा दरवाज़ा, दीवार में बना हुआ छेद।

ದಿಣ್ಣೆ दिण्णे (क) सं.—टीला; पुलिन; द्वीप; राशि, ढेर।

ದಿತಿ दिति (सम्) सं.—दक्ष प्रजापति की पुत्री और कश्यप की पत्नी। यही दैत्यों की माता है।—ಸುತ सुत—दैत्य, राक्षस।

ದಿಧಿಷು दिधिषु (सम्) सं —वर; पति; दो बार विवाहिता स्त्री।

ದಿನ दिन (सम्) सं — दिन, रोज़, दिवस; तीस की संख्या।—ಗಟ್ಲೆ गट्ले (तद्) वि.—रोज़ाना; प्रतिदिन।—ಕರ कर (सम्)सं.—सूर्य; बारह की संख्या।—ಚರಿ चरि, ಚರ್ಯೆ चर्यै (सम्) — दैनिक कार्य।—ಮಣಿ मणि (सम्) सं.—सूर्य।—ವಾರು वारु (तद्) रोज़, प्रतिदिन।

ದಿನಸಿ दिनसि (क) सं.—अनाज।

ದಿನಾ दिना (तद्) सं —रोज, प्रतिदिन।

ದಿನ್ನೆ दिन्ने (क) सं.—दे. ದಿಣ್ಣೆ.

ದಿಬ್ಬ दिब्ब, ದಿಬ್ಬು दिब्बु (क) सं. — टीला, छोटी पहाड़ी। (तद्) वि.—दिव्य (तत्)।

ದಿಬ್ಬಣ दिब्बण (क) सं.—बरात; बोतल का डट्टा।

ದಿಮಿ दिमि (क) क्रि.—चक्कर काट। सं.—नाचते समय चरणों की तीव्र गति से उत्पन्न ध्वनि।

ದಿಮ್ಮಗೆ दिम्मगे, ದಿಮ್ಮನೆ दिम्मने (क) अ.—बलपूर्वक, दृढ़ता से, ज़ोर से।

ದಿಮ್ಮಿ दिम्मि (क) सं. — टीला, पहाड़ी; काठ, लकड़ी का बड़ा टुकड़ा; डण्ठल; घना सबल घेरा; कुप्पेवाला पदार्थ।

ದಿಮ್ಮಿತು दिम्मितु (क) वि.—बड़ा, बलवान्, महान्।

ದಿಮ್ಮಿದ दिम्मिद (क) सं. — बड़ा आदमी; महान् पुरुष, ब्राह्मण।

ದಿಮ್ಮಿದುದು दिम्मिदुदु (क) सं. — बड़प्पन, महानता, मुख्यता, प्रधानता, गौरव।

ದಿಮ್ಮು दिम्मु (क) सं.—विभ्रम, सिर में चक्कर। क्रि.—दबा, ढकेल।

ದಿರ್ಗನೆ दिर्गने (क) अ.—चकराते हुए।

ದಿವ दिव (सम्) सं. दिन, दिवस; स्वर्ग; आकाश; जंगल।

ದಿವಸ दिवस (सम्) सं.—दिन, रोज़।

ದಿವಾಣ दिवाण. ದಿವಾನ दिवान (अ. दे.) सं.-दिवान, प्रधान मन्त्री; ज़िले का शासनाधिकारी; दरबार, राजसभा; सरकार।

ದಿವಾಳಿ दिवाळि (तद्) सं.—दीपावलिः (तत्); दिवाली। (अ. दे.) सं.—दिवाला (हिं.)।

ದಿವಿ दिवि (सम्) सं.—स्वर्ग; गगन, आकाश। —ಜ ज = देवता।—ಜಧೇನು जधेनु = कामधेनु।—ನಾಯಕ नायक = ಇಂದ್ರ इन्द्र। —ಭಾಗ भाग = आकाश।

ದಿವ್ಯ दिव्य (सम्) वि.—दैवी, स्वर्गीय, अलौकिक, अद्भुत, चमकीला, बहुत बढ़िया, श्रेष्ठ, मनोहर, सुन्दर।—ಗಾಯನ गायन (सम्) सं.—स्वर्गीय संगीत; गन्धर्व।

ದಿಶ दिश (सम्) सं.—दे. ದಿಕ್ಕು.

ದಿಶಿ दिशि (तद्) सं.—दिशा (तत्)।

ದಿಷ್ಟ दिष्ट (सम्) वि. — दिखलाया हुआ, निर्दिष्ट निश्चित; वर्णित; सौंपा हुआ। सं.—भाग्य, प्रारब्ध; निर्देश; आदेश, उद्देश्य, समय। — ಅಂತ अन्त (सम्) सं. —मृत्यु।

ದಿಷ್ಟಿ दिष्टि (सम्) सं.—अंश, भाग; निर्देश, आदेश, नियम, आज्ञा; सौभाग्य, शुभकार्य; भाग्य।

ದಿಳ್ಳ दिळ (क) सं.—भीति, भय, डर।

ದೀಕ್ಷಾ दीक्षा ದೀಕ್ಷೆ दीक्षे (सम्) सं. — दीक्षा, संस्कार; उपनयन संस्कार; यज्ञारंभ के पूर्व का कर्म विशेष; किसी उद्देश्य की सिद्धि के लिए किया जानेवाला आत्मसमर्पण।

ದೀಟು दीटु (क) सं. — प्राप्त करना, प्राप्ति; सादृश्य, तुलना; कीमत या दाम का अनुमान।

ದೀಧಿತಿ दीधिति (सम्) सं. —चमक, प्रकाश की किरण; कांति, शारीरिक स्फूर्ति।

ದೀನ್ दीन (क) सं.—दे. ದಿಮಿ.

ದೀನ दीन (सम्) वि.—ग़रीब, निर्धन, आकिंचन, पीड़ित; दुःखी संतप्त, उदास; भीरु, डरपोक, कमीना।

ದೀಪ दीप (सम्) सं.—दिया, दीपक। (तद्) — द्वीपः (तत्); टापू। ದೀಪ ದೀಪಾಂತರಕ್ಕೆ ಹೋಯಿತು ಬತ್ತಿ ಪರ್ವತಕ್ಕೆ ಹೋಯಿತು दीप दीपांतरके होयितु बत्ति पर्वतके होयितु— —दिया द्वीपांतर गया और बत्ती पर्वत पर। (कह.)।

ದೀಪಾವಲಿ दीपावलि, ದೀಪಾವಳಿ दीपावळि, ದೀಪಾವಳಿಕೆ दीपावळिके, ದೀಪಾಳಿಗೆ दीपाळिगे, ದೀವಳಿಗೆ दीवळिगे (सम्) सं.— दिवाली; दीपों की पंक्ति या श्रेणी।

ದೀಪ್ತ दीप्त (सम्) वि.—दीपित, प्रकाशमान, जलता हुआ, चमकदार, सुन्दर, मनोहर।

ದೀಪ್ತಿ दीप्ति (सम्) सं. — चमक, दमक; प्रकाश) सौंदर्य।

ದೀರ್ಘ दीर्घ (सम्) वि.—लम्बा, बहुत दूर पहुँचनेवाला, दीर्घकालीन।

ದೀರ್ಘಿಕೆ दीर्घिके (सम्) सं. — लंबी झील; झील या कूप।

ದೀವ दीव (क) सं.—आखेट का प्राणी या मृग।

ದೀವಟಿ दीवटि, ದೀವಟಿಗೆ दीवटिगे (तद्) सं. — दीवट (हि.)।

ದೀವಳಿಗೆ दीवळिगे (तद्) सं.—दीपावलि का (तत्)।

ದೀವಿ दीवि (तद्) सं.—द्वीप (तत्); टापू।

ದೀವಿಗೆ दीविगे (तद्) सं. — दीपिका (तत्); दिया, दीपक।

ದೀಹ दीह (क) सं.—दे. ದೀವ.

ದುಂಟಾಡು दुंटाडु (क) क्रि. — डोल, हिल, झूल।

ದುಂಟು दुंटु (क) सं.—असमता, असम पग; चढ़ाव-उतार।

ದುಂಡ दुंड (क) वि.—गोल।

ದುಂಡಗೆ दुंडगे, ದುಂಡನೆ दुंडने (क) सं. — गोलाई, गोल होना; गोल।

ದುಂಡನ್ನ दुंडन्न (क) वि.—गोल।

ದುಂಡರಿಸು दुंडरिसु (क) क्रि.—तोंद पर उठा; गोल कर।

ದುಂಡಾನೆ दुंडाने (क) वि.— दे. ದುಂಡನ್ನ.

ದುಂಡಿ दुंडि (क) सं.—गोल पत्थर।

ದುಂಡಿಗು दुंडिगु (क) सं.—एक झाड़ी (Jatropha curcas)।

ದುಂಡಿಗೆ दुंडिगे (क) वि.—गोल।

ದುಂಡಿಚೆ दुंडिचे, ದುಂಡಿಜೆ दुंडिजे (क) सं.— शतरंज या चौपड़ का मोहरा।

ದುಂಡಿಸು दुंडिसु (क) क्रि. — गोल राशि हो; गोलकार घूम।

ದುಂಡು दुंडु (क) सं.—गोलाई, वर्तुलाकार; कंगन। वि. — गोल, वर्तुल। — ಮಲ್ಲಿಗೆ मल्लिगे (क) स.—मोगरा, गोल चमेली।

ದುಂಡುಗೆ दुंडुगे (क) वि.—गोल, वर्तुल।

(१) ದುಂದು दुंदु (क) सं —अपव्यय, बेकार या निस्सार वस्तु।

(२) ದುಂದು दुंदु (सम्) सं.—एक प्रकार का ढोल; वसुदेव।

ದುಂದುಗಾರ दुंदुगार (क) सं.—अपव्यय करनेवाला पुरुष। ದುಂದುಗಾರಿಕೆ दुंदुगारिके— अपव्यय करना। ದುಂದುಗಾರ್ತಿ दुंदुगार्ति— अपव्यय करनेवाली स्त्री।

ದುಂದುಭಿ दुंदुभि (सम्) सं.—दुंदुभी, भेरी; मोहरा; एक संवत्सर का नाम।

ದುಂಪ दुंप. ದುಂಬ दुंब (क) सं.—कन्द।

ದುಂಬಿ दुंबि, ದುಂಬೆ दुंबे (क) सं. — भ्रमर, भौंरा, मधुकर, मधुप।

ದುಂಬು दुंबु (क) सं.—धूल, रज।

ದುಃಖ दुःख (सम्) सं —दुःख, रंज, पीड़ा, कष्ट; कठिनाई।

ದುಃಪ್ರತೀತಿ दुःप्रतीति (सम्) सं.—बुरा भाव या विचार।

ದುಃಶೀಲ दुःशील (सम्) सं. —बुरा स्वभाव।

ದುಃಸ್ಥಿತಿ दुःस्थिति (सम्) सं. — बुरी दशा, दुर्भाग्य, अप्रसन्नता।

ದುಃಸ್ವಪ್ನ दुःस्वप्न (सम्) सं.—बुरा सपना, कुस्वप्न।

ದುಕೂಲ दुकूल (सम्)— रेशमी महीन वस्त्र, दुपट्टा।

ದುಕ್ಕ दुक्क (तद्) सं.—दुःखम् (तत्)।

ದುಗ್ಧಕ दुग्धक (सम्) सं.— (दूध से संबन्धित), पापड़।

ದುಗ್ಧತರು दुग्धतरु (सम्) सं. — औदुम्बर वृक्ष।

ದುಗ್ಧಪಯೋಧಿ दुग्धपयोधि, ದುಗ್ಧಸಾಗರ दुग्धसागर, ದುಗ್ಧಾಬ್ಧಿ दुग्धाब्धि (सम्) सं.— क्षीरसागर।

ದುಜ್ಜೋದನ दुज्जोदन (तद्) सं.—दुर्योधन; (तत्)।

ದುಟ್ಟತನ दुट्टतन (तद्) सं.—दुष्टता।

ದುಡಕ दुडक, ದುಡುಕ दुडुक (क) सं,—उतावला मनुष्य।

ದುಡಕು दुडकु, ದುಡುಕು दुडुकु (क) सं.—उतावलापन। ದುಡಕಿ दुडकि, ದುಡುಕಿ दुडुकि, —उतावली स्त्री।

ದುಡಕಿ दुडकि (क) सं.—घोड़े को कदम की चाल से चलाना, धीरे चलाना।

ದುಡಿ दुडि (क) क्रि·—श्रम कर, मेहनत कर, परिश्रम कर, काम कर।

ದುಡಿತ दुडित, ದುಡಿಮೆ दुडिमे (क) सं·—लाभ, कमाई; श्रम; परिश्रम कर।

ದುಡಿಸು दुडिसु (क) क्रि· — काम करा या करवा, श्रम करा या करवा।

ದುಡುಕು दुडुकु (क) सं· – उतावलापन। क्रि· उतावला हो, बिना सोचे विचारे काम कर; दुष्ट व्यवहार कर।—ತನ तन (क) सं·—उतावलापन।

ದುಡುಮೆ दुडुमे (क) सं·—दे ದುಡಿತ.

ದುಡ್ಡು दुड्डु (क) सं·—एक पैसा; पैसे, द्रव्य।

ದುಡುಂ दुडुं (क) सं·--किसी वस्तु के गिरने की ध्वनि।

ದುತ್ತೂರ दुत्तूर, ದುತ್ತೂರಿ दुत्तूरि (तद्) सं;—धुस्तूर: (तत्); धतूरे का पौधा।

ದುದ್ದು दुद्दु (क) सं.—फलों का गूदा, कद्दू, कुम्हड़ा, खीरा आदि का भीतरी कोमल भाग जिसमें बीज होते हैं।

ದುದ್ರುಮ दुद्रुम (सम्) सं·—हरी प्याज़।

ದುಪಟಿ दुपटि, ದುಪ್ಪಟಿ दुप्पटि, ದುಪ್ಪಟೆ दुप्पटे, ದುಪ್ಪಟ್ಟ दुप्पट्ट, ದುಪ್ಪಟ್ಟೆ दुप्पट्टे (अ. दे·) सं·—दुपटा (हिं)।

ದುಪ್ಪಿ दुप्पि (क) सं·— चित्रांग, हरिणी।

ದುಬಾರಿ दुबारि (अ. दे) अ· — ['दुबारा' (हिं·) से]—महँगा, अधिक दाम का।

ದುಬ್ಬ दुब्ब (क) सं. — मोटा आदमी, तोंद वाला।

ದುಬ್ಬಿ दुब्बि (क) सं· — मोटी स्त्री; लम्बी गर्दनवाली सुराही।

ದುಬ್ಬಳಿ दुब्बळि, ದುಬ್ಬುಳಿ दुब्बुळि (क) सं· —मकान की सुन्दर मंजिल।

ದುಮಿಕು दुमिकु, ದುಮುಕು दुमुकु (क) क्रि.—कूद, छलांग मार; ऊपर से नीचे कूद।

ದುರ दुर (क) सं.—समर, युद्ध, लड़ाई;

ದುರದೃಷ್ಟ दुरदृष्ट (सम्) सं·—दुर्भाग्य, बद किस्मत।

ದುರಬಿಣೆ दुरबिणि, ದುರಬೀನ दुरबीन, ದುರಬೀನು दुरबीनु ದುರ್ಬಿಣೆ दुर्बिणि, ದುರ್ಬಿನಿ दुर्बिनि, ದುರ್ಬೀನು दुर्बीनु (अ. दे·) सं.—दूरबीन (फ़ारसी); दूरवीक्षण।

ದುರಭಿಪ್ರಾಯ दुरभिप्राय (सम्) सं·—बुरा उद्देश्य या विचार।

ದುರಭ್ಯಾಸ दुरभ्यास (सम्) सं·—बुरी आदत।

ದುರಹಂಕಾರಿ दुरहंकारि (सम्) सं· — बड़ा गर्वीला पुरुष।

ದುರಳ दुरळ, ದುರುಳ दुरुळ (तद्) सं·—धूर्त: (तत्); धोखेबाज; चालाक; दुष्ट मनुष्य। ತನ=दुष्टता, धूर्तता।

ದುರಾಚಾರ दुराचार (सम्) सं·—बुरा आचरण, निंद्य कार्य। ಮಾಡೋದು ದುರಾಚಾರ ಮನೆ ಮುಂದೆ ಬೃಂದಾವನ माडोदु दुराचार मने मुंदे बृन्दावन=करना तो निंद्य कार्य, पर घर के सामने है बृन्दावन (कह·)।

ದುರಾತ್ಮ दुरात्म (सम्) सं·—बुरे विचारवाला, दुष्ट।

ದುರಾಲೋಚನೆ दुरालोचने (सम्) सं·—बुरा भाव या विचार।

ದುರಾಶೆ दुराशे (सम्) सं· — लालच; बुरी अभिलाषा।

ದುರಿತ दुरित (सम्) सं·—पाप।

ದುರುಕ್ತಿ दुरुक्ति (सम्) सं· — कठोर वाणी गाली, निन्दा; बुरी बात।

ದುರ್ಗ दुर्ग (सम्) सं.—किला, दुर्ग; जंगल, वन; वह स्थान जहाँ जाना कठिन हो।

ದುರ್ಗತಿ दुर्गति (सम्) सं· — दुर्दशा; बुरी हालत, दुस्थिति, दुर्भाग्य; दरिद्रता, गरीबी; नरक।

ದುರ್ಗಮ दुर्गम (सम्) वि.—अगम, न जाने योग्य, वह जिसे पार करना कठिन हो।

ದುರ್ಗಾ दुर्गा, ದುರ್ಗಿ दुर्गि, ದುರ್ಗೆ दुर्गे (सम्) सं·—दुर्गा; काली।

ದುರ್ಗುಣ दुर्गुण (सम्) सं·—बुरा गुण, बुरी-चाल, दोष।

ದುರ್ಜನ दुर्जन (सम्) सं, — बुरा आदमी, नीच पुरुष, दुष्ट मनुष्य, खल। —ತೆ ते= दुष्टता, नीचता।

ದುರ್ಜಯ दुर्जय (सम्) वि.—अजेय।

ದುರ್ದಶೆ दुर्दशे (सम्) सं·—बुरी स्थिति या हालत, कठिन स्थिति; दुर्भाग्य; संकट।

ದುರ್ದಿನ दुर्दिन (सम्) सं. — बुरा दिन, मेघाच्छादित दिन; बादल।

ದುರ್ದೈವ दुर्दैव (सम्) सं.—दुर्भाग्य, बद-किस्मती; बुरे देवता।

ದುರ್ಧರ दुर्धर (सम्) सं·—पार, पारद।

ದುರ್ಧರ್ಷ दुर्धर्ष (सम्) सं·—धृतराष्ट्र का एक पुत्र, रावण की सेना का एक सेनापति। वि·—उग्र, अगम्य, भयावह, असह्य, क्रोधी स्वभाव का।

ದುರ್ನಡತೆ दुर्नडते (क) सं·—बुरा व्यवहार या चाल-चलन।

ದುರ್ನಿಮಿತ್ತ दुर्निमित्त (सम्) सं· — बुरा बहाना; अपशकुन।

ದುರ್ಬಲ दुर्बल (सम्) वि.—अशक्त, कमज़ोर।

ದುರ್ಬುದ್ಧಿ दुर्बुद्धि, ದುರ್ಮತಿ दुर्मति (सम्) सं. —कुबुद्धि, विवेकहीनता; मूर्खता।

ದುರ್ಮರಣ दुर्मरण (सम्) सं.—अपमृत्यु, बुरी मौत, दुर्घटना के कारण मौत।

ದುರ್ವಾಸ दुर्वास (तद्) सं·—दुर्वासस् (तत्); एक ऋषि का नाम।

ದುರ್ವಾಸನೆ दुर्वासने (सम्) सं.—बुरी गन्ध, दुर्गंध, बदबू; चित्त की बुरी प्रवृत्ति।

ದುರ್ವಿನೀತ दुर्विनीत (सम्) सं·—कन्नड के एक प्राचीन लेखक का नाम। वि.—मूर्ख, खल दुष्ट; दरिद्र गरीब।

ದುರ್ವ್ಯವಹಾರ दुर्व्यवहार (सम्) सं·—कानून-का बुरा निर्णय; (कानून का) बुरा मुकदमा।

ದುರ್ವ್ಯಸನ दुर्व्यसन, ದುವ್ಯಾಸಂಗ दुव्यासंग (सम्) सं. – बुरी आदत, बुरी लत।

ದುಲಿ दुलि (सम्) सं·—कछवी।

ದುಲ್ಲಕ್ಷಣ दुलक्षण (तद्) सं·—दुलक्षण (तत्); कविता का एक दोष।

ದುವ್ವಾಳಿ दुव्वाळि (क) सं·—शीघ्रता से आगे बढ़, कुदान, उछाल, उड़ान।

ದುಶ್ಚರಿತ್ರ दुश्चरित्र (सम्) सं·—चरित्रहीनता, बुरा चाल-चलन।

ದುಶ್ಚೇಷ್ಟೆ दुश्चेष्टे (सम्) सं·—नटखटी।

ದುಶ್ಶಕುನ दुश्शकुन (सम्) सं.—अपशकुन।

ದುಷ್ಕರ दुष्कर (सम्) वि.—कष्टसाध्य, वह काम जो कठिन हो; बुरे रूप से व्यवहार करनेवाला, दुष्ट; बुरा, कठिन।

ದುಷ್ಕರ್ಮ दुष्कर्म (सम्) सं.—बुरा काम, पाप; दोष; कोई कठिन या पीड़ाजनक कार्य; बुरा व्यवहार, चाण्डाल।

ದುಷ್ಕಾಲ दुष्काल (सम्) सं.—बुरा समय, अकाल; रोग, बीमारी।

ದುಷ್ಟ दुष्ट (सम्) सं.—बुरा आदमी, दुर्जन, खल; निकम्मा, दूषित व्यक्ति; कोढ़; पाप, अपराध; साँप; घोड़ा; हाथी का मद। ದುಷ್ಟೆ दुष्टे—स्त्री. लिं.।

ದುಸ್ತರ दुस्तर (सम्) वि.—कठिनाई से पार किये जानेवाला, कठिनाई से वश में किये जानेवाला, अजेय।

ದುಸ್ಸಂಗ दुस्संग (सम्) सं.—बुरी संगति, बुरा साथ।

ದುಸ್ಸಂತತಿ दुस्संतति (सम्) सं.—बुरे बच्चे; बुरा परिवार।

ದುಸ್ವಪ್ನ दुस्वप्न (सम्) सं.—बुरा सपना।

ದೂಂಟು दूंटु (क) क्रि.—एक पैर के बल चल, लंगड़ा, फुदक।

ದೂಕರಿಸು दूकरिसु (क) क्रि.—थूक।

ದೂಟಿಸು दूटिसु (क) क्रि.—कुदा, एक पैर के बल चलने दे।

ದೂಟು दूटु (क) क्रि.—दे. ದೂಟು.

ದೂಡಿಸು दूडिसु (क) क्रि.—ढकेल, दबा; झुका, हिला, तौल; फेंक; बाहर कर, बहिष्कार कर।

ದೂತ दूत (सम्) सं.—दूत, संदेह ले जानेवाला; राजदूत। ದೂತಿ दूति—स्त्री. लिं.।

ದೂದ दूद, ದೂದವ दूदव (तद्) सं.—दूतः (तत्)। ದೂದಿ दूदि, ದೂದವಿ दूदवि—स्त्री. लिं.।

ದೂನಿಸು दूनिसु (सम्) क्रि.—[ದೂನ दून—पीड़ित, दुःखी]—मानसिक संताप सह, चिंतित हो, चिंता कर, पीड़ित हो, व्याकुल हो।

ದೂಪ दूप (तद्) सं.—धूपः (तत्); ದೂಪ ಹಾಕಿದರೆ ಪಾಪ ಹೋದೀತೇ? दूपहाकिदरे पाप होदीते—धूप डालने से क्या पाप जाता है? (कह.)।

ದೂಪಿಸು दूपिसु (तद्) क्रि.)—दे. ದೂಷಿಸು.

ದೂರ दूर (सम्) सं.—दूर, फासला; लम्बा मार्ग। ದೂರವಿದ್ದ ಮಗನಿಗೂ ಹತ್ತಿರವಿದ್ದ ಹೆಂಡತಿಗೂ ಸರಿಬಾರದು दूरविद्द मगनिगू हत्तिरविद्द हेंडतिगू सरिबारदु—पुत्र दूर हो और पत्नी पास हो तो पटता नहीं (कह.)।

ದೂರಿಸು दूरिसु (क) क्रि.—घुसेड़, लगा। (तद्) क्रि.—दे. ದೂಷಿಸು.

ದೂಱಿಸು दूरिसु, [ದೂರಿಸು दूरिसु] (क) क्रि.—निंदा करा, शिकायत करा (प्रे)।

ದೂಱು दूरु, [ದೂರು दूरु] (क) क्रि.—निंदा कर, शिकायत कर, गाली दे। सं.—निंदा, गाली; शिकायत।

ದೂರ್ತ दूर्त (तद्) सं.—धूर्तः (तत्)।

ದೂರ್ವಾ दूर्वा, ದೂರ್ವೆ दूर्वे (सम्) सं.—देव-पूजन में उपयोगी एक प्रकार की घास।

ದೂಲ दूल (य) सं.—धरन, बल्ला, बँड़ेर।

ದೂಲಿ दूलि, ದೂಲಿಕೆ दूलिके (सम्) सं.—नील का पौधा।

ದೂಲೆ दूले (क) सं.—खुजलाहट, सुरसुरी; मन्मथ-पीड़ा।

ದೂವಾಳಿಸು दूवाळिसु (क) क्रि.—शीघ्रता से आगे बढ़, कूद, उछल, उड़।

ದೂಷಣ दूषण, ದೂಷಣೆ दूषणे (सम्) सं.—निंदा, गाली, कुवाच्य; अपवाद, अपकीर्ति; दोष।

ದೂಷಿಸು दूषिसु (सम्) क्रि.—दूषण कर, निंदा कर, गाली दे।

ದೂಷ್ಯ दूष्य (सम्) वि.—कलंक लगाने योग्य, भ्रष्ट होने योग्य, निंद्य। सं.—वस्त्र, एक प्रकार का वस्त्र; डेरा, खेमा।

ದೂಸಱು दूसरु, ದೂಸಱು दूसरु (क) सं.—कारण, हेतु, निमित्त, स्वमत; स्वलाभ, स्वरुचि।

ದೂಸಿಗ दूसिग (तद्) सं.—कपड़े का व्यापारी।

ದದೂಸು दूसु (तद्) सं.—दूष्य (तत्) कपड़ा।

ದೂಳ್ दूळ्, ದೂಳು दूळु (तद्) सं.—ದೂಳಿ दूळि—धूलिः (तत्) धूल, गर्द।

ದೂಳಿಸು दूळिसु (क) क्रि.—लीप, पोत; लीपा जा, पोता जा।

ದೃಕ್ दृक् (सम्) सं.—ದೃಕ್ಕು दृक्कु (तद्)—आँख। ದೃಗು दृगु (तद्)।

ದೃಢ दृढ (सम्) वि.—मज़बूत, अचल, स्थिर; ठोस; स्थापित; कसा हुआ; घना; बड़ा, शक्तिशाली; कठोर ताकतवाला; चलाऊ, ठहरनेवाला; विश्वस्त, निश्चित, अवश्य।

ದೃತ दृत (सम्) वि.—सम्मानित; विदीर्ण; डरा हुआ, भीत।

ದೃತಿ दृति (सम्) सं.—चर्म, खाल, पानी भरने का चमड़े का थैला।

ದೃಬ್ಧ दृब्ध (सम्) वि.—डरा हुआ, भीत।

ದೃಶ್ಯ दृश्य (सम्) सं.—दिखाई पड़नेवाली वस्तु, नज़्ज़ारा। वि.—देखने को, दिखाई पड़नेवाला; सुंदर, मनोहर।

ದೃಷ್ಟ दृष्ट (सम्) वि.—देखा हुआ, जाना हुआ, समझा हुआ, दिखाई पड़नेवाला, अनुभव किया हुआ, निर्णीत, निश्चित।

ದೃಷ್ಟಾಂತ दृष्टांत (सम्) सं.—उदाहरण; एक अलंकार; मृत्यु, अंत।

ದೃಷ್ಟಿ दृष्टि (सम्) सं.—निगाह, नज़र; ज्ञान, जानकारी; आंख; विचार; देखने की शक्ति; चितवन; बुद्धि; तारों का रूप; एक मन्त्री का नाम। —ಗೋಚರ गोचर (सम्) वि.—समझ में आनेवाला, दृष्टिगोचर, दिखाई पडनेवाला। —ದೋಷ दोष (सम्) सं.—देखने में त्रुटि, आँख का दोष।

ದೃಷ್ಟಿಸು दृष्टिसु (सम्) क्रि.—देख, अवलोकन कर।

ದೆಬ್ಬೆ देब्बे, ದೆಬ್ಬಲು देब्बलु (क) सं.—चपत, थप्पड़, मार।

ದೆವ್ವ देव्व, ದೆವ್ವು देव्वु (तद्) सं.—दैवं (तत्); भूत, पिशाच।

ಮಗ್ಗು मग्गु (क) क्रि.—गर्जन कर। सं.—वशीकरण, वशीकृत होना।
ಮಗ್ಗುಲ್ मग्गुल्, ಮಗ್ಗುಲು मग्गुलु (क) सं.—दे. ಮಗ್ಗುಲ್.
ಮಗ್ನ मग्न (सम्) वि.—निमज्जित, डूबा हुआ।
ಮಘವ मघव (सम्) सं—इन्द्र।
ಮಚರ್ಚಿಕೆ मचर्चिके (सम्) सं.—मचर्चिका, सर्वोत्तमता।
ಮಚ್ಚ मच्च, ಮಚ್ಚು मच्चु, ಮಚ್ಚೆ मच्चे, ಮತ್ತಿ मत्ति (क) सं.—शरीर पर का काला निशान, पहचान।
ಮಚ್ಚರ मच्चर (तद्) सं.—मात्सर्य (तत्); डाह, ईर्ष्या।
ಮಚ್ಚಿಕೆ मच्चिके (क) सं.—प्रियता, पसंद, मान्यता।
ಮಚ್ಚು मच्चु (क) क्रि.—पसंद कर; प्रसन्न हो, बहुत चाह। सं.—पसंदगी, प्रियता; प्रसन्नता, तृप्ति; मोहित करने की दवा, मोहित करने की राख; घर की मंज़िल; हँसिया; कुल्हाड़ी; चित्ती।
ಮಚ್ಚೆ मच्चे (क) सं.—दे. ಮಚ್ಚ.
ಮಜಾ मजा (अ. दे.) सं.—मज़ा (फ़ारसी); आनंद।
ಮಜ್ಜನ मज्जन (सम्) सं.—स्नान, नहाना।
ಮಜ್ಜಾಸಾರ मज्जासार (सम्) सं.—मज्जा, मांस का गूदा।
ಮಜ್ಜಿಗೆ मज्जिगे (क) सं.—छाछ, मट्ठा।
ಮಟ मट (क) सं.—भ्रम, भ्रांति; धोखा; मूर्खता,; भोलापन।
ಮಟಮಟ मटमट (क) अ.—नितांत, केवल; ठीक-ठीक।
ಮಟ್ಟ मट्ट (क) सं.—समतलता; माप; विस्तार, ऊँचाई, हद, सीमा, उचित सीमा; छोटा घोड़ा। वि.—छोटा; मंद।
ಮಟ್ಟಣೆ मट्टणे (क) सं.—समतल करना।
ಮಟ್ಟು मट्टु (क) सं.—संकेत, भाव, राय।
ಮಟ್ಟೆ मट्टे (क) सं.—नारियल या खजूर के वृक्ष की डाली; नारियल का रेशेदार जाल; दीवार पर चूना लगाने के लिए उपयोग में लाया जानेवाला नारियल का रेशा।
ಮಠ मठ (सम्) सं.—मठ; महन्त के रहने का स्थान; स्कूल, विद्यालय।—ಪತಿ पति = महंत।
(१) ಮಡ मड (क) सं.—एड़ी, गाड़ी का पिछला भाग; छोटा बांध, छोटी नहर।
(२) ಮಡ मड, ಮಡವು मडवु, ಮಡು मडु, ಮಡುವು मडुवु, ಮಡುಹು मडुहु (क) सं.—जल की गहराई।
ಮಡಕೆ मडके, ಮಡಿಕೆ मडिके (क) सं—घड़ा; तह। ಮಡಿಸು (क) क्रि.—तह कर।
ಮಡಗು मडगु, ಮಡಂಗು मडंगु (क) क्रि.—रख; छिपा रख।
ಮಡಚು मडचु, ಮಡಸು मडसु, ಮಡಿಸು मडिसु (क) क्रि.—टेढ़ा कर; तह करा।
ಮಡತೆ मडते (क) सं.—तह, परत।
ಮಡದಿ मडदि (क) सं.—स्त्री; पत्नी।
ಮಡಲ್ मडल्, ಮಡಲು मडलु (क) क्रि.—फैल, व्याप्त हो, बढ़। सं.—फलाव, व्याप्ति, बढ़ना, बढ़ती।
ಮಡಲು मड्लु (क) सं.—आंचल, गोद।
ಮಡಿ मडि (क) सं.—शुद्धि, निर्मलता, शुद्ध वस्त्र; एड़ी। क्रि.—तह कर; मर जा, मृत हो, चल बस।
ಮಡಿವು मडिवु, ಮಡಿಹು मडिहु, ಮಡುಹು मडुहु (क) क्रि.—मार डाल।
ಮಡಿವಳ मडिवळ, ಮಡಿವಾಳ मडिवाळ (क) सं.—धोबी, रजक।
ಮಡಿವಳ್ಳ मडिवळ्ळ (क) सं.—धोबी।
ಮಡಿವಾಳಗಿತ್ತಿ मडिवाळगित्ति, ಮಡಿವಾಳಿ मडिवाळि (क) सं.—धोबिन।
ಮಡು मडु (क) क्रि.—लगा, दृढ़ता से बांध या जोड़। सं.—पानी की गहराई।
ಮಡುಹು मडुहु (क) सं.—तह, परत; पानी की गहराई, अगाध जल।
ಮಡೆ मडे (क) सं.—छोटा बांध।
ಮಡ್ಡ मड्ड (क) सं.—मूर्ख मनुष्य।—ತನ तन = मूर्खता।
ಮಡ್ಡಿ मड्डि (क) सं.—तलछट, कीचड़; गुग्गुल, अगरु; काँजी; मूर्ख मनुष्य।
(१) ಮಡ್ಡು मड्डु (क) सं.—तलछट, चिपचपा होना।
(२) ಮಡ್ಡು मड्डु (सम्) सं.—ढोल।
ಮಣ್ मण्, ಮಣ್ಣು मण्णु (क) सं.—मिट्टी, मृत्तिका; ज़मीन, फ़र्श।
ಮಣ मण (अ. दे.) सं.—मन, तौल विशेष।
ಮಣಕ मणक, ಮಣಿಕ मणिक ಮಳಕ मळक (क) सं.—छोटी गाय या भैंस।
ಮಣಕನೆ मणकने (क) अ.—तुरंत, शीघ्रता से।
ಮಣಗು मणगु (क) क्रि.—टेढ़ा हो, झुक, वशीभूत हो।
ಮಣಲ್ मणल्, ಮಣಲು मणलु (क) सं.—रेता, बालू, सैकत।
ಮಣಿ मणि (क) क्रि.—झुक, नत हो, नमस्कार कर। सं.—झुकना, नमन; छोटा आसन, स्टूल (Stool); मणि, रत्न; गहना, आभूषण; अज-स्तन; अपानवायु; वैराग्य; लिंग या योनि का अग्रभाग; कलाई, मणिबंध; नौ की संख्या; एक प्रकार का बीज (The seeds of crotolaria)
ಮಣಿಯ मणिय, ಮಣಿಹ मणिह, ಮಣೆಯ मणेय, ಮಣೆ मणे (क) सं.—देवालय, मठ आदि की देखरेख का कार्य।
ಮಣಿರಂಗ मणिरंग (सम्) सं.—एक वृत्त का नाम।
ಮಣಿಸು मणिसु (क) क्रि.—झुका या झुकवा।
ಮಣುಕು मणुकु (क) सं. = ಮಣುಕು ಕೂದಲು मणुकु कूदलु—जटा।
ಮಣೆ मणे (क) सं.—सतह, बैठने का आसन।
ಮಣ್ಣು मण्णु (क) सं.—दे. ಮಣ್.
ಮಣ್ಮಳಿ मण्मळि, ಮಣ್ಮಳಿ मण्मळि (क) सं.—रूपनष्ट मृत्यु।
ಮತ मत (सम्) सं.—अभिप्राय, राय, अभिमत; विचार, धारणा; धर्म, सिद्धांत।
ಮತಂಗ मतंग (सम्) सं.—हाथी; बादल; एक मुनि का नाम; एक राक्षस का नाम।

ಮತತ್ರಯ मतत्रय (सम्) सं· अद्वैत, द्वैत और विशिष्टाद्वैत मत ।
ಮತಲ್ಲಿಕೆ मतल्लिके (सम्) सं·—अपनी जाति की सर्वश्रेष्ठ वस्तु ।
ಮತಿ मति (सम्) सं· — बुद्धि, समझदारी, ज्ञान ; मत, हृदय, विचार ; विश्वास, राय ; संकल्प ।
(१) ಮತ್ತು मत्त, ಮತ್ತಂ मत्तं (क) अ·—फिर, पुनः ; और, अतिरिक्त ।
(२) ಮತ್ತ मत्त (सम्) वि·—मस्त, मतवाला, उन्मत्त· पागल ; अहंकारी ।
ಮತ್ತರ್ मत्तर् (क) सं·—भूमि का एक परिमाण या नाप ।
ಮತ್ತಿ मत्ति (क) सं·—शरीर पर का छोटा धब्बा, चित्ती ; अर्जुन वृक्ष ; सालवृक्ष ।
ಮತ್ತಿನ मत्तिन (क) वि·—दूसरा, दूसरे का, अन्य, इतर ।
(१) ಮತ್ತು मत्तु (तद्) सं·—मदः (तत्) ; नशा ।
(२) ಮತ್ತು मत्तु (क) अ· — और, एवं, तथा ; फिर, पुनः ; अतिरिक्त ।
ಮತ್ತೆ मत्ते (क) अ·—फिर, पुनः, तत्पश्चात् ; उपरांत ।
ಮತ್ತೇಭ मत्तेभ (सम्) सं·—मदमत्त हाथी ; एक वृत्त ।
ಮತ್ಸರ मत्सर (सम्) सं. — डाह, ईर्ष्या, जलन ।
ಮತ್ಸ್ಯ मत्स्य (सम्) सं·—मछली ; विष्णु का एक अवतार ; एक देश और उसके राजा का नाम ।
ಮಥನ मथन (सम्) सं·—मथने की क्रिया ।
ಮಥಿ मथि (सम्) सं·—मथानी ।
(१) ಮದ मद (क) सं·— मिलना ; विवाह· शादी ।
(२) ಮದ मद (सम्) सं·—नशा, मस्ती, मद ; अहंकार ; लंपटता, कामुकता ; अनुराग, प्रेम ; हर्षातिरेक ; शराब, मदिरा ; शहद ; मुश्क, कस्तूरी ; वीर्य ; कपास ; मधुकर, भ्रमर ; लहर ।
ಮದಗ मदग, ಮದಗು मदगु (क) सं·—पानी के बहाव का द्वार ।
ಮದಡು मदडु (क) सं.—मूर्ख, मूढ, बेवक़ूफ़ ।
ಮದನ मदन (सम्) सं· — नशीली ; कामदेव ; प्रेम, अनुराग ; धतूरे का पौधा, मोम· बकुलवृक्ष ; मधुमक्खी ; अच्छा, तपस्वी ; वसंतकाल ।
ಮದರ मदर (तद्) सं·—मर्द्द (तत्) ; हर्ष, आनन्द ।
ಮದರಂಗ मदरंग· ಮದರಂಗಿ मदरंगि (क) सं· —मेहंदी ।
ಮದಲ್ मदल् (क) सं.—विवाह, शादी ।
ಮದಲಿಗ मदलिग (क) सं.—वर । ಮದಲಿಗಿತ್ತಿ मदलिगित्ति=वधू ।
ಮದವಣಿಗಿತ್ತಿ मदवणिगित्ति, ಮದವಣಿಗಿತ್ತಿ मदवणिगित्ति (क) सं·—वधू ।
ಮದವಣಿಗ मदवणिग, ಮದವನಿಗ मदवनिग, ಮದವಳಿಗ मदवलिग (क) सं· — वर, दूल्हा ।
ಮದವನ मदवन (क) सं·—पति ।
ಮದವಳಿಗೆ मदवळिगे (क) सं·—वर, दूल्हा ।
ಮದಿರಾ मदिरा, ಮದಿರೆ मदिरे (सम्) सं·—मदिरा, शराब ।
ಮದಿಲ್ मदिल् (क) सं·—दीवार ।
ಮದಿವೆ मदिवे, ಮದುವೆ मदुवे (क) सं· — शादी, विवाह ।
ಮದ್ದಲೆ मद्दले, ಮದ್ದಳೆ मद्दळे, ಮದ್ಲೆ मद्ले (तद्) सं·—मर्दलः (तत्)—मृदंग ।
ಮದ್ದು मद्दु (क) सं· — औषध ; विषैली पुड़िया· बारूद आदि ।
ಮದ್ಯ मद्य (सम्) सं·—नशीला पेय पदार्थ, शराब, मदिरा ।
ಮದ್ಯಪ मद्यप (सम्) शराबी ।
ಮಧು मधु (सम्) सं· — शहद, पुष्परस ; मदिरा ; जल ; चीनी ; मधुरता ; वसंत ऋतु ; मधु दैत्य ; अशोक वृक्ष ; चैत्र-मास ; अमृत ।
ಮಧುರ मधुर (सम्) वि·—मीठा ; सुन्दर, मनोज्ञ । सं·—मिठास ; शरबत ; लाल-गन्ना ; शक्कर, गुड ; विष ; जस्ता ; एक प्रकार का आम ।
ಮಧುವ್ರತ मधुव्रत (सम्) सं· — भ्रमर, भौंरा ।
ಮಧ್ಯ मध्य (सम्) सं·—बीच, मध्य, मध्य का भाग ; कमर, कटि ।
ಮಧ್ಯಮ मध्यम (सम्) वि·—बीच का, मध्य का, मध्यवर्ती ; निरपेक्ष । सं·—मध्य भाग ; कटि, कमर ; व्याकरण में मध्यम पुरुष ।
ಮಧ್ಯಸ್ತ मध्यस्त, ಮಧ್ಯಸ್ಥ मध्यस्थ (सम्) सं·—मध्यवर्ती ; उदासीन, तटस्थ ।
ಮಧ್ಯಾಹ್ನ मध्याह्न (सम्) सं· — दोपहर, मध्याह्न ।
ಮನವರಿಕೆ मनवरिके (क) सं·—ज्ञान, समझ, जानकारी ।
ಮನವಾರ್ತೆ मनवार्ते (क) सं.—घरेलू काम ।
ಮನ मन (सम्) सं·—मन, चित्त ।
ಮನಶ್ಶಾಸ್ತ್ರ मनश्शास्त्र (सम्) सं· — मनोविज्ञान ।
ಮನನ मनन (सम्) सं· — चिंतन ; बुद्धि, समझदारी ; तर्क द्वारा निकाला हुआ परिणाम ।
ಮನವೆ मनवे, ಮನವಿ मनवि, ಮನುವೆ मनुवे (क) सं·—प्रार्थना, विनय ।
ಮನಸು मनसु, ಮನಸ್ಸು मनस्सु (सम्) सं· — मन· हृदय, चित्त ।
ಮನಸ್ತಾಪ मनस्ताप (सम्) सं.—मन का ताप ; द्वेष· अनबन ।
ಮನೀಷಿ मनीषि (सम्) वि· — पंडित· बुद्धिमान ।
ಮನೀಷೆ मनीषे, ಮನೀಷಾ मनीषा (सम्) सं· —बुद्धि, समझ ; प्रतिभा ।
ಮನುಜ मनुज, ಮನುಷ್ಯ मनुष्य (सम्) सं·—मनुष्य, आदमी ।
ಮನುಸ मनुस (तद्) सं·—मनुष्य ।
ಮನುಸಿ मनुसि (तद्) सं·—स्त्री ।
ಮನೆ मने (क) सं· — घर, मकान, गृह ; कमरा ।
ಮನೆತನ मनेतन (क) सं.—कुल, वंश· घराना ।
ಮನೋಜ मनोज (सम्) सं.— कामदेव, प्रेम ।

ಮನೋಜ್ಞೆ मनोज्ञे (सम्) सं.—सुन्दरी स्त्री, राजकुमारी ; पंडिता ;

ಮನೋಹರ मनोहर, ಮನೋಹಾರಿ मनोहारि (सम्) वि.—मन हरनेवाला, चित्ताकर्षक, सुन्दर, मनभाया।

ಮನ್ನಣೆ मन्नणॆ (तद्) सं.— मानना (तत्); प्रतिष्ठा, सम्मान।

ಮನ್ನಿಸು मन्निसु (तद्) क्रि.—रोक, अवरोध कर ; सह, सहन कर, क्षमा कर, मार्जन कर ; सम्मान कर, गौरव दे।

ಮನ್ಮಥ मन्मथ (सम्) सं.—कामदेव।

ಮನ್ಯು मन्यु (सम्) सं.—क्रोध, रोष ; दुःख, संकट, पीड़ा ; विकलता ; त्याग-भाव, त्याग।

ಮನ್ಯೆ मन्ये (सम्) सं.—गर्दन का पिछला भाग।

ಮನ್ವಂತರ मन्वंतर (सम्) सं.—इकहत्तर चतुर्युगों की अवधि, ४,३२,००० मानव-वर्ष।

ಮಬ್ಬಿಗ मब्बिग (क) सं.—असुर, राक्षस।

ಮಬ್ಬು मब्बु (क) सं.—अन्धकार, अन्धेरा, धुँधलापन, धुँधला प्रकाश, बुद्धिहीनता, मूर्खता।

ಮಮಕಾರ ममकार, ಮಮತೆ ममते (सम्) सं.—ममत्व, प्रेम ; स्वार्थ।

ಮಮ್ಮಲ मम्मल (क) सं.—मानसिक शांति का अभाव।

ಮಮ್ಮು मम्मु, ಮೊಮ್ಮು मोम्मु (क) सं.—खाना, भोजन (बच्चों की भाषा में)।

ಮಯ್ मय्, ಮಯಿ मयि, ಮೆಯಿ मेयि (क) सं.—शरीर, देह।

(१) ಮಯ मय (क) सं.–एक पक्षी, नृपखग।

(२) ಮಯ मय (सम्) प्र.—यह तद्धित प्रत्यय है जिसका अर्थ है—युक्त, भरा हुआ।

(३) ಮಯ मय (सम्) सं.—दैत्य जाति के एक शिल्पी का नाम, घोड़ा ; खच्चर ; ऊँट।

ಮಯಣ मयण, ಮೇಣ मेण (तद्) सं.—मदन (तत्) ; मोम।

ಮಯಮಮು मयमु, ಮಯ್ಯು मय्मु (क) सं.—व्याकुलता, बेचैनी।

ಮಯಿದ मयिद, ಮಯ್ದ मय्द (क) सं.—देवर।

ಮಯೂಖ मयूख (सम्) सं.–किरण ; अंगारा ; सौंदर्य ; कील।

ಮಯೂರ मयूर, ಮಯೂರಕ मयूरक (सम्) सं.—मयूर, मोर।

ಮಯ್ದುನ मय्दुन (क) सं.—बहन का पति, बहनोई ; पत्नी का भाई, साला ; पति, का भाई, देवर।

ಮಯ್ಮೆ मय्मे (क) सं.—दे. ಮಯಮು.

ಮಯ್ಲ मय्ल, ಮಯ್ಲು मय्लु (तद्) सं.—मोर, मयूर।

ಮಯ್ಲಿಗೆ मय्लिगे (क) सं.—अशुचिता, अशुद्धता।

ಮರ मर (क) सं.—पेड़, वृक्ष।

ಮರಕತ मरकत (सम्) सं.—पन्ना।

ಮರಗಿ मरगि, ಮರಗೆ मरगे (क) सं.—काठ की वर्तन, मुलायम पत्थर का वर्तन।

ಮರಣ मरण (सम्) सं.—मृत्यु, मौत।

ಮರಲ್ मरल्, ಮರಲು मरलु (क) क्रि.—मुँह मोड़, पराङ्मुख हो, लौट, फिर जा, मुड़ जा ; फिर संभव हो ; फिर कर। सं.—पुष्प।

ಮರಲ್ಚು मरल्चु (क) क्रि.—फिरा, मुड़वा, लौटा।

ಮರವಳಿ मरवळि (क) सं. — पेड़ों की वस्तुएँ (फल); फूल आदि।

ಮರವೆ मरवे, ಮರು मरु, ಮರುವು मरुवु (क) सं.—भूलना ; पागलपन, मत्तता ; बेहोशी ; विकलता।

ಮರಸು मरसु (क) क्रि.—भुला, छिपा।

ಮರಳ್ मरळ्, ಮರಳು मरळु (क) सं.—सैकत, रेत, बालू।

ಮರಳಿ मरळि (क) सं.—बुद्धू, बेवकूफ़।

ಮರಳಿಸು मरळिसु (क) क्रि.—दे. ಮರಲ್ಚು ; उबाल।

ಮರಳು मरलु (क) सं.—दे. ಮರಳ್, क्रि.—फिर, घूम, मुड़, लौट ; उबल :

ಮರಾಮತ್ मरामत् (अ. दे.) सं.— मरम्मत (अरबी)।

ಮರಾಲ मराल, ಮರಾಳ मराळ (सम्) सं.—हंस ; सारस ; घोड़ा ; काजल, सुर्मा ; बादल ; बदमाश, कपटी।

ಮರಾಲಕ मरालक (सम्) सं.—हंस।

ಮರಿಗೆ मरिगे (क) सं.—मुलायम पत्थर का बर्तन।

ಮರೀಚಿ मरीचि (सम्) सं. — प्रकाश की किरण, किरण ; मृगतृष्णा ; एक प्रजापति का नाम ; कश्यप के पिता का नाम।

ಮರೀಚಿಕ मरीचिक, ಮರೀಚಿಕೆ मरीचिके (सम्) सं.—मृगतृष्णा।

ಮರುಕುಳಿ मरुकुळि (क) सं.—वेदना, घबराहट ; भूलना।

ಮರುತ मरुत, ಮರುತ್ತು मरुत्तु (सम्) सं.—हवा, वायु ; देवता, सुर ; पर्वत ; पवन का अधिष्ठाता देवता ; एक पौधा ; ग्रन्थिपर्णि नामक वृक्ष।

ಮರುಭೂಮಿ मरुभूमि (सम्) सं.—रेगिस्तान, मरुप्रदेश।

ಮರುಳ್ मरुळ्, ಮರುಳು मरुळु (क) क्रि.—बुद्धि भ्रमित हो, पागल सा हो; विकल हो। सं.—विकलता, विभ्रम, पागलपन ; मूर्खता, बेवकूफी।

ಮರುಳ मरुळ (क) सं.—मूर्ख, पागल मनुष्य।

ಮರೆ मरे (क) क्रि.—भूल जा, विस्मृत हो। सं.—एक प्रकार का हिरन।

ಮಱ मऱ, [ಮರ मर] (क) सं.—सूप, पछोरने का सूप। अ.—दुःख से।

(१) ಮಱಗು मऱगु, ಮಱುಗು मऱुगु (क) क्रि.—जल, गरम हो ; ताप तप्त हो, संतप्त हो, निराश हो।

(२) ಮಱಗು मऱगु (क) सं.—रहस्य।

ಮಱಪು मऱपु (क) क्रि. — छिपा ; भूल, विस्मृत कर। सं.—भूलना, विस्मृति।

ಮಱಂವೆ मऱंवे, ಮಱವೆ मऱवे, ಮಱುವೆ मऱुवे (क) सं.—भूलना, विस्मृति ; अचेतनता, बेहोशी।

ಮಱಸು मऱसु (क) क्रि.—भुला ; छिपा, गोपनीय रख ; धोखा दे।

ಮಱಹು मरहु (क) सं· — रहस्य ; प्रमाद, गलती, त्रुटि ; विस्मृति ; अचेतनता, मूर्छा; भ्रांति ।

ಮಱಿ मरि (क) सं. = ಮರಿ मरि — जानवरों का बच्चा, शावक ।

ಮಱು मरु, ಮರು मरु (क) वि·—दूसरा, द्वितीय, और एक ।

ಮಱುಕ मरुक, ಮರುಕ मरुक (क) सं·— दया, अनुकंपा ; दुःख ।

ಮಱೆ मरे (क) क्रि·—दे· ಮರೆ सं.-विस्मृति; रहस्य, पर्दा, छिपाना, छिपाव ।

ಮರ್ಚಿಸು मर्चिसु (क) क्रि· = ಮಚ್ಚಿಸು मच्चिसु प्रसन्न कर, रिझा ।

ಮರ್ಚು मर्चु (क) क्रि· — रीझ जा, पसंद कर, प्रसन्न हो । सं.—प्रियता, पसंदगी ।

ಮರ್ಡಿ मर्डि (क) सं·—पहाड़ी, पहाड़ ।

ಮರ್ತ್ಯ मर्त्य (सम्) सं·—भूमि ; मनुष्य ।

ಮರ್ದನ मर्दन (सम्) सं·—कुचलता, पीसना ; रगड़ना, दबाना, पालिश करना ।

ಮರ್ದು मर्दु (क) सं·—दे· ಮದ್ದು.

ಮರ್ಮ मर्म (सम्) सं.—शरीर का मर्मस्थान ; रहस्य, तत्वभेद ।

ಮರ್ಯಾದೆ मर्यादे (सम्) सं· — मर्यादा, सीमा ; गौरव, इज्ज़त ।

ಮರ್ವು मर्वु, ಮರ್ಬು मर्बु (क) सं. —दे· ಮಬ್ಬು.

(१) ಮಲ मल (क) अ.—दुःख से । —वि· अन्य, दूसरा ।—ತಾಯಿ तायि (क) सं·— सौतेली माँ ।

(२) ಮಲ मल (सम्) सं·—मैल, कटि, धूल ; तलछट ; धातुओं का मैल ; पाप ; शरीर का मल ; मांस ; नैतिक मलिनता ; मज्जा ; मूत्र ; कान का मल ; आँसू ; कपूर ; समुद्रफेन ; अरण्य, वन ।

ಮಲಕು मलकु (क) सं·—एक प्रकार का हार ; एक गहना ; मोड़, तह, परत ; फिर ले आना ।

ಮಲಗಿಸು मलगिसु (क) क्रि·—सुला ; ज़मीन पर गिरा ।

ಮಲಗು मलगु, ಮಲಂಗು मलंगु (क) क्रि·— सो, शयन कर ; झुक जा (जैसे पके धान के पौधे झुक जाते हैं) । सं·—उपधान, तकिया ।

ಮಲಯಾಚಲ मलयाचल, ಮಲಯಾದ್ರಿ मलयाद्रि (सम्) सं·—मलयपर्वत ।

ಮಲರ್ मलर् (क) क्रि·—मुँह मोड़, पराङ्मुख हो । सं.—रेत, बालू ; फूल ।

ಮಲಲ್ मलल् (क) सं·—पुष्प, फूल ।

ಮಲವ मलव, ಮಲಹ मलह (क) सं·—एक जाति का नाम ।

ಮಲಾಮು मलामु, ಮುಲಾಮು मुलामु (अ· दे·) सं.—मलहम ; लेप ।

ಮಲೆ मले (क) क्रि —सामना कर, लड़, गर्व कर, मस्ती में आ, औद्धत्य प्रकट कर । सं· —पर्वत ; स्तन ;

ಮಲ್ನಾಡು मल्नाडु, ಮಲನಾಡು मलनाडु, ಮಲೆನಾಡು मलेनाडु (क) सं· — पर्वतीय प्रदेश ।

ಮಲ್ಯ मल्य (क) वि·—बड़ा, मुख्य, प्रधान, महान् ।

ಮಲ್ಲ मल्ल (क) सं·—कुश्ती लड़नेवाला, मल्ल ; कई व्यक्तियों का नाम । वि·—दे· ಮಲ್ಯ.

ಮಲ್ಲಳಿ मल्लळि (क) सं.—भीड, समूह ।

ಮಲ್ಲಱಿ मल्लऴि (क) सं·—भ्रमण, घूमना ; व्याकुलता, विकलता, घबराहट, विस्मय ; भ्रमर, भौंरा ।

ಮಲ್ಲಾಡು मल्लाडु (क) क्रि·—वस्तु की प्राप्त के लिए जूझ ।

ಮಲ್ಲಾಮಲ್ಲಿ मल्लामल्लि (क) सं· — संघर्ष, युद्ध ।

ಮಲ್ಲಿಕೆ मल्लिके, ಮಲ್ಲಿಗೆ मल्लिगे (सम्) सं — मल्लिका, चमेली ।

ಮಸಕ मसक (क) सं·—उद्रेक, रोष, क्रोध ; धुंधला प्रकाश, गंदगी, धूसर वर्ण, अशुद्धि; मिट्टी (मै· प्र.) ।

ಮಸಗು मसगु (क) क्रि·—फैल जा, फैलाया जा, विस्तार हो ; प्रकट हो, ऊपर उठ ; उत्साहित हो ; रगड़, कुचल । सं·— धूसर वर्ण, धुँधला होना ।

ಮಸಣ मसण. ಮಸಾಣ मसाण (तद्) सं·— श्मशान (तत्) ।

ಮಸರು मसरु, ಮೊಸರು मोसरु (क) सं·— दही ।

ಮಸಿ मसि (क) सं·—मसि ; कालापन, गंदगी, मैल ।

ಮಸುಕು मसुकु (क) अ· —धुँधला धूमिल ।

ಮಸುಳ್ मसुळ्, ಮಸುಳು मसुळु (क) क्रि.— प्रकाश क्षीण हो, प्रभाहीन हो ; अदृश्य, ओझल हो ।

ಮಸೃಣ मसृण (सम्) वि·—मलायम, कोमल, नरम, स्निग्ध, चिकना ।

ಮಸೆ मसे (क) क्रि·—रगड़, घिस, पालिश कर, तीक्ष्ण कर, रगड़ कर, चमका ।

ಮಸ್ತಕ मस्तक (सम्) सं·—मस्तक, सिर ।

ಮಹಜರು महजरु (अ· दे·) सं· — महज़र (अरबी) घोषणा-पत्र ।

ಮಹತ್ತು महत्तु (तद्) अ.—महत्, अधिक ।

ಮಹಸೂಲು महसूलु (अ· दे.) सं· — महसूल अरबी) ; कर, भू-कर ।

ಮಹಾ महा (सम्) वि. — अत्यंत, बहुत, अधिक, महान् ।

ಮಹಾತ್ಮೆ महात्मे (सम्) सं·—माहात्म्य ; महिमामयी स्त्री ।

ಮಹಿ महि, ಮಹೀ मही (सम्) वि· — बड़ा, महान । सं.— महानता ; भूमि ।

ಮಹಿತ महित (सम्) वि· — प्रतिष्ठाप्राप्त, सम्मानित ।

ಮಹಿಮೆ महिमे (सम्) सं·—महिमा ।

ಮಹಿಶಾಸನ महिशासन (सम्) सं·— एक पौधा विशेष ।

ಮಹಿಷಿ महिषि (सम्) सं·—भैंस ; पटरानी ।

ಮಹೀಧ್ರ महीध्र (सम्) सं·— पहाड़, पर्वत ।

ಮಹೇಂದ್ರ महेन्द्र (सम्) सं· — इन्द्र ; एक गन्धर्व नायक का नाम ; एक स्थान का नाम ; एक पर्वत का नाम ।

ಮಹೇಶ महेश, ಮಹೇಶ್ವರ महेश्वर (सम्) सं.— शिवजी ।

ಮಹೋದಯ महोदय (सम्) सं.—बड़ी प्रसन्नता, बड़ा सौभाग्य ।

ಮಹೋದರ महोदर (सम्) सं.—बड़ी तोंद ; एक रोग ; एक राक्षस का नाम ।

ಮಳಲ್ मळल्, ಮಳಲು मळलु (क) सं.—बालू, रेत, सैकत ।

ಮಳಿಗೆ मळिगे (क) सं.—दूकान, कोठी ।

ಮಳ್ಳು मळ्ळु (क) सं.—बुद्धूपन, मूर्खता ; बालू, रेत ।

ಮಬ್ಬು मळ्ल् (क) सं.—आंखों का प्रकाश मंद होना ।

ಮಳೆ मळे, ಮಳೆ मळे (क) सं.—वर्षा, वृष्टि, बरसात ।

ಮಳ್ಗಿಸು मळिगसु (क) क्रि.—अदृश्य करा, ओझल करा ; नाश कर ।

ಮಳ್ಗು मळ्गु (क) क्रि.—ओझल हो, अदृश्य हो ; नष्ट हो ।

ಮಾ मा (क) सं.—आम, आम का पेड़ ।

ಮಾ ಮಾ मा मा (क) अ.—शाबाश !

ಮಾಂ मां (क) सं.—आम (समास में) ।

ಮಾಂಕರಿಸು मांकरिसु (क) क्रि.—अवज्ञा कर, उपहास कर, उलाहना दे, लज्जित कर ।

ಮಾಂಗಲ್ಯ मांगल्य (सम्) सं.—मुङ्गल सूत्र ।

ಮಾಂಜಿಸು मांजिसु (क) क्रि.—मन्द प्रकाश करा या ओझल करा ।

ಮಾಂಜು मांजु (क) क्रि.—छिप, ओझल हो, वंचित कर ।

ಮಾಂದಡೆ मांदड़े (क) वि.—न रुकनेवाला, न ठहरनेवाला ।

ಮಾಂದಿಸು मांदिसु (क) क्रि.—रुकवा ।

ಮಾಂದು मांदु (क) क्रि.—ठहरा, रोक, प्रतिषेध कर ।

ಮಾಂಸ मांस (सम्) सं.—मांस, गोश्त ।

ಮಾಂಸಿಕ मांसिक (सम्) सं.—कसाई, मांस बेचनेवाला ।

ಮಾಕರಿಸು माकरिसु (क) क्रि.—दे. ಮಾಂಕರಿಸು ; रहस्य का उद्घाटन ।

ಮಾಗಣಿ मागणि (अ. दे.) सं.—ज़िले या ताल्लुका का भाग ।

ಮಾಗಿಸು मागिसु (क) क्रि.—फलों को पकने दे ।

ಮಾಗು मागु (क) क्रि.-पक (फलों का पकना) ।

ಮಾಘ माघ (सम्) सं.—माघ मास ।

ಮಾಜು माजु (क) क्रि.—मन्द करा ; धूमिल करा, ओझल करा ; छिपा । सं.—छिपाना, छिपाव ।

ಮಾಟ माट (क) सं.—करना, बनाना, काम, धन्धा ; ढंग, प्रकार ; सौंदर्य, चारुता, मनोहरता ; जादू ।—ಗಾರ गार=जादूगार ।

(१) ಮಾಡ माड (क) सं.—आला, छज्जा; लाश ले जाने की टिखटी ।

(२) ಮಾಡ माड (?) सं.—मंज़िल, अट्टालिका; हर्म्य ।

ಮಾಡಿ माडि (क) सं.—मकान की ऊपरी मंजिल ।

ಮಾಡಿಸು माडिसु (क) क्रि.—करा या करवा, तैयार करा ।

(१) ಮಾಡು माडु (क) क्रि.—कर, बना, तैयार कर, कोई कार्य कर ।—ವಿಕೆ विके (क) सं.—करना, क्रिया ।

(२) ಮಾಡು माडु (क) सं.—आला, छज्जा ।

ಮಾಣ್ माण्, ಮಾಣು माणु (क) क्रि.—रोक, निवारित कर, निवारण कर ; मुक्त हो, अलग; पहले ही अच्छा हो ।

ಮಾಣಿ माणि (तद्) सं.—लड़का, छोकरा ।

ಮಾಣಿಕ್ಯ माणिक्य (सम्) सं.—लाल पद्मराग ।

ಮಾಣಿಸು माणिसु (क) क्रि.—रुकवा, निषेध करा ।

ಮಾತ मात, ಮಾತು मातु (क) सं.—बात, वचन, शब्द, उक्ति ।

ಮಾತಂಗ मातंग (सम्) सं.-हाथी ; श्वपच ।

ಮಾತಾಳಿ माताळि, ಮಾತುಗ मातुग, ಮಾತುಗಾರ मातुगार (क) सं.—वाचाल, बातूनी ।

ಮಾತುಗಾರ್ತಿ मातुगार्ति (क) सं.—बातूनी स्त्री ।

ಮಾತುಲ मातुल (सम्) सं.—मामा ; धतूरे का पौधा ।

ಮಾತುಲಿ मातुलि (सम्)—सं.—मामा की पत्नी, मामी ।

ಮಾತುಶ್ರೀ मातुश्री, ಮಾತೃ मातृ, ಮಾತೃಕೆ मातृके (सम्) सं.—माता ; जगज्जननी ।

ಮಾತ್ರ मात्र (सम्) अ.—केवल, मात्र, भर । सं.—नाप, परिमाण ।

ಮಾತ್ರೆ मात्रे (सम्) सं.—परिमाण ; ठीक-ठीक, नाप, अणु ; क्षण, पल ; छोटा माप, अंश ।

ಮಾತ್ಸರ್ಯ मात्सर्य (सम्) सं.—दे. ಮತ್ಸರ.

ಮಾದಿಗ मादिग, ಮಾದೆಗ मादेग (तद्) सं.—मातंगः (तत्) ; मोची ।

ಮಾಧವ माधव (सम्) वि.—मीठा, शहद से तैयार किया हुआ, वसंतकालीन, मधु दैत्य के वंश का । सं.—श्रीकृष्ण ; वसंतऋतु, वशाखमास ; कुबेर ; राजा ; कामिनी, स्त्री ; पुरुषों का नाम ।

ಮಾಧುರ್ಯ माधुर्य (सम्) सं.—मधुरता, मिठास ; दयाशीलता ; सात्विक नायक क एक गुण ।

ಮಾನ मान (सम्) सं.—नाप, तौल, परिमाण ; समानता, सादृश्य ; प्रमाण ; सम्मान, प्रतिष्ठा, गौरव, गर्व, घमण्ड, मद ।—ಕಾಯು कायु (तद्) क्रि.—इज़्ज़त की रक्षा कर ।

ಮಾನಸ मानस (सम्) वि.—मन सम्बन्धी, मानसिक, मानसरोवर पर रहनेवाला । सं.—मानसरोवर ।

ಮಾನಿನಿ मानिनि (सम्) सं.—मानिनी स्त्री ; मान्य स्त्री ।

ಮಾನುವೆ मानुवे (क) सं.—एक प्रकार की घास ।

ಮಾನುಷ್ಯ मानुष्य (सम्) सं.—मानव-प्रकृति, मनुष्यत्व ; मानव-जाति, मानवसमुदाय ।

ಮಾನ್ಯ मान्य (सम्) वि.—मानने योग्य, आदरणीय, पूज्य । सं.—माननीय व्यक्ति ; राजा ; मान्यता ; वह भूमि या खेत जिसके लिए भूमि-कर की छूट मिली हो ।

ಮಾಪತ್ಯ मापत्य (सम्) सं.—कामदेव ।

ಮಾಪಿಳ್ಳ मापिळळ, ಮಾಪಿಳ್ಳೆ मापिळ्ळे (तमिऴ्?) सं.—मलबार का निवासी मसलमान या ईसाई ।

ಮಾಯ್ माय्, ಮಾಯು मायु (क) क्रि.—मन्द प्रकाश हो, मन्द पड़; ओझल हो, छिप जा, चल जा।

ಮಾಯ माय, ಮಾಯೆ माये (सम्) सं.—माया, छल, प्रवंचना, अदृश्य होना।

ಮಾಯಾವಿ मायावि (सम्) सं.—धोखेबाज़, छलिया; बाज़ीगर, ऐंद्रजालिक।

ಮಾರ್ मार्, ಮಾರು मारु (क) सं.—छः फुट की नाप।

ಮಾರಣ मारण (सम्) सं.—मारना, हत्या करना, नष्ट करना।

ಮಾರಿ मारि (सम्) सं.—मारी, महामारी, सांक्रामिक रोग; दुर्गा।

ಮಾರುತ मारुत (सम्) सं.—मारुत, पवन, हवा।

ಮಾರುಳಿ मारुळि (क) सं.—एक प्रकार की घास।

ಮಾಱ್ मार्, ಮಾಱು मारु (क) क्रि.—सामने हो, सामना कर, विरोध कर।

ಮಾಱಣ मारण (क) सं.— ಮಾರನೆಯ ದಿವಸ मारनेय दिवस—दूसरा दिन, बाद का दिन।

ಮಾಱಣೆ मारणे (क) वि.—बाद का, दूसरा।

ಮಾಱಾಳಿ माराळि (क) सं.—बनिया, वैश्य।

ಮಾಱಿಸು मारिसु, [ಮಾರಿಸು मारिसु] (क) क्रि.—बेचवा, बेचने दे; अदल-बदल करवा।

ಮಾಱು मारु (क) क्रि.—बेच, विक्रय कर। सं.—दो गज़ की लंबाई, फैले हुए दोनों हाथों का परिमाण; अदल-बदल।

ಮಾಱುಳಿ मारुळि (क) सं.—दूसरा धन्धा या काम।

ಮಾರ್ಗ मार्ग (सम्) सं.—मार्ग, रास्ता, सड़क; पगडंडी; चिह्न, निशान; खोज, अनुसंधान; ढंग, विधान, पद्धति; मार्गशीर्ष मास।

ಮಾರ್ಗಣ मार्गण (सम्) सं.—खोज, अनुसंधान; माँगना; पूछना; माँगनेवाला, भिखारी; बाण; वैरी, शत्रु; नरकजीवी; एक वृक्ष।

ಮಾರ್ಜಾರ मार्जार, ಮಾರ್ಜಾಲ मार्जाल (सम्) सं.—बिल्ली।

ಮಾರ್ದವ मार्दव (सम्) सं.—मृदुता, कोमलता, नरमी।

ಮಾರ್ಪು मार्पु (क) सं.—परिवर्तन, बदलना।

ಮಾರ್ಮ मार्म (क) सं.—रिपु, शत्रु।

ಮಾಲತಿ मालति (सम्) सं.—मालती की लता और फूल।

ಮಾಲಿಕೆ मालिके (सम्) सं.—माला, हार।

ಮಾಲಿನ್ಯ मालिन्य (सम्) सं.—मलिनता, अशुद्धि, मैलापन।

ಮಾಲಿಸು मालिसु (क) क्रि.—तिरछी दृष्टि से देख, कटाक्ष कर, घूर।

ಮಾಲೀಕ मालीक (सम्) सं.—मालिक (अरबी); स्वामी, प्रभु।

(१) ಮಾಲು मालु (क) क्रि.—झुक जा। क्रि.—झुकाव, टेढ़ापन।

(२) ಮಾಲು मालु (अ. दे.) सं.—माल (अरबी), सामान।

ಮಾಲೆ माले, ಮಾಲ್ಯ माल्य (सम्) सं.—दे. ಮಾಲಿಕೆ.

ಮಾವ माव (तत्) सं.—माम (तत्) सं.—मामा; ससुर।

ಮಾವತ मावत, ಮಾವತಿಗ मावतिग (अ. दे.) सं. = ಮಾವಟಿಗ मावटिग—महावत।

ಮಾವಿ मावि (क) सं.—गर्भाशय।

ಮಾವು मावु (क) सं.—आम, आम्र।

ಮಾವುಲಿಗ मावुलिग (क) सं.—लुब्धक, व्याध, शिकारी।

ಮಾಷ माष (सम्) सं.—उर्द, उड़द; तौल विशेष।

ಮಾಸ मास (सम्) सं.—मास, महीना; बारह की संख्या।

ಮಾಸರ मासर (क) सं.—सौंदर्य, चारुता; धूसर वर्ण।

ಮಾಸಲು मासलु (क) वि.—गंदा, मैला।

ಮಾಸು मासु (क) क्रि.—गंदा हो, मैला, मलिन हो। सं.—मलिनता, मैलापन, गंदगी; गर्भाशय, जरायु।

ಮಾಹಾತ್ಮ್ಯ माहात्म्य (सम्) सं.—महिमा, महत्व, गौरव।

ಮಾಹಿಷಿ माहिषि (सम्) सं.—भैंस।

ಮಾಳ್ माळ् (क) क्रि.—बंद हो, समाप्त हो, छूट।

ಮಾಳ್ಮುಕಿ माळ्मुकि (क) सं.—पति का संग न छोड़नेवाली स्त्री।

ಮಾಳ್ माळ् (क) क्रि.—कर, कोई काम कर।

ಮಾಳ್ಕೆ माळ्के (क) सं.—करना, क्रिया; ढंग, रीति।

ಮಿಂಗು मिंगु (क) क्रि)—निगल।

ಮಿಂಚಿಸು मिंचिसु (क) क्रि.—चमका, प्रकाशित कर।

ಮಿಂಚು मिंचु (क) क्रि.—चमक, दमक, प्रकाशित हो, दीप्तिमान हो। सं.—चमक, दमक, आभा।

ಮಿಂಟೆ मिंटे (क) सं.—एक प्रकार का अस्त्र, समूह, राशि।

ಮಿಂಡ मिंड (क) सं.—उपपति, जार; वीर; उपद्रव मचानेवाला।

ಮಿಂಡಗಾರ मिंडगार (क) सं.—उपपति, जार।

ಮಿಂಡಗಾತಿ मिंडगाति, ಮಿಂಡಿ मिंडि (क) सं.—जारिणी, व्यभिचारिणी, वेश्या।

ಮಿಂಡು मिंडु (क) सं.—कामातुरता, लंपटता; उठा होना, उभार।

ಮಿಕ್ಕು मिक्कु (क) अ.—शेष, अधिक; बचत।

ಮಿಗತೆ मिगते (क) सं.—बचत।

ಮಿಗಿಲ್ मिगिल्, ಮಿಗಿಲು मिगिलु (क) सं.—अधिकता, श्रेष्ठता, समृद्धि, बढ़ती।

ಮಿಗಿಸು मिगिसु (क) क्रि.—बचा, किसी चीज़ को कम होने न दे।

ಮಿಗು मिगु (क) क्रि.—बच जा; अधिक हो, समृद्ध हो।

ಮಿಗೆ मिगे (क) सं.—समृद्धि, आधिक्य; पूरक।

ಮಿಟಕಿಸು मिटकिसु, ಮಿಟಕು मिटकु, ಮಿಟಗರಿಸು मिटगरिसु (क) क्रि.—पलक मार, आँखें चमका।

ಮಿಟಲ मिटल, ಮಿಟಲಿ मिटलि, ಮಿಟಲೆ मिटले, ಮಿಟ್ಲೆ मिट्ले (क) सं.—एक वृक्षविशेष।

ಮಿಟಮಿಟಿ ನೋಡು मिटिमिटि नोडु (क) क्रि.—टुकुर-टुकुर देख; घूर।

ಮಿಟ್ಟ मिट्ट, ಮಿಟ್ಟನೆ मिट्टने (क) अ.—दुःखी होकर।
ಮಿಟ್ಟು मिट्टु, ಮಿಟ್ಟೆ मिट्टे (क) सं.— टीला पहाड़ी ; समूह।
ಮಿಡ मिड (क) अ.—दुःख से।
ಮಿಡತೆ मिडते (क) सं.—टिड्डी ; पतंग, शलभ।
(१) ಮಿಡಿ मिडि (क) सं. — झाड़ियों का समूह ; छोटी झाड़ी।
(२) ಮಿಡಿ मिडि (क) क्रि.—अंगुली से उछाल, अंगुली से टपटपा, अंगुली से बजा ; टंकार कर ; लाघ ; पार करने दे ; (आँसू) बहा।
ಮಿಡಿಚೆ मिडिचे, ಮಿಡಿತೆ मिडिते, ಮಿಡುಚು मिडुचु (क) सं.—पतंग, शलभ।
ಮಿಡುಕು मिडुकु, ಮಿಡುಗು मिडुगु (क) क्रि.—दुःख दे, शोक दे, पीड़ा दे ; चिंतित हो, व्याकुल हो ; क्रियाशीलता दिखा ; काँप। सं.—दुःख, शोक ; हिलना, आंदोलन ; पराक्रम।
ಮಿಡುಂಕು मिंडुकु (क) क्रि.—दे. ಮಿಡುಕು.
ಮಿಣಕು मिणकु, ಮಿಣುಕು मिणुकु, ಮಿನುಕು मिनुकु (क) क्रि.—चमक, आभा प्रकट कर, टिमटिमा, झिलमिला।
ಮಿಣಕ್ मिणक्, ಮಿಣಕು मिणकु, ಮಿಣ मिण (क) सं.—चमक, आभा।
ಮಿಣಿ मिणि (क) सं.—चर्मपाश, चमड़े की रस्सी।
ಮಿಣಿಕೆ मिणिके, ಮಿಣಕೆ मिणके (क) सं.—तरबूजा।
ಮಿಣ್ಣಿ मिण्णि, ಮಿಳ್ಳಿ मिळ्ळि (क) सं. — चमचा, काठ का चमचा।
ಮಿಣ್ಣು मिण्णु (क) वि.—छोटा, लघु।
ಮಿತ मित (सम्) वि.—परिमित ; नपा हुआ, जँचा हुआ।
ಮಿತಿ मिति (सम्) सं. — मान, परिमाण ; यथार्थज्ञान ; सीमा, हद।
ಮಿತ್ರ मित्र (सम्) सं.—मित्र, दोस्त ; सूर्य।
ಮಿಥುನ मिथुन (सम्) सं. — जोड़ा, जुट्टा ; जुड़वे बच्चे ; संगम, संभोग ; मिथुन राशि।
ಮಿಥ್ಯಾ मिथ्या, ಮಿಥ್ಯೆ मिथ्ये (सम्) सं.—झूठ, असत्य।
ಮಿದಿ मिदि (क) क्रि.—कूट, मर्दन कर ; रगड़, कुचल ; वध कर, मार, मात कर, नाश कर।
ಮಿದಿಸು मिदिसु, ಮಿದ್ದಿಸು मिद्दिसु (क) क्रि.—कुटा, मर्दन करा या करवा।
ಮಿನಿಕೆ मिनिके (क) सं.—तरबूज़े की वेल।
ಮಿನುಕು मिनुकु, ಮಿನುಗು मिनुगु (क) क्रि.—दे. ಮಿಣಕು ; निम्न ध्वनि में बोल, बड़बड़ा। सं.—चमक, आभा, कांति।
ಮಿರು मिरु (क) वि.—चमकनेवाला, प्रकाशमान।
ಮಿರುಗು मिरुगु (क) क्रि.—चमक, चकाचौंध उत्पन्न कर। सं.—बिजली, चौंध, कांति।
ಮಿರುಪು मिरुपु (क) सं. — बिजली, कांति, चौंध।
ಮಿರ್ಲೆ मिर्ले (क) सं.—जल में रहनेवाला एक पक्षी।
ಮಿಲನ मिलन (सम्) सं.—मिलन, मिलाप, भेंट, समागम।
ಮಿಶ್ರಣ मिश्रण (सम्) सं.—मिलावट, सम्मिश्रण।
ಮಿಸಕು मिसकु ಮಿಸಕಾಡು मिसकाडु (क) क्रि.—हिल, डुल, झूम।
ಮಿಸುಕು मिसुकु (क) क्रि. — दे. ಮಿಸಕು ; हिला, स्पंदित कर। सं.—हिलना, स्पंदन।
ಮಿಸುಗು मिसुगु (क) क्रि.—चमक, कांतिमान हो, लसित हो। सं.—कांति, चमक।
ಮಿಳಿ मिळि (क) सं. — चमड़े की रस्सी,
ಮಿಳಿರ್ मिळिर् (क) क्रि. — लुण्ठित हो, लुढ़क ; इधर-उधर हिल ; समृद्ध हो, बढ़, समुन्नत हो।
ಮಿಳ್ಳಿ मिळ्ळि, ಮಿಳ್ಳೆ मिळ्ळे (क) सं.—चमचा।
ಮಿಳ್ಳಿರಿ मिळ्ळिरि (क) क्रि. — इधर-उधर हिल ; चकरा।
ಮೀ मी (क) क्रि.—स्नान कर, नहा ; नहला ; ढाल। सं.—स्नान।
ಮೀಂಚುಳ್ಳಿ मींचुळ्ळि (क) सं.—जलकौआ, मछरंग।
ಮೀಂಟು मींटु (क) क्रि.—उछल, कूद, छलांग मार ; जड से निकाल फेंक, निकाल बाहर कर, उत्पाटन कर, उखाड ; दबा, पटक, उंगली से दबा।
ಮೀನ್ मीन्, ಮೀನು मीनु (क) सं.—मछली। तारा, नक्षत्र।—ಗಾರ गार (क) सं.—मछुआ।
ಮೀಮ್ मीम् (क) सं.—दे. ಮೀನ್.
ಮೀಯಿಸು मीयिसु (क) क्रि.—नहला।
ಮೀಯು मीयु (क) क्रि.—स्नान कर, नहा।
ಮೀಱ್ मीऱ्, ಮೀಱು मीऱु (क) क्रि.= ಮೀರು मीरु—सीमा से बाहर हो, अतिक्रमण कर, पार कर, अधिक हो।
ಮೀಸಲ್ मीसल् ಮೀಸಲು मीसलु (क) सं.—किसी उद्देश्य से अलग रूप में रखी हुई वस्तु ; मनौती की वस्तु।
ಮೀಸು मीसु (क) क्रि.—दे. ಮೀಯಿಸು.
ಮುಂ मुं (क) उ.—(समास में) पहले, पूर्व।
ಮುಂಕಣಿಸು मुंकणिसु (क) क्रि.—आगे बढ़, बढ़े चल।
ಮುಂಗಲಿ मुंगलि, ಮುಂಗಿ मुंगि, ಮುಂಗಿಲಿ मुंगिलि, ಮುಂಗಿಸಿ मुंगिसि, ಮುಂಗುರಿ मुंगुरि।
ಮುಂಗುಲಿ मुंगुलि (क) सं. — नेवला, नकुल।
(१) ಮುಂಡ मुंड (सम्) सं.—मुँड़ा हुआ या गंजा सिर ; सिर, माथा ; नाई ; भृंग वृक्ष।
(२) ಮುಂಡ मुंड (क) सं.—चूमना, चुम्बन ; छोटा कपड़ा।—ಆಡು आडु (क) क्रि.—चूम, चुंबन कर।
ಮುಂಡೆ मुंडे (तद्) सं.— विधवा स्त्री जिसका सिर मुंडा हुआ हो ; विधवा ; व्यभिचारिणी स्त्री, वेश्या।
ಮುಂತು मुंतु (क) अ.—आगे, सामने, पहले।
ಮುಂದಣ मुंदण (क) वि.—आगे का, सामने का, भावी ; विरुद्ध।
ಮುಂದು मुंदु (क) अ. — आगे, सामने; पहले, अग्र ; पश्चात्।

ಮುಂದುಱು मुंदुरु (क) वि.—आगे या पहले दौड़नेवाला।
ಮುಂದೆ मुंदे (क) अ.—दे. ಮುಂದು. सं. — सुरही जैसा वर्तन ।
ಮುಂಬಯಿ मुंबयि (म ?) सं.—बंबई ।
ಮುಂಬರಿ मुंबरि (क) क्रि.—आगे बढ़, सामने आ ।
ಮುಂಬು मुंबु (क) अ.—अग्र भाग, सामने का भाग ।
ಮುಕರ मुकर (सम्) सं. — नथ ; दर्पण; आईना ।
ಮುಕಱು मुकरु, ಮುಕ್ಕುಱು मुक्कुरु, ಮುಕ್ಕುಱಿಕು मुक्कुरिकु, ಮುಸುಱ್ मुसुर् (क) क्रि.—मुँह के सामने आ या गिर पड़; मँडरा, भिनभिना ।
ಮುಕುಟ मुकुट (सम्) सं. — ताज़, किरीट ; कलँगी ।
ಮುಕುರ मुकुर (सम्) सं.—दर्पण. आईना ।
ಮುಕುಲ मुकुल (सम्) सं. — कली, खिलनेवाली, कली ; कली जैसी वस्तु ; एक वृत्त का नाम ।
ಮುಕಳಿಸು मुकलिसु. ಮುಕ್ಕಳಿಸು मुक्कलिसु, ಮುಕ್ಕುಳಿಸು मुक्कुलिसु, ಮುಗಳಿಸು मुगलिसु (क) क्रि. — कुल्ला कर ।— विक्के विक्के=कुल्ला करना !
ಮುಕ್ಕಿರಿ मुकिरि, ಮುಕ್ಕಿಱು मुकिरि (क) क्रि. व्यर्थ प्रयास कर और निराश हो (किसी भारी चीज़ को उठाने का श्रम व्यर्थ होना)।
ಮುಕ್ಕು मुक्कु (क) क्रि.—मुट्ठी में ले लेकर खा, जल्दी-जल्दी खा ; मुँह में ठूँस । सं.—गर्व, अहंकार ; भाण्ड, बर्तन ; खण्ड, टुकडा, अंश ।
ಮುಕ್ಕುಳ್ मुक्कुळ्, ಮುಕ್ಕುಳು मुक्कुळु, ಮುಕ್ಕುಳೆ मुक्कुळे (क) सं.—कुल्ले का पानी, गंडूष जल ।
ಮುಕ್ತಾಯ मुक्ताय (सम्) सं. — समाप्ति, पूर्णता, अंत, मंगल ।
ಮುಕ್ತಾಹಾರ मुक्ताहार (सम्) सं.—मोतियों का हार ।

ಮುಕ್ತಿ मुक्ति (सम्) सं.—मोक्ष, निःश्रेयस् ।
ಮುಕ್ತೆ मुक्ते (सम्) सं.—मुक्ता, मोती ।
ಮುಖ मुख (सम्) सं.—मुख, चेहरा ; अगला भाग, धार, आयुधों का अग्र भाग ; दिशा ; प्रधान, मुख्य ; चोंच ; भूमिका ।
ಮುಖ್ಯ मुख्य (सम्) वि. — प्रधान, मुख्य, विशिष्ट ।
ಮುಗಸು मुगसु, ಮುಗಿಸು मुगिसु (क) क्रि. — समाप्त कर, पूरा कर ।
ಮುಗಿ मुगि (क) क्रि.—समाप्त हो, अंत हो । संकुचित हो ; हाथ जोड़ ; बन्द कर, मूँद ।
ಮುಗಿಲ್ मुगिल्, ಮುಗಿಲು मुगिलु (क) सं. —मेघ, बादल ; गगन, नभ ।
ಮುಗು मुगु (क) सं.—नाक ।
ಮುಗುಲು मुगुलु (क) सं.—दे. ಮುಗಿಲ್.
ಮುಗುವಳಿ मुगुवलि (क) सं.—वेतन, मज़दूरी आदि का निर्णय ।
ಮುಗುಳ್ मुगुळ् ಮುಗುಳು मुगुळु (क) क्रि. मूँद, निमीलित कर । (तद्) सं. — कली, खिलनेवाला फूल ।
ಮುಗುಳಿ मगुलि (क) सं. — काँटेदार वृक्ष (Acacia Suma)
ಮುಗುಳ್ಚು मुगुळ्चु (क) क्रि.— संकुचित कर, बन्द कर ।
ಮುಗ್ಗರಿಸು मुग्गरिसु (क) क्रि.—ठोकर खाकर गिर ; लड़खड़ा ।
(१) ಮುಗ್ಗು मुग्गु (क) क्रि.—ठोकर खा, गिर पड़ । सं.—गड्ढा ।
(२) ಮುಗ್ಗು मुग्गु (क) क्रि.—जीर्णावस्था के कारण बदबू निकल । सं. — बदबू (किसी चीज़ खराब हो जाने से निकलनेवाली बदबू)।
ಮುಗ್ಧೆ मुग्धे (सम्) सं.—सुन्दरी स्त्री, तरुणी, चतुर स्त्री , मूर्ख स्त्री ; अनजान स्त्री ।
ಮುಚ್ಚಂಜೆ मुच्चंजे, ಮುಸ್ಸಂಜೆ मुसंजे (क) सं. —सन्ध्या, सायंकाल, अन्धेरे का समय ।
ಮುಚ್ಚಱ मुच्चर् (क) सं. — शून्य या खाली होना , नाश, बरबादी ।
ಮುಚ್ಚಳ್ मुच्चळ्, ಮುಚ್ಚಳ मुच्चळ (क) सं. —ढक्कन ।

ಮುಚ್ಚು मुच्चु (क) क्रि.—ढंक, ढाँक ; बन्द कर ।
ಮುಚ್ಚುಱು मुच्चुरु (क) क्रि. — मूर्छित हो, बेहोश हो ।
ಮುಚ್ಚೆ मुच्चे (क) सं.—ढक्कन ।
ಮುಟ್ಟ मुट्ट (क) सं.—बढ़ती, वृद्धि, उन्नति ।
ಮುಟ್ಟಯಿಸು मुट्टयिसु (क) क्रि.—पहुँच, स्पर्श कर ।
ಮುಟ್ಟಲ್ मुट्टल्, ಮುಟ್ಟಲು मुट्टलु (क) सं.—स्पर्श, छूना, संबन्ध, स्त्रियों का मासिक धर्म ।
ಮುಟ್ಟಲೆ मुट्टले, ಮುಟ್ಟವೆ मुट्टवे, ಮುಟ್ಟು मुट्टु (क) सं.—दे. ಮುಟ್ಟಲ್.
ಮುಟ್ಟಾಳ मुट्टाळ (क) सं.—मूर्ख, बेवकूफ़ ।
ಮುಟ್ಟಿಸು ट्टिसु (क) क्रि. — छुआ, लगा, पहुँचा ।
ಮುಟ್ಟು मुट्टु (क) क्रि. — पहुँच, लग, छू, स्पर्श कर । सं. — स्त्री-रज, स्त्रियों का मासिक धर्म ; विघ्न, बाधा, रोक ; ठहराव ; न्यूनता, कमी ।
ಮುಟ್ಟುವಳಿ मुट्टुवलि (क) सं.—खर्च, व्यय, खर्च करने की रक़म या अनाज ।
ಮುಡಹ मुडह (क) सं. —उपाय या साधन विहीन व्यक्ति ।
ಮುಡಿ मुडि (क) क्रि.—जूड़ा बाँध, केश शृंगार कर । सं. — जूड़ा ; मुकुट (देव-मुकुट); अनाज का एक परिमाण (४२ सेर); अनाज का गट्ठा ; समाप्ति, अंत, नाश ।
ಮುಡಿಪು मुडिपु (क) क्रि.—समाप्त कर, अंत कर। सं.—मनौती का पैसा या आभरण जो देवता को समर्पित किया जाता है ।
ಮುಡಿಸು मुडिसु (क) क्रि.—किसी दूसरे के केश या जूड़े में फूलों का शृंगार कर ।
ಮುಡುಕು मुडुकु, ಮುಡುಗು मुडुगु, ಮುಡುಬು मुडुबु, ಮುದುಕು मुदुकु (क) क्रि. — झुक जा, सिकुड़ जा, वक्र हो , झुका, तिरछा कर ।
ಮುಡುಪು मुडुपु (क) सं.—दे. ಮುಡಿಪು ; कंधा, कन्धे का ऊपरी भाग ।

ಮುಡುಹು मुडुहु (क) सं.—कन्धा, कन्धे का ऊपरी भाग।

ಮುಣಿಗಿಸು मुणिगिसु (क) क्रि.—डुबा, निमज्जित कर या करा; बरबाद कर।

ಮುಣಗು मुणगु (क) क्रि. — डूब, निमज्जित हो.; स्नान कर; नष्ट हो। सं.—डुबकी।

ಮುತ್ತ मुत्त, ಮುತ್ತಗ मुत्तग, ಮುತ್ತಲ मुत्तल, ಮುತ್ತುಕ मुत्तुक, ಮುತ್ತುಗ मुत्तुग, ಮುತ್ತುಲ मुत्तुल, ಮುಟ್ಟುಗ मुल्तग, ಮುಟ್ಟುಗ मल्तुग (क) सं.-पलाश, किंशुक, पलाश वृक्ष।

ಮುತ್ತಿಗೆ मुत्तिगॆ (क) सं.—घेरना, आक्रमण।

ಮುತ್ತು मुत्तु (क) क्रि.—घेर. आक्रमण, घेर डाल। सं.—बुढ़ापा, वृद्धावस्था; चुंबन। (तद्) सं.—मुक्ता, मोती।

ಮುತ್ತೈದೆ मुत्तैदॆ (क) सं. — सुमङ्गली, सुहागिनी स्त्री।

ಮುತ್ಥ मुत्थ (क) सं.—दादा। (तद्) सं.—मुक्ता, मोती।

ಮುದ मुद (सम्) सं.—आनन्द, हर्ष।

ಮುದಕ मुदक, ಮುದುಕ मुदुक (क) सं.—बूढ़ा आदमी।

ಮುದಕಿ मुदकि, ಮುದುಕಿ मुदुकि (क) सं.—बूढ़ी स्त्री, बुढ़िया।

ಮುದುರು मुदुरु (क) क्रि.—तह कर, मोड़; सिकुड़ जा।

ಮುದಿ मुदि (क) सं.— बुढ़ापा, वृद्धावस्था।—ತನ तन = बुढ़ापा।

ಮುದು मुदु (क) क्रि.—बढ़, वृद्ध हो, उन्नत हो। वि.—बूढ़ा।

ಮುದುಡು मुदुडु (क) क्रि.—सिकुड़ जा, संकुचित हो; संकुचित कर, आकुंचित कर; लपेट (चटाई लपेटना)।

ಮುದ್ಗರ मुद्गर (सम्) सं.—मुद्गर।

ಮುದ್ದಿಸು मुद्दिसु (क) क्रि.—प्यार दिखा; बोसा दे, चूम।

ಮುದ್ದು मुद्दु (क) सं. — चुम्बन; प्यार, प्रेम।

ಮುದ್ದೆ मुद्दॆ (क) सं. — पिंड, गोलाकार; राशि, रागी का पिंड।

ಮುದ್ರಾಕ್ಷರಶಾಲೆ मुद्राक्षरशालॆ (सम्) सं. — प्रेस (Press)।

ಮುದ್ರಿಕೆ मुद्रिकॆ (सम्) सं.—मुद्रिका; अंगूठी, मुहर।

ಮುದ್ರೆ मुद्रॆ (सम्) सं.—मुहर. छाप।

ಮುನ್ मुन् (क) उ.—पहले, पूर्व (समास में)।

ಮುನಸಪು मुनसपु, ಮುನಸೀಪು मुनसीपु (अ. दे.) सं.—मुनसिफ़ (अरबी)।

(१) ಮುನಿ मुनि (क) क्रि.—गुस्से में आ, क्रुद्ध हो, रुष्ट हो। सं.—क्रोध।

(२) ಮುನಿ मुनि, (सम्) सं.—यति, तपस्वी: संन्यासी।

ಮುನಿಪು मुनिपु, ಮುನಿಸು मुनिसु (क) सं. — क्रोध, रोष, गुस्सा।

ಮುನ್ನ मुन्न, ಮುನ್ನಂ मुन्नं (क) अ. —सामने, आगे: पहले, पूर्व।

ಮುನ್ನಲ್ मुन्नल् (क) अ.—दे. ಮುನ್ನ.

ಮುಪ್ಪು मुप्पु (क) सं.—बुढ़ापा वृद्धावस्था।

ಮುಮ್ಮರಿ मुम्मरि, ಮುಮ್ಮುರಿ (क) सं.—गरम रेत।

ಮುಮ್ಮಳಿ मुम्मलि, ಮುಮ್ಮುಳಿ मुम्मुळि (क) सं.—रूपहीन मृत्यु।

ಮುಯ್ मुय् (क) सं. — कन्धा, कन्धे का ऊपरी भाग; प्रतीकार, बदला: वर-वधू को दिया जानेवाला-उपहार।

ಮುಯಿ मुयि (क) सं.— प्रतिकृति; बदला।

ಮುಯಿಬು मुयिबु, ಮುಯಿವು मुयिवु, ಮುಯ್ವು मुय्वु (क) सं.—भुजाग्र, कंधा।

ಮುರ मुर (क) सं.—कान और नाक का आभूषण विशेष।

ಮುರಟು मुरटु, ಮುರುಟು मुरुटु (क) क्रि.—तिरछा हो, सिकुड़ जा, संकुचित हो।

ಮುರಲಿ मुरलि, ಮುರಳಿ मुरळि (सम्) सं. —मुरली, बाँसुरी।

ಮುರಿ मुरि (क) क्रि. —तोड़, फोड़, मरोड़, घुमाव, पेंच; हाथ में पहनने का एक आभरण, पहुँची; चक्राकार पदार्थ; तैयारी; साँड, बैल।

ಮುರಿಕೆ मुरिकॆ, ಮುರಿಗೆ मुरिगॆ (क) सं.—तिरछापन, टेढ़ापन।

ಮುರುಚು मुरुचु (क) क्रि.— मरोड़, तिरछा कर।

ಮುರುಡಸೆ मुरुडसॆ (क) सं. — एक पौधा, वर्तकी नामक पौधा।

ಮುರುಡಿ मुरुडि (क) सं.—एक छोटी झाड़ी।

ಮುರುಡು मुरुडु (क) सं.—रूक्षता; खुरखुरापन।

ಮುರುಂಟು मुरुंटु (क) क्रि. — जला, ज्वलित कर।

ಮುರುವು मुरुवु (क) सं.—दे. ಮುರ.

ಮುರುಹು मुरुहु (क) सं. —मोड़, ऐंठ, तिरछापन।

ಮುರ್ಱೆ मुर्ऱॆ (क) क्रि. — झंकार कर, झंकार उत्पन्न हो।

ಮುಱಿ मुऱि (क) क्रि. —दे. ಮುರಿ. सं.—टुकड़ा, अंश, खण्ड।

ಮುಱುಕಿಲ್ मुऱिकिल् (क) सं.—एक पौधे का नाम; अशुद्धता, अशुचि, गंदगी, मैलापन।

ಮುಱಿವು मुऱिवु (क) सं.—नाश, बरबादी; चूर्ण करना।

ಮುಱುಕು मुऱुकु (क) सं.—खण्ड, टुकड़ा। क्रि.—तिरछा कर; मुखविकार कर।

ಮುಱುವ मुऱुव (क) सं.—अल्पमति या मूर्ख मनुष्य, नीच पुरुष।

ಮುರ್ಚು मुर्चु (क) क्रि.—दे. ಮುರುಚು.

ಮುಲುಕು मुलुकु (क) क्रि. — असह्य हो; कराह, हिचकी बाँध।

ಮುಲ್ಲಗ मुल्लग (क) सं.—दरिद्र या गरीब आदमी।

ಮುಷ್ಕರ मुष्कर (क) सं. — हठ, हड़ताल, बहिष्कार; छल।

ಮುಷ್ಟಿ मुष्टि (सम्) सं.—मूठ। (क) सं. —एक वृक्ष (The Vomit Nut)।

ಮುಸುಕು मुसुकु, ಮುಸುಗು मुसुगु (क) सं.—पर्दा, आवरण, घूँघट।

ಮುಸುಂಕು मुसुंकु (क) सं.—दे. ಮುಸಕು.

ಮುಸುಡು मुसुडु, ಮುಸುಡಿ मुसुडि, ಮುಸಡಿ मुसडि, ಮುಸುಳಿ मुसुळि, ಮೂತಿ मूति (क

सं॰—मुख, चेहरा, सूरत (प्रायः व्यंग्य करते समय इसका प्रयोग होता है)।

ಮುಸುಂಡಿ मुसुंडि (क) सं.—मनहूस आदमी; कर्कश स्वभाव का मनुष्य; कापुरुष, भीरु।

ಮುಸುಂಬು मुसुंबु, ಮುಸುಂಬೆ मुसुंबे (क) सं. —दे. ಮುಸುಕು.

ಮುಸುರ್ मुसुर्, ಮುಸುರು मुसुरु (क) क्रि. —मुख के चारों ओर आ या फैल, घेर, आवृत्त हो। सं.—पर्दा, घूंघट; समूह, झुंड।

ಮುಸ್ತೈದು मुस्तैदु (अ. दे.) अ. —तैयार सन्नद्ध।

ಮುಹುರ್ मुहुर्; ಮುಹುಸ್ मुहुस् (सम्) अ. —पुनः, फिर।

ಮುಹೂರ್ತ मुहूर्त (सम्) सं.—मुहूर्त, उपयुक्त समय, ४८ मिनट का समय।

ಮುಳ್ मुळ्. ಮುಳ मुळ, ಮುಳು मुळु, ಮುಳ್ಳ मुळ्ळ, ಮುಳ್ಳು मुळ्ळु (क) सं.—काँटा, कंटक।

ಮುಳಿ मुळि (क) क्रि.—रुष्ट हो, गुस्से में आ, क्रुद्ध हो, रूठ जा। सं.—क्रीड़ा; कारण।

ಮುಳಿಸು मुळिसु (क) सं. — क्रोध, रोष, गुस्सा।

ಮುಳುಕ मुळुक, ಮುಳುಕ मुळुक (क) सं.— गोताखोर।

ಮುಳುಗಿಸು मुळुगिसु, [ಮುಳುಗಿಸು मुळुगिसु] (क) क्रि.—डुबा, निमज्जित कर।

ಮುಳುಗು मुळुगु. ಮುಳುಗು मुळुगु [ಮುಳುಗು मुळुगु] (क) क्रि.—डूब, निमज्जित हो।

ಮುಳುಂಕು, मुळुंकु, ಮುಳುಂಗು मुळुंगु (क) क्रि.—डूब निमजित हो।

ಮುಳುವು मुळुवु (क) सं.—हानि, नुक्सान।

ಮುಳ್ಗು मुळ्गु (क) क्रि. = ಮುಳ್ಗು मुळ्गु— डूब जा, निमजित हो।

ಮೂ मू (क) वि.—तीन (समास में); पहला, पूर्व का।

ಮೂಕ मूक (सम्) सं.—मूक, गूंगा आदमी।

ಮೂಕಿ मूकि (क) सं.—गाड़ी का मुँह, गाड़ी के जुए का छोर। (सम्) सं.—मूक स्त्री।

ಮೂಕುತಿ मूकुति, ಮೂಗುತಿ मूगुति (क) सं. —नथ।

ಮೂಗ मूग (तद्) सं.—दे. ಮೂಕ.

ಮೂಗಿ मूगि (तद्) सं.—दे. ಮೂಕಿ (सम्)।

ಮೂಗು मूगु (क) सं.—नाक, नासिका।

ಮೂಟೆ मूटे (क) सं.—गट्ठा, गठरी: बंडल, बोरा।

ಮೂಡಲ್ मूडल्, ಮೂಡಲು मूडलु (क) सं. —पूर्व दिशा, सूखा हुआ गोबर का पिण्ड;

ಮೂಡಾವೆ मूडावे (क) सं—तकिया, टेकनी।

ಮೂಡಿ मूडि (क) सं—सूर्योदय।

ಮೂಡಿಗೆ मूडिगे (क) सं.—तूणीर; तरकस।

ಮೂಡು मूडु (क) क्रि. — उदय हो, उग, उत्पन्न हो।

ಮೂಢ मूढ (सम्) वि.—मूर्ख, बेवकूफ़।

ಮೂತಿ मूति (क) सं.—मुँह, चेहरा।

ಮೂದಲಿಸು मूदलिसु (क) क्रि. — सामना कर, ललकार।

ಮೂದಲೆ मूदले (क) सं.—ललकार।

ಮೂಮೆ मूमे, ಮೂರ್ಮೆ मूर्मे (क) वि. — तिगुना।

ಮೂಱು मूरु, [ಮೂರು मूरु] (क) वि. — तीन संख्या।

ಮೂರ್ಖ मूर्ख (सम्)सं. —बेवकूफ़ मनुष्य।

ಮೂರ್ಛನೆ मूर्छने (सम्) सं. — बेहोशी संगीत में मूर्छना।

ಮೂರ್ಛೆ मूर्छे (सम्) सं.—बेहोशी।

ಮೂರ್ತಿ मूर्ति (सम्) सं —प्रतिमा, रूप, आकार; शरीर, देह।

ಮೂರ್ಧ मूर्ध (सम्) सं.—माथा, सिर। —ज ज=सिर के केश।

ಮೂಲ मूल (सम्) सं.—मूल, जड़; किसी वस्तु का निचला भाग, स्रोत; एक नक्षत्र का नाम, अंत; नाश।

ಮೂಲಕ मूलक (तद्) अ. — के द्वार, के जरिए।

ಮೂಲಂಗಿ मूलंगि (तद्) सं.—मूली।

ಮೂಲಿಕೆ मूलिके (सम्) सं,—मूलिका, जड़ी-बूटी।

ಮೂಲುಗು मूलुगु (क) क्रि.—कराह, दुःख या पीड़ा के कारण चिल्ला।

ಮೂಲೆ मूले (क) सं.—कोना, कोण।

ಮೂಲ್ಯ मूल्य, (सम्) सं. — मूल्य, कीमत, दाम; मज़दूरी; मूलधन।

ಮೂಷಕ मूषक, ಮೂಷಿಕ मूषिक (सम्) सं. —चूहा; चोर।

ಮೂಸಂಡಿ मूसंडि (क) सं.—दे.—ಮುಸುಂಡಿ.

ಮೂಸು मूसु (क) सं.—सूँघ, आघ्राण कर।

ಮೂಳೆ मूळे (क) सं.—हड्डी, अस्थि।

ಮೂಳ मूळ (क) सं —छोटा, नाटा या नगा होना; वह मनुष्य जिसके कान कट गये हो; मूर्ख, बेवकूफ़; एक गाली।

ಮೂಳಿ मूळि (क) सं. =कर्णहीन स्त्री, वह स्त्री जिसके कान न हों; वह स्त्री जिसके कान म कोई आभूषण न हो; विधवा; सुराही की टोंटी।

ಮೃಗ मृग (सम्) सं.—चौपाया; हिरन; बारहसिंगा, शिकार; चन्द्रलांछन; कस्तूरी; खोज़, तलाश; याचना, माँग; पशु; सियार; मृगशिरस्; नरक; मार्गशीर्ष मास।

ಮೃಡ मृड (सम्) सं. — शिवाजी। ಮೃಡಾನಿ मृडानि (सम्) सं —पार्वती।

ಮೃಣಾಲ मृणाल (सम्) सं.—कमलनाल की जड़।

ಮೃತ್ಯು मृत्यु (सम्) सं. — मृत्यु, मरण, मौत।

ಮೃದಂಗ मृदंग (सम्) सं, — एक बाजा, मृदंग।

ಮೃಷ್ಟಾನ್ನ मृष्टान्न (सम्) सं.—मिष्टान्न।

ಮೆಂತೆ मॆंते, ಮೆಂತೆಯ मॆंतेय, ಮೆಂತ್ಯ मॆंत्य, ಮೆಂಥೆ मॆंथे (क) सं.—मेथी।

ಮೆಕ್ಕೆ मॆक्के (क) सं.—एक बेल।

ಮೆಚ್ಚಿಕೆ मॆच्चिके, ಮೆಚ್ಚಿಗೆ मॆच्चिगे (क) सं.— प्रसन्नता, पसंदगी।

ಮೆಚ್ಚು मे़च्चु (क) क्रि.—पसंद कर,, प्रसन्न हो, मान। सं.—प्रसन्नता, प्रियता, पसंदगी, संतोष, तुष्टि।

ಮೆಟ್ಟಿಗೆ मे़ट्टिगे (क) सं.—कदम, पग, पद; सोपान, सीढ़ी।

ಮೆಟ್ಟಿಸು मे़ट्टिसु (क) क्रि.—चला, जाने, दो।

ಮೆಟ್ಟು मेट्टु (क) क्रि. —पग रख, चरणों से दबा, कुचल। सं.—खड़ाऊँ, चप्पल, जूता; सीढ़ी, सोपान; पैरों की अंगुली में पहनने की अंगूठी।

ಮೆಟ್ರೆ मे़ट्रे (क) सं.—गला।

ಮೆಟ್ಲ मे़ट्ल, ಮೆಟ್ಲು मे़ट्लु (क) सं.—सोपान, सीढ़ी।

ಮೆಣಸು मेणसु (क) सं.—काली मिर्च। ಮೆಣಸಿನಕಾಯಿ मे़णसिनकायि (क) सं. — लाल मिर्च। ಹಸಿಮೆಣಸಿನಕಾಯಿ हसीमे़णसिन कायि (क) सं.—हरी मिर्च।

ಮೆತ್ತಗೆ मे़त्तगे, ಮೆತ್ತಿಗೆ मे़त्तिगे (क) अ.— मृदुता से, मृदु, कोमल।

ಮೆತ್ತನೆ मे़त्तने (क) सं.—पलिस्तर।

ಮೆತ್ತನ್ನ मे़त्तन्न (क) वि.—मृदु, कोमल।

ಮೆತ್ತು मे़त्तु (क) क्रि.—लगा, मिट्टी लगा, चूना लगा।

ಮೆತ್ತೆ मे़त्ते (क) सं.—गद्दा, बिस्तर।

ಮೆದಗ मे़दग (क) सं.—मूर्ख मनुष्य।

ಮೆದಡು मे़दडु, ಮೆದಳು मे़दळु (क) सं — दिमाग, मस्तिष्क।

ಮೆದೆ मे़दे (क) सं.—तृण राशि, राशि, ढेर, पुआल का ढेर; मूर्खता।

ಮೆಯ್ मे़य्, ಮೆಯಿ मे़यि, ಮೆಯ್ಯಿ मे़यि (क) सं.—देह, शरीर, शरीर का भाग।

ಮೆರಗು मे़रगु, ಮೆರುಗು मे़रुगु (क) सं. — आभा, चमक, पालिश।

ಮೆರೆ मे़रे (क) क्रि.—घूम, इठला, अकड़ से घूम; दीख, प्रकाशित हो।

ಮೆಱವಣಿ मे़र॒वणि; ಮೆಱವಣಿಗೆ मे़र॒वणिगे [ಮೆರವಣಿಗೆ मे़रवणिगे] (क) सं.—उत्सव, जुलूस।

ಮೆಱಸು मे़र॒सु (क) क्रि.—दे. ಮೆರಸು.

ಮೆಱೆ मे़रे (क) क्रि.—दे. ಮೆರೆ. सं.—चमक, आभा, दीप्ति।

(१) ಮೆಲ್ मे़ल्, ಮೆಲಿ मे़लि, ಮೆಲು मे़लु, ಮೆಲ್ಲು मे़ल्लु (क) क्रि.—चबा।

(२) ಮೆಲ್ मे़ल् (क) सं.—पका हुआ फल।

ಮೆಲಕು मे़लकु, ಮೆಲುಕು मे़लुकु, ಮೆಲ್ಕು मे़ल्कु (क) सं.—पागुर, जुगाली।— ಆಡು (क) क्रि.—पागुर कर, किसी चीज़ को चबा।

ಮೆಲ್ಲಗೆ मे़ल्लगे (क) अ. — धीरे, शनैः, आहिस्ता।

ಮೆಳೆ मे़ळे (क) सं. — झाड़ियों का समूह, कुंज।

ಮೆಳ್ಳ मे़ळ्ळ, ಮೆಳ್ಳೆ मे़ळ्ळे (क) सं.—काना। ಮೆಳ್ಳಿ मे़ळ्ळि—स्त्री. लिं.।

ಮೆಳಸು मेळसु (क) सं.—काली मिर्च।

ಮೇಂ में (क) वि.=ಮೇಗು मेगु, ಮೇಲ್ मेल् —ऊपरी।

ಮೇ मे (क) क्रि. —चर, घास खा (पशुओं का चरना)। सं.—बकरी की 'मे-मे' ध्वनि।

ಮೇಕು मेकु (क) सं.—स्पर्धा, होड़।

ಮೇಕೆ मेके़ (क) सं.—बकरी।

ಮೇಖಲೆ मेखले़ (सम्) सं.—मेखला, करधनी, कमरबन्द, किंकणी।

ಮೇಗು मेगु, ಮೇಗೆ मेगे़ (क) सं.—ऊपरी भाग

ಮೇಘ मेघ (सम्) सं.—बादल, वारिद। — —ವಾಹನ वाहन (सम्) सं. — इन्द्र; शिव।

ಮೇಚಕ मेचक (सम्) वि. — काला, श्यामल। सं.— अंधकार, कालापन।

ಮೇಜು मेजु (अ. दे.) सं.=मेज़ (फ़ारसी)।

ಮೇಜೋಡು मेजोडु (क) सं.—मोजा।

ಮೇಟಿ मेटि (क) सं. — महानता, बड़प्पन; प्रधान या मुख्य सेवक: खलिहान का खूँटा।

ಮೇಡಿ मेडि (क) सं. —औदुम्बर वृक्ष; गूलर का पेड़।

ಮೇಡು मेडु (क) सं.—टीला, ऊपर उठी हुई भूमि।

ಮೇಣ್ मेण् (क) अ.—और फिर, तथा, अतिरिक्त; या, अथवा।

ಮೇಣ मेण (तद्) सं.—मोम।

ಮೇಣು मेणु (क) अ.—दे. ಮೇಣ್.

ಮೇದ मेद, ಮೇದರ मेदर. ಮೇದಾರ मेदार (क) सं.—टोकरी, चटाई आदि बनानेवाला।

ಮೇದಿನಿ मेदिनि (सम्) सं.—पृथ्वी, भूमि।

ಮೇದುರ मेदुर (सम्) वि.—स्निग्ध, कोमल, चिकना। सं.—चर्बी।

ಮೇಧ मेध (सम्) सं.—यज्ञ; यज्ञीय पशु।

ಮೇನ मेन, ಮೇನಾ मेना, ಮೇನೆ मेने़ (क) सं. —पालकी। (सम्) सं. — हिमालय की पत्नी का नाम।

ಮೇವು मेवु, ಮೇಹು मेहु (क) सं. — चारा। —ಗಾಡು गाडु—चरागाह।

ಮೇಯಿಸು मेयिसु (क) क्रि.—चरवा, चरने दे।

ಮೇಯು मेयु (क) क्रि.—चर, घास खा।

ಮೇರು मेरु (सम्) सं.—मेरुपर्वत, सुरगिरि।

ಮೇರುವೆ मेरुवे़ (क) सं.—राशि; टीला, उन्नत स्थान।

ಮೇರೆ मेरे़ (तद्) सं.—मर्यां (तत्); सीमा, हद, सरहद।

ಮೇಲ್ मेल्, ಮೇಲೆ मेले़ (क) अ. — ऊपर; पर।

ಮೇಲು मेलु (क) वि. और अ. — ऊपर का, उन्नत, श्रेष्ठ, अच्छा।

ಮೇಲುದು मेलुदु (क) सं. — ऊपरी वस्त्र, उत्तरीय।

ಮೇಲುಪಂಕ್ತಿ मेलुपंक्ति (क) सं. —ऊपर की पंक्ति।

ಮೇಲು ಹೊದಿಕೆ मेलुहोदिके़ (क) सं.—ओढनी; उत्तरीय, ऊपर का वस्त्र।

ಮೇಲೆ मेले़ (क) अ,—दे. ಮೇಲ್.

ಮೇವು मेवु (क) सं.—चारा।

ಮೇಷ मेष (सम्) सं.—भेड़; मेषराशि।

ಮೇಸ್ತ್ರಿ मेस्त्रि (अ. दे.) सं.—मिस्तरी, कारीगर, राज।

ಮೇಹ मेह, ಮೇಹರೋಗ मेहरोग (सम्) सं. —पेशाब: पेशाब करने की क्रिया; पेशाब की बीमारी।

ಮೇಳ मेळ (तद्) सं. — समागम, संयोग, जमाव; मेला; विनोद, तमाशा; शहनाई; वाद्य विशेष।

...ಳವಿಸು मेळविसु (तद्) क्रि.—मिला, जमा कर, संयुक्त कर।

...ತ್ರಿ मैत्रि (सम्) सं.—मित्रता; दोस्ती।

...ನಾಕ मैनाक (सम्) सं.—एक पर्वत का नाम जो हिमालय का पुत्र माना जाता है।

...ಲಿ मैलि (अ. दे.) सं.—मील।

...ಲಿಗೆ मैलिगॆ (क) सं.—अशुद्धि, अशुचि।

...ಂಡ मोंड (तद्) वि.—'(सुण्ड' से)-कटा हुआ, छोटा। सं.—हठी पुरुष।

...ಂಡು मोंडु ಮೊಂಡುತನ मोंडुतन (क) सं. हठवादिता, ज़िद्दी स्वाभाव।

...ಕ್ಕಳ मोक्कळ, ಮೊಗ್ಗರ मोग्गर (क) सं.—राशि, ढेर, श्रणी; भीड़; अधिकता, विपुलता।

...ಕ್ತಾ मोक्ता (तद्) अ.—मुखतः, सामने।

...ಗ मोग (तद्) सं.—मुख, चेहरा।

...ಗಚು मोगचु (क) क्रि;—दे. ಮುಗಚು.

...ಗಸು मोगसु (क) क्रि.-कटिबद्ध हो, तैयार हो; काम में लग; टूट पड़, घेर, आक्रमण कर। सं.—इच्छा, अभिलाषा।

...ಗಳು मोगळु (क) सं.—छत का जोड़।

...ಗುವು मोगुवु, ಮೊಗು मोगु (क) सं.—शिशु, बच्चा।

...ಗೆ मोगॆ (क) क्रि.—भर ले, बड़े वर्तन में से छोटे बर्तन में पानी निकाल; घेर, आक्रमण कर; अधिक हो। सं.— मिट्टी का बर्तन विशेष। वि.—उपजाऊ।

...ಗ್ಗು मोग्गु, ಮೊಗ್ಗೆ मोग्गॆ (क) सं.—कलिका, कली।

...ಟಕು मोटकु (क) वि.—छोटा, कटा हुआ।

...ಟ್ಟು मोट्टु (क) क्रि.—किसी के सिर पर मुष्टि-प्रहार कर, घूँस्सा दे। सं.— मुष्टि-प्रहार।

...ಟ್ಟೆ मोट्टॆ (क) सं.—अण्डा; नारियल का रेशा।

...ಡವಿ मोडवि (क) सं.—चेहरे पर छोटा मुहासा।

...ಣಕಾಲು मोणकालु (क) सं.—घुटना।

...ಣಕೈ मोणकै (क) सं.—कोहनी।

ಮೊತ್ತ मोत्त (क) सं.—राशि; ढेर, गिरोह, समूह, निकर।

ಮೊದ मोद, ಮೊದಲ್ मोदल्, ಮೊದಲು मोदलु (क) वि.— पहला, प्रथम, पूर्व, आदि; पहले।

ಮೊದ್ದು मोद्दु (क) सं.— पिण्ड, राशि; बुद्धूपन, बुद्धू।

ಮೊನೆ मोनॆ (क) सं.—नोंक, निशित पदार्थ; युद्ध, लड़ाई।

ಮೊನ್ನೆ मोन्नॆ (क) सं.—परसों (गया हुआ दिन।)

ಮೊಬ್ಬು मोब्बु (क) सं.—धुँधलापन, अंधेरा, मन्द प्रकाश।

ಮೊಮ್ಮ मोम्म, ಮೊಮ್ಮಗ मोम्मग (क) सं.—पोता, पुत्र या पुत्री का पुत्र।

ಮೊರಕು मोरकु (क) क्रि.—चक्कर काट, घूम; गर्व कर।

ಮೊರಡಿ मोरडि (क) सं.—एक पौधा; टीला, पहाड़ी।

ಮೊರಡು मोरडु (क) सं.—रूक्षता, खुरखुरापना

ಮೊರಡೆ मोरडॆ (क) सं.—दे. ಮೊರಡಿ.

ಮೊರಹು मोरहु (क) सं.— कलकल ध्वनि; गर्जन।

ಮೊರೆ मोरॆ (क) क्रि.—कलकल कर, गर्जन कर, मरमर ध्वनि कर; फ़रियाद कर, शिकायत कर।

ಮೊಱ मोऱ [ಮೊರ मोर] (क) सं.— पछोरने का सूप।

ಮೊಱಟೆ मोऱटॆ, ಮೊಱಲೆ मोऱलॆ (क) सं.— प्रियाल नामक वृक्ष (Buchanamiya latifolia);

ಮೊಱೆ मोऱॆ (क) क्रि.—गर्जन कर, गरज। सं.—गर्जन; कराहने की ध्वनि, शिकायत, फ़रियाद; आश्रय; बारी।

ಮೊಲ मोल (क) सं.—खरगोश।

ಮೊಲೆ मोलॆ (क) सं.—स्तन, कुच, पयोधर।

ಮೊಲ್ಲೆ मोल्लॆ (क) सं.—जुही, कुंद।

ಮೊಲ್ಲಗ मोल्लग (क) सं.—गरीब, कंगाल।

ಮೊಸರ್ मोसर्, ಮೊಸರು मोसरु (क) सं.—दही, दधि।

ಮೊಸಳೆ मोसळॆ (क) सं.—मगर, नक्र।

ಮೊಹರಂ मोहरं (अ. दे.) सं.—मुहर्रम।

ಮೊಳಕೆ मोळॆक्कॆ, ಮೊಳಿಕೆ मोळिक्कॆ (क) सं.—अंकुर।

ಮೊಳೆ मोळॆ (क) क्रि.—अंकुर फूट या निकल। सं.— अंकुर; कीला, लोहे की कील; सुरसुरी।

ಮೊಳ್ದು मोळ्दु (क) क्रि.—अतिक्रमण कर।

ಮೊೞ मोऴ, ಮೊಳ मोळ (क) सं.—एक हाथ (A cubit) की नाप।

ಮೊೞಗು मोऴगु (क) क्रि.—बज उठ; गरज, गर्जन कर; बाजा बजा। सं.—वाद्य-ध्वनि; अशनपर्णी नामक पौधा।

ಮೊೞ್ಗು मोऴ्गु (क) क्रि.—सिर झुका, नमन कर। सं.—नमस्कार।

ಮೋಕು मोकु (क) सं.— ऊपर का भाग, शिखर, चोटी; तना;

ಮೋಕ್ಷ मोक्ष (सम्) सं.— मोक्ष, मुक्ति; मरण; एक वृक्ष।

ಮೋಚ मोच (सम्) सं.— मुक्ति, मोक्ष; केले का वृक्ष; शोभांजन वृक्ष।

ಮೋಚಕ मोचक (सम्) सं.- वैराग्य; मोक्ष; मुक्ति; भक्ति; सेमल या शाल्मली वृक्ष; केले का पेड़।

ಮೋಚು मोचु (क) सं.—वैधव्य।

ಮೋಟ मोट (क) वि.— छोटा कटा हुआ; मूर्ख।

ಮೋಟು मोटु (क) सं.—ठूँठ।

ಮೋಡ मोड (क) सं.—मेघ, बादल, वारिद।

ಮೋಡಿ मोडि (क) सं.—अस्पष्ट या टेढ़ी-मेढ़ी लिखावट।

ಮೋತೆ मोते (क) सं.—केले के फूल के ऊपर का आवरण; बाहरी छिलका।

ಮೋದಕ मोदक (सम्) सं.—मोदक, मिठाई विशेष। वि.—प्रसन्नकारक।

ಮೋದಿಸು मोदिसु (सम्) क्रि.— प्रसन्न हो; आनंदित हो।

ಮೋದು मोदु (क) क्रि.—मार, पीट, ताडन कर। सं.—बड़ी फुंसी।

ಮೋಪು मोपु (क) सं·—गट्ठा, बोझ; लकड़ी का बड़ा टुकड़ा; उपयुक्त समय (पुरस्कृत करने या दंड देने का समय)।

ಮೋರ್ मोर्, ಮೋರು मोरु (क) क्रि·—सिर पर धारण कर या उठा।

ಮೋರೆ³ मोरे (क) सं·—चेहरा, वदन, मुख। ('ಮೋರೆ मोरे' भी लिखा जाता है)।

ಮೋಸ मोस (क) सं·—धोखा, छल, कपट; ग़लती; खतरा; हानि।

ಮೋಹ मोह (सम्) सं·—मोह, व्यामोह, ममत्व, भ्रम, भ्रांति।

ಮೋಹರ मोहर (क) सं·—समूह, समदाय; टुकड़ी, सेना।

ಮೋಹಳ मोहळ (क) सं·—तलवार या किसी आयुध की मूँठ।

ಮೋಹಿಸು मोहिसु (क) क्रि·—लगवा, टकराने दे। (सम्) क्रि·—मोहित कर, लुभा।

ಮೋಹು मोहु (क) क्रि.—मार, पीट; बाँध; लगा।

ಮೋಳೆ मोळे (क) सं·—(धान के खेत या तालाब के पास का) छोटा बिल; राशि, ढेर।

ಮೌಂಜಿ मौंजि (सम्) सं·—मूँज का बना ब्राह्मण का कटिसूत्र।

ಮೌಕ್ತಿಕ मौक्तिक (सम्) सं·—मोती।

ಮೌಢ್ಯ मौढ्य (सम्) सं·—बेवक़ूफ़ी, मूर्खता।

ಮೌನ मौन (सम्) सं· — मौन, चुप्पी, खामोशी।

ಮೌಲಿ मौलि (सम्) सं·—सिर; वस्तु का सर्वोच्च भाग; मुकुट, किरीट; अशोक वृक्ष। ಮೌಳಿ मौळि—तद्।

ಮೌಲ್ಯ मौल्य (सम्) सं·—मूल्य, दाम, भाव, कीमत।

ಮ್ಲಾನ म्लान (सम्) वि· — मुरझाया हुआ, उदास, थका हुआ, दुःखी।

## ಯ य

ಯ य—कन्नड-वर्णमाला का चालीसवाँ अक्षर।

ಯಂತ್ರ यंत्र (सम्) सं.—स्तंभ, थूनी, बेड़ी, बंधन, रस्सी, चमड़े का तस्मा; कल; औज़ार, यन्त्र; दमन; संयम; कवच; तावीज़।

ಯಂತ್ರಣ यंत्रण (सम्) सं· — नियन्त्रण, दमन, बन्धन, नियम।

ಯಕ್ಕು यक्कु (क) क्रि·—धीरे से मार।

ಯಕ್ಷ यक्ष (सम्) सं. — देवयोनि विशेष, कुबेर के अनुचर; प्रेत, पिशाच; कुबेर। —ರಾಜ राज=कुबेर।

ಯಕ್ಷಗಾನ यक्षगान (सम्) सं·—कर्नाटक का एक प्रसिद्ध लोक-गीत-नाट्य।

ಯಕ್ಷಿ यक्षि, ಯಕ್ಷಿಣಿ यक्षिणि (सम्) सं. — यक्ष स्त्री, यक्षिणी; कुबेर की पत्नी।

ಯಕ್ಷಿಣೀಗಾರ यक्षिणीगार (सम्) सं·—मायावी, जादूगर।

ಯಜನ यजन (सम्) सं·—यज्ञ, यज्ञक्रिया।

ಯಜಮಾನ यजमान (सम्) सं — यज्ञ का कर्त्ता; स्वामी, मालिक।

ಯಜ್ಞ यज्ञ (सम्) सं.—यज्ञ, यजन, याग।

ಯಜ್ಞೋಪವೀತ यज्ञोपवीत (सम्) सं·—जनेऊ।

ಯತನ यतन (तद्) सं·—यत्न।

ಯತಿ यति (सम्) सं· — मुनि, संन्यासी; विराम, छंद में यति, नियन्त्रण, संयम, रोक-थाम।

ಯತ್ನ यत्न (सम्) सं. — प्रयत्न, प्रयास, उद्योग, कोशिश।

ಯಥಾ यथा (सम्) अ·—जिस प्रकार, जैसे।

ಯಥಾರ್ಥ यथार्थ (सम्) सं.—सचाई, सत्य।

ಯದು यदु (सम्) सं. — ययाति का पुत्र, यादवों का मूलपुरुष; एक देश और उसके निवासी।

ಯದ್ವಾತದ್ವಾ यद्वातद्वा (सम्) अ· — अक्रम रूप से, क्रमरहित।

ಯಭನ यभन (सम्) सं·—संभोग, रतिक्रीड़ा।

ಯಮ यम (सम्) सं·—दमन, निग्रह; यम-राज।

ಯವ यव (सम्) सं·—जवा, जौ।

ಯವನ यवन (सम्) सं· — यूनानी; कोई विदेशी; मुसलमान।

ಯವನಿಕೆ यवनिके (सम्) सं· — यवनिका, पर्दा।

ಯವೆ यवे (सम्) सं·—दे. ಯವ.

ಯಶ यश, ಯಶಸ್ यशस्, ಯಶಸ್ಸು यशस्सु (क) सं·—कीर्ति, प्रसिद्धि, बड़ाई।

ಯಷ್ಟಿ यष्टि (सम्) सं·—लाठी, छड़ी, डंडा; गदा; स्तम्भ, तार; मोतियों को पिरोने का तार।

ಯಾಂತ್ರಿಕ यांत्रिक (सम्) वि· — यंत्र से संबन्धित, यंत्र जैसा।

ಯಾಕೆ याके (क) अ·—क्यों; किसलिए।

ಯಾಗ याग (सम्) सं·—यज्ञ।

ಯಾಚಕ याचक (सम्) सं·— माँगनेवाला, भिक्षुक, भिकारी; प्रार्थी।

ಯಾತ यात (क) सं·—कुएँ से पानी निकालने का साधन। (सम्) सं.—अंकुश से हाथी को चलाना; पदाति, पैदल, सिपाही।

ಯಾತಕೆ यातके, ಯಾತಕ್ಕೆ यातक्के (क) अ.—क्यों, किसलिए, क्योंकर।

ಯಾತನೆ यातने (सम्) सं.—यातना, पीड़ा; यम द्वारा पापियों को दिया जानेवाला दंड।

ಯಾತರದು यातरदु (क) क्रि. रू. — कौन-सा है?, किसका है?

ಯಾತ್ರೆ यात्रे (सम्) सं· — यात्रा, सफ़र; जाना, प्रस्थान, तीर्थाटन; महोत्सव; जीविका; उपाय, साधन।

ಯಾನ यान (सम्) सं· — गमन, पादचारण, सवारी; यात्रा, समुद्रयात्रा; आक्रमण, हमला; वाहन, रथ, गाड़ी।

ಯಾನು यानु (क) सर्व·—मैं (ह· क.)।

ಯಾಪನ यापन (सम्) सं·—चलाना, हांकना, निकाल देना, दूर करना।

ಯಾಮ याम (सम्) सं·—प्रहर, तीन घंटे का समय; दमन, संयम, सहनशीलता।

ಯಾರ್ यार्, ಯಾರು यारु (क) सर्व·—कौन (ब. व.)।

ಯಾವ याव (क) वि· और सर्व·—कौन-सा, किस प्रकार का; किसका, जो, जिसका।

ಯಾವತ್ತು यावत्तु (सम्) वि·—सब, समस्त।

ಯುಕ್ತ युक्त (सम्) वि·—जुड़ा हुआ, मिला

हुआ; बंधा हुआ; जुए में जुता हुआ, सहित, संयुक्त; निपुण, चतुर।

ಯುಕ್ತಿ युक्ति (सम्) सं· — मेल, मिलाप, संगम; प्रयोग, उपयोग, व्यवहार; उपाय, ढंग; चलन, रस्म; उपयुक्तता; हेतु; परिणाम; आधार; रचना, संभावना; धातु की मिलावट; अलंकार विशेष।

ಯುಗ युग (सम्) सं·—जुआ, जुआठ; जोड़ा, जुट्ट; पति-पत्नी; युग, समय या काल विशेष; चार की संख्या; चार हाथ की नाप; एक दवाई; पुरुष, पुश्त, पीढ़ी; एक वर्ष का समय।—ಆದಿ आदि (सम्) सं·—वर्षारंभ, युगादि त्योहार।

ಯುಗ್ಮ युग्म (सम्) सं·—जोड़ा, जुट्ट, संयम, समागम।

ಯುದ್ಧ युद्ध (सम्) सं· — संग्राम, लड़ाई, रण।—ರಂಗ रंग (सम्) सं·—युद्धभूमि।

ಯುಧಿಷ್ಠಿರ युधिष्ठिर (सम्)—सं·—धर्मराज।

ಯುವ युव, ಯುವಕ युवक (सम्) सं·— जवान, वयस्क, तरुण।

ಯುವತಿ युवति (सम्) सं· — जवान स्त्री, युवती।

ಯೂಕ यूक, ಯೂಕೆ यूके (सम्) सं·—जुआँ, चीलर।

ಯೂಥ यूथ (सम्) सं· — गिरोह, गल्ला, समूह, दल, टोली।

ಯೂಪ यूप (सम्) सं· — यज्ञस्तंभ, कीर्ति-स्तंभ, जयस्तंभ।

ಯೆಂಗಿ ಹಾಕು येंगि हाकु (तद्) क्रि.— धोखा दे।

ಯೋಕ್ತ್ರ योक्त्र (सम्) सं·—हल के जुए की रस्सी, चमड़े का तस्मा।

ಯೋಗ योग (सम्) सं· — मिलान, मेल, मिलाप; संसर्ग, स्पर्श, संबध; प्रयोग; ढंग, रीति, तरीका; परिणाम; नतीजा; जुआ; उपयुक्तता; पेशा, धंधा; दगाबाजी, धोखा; उपाय; उत्साह, उद्योग; चिकित्सा; जादू, टोना; प्राप्ति, उपलब्धि; धन-संपत्ति; नियम, आदेश; निर्भरता; शब्द-विन्यास, शब्दव्युत्पत्ति, पतंजलि का योग दर्शन; ज्योतिष संबन्धी योग विशेष; भक्ति; जासूस, भेदिया, गणित में जोड़; सद्गुण; काया, देह; एक प्रकार की नाव।

ಯೋಗಕ್ಷೇಮ योगक्षेम (सम्) सं· — कुशल-क्षेम, खैरियत।

ಯೋಗಿ योगि (सम्) सं·—योगी।

ಯೋಗ್ಯ योग्य (सम्) वि·—उपयुक्त, योग्य, ठीक, उपयोगी।

ಯೋಗ್ಯತೆ योग्यते (सम्) सं·-क्षमता, योग्यता लियाकत।

ಯೋಚಿಸು योचिसु (सम्) क्रि. — सोच, विचार कर, चिंतन कर।

ಯೋಜನೆ योजने (सम्) सं·-योजना, संयोग; मेल, मिलाप, उपाय।

ಯೋಧ योध (सम्) सं·—योद्धा, सिपाही; युद्ध, लड़ाई।

ಯೋಷೆ योषे (सम्) सं·—स्त्री; पत्नी।

ಯೌವನ यौवन (सम्) सं·-तारुण्य, जवानी।

ಯೌವರಾಜ್ಯ यौवराज्य (सम्) सं·—युवराज का पद।

## ರ र

ರ र—कन्नड-वर्णमाला का इकतालीसवाँ अक्षर।

ರಂಕೆ रंके (क) सं·—बैल का डकारना।

ರಂಗನಾಥ रंगनाथ (सम्) सं·—नाम; विष्णु।

ರಂಗಭೂಮಿ रंगभूमि (सम्) सं·—(नाटक का नेपथ्य) रंगमंच।

ರಂಗವಲಿ रंगवलि, ರಂಗವಲ್ಲಿ रंगवल्लि (सम्) सं.—रंग भरने का काम, रंगपूर, ज़मीन पर सफ़ेद पत्थर के चूर्ण से चित्र बनाना।

ರಂಗಾಜೀವ रंगाजीव (सम्) सं·—चित्रकार।

ರಂಗೋಲಿ रंगोलि (सम्) सं·—दे॰ ರಂಗವಲಿ.

ರಂಜಕ रंजक (सम्) सं·—उत्तेजक; चितेरा; लाल चन्दन; ईंगुर।

ರಂಜಿಸು रंजिसु (सम्) क्रि· — रंजन कर, प्रसन्न कर; प्रकट हो, शोभित हो, लसित हो।

ರಂಟೆ रंटे (क) सं·—छोटा हल; मार-पीट, झगड़ा।

ರಂಡೆ रंडे (सम्) सं·—विधवा स्त्री; वेश्या, स्त्री के लिए एक गाली।—ತನ तन—वैधव्य।

ರಂಧ್ರ रंध्र (सम्) सं·—छेद, सूराख, बिल; न्यूनता, कमी, दुर्बल अंग।

ರಂಪ रंप (क) सं·—कोलाहल; गड़बड़ी।

ರಂಪಿಗೆ रंपिगे (क) सं·—मोचीका छुरा।

ರಂಬೆ रंबे (क) सं·—डाली; छोटी शाखा।

ರಂಭೆ रंभे (सम्) सं·—केले का पौधा; एक अप्सरा का नाम—रंभा; वेश्या; उदक, पानी।

ರಂಹಸ್ रंहस् ರಂಹಸ रंहस (सम्) सं· — रफ़्तार, वेग, शीघ्रता।

ರಕುತ रकुत (तद्) सं·—रक्त, खून।

ರಕ್ಕಸ रक्कस (तद्) सं·—राक्षस।

ರಕ್ಕಸಿ रक्कसि (तद्) सं·—राक्षसी।

ರಕ್ಕೆ रक्के (तद्) सं·—रक्षा, रक्षण।

ರಕ್ತ रक्त (सम्) सं·—खून, लहू; लाल रंग; जाफ़रान; राग, अनुराग, प्रेम; ताम्र। वि·—प्यारा, प्रेमी, प्रिय; सुन्दर, मनोहर।

ರಕ್ತಪ रक्तप (सम्) सं· — रक्त पीनेवाला, राक्षस।

ರಕ್ತಫಲೆ रक्तफले (सम्) सं· — कुन्दरू की बेल।

ರಕ್ತಭೇದಿ रक्तभेदि (सम्) सं· — अतिसार का रोग।

ರಕ್ತಾಕ್ಷಿ रक्ताक्षि (सम्) सं· — भैंसा; एक संवत्सर का नाम।

ರಕ್ಷ रक्ष (सम्) सं·—रक्षक, देखभाल करने-वाला।

ರಕ್ಷಣೆ रक्षणे (सम्) सं· —रखवाली, रक्षा; बचाव, चौकसी।

ರಕ್ಷಿಸು रक्षिसु (सम्) क्रि·—रक्षा कर, रख-वाली कर, बचा।

ರಕ್ಷೆ रक्षे (सम्) सं·—रक्षा, बचाव, रक्षण; विभूति, भस्म; होम करने के बाद अग्नि से निकाली जानेवाली काली राख।

ರಗಳೆ रगळे (क) सं·—कन्नड के एक छन्द का नाम; व्यर्थ की बात, गप्पें; बखेड़ा।

